प्रबंध चलता है और राज्य-कानून नियम बना दिए जाते हैं। अगर मनुष्य उसकी अवज्ञा करता है तो राज-दंड मिलता है उसको। कानून सज़ा देता है, कानून की दृष्टि में वह मुजरिम होता है। इसी तरह प्रभु ने नियम बना रखे हैं। जहाँ मनुष्य नियम की अवज्ञा करता है, उसी पल दुख उसकी झोली में पड़ जाते हैं। प्रभु अपनी तरफ से बिल्कुल निर्लिप्त है। एक तरफ बैठ कर देख रहा है। साहिब कहते हैं :

**हुकमि रजाई चलणा नानक लिखिआ नालि ।।**

उस हुक्मी की रज़ा में चलना है। कौन से हुक्म की रज़ा में चलना है ? जो हुक्म साथ लिखा हुआ है। बस रज़ा में चलते ही झूठ की दीवार गिर जाती है। मनुष्य सत्यशील हो जाता है। सत्य में लीन हो जाता है। वह हुक्मी जब इतना बड़ा है तो उसके हुक्म में क्या कुछ हो रहा है। प्राकृतिक बात है जब हुक्मी बड़ा है तो उसका हुक्म भी बड़ा है। जब वह खुद बड़ा है, उसकी मर्यादा भी बड़ी होगी। उसके हुक्म में क्या कुछ हो रहा है। जगत् गुरु बाबा फुरमान करते हैं :

**हुकमी होवनि आकार हुकमु न कहिआ जाई ।।**



उसके बनाए हुए नियम के मुताबिक ही आकार बनते हैं—आकार खण्डों, ब्रह्माण्डों के, ग्रह-नक्षत्रों के, आकार पहाड़ों, दरियाओं, झीलों और सागर के, आकार पशु-पक्षियों के, कीड़े-मकौड़ों के, वनस्पति के और मनुष्य के, सब कुछ हुक्म में है। चाहे इस समय विज्ञान अपनी चरम सीमा पर पहुँचा है, मगर विज्ञान को खून बनाने की विधि नहीं आई। भोजन से खून कैसे बनता है, रोटी से खून कैसे बनता है। इसकी सूझ-समझ अभी तक विज्ञान को नहीं आ सकी। इसलिए व्यक्तियों का खून निकाल कर बोतलों में भर कर अस्पतालों में रखना पड़ता है। बात तो बिल्कुल मामूली सी है। जीवन विज्ञान बना सके, आत्मा विज्ञान बना सके, इसका तो सपना भी नहीं लेना चाहिए। विज्ञान तो खून भी नहीं बना सकता। भोजन से खून कैसे बनता है, यह साईंस की समझ से परे है, यह विज्ञान की समझ से परे है और बात बिल्कुल मामूली है कि जब शरीर में जो भोजन जाता है वही भोजन खून बनता

है। जो अन्न हम खाते हैं, वही खून बनता है। समस्त अन्न पानी विज्ञान के आगे रख दो और कहो कि इससे खून बना दो, मगर अभी विज्ञान की पकड़ से यह बात परे है। तो मानना पड़ेगा कि सब कुछ उसके हुक्म में है। जो कुछ बन रहा है, जो कुछ टिका हुआ है, जो कुछ चल रहा है, सब उसके हुक्म में है। पशु-पक्षियों के आकार, कीड़े-मकौड़ों के आकार, वनस्पति, खण्ड-ब्रह्माण्ड, ग्रह-नक्षत्र, सारा जीवन प्रभु के बनाए हुए हुक्म के मुताबिक, नियम के मुताबिक ही बनता है। नाक कहाँ होनी चाहिए, उसने नियम बनाया है। कान कहाँ होने चाहिएँ, यह उसके नियम में है। यह बात अलग है कि मनुष्य अपनी नासमझी के कारण कई दफा कहता है कि प्रभु से भी भूलें हुई हैं। जैसे कि एक आम गाथा है—तरबूज़ के खेत में एक मनुष्य आम के पेड़ के नीचे सोया हुआ है। वह कहता है कि रब्ब बड़ा भोला है। उसने इतने बड़े-बड़े तरबूज़ छोटी-छोटी बेलों को लगा दिए और छोटे-छोटे आम इतने बड़े पेड़ पर लगा दिए। बड़ा भोला है, काश ! वह मेरे से अक्ल ले लेता। सोचते सोचते आम के पेड़ के नीचे लेटे हुए नींद आ गई। हवा के तेज़ झोंके से पेड़ से आम गिरा और उसके सिर पर आ लगा। आँख खुली तो ख्याल आया अगर तरबूज़ आकर गिरता तो मेरा सिर टूट जाना था। नहीं प्रभु, तूने जो कुछ भी किया है ठीक किया है, सही किया है, तुझ से भूल निकालना ही मेरी भूल है। तुझ में गलतियों को देखना ही मेरी गलती है। तुम में अनर्थ को देखना ही मेरी जिन्दगी का अनर्थ है। हे प्रभु ! तेरे हुक्म में ही सारे आकार हैं और सही हैं। हुक्मी का हुक्म महान् है। हुक्मी खुद महान् है। हुक्मी नाप-तोल में नहीं आता। किसी एक आध मनुष्य का हुक्म अपने घर में चलता है और शायद घर में भी पूर्ण रूप से न चलता हो। किसी का हुक्म अपने मोहल्ले में चलता है। कोई ऐसा समर्थ हो जाता है कि उसका हुक्म पूरे शहर में चलने लगता है और इससे आगे हुक्म को चलाना बहुत कठिन खेल है। हुक्मी खुद महान् है। इसलिए उसका हुक्म भी बहुत बड़ा है और सभी जगह चलता है। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज एक दूसरी पउड़ी में विस्तारपूर्वक ज़िक्र करते हैं :

**हुकमी होवनि आकार हुकमु न कहिआ जाई ।।**

शरीर के इतने वजूद हैं, जितने आकार हैं। सब मर्यादा में बने हैं। सब हुक्मी के हुक्म से बने हैं। किसी जगह भी भूल नहीं, किसी जगह भी कमी नहीं। हर वस्तु अपने आप में पूर्ण है। चाहे पहाड़ हैं, चाहे नदी-नाले हैं, सागर है। ग्रह-नक्षत्र में कीड़े-मकौड़े हैं, पशु-पक्षी हैं, हर वजूद अपनी जगह पर स्वयं में सम्पूर्ण है, मुकम्मल है और जितने आकार हैं प्रभु के बनाए हुए हुक्म द्वारा ही बने हैं। साहिब कहते हैं :

**हुकमु न कहिआ जाई ।।**

हुक्म इतना बड़ा है कि छोटी सी जुबान से कहा नहीं जा सकता। उस प्रभु की बनाई हुई मर्यादा इतनी लम्बी है, इतनी महान् है कि छोटी सी जुबान से कथन करनी बहुत कठिन है। मूल बात इस पउड़ी में यह है कि सब कुछ हो रहा है, किया नही जा रहा। एक मनुष्य रेल में सफर कर रहा है। उसने बक्सा और बिस्तर भी अपने सिर के ऊपर रखा हुआ है। साथ बैठे साथी पूछते हैं कि सिर के ऊपर तूने बोझ क्यों उठाया है? कहता है मैं चाहता हूँ कि रेल के ऊपर वज़न न हो। इसको कौन बताए कि जिस रेल में तू बैठा है, इस सामान का बोझ भी उसी रेल के ऊपर है। मनुष्य भ्रमवश यह कह देता है कि मैं कर रहा हूँ। जो सब कुछ हो रहा है इसको समझ लेना ही धर्म है, इसको समझ लेना ही भक्ति है, इसको समझ लेना ही रूहानियत है। जो कुछ हो रहा है, इसको न समझना और अपने कर्ता-भाव को पैदा करना, बस यही भूल है, यही गलती है। साहिब कहते हैं--हुक्मी ही इतना बड़ा है कि उसका हुक्म कहा ही नहीं जा सकता।

**हुकमु न कहिआ जाई ।।**

फिर भी सतिगुरु, रसना छोटी ही सही। प्रभु की छोटी बात का ज़िक्र हो, पूरी नहीं तो फिर भी उस हुक्म के बारे विचार तो सतिगुरु बताते हैं :

**हुकमी होवनि जीअ हुकमि मिलै वडिआई ।।**

जितने जीव हैं, प्रभु के बनाए हुए हुक्म में ही बने हैं, बनाई हुई मर्यादा में ही बने हैं। पक्षियों के पंख और पंखों के रंग बा-तरतीब है। मछली की शक्ल, मनुष्य के शरीर में एक-एक नस अपनी जगह पर होना बड़ी अगम्य और अद्वितीय मर्यादा की झलक सामने दिखाई देती है। साहिब कहते हैं कि जितने जीव हैं, इन जीवों में छोटे और बड़े, उत्तम और नीच उसके हुक्म के अनुसार हैं। उत्तम-नीच हर पदार्थ, हर वस्तु हर जीव में है। पत्थरों में संगमरमर सबसे उत्तम है। वैसे हीरा भी एक पत्थर है जो ज्यादा से ज्यादा बुलंदी को छू सकता है। वह हीरा ही है, मगर एक आम पत्थर है-एक नीच है एक उत्तम है। प्रभु ने खुद ही यह मर्यादा बनाई है। पत्थर से हीरा कैसे बनता है, मनुष्य की समर्था से दूर की बात है। हीरे को पत्थर बना दे, मनुष्य के वश की बात नहीं मगर इतनी बात स्पष्ट है कि पत्थर ही हीरा हो जाता है। यह हकीकत है तो हीरा पत्थर का उत्तम रूप है। पत्थर, पत्थर का नीच रूप है। वनस्पति पर नज़र डालें तो चंदन उत्तम है। इसका कोई मुकाबला नहीं। बबूल भी है, जंड भी है। ऐसे पेड़ हैं, कोई फूल नहीं, फल नहीं, महक नहीं, गुण नहीं, मगर सुगन्ध गुणों से भरपूर खड़ा है चन्दन। यह उत्तम वस्तु, यह उत्तम सुगन्ध, यह उत्तम उसका रूप परिपूर्ण परमात्मा का बख्शिश किया हुआ है। फूलों में कमल की अपनी दुनिया है। वैसे आक का भी फूल होता है। गुलाब का भी एक अपना स्थान है। मगर आक के फूल को गुलाब के सम्मुख रखें तो कहना पड़ेगा कि प्रभु तुम्हारी बनाई हुई मर्यादा के अनुसार कोई आक का फूल है, कोई कमल का फूल है, कोई गुलाब का फूल है। इसी तरह से चौपाए जानवरों पर नज़र डालें तो गाय, शेर, हाथी, यह सर्वोच्च लगते हैं। मगर सूअर है, कुत्ता है, यह पिछड़े हुए हैं। किसी मनुष्य की महिमा बयान करनी हो तो हम कह देते हैं कि यह तो गाय जैसा है, यह तो शेर जैसा बहादुर है। परन्तु किसी मनुष्य का अपमान करना हो तो कहना पड़ता है कि यह सूअर जैसा है, यह कुत्ते जैसा है। चौपाए जानवरों में कुछ नीच हैं, कुछ उत्तम हैं। अति उत्तम पक्षियों की दुनिया में नज़र डालें तो वहाँ कुछ पक्षी शिखर पर पहुँचे हैं, जैसे कि हंस है। पवित्रता की

दुनिया में से हँस सिरमौर है, मगर कौआ है, चील भी है, यह नीच लोग हैं पक्षियों की दुनिया में। गुरु नानक देव जी ने चील के लिए बड़ा सुन्दर ख्याल दिया है :

**फिरदी फिरदी दह दिसा जल परबत बनराइ।।**
**जिथै डिठा मिरतको इल बहिठी आइ।।** *(अंग ३२२)*

चील पहाड़ों के ऊपर उड़ रही है, सुन्दर बगीचों के ऊपर उड़ रही है, महलों के ऊपर भी उड़ रही है। कोई जगह उसको पसंद नहीं आई। एक जगह मुर्दा पड़ा था, उसको देख कर एक दम नीचे आ गई। इतनी ऊँची उड़ती है मगर दृष्टि बड़ी नीची। इस की ऊँची उड़ान को देख कर इसकी दृष्टि ऊँची नहीं मान लेनी चाहिए। कई बार देखने में आया है कि एक मनुष्य के विचार बड़े ऊँचे हैं, ज़रूरी नहीं कि उसका किरदार भी ऊँचा हो, उसका आचार भी ऊँचा हो। खैर! पक्षियों की दुनिया में सबसे उच्च हँस है, सबसे नीच यह कौआ, यह चील। किसी तरीके से कीड़ों-मकौड़ों पर नज़र डालें तो रेशम का कीड़ा भी है, मगर कीड़ा गन्दगी का भी है। आखिर कीड़ा ही है जो अपने अन्दर से रेशम को जन्म देता है, किसी नंगे का तन भी ढक देता है मगर एक ऐसा भी है जिसको छूते ही अपवित्र हो जाते हैं हालांकि वह भी कीड़ा है विष्टा का कीड़ा, एक रेशम का कीड़ा—

**हुकमी उतमु नीचु।।**

उसके बनाए हुए हुक्म के मुताबिक कोई उत्तम है, कोई नीच है, इस तरीके से हम धरती देखते हैं। किसी-किसी जगह धरती बहुत उत्तम है, उपजाऊ है, मगर कोई धरती अनन्त काल से बंजर पड़ी है। घास का तिनका भी पैदा नहीं होता, उजड़ी पड़ी है, मरूस्थल है, मगर धरती कहीं हरियाली है, कहीं उत्तम है, कहीं नीच है। अब आ जाएँ मनुष्य की दुनिया में, मनुष्यों में से भी कुछ मनुष्य अति उत्तम हैं, कुछ नीच हैं, कुछ बहुत ही नीच हैं। साहिब कहते हैं, उसकी बनी हुई मर्यादा के मुताबिक कोई उत्तम है, कोई नीच है, किसी का रंग काला है। चाहे लाख कोशिश करे यह गोरा नहीं हो सकता। रंग भी प्रभु से मिलता है। नयन-नक्श भी प्रभु से मिलते हैं। जो कुछ

मिला है, उसको सहर्ष स्वीकार करने में ही सुख है, आराम है। साहिब कहते हैं :

**हुकमी उतमु नीचु हुकमि लिखि दुख सुख पाईअहि।।**

लिखे हुए हुक्म अनुसार ही कोई दुख भोगता है, कोई सुख भोगता है कोई मर्यादा का उल्लघंन के कारण दुख भोगता है, कोई मर्यादा का पालन करते सुख भोगता है। परन्तु मर्यादा का उल्लघंन करने की समर्था मनुष्य को उसने दी है, यह भी उसका एक हुक्म है, यह भी उसकी एक मर्यादा है। मर्यादा का पालन मनुष्य कर सकता है यह भी उसका एक हुक्म है। साहिब कहते हैं—प्रभु की बनाई हुई एक मर्यादा में कोई दुखी है, कोई सुखी है—

**इकना हुकमी बखसीस इकि हुकमी सदा भवाईअहि।।**

एक पर उस हुक्मी के हुक्म द्वारा बख्शिश हो गई, रहमत हो गई। अपने चरणों में जगह दे दी मगर :

**इकि हुकमी सदा भवाईअहि।।**



एक बने हुए हुक्म के अनुसार सदा भटकते रहते हैं, सदैव भटकते रहते हैं :

**जमि जमि मरै मरै फिरि जंमै।।**<br>
**बहुतु सजाइ पइआ देसि लंमै।।** *(अंग १०२०)*

लम्बी यात्रा में पड़े रहते हैं, जन्म लेते रहते हैं, मरते रहते हैं, हमेशा चक्र में रहते हैं। जहाँ से चला था वापिस फिर वहीं आया। जन्म हुआ था, फिर मरा था, फिर जन्म लिया। जन्म से चला था फिर जन्म पर आ गया। इसे कहते हैं जन्म मरण का चक्र, जन्म हुआ था, अब मर गया। दोबारा फिर जन्म न हो, चक्र से निकल गया। अगर फिर जन्म हो गया तो जहाँ से चला था फिर वहीं आ गया। सो जन्म मरण एक चक्र है। इस में से मनुष्य निकल सके, प्रभु ने मर्यादा बनाई है, उसके हुक्म को मान लेना, सहर्ष तस्लीम कर लेना, मर्यादा का पालन करना। मनुष्य चक्र में से निकल जाता है तो साहिब कहते हैं, एक पर प्रभु अपनी बख्शिश कर देता है, अपने चरणों में

जगह देता है और एक उसके बनाए हुए चक्र में हमेशा पड़े रहते हैं, जन्म लेते रहते हैं, मरते रहते हैं :

**इकि हुकमी सदा भवाईअहि।।**
**हुकमै अंदरि सभु को बाहरि हुकम न कोइ।।**

मछली जल में जहाँ तक चाहे कलोल कर सकती है। दरिया के एक किनारे से लेकर दूसरे किनारे तक जा सकती है। मगर मछली यह कहे कि मैंने दरिया से बाहर निकल कर घूमना-फिरना है तो ऐसा वो नहीं कर सकती। प्रभु ने जो मर्यादा बनाई है, मनुष्य उस मर्यादा में रहकर सभी कुछ कर सकता है, उससे बाहर नहीं। जो ताकत, जो समर्था, जो देखने की शक्ति, जो बोलने की शक्ति, सोचने की शक्ति, चलने की शक्ति, कहने की शक्ति जो परिपूर्ण परमात्मा ने दी है, इस का कुछ भी मनुष्य उपयोग कर सकता है। जिस ओर से नदी आ रही है, उस ओर मछली जा सकती है, दूसरी तरफ जा सकती है। एक तट पर जा सकती है, दूसरे तट पर जा सकती है। मनुष्य सभी कर्म कर सकता है, अशुभ कर्म कर सकता है, अच्छा कर सकता है, बुरा कर सकता है, मगर उसकी बनाई हुई मर्यादा में ही सभी कुछ हो सकेगा। उसकी दी हुई समर्था में ही सब कुछ हो सकेगा। सागर में से बाहर निकल कर मछली कुछ भी नहीं कर सकती। जो कुछ कोई कर रहा है, उस हुक्मी के हुक्म में ही कर रहा है, उसके हुक्म से बाहर नहीं। आकाश ने सभी को अपने में घेरा हुआ है, हम सभी आकाश में हैं, हम सभी परमात्मा में हैं, मछली को कई बार भ्रम हो जाता है, मछली मछली से अवश्य पूछती है कि सागर है कहाँ? बड़ा नाम सुना है सागर का। बड़ी महिमा सुनी है सागर की। लोग उसको रत्नागर कहते हैं, रत्नों की खान कहते हैं, मगर सागर है कहाँ? मछली तो मछली है, मनुष्य भी पूछता है कि परमात्मा कहाँ है? ईश्वर है कहाँ? यह प्रश्न ऐसा है कि मछली कहे सागर कहाँ है? समुद्र कहाँ है? इसको कौन कहे तू समुद्र में ही है, तू सागर में ही है। मनुष्य को कौन बताए कि तू परमात्मा के भीतर ही है। परमात्मा ने तुझे घेरा हुआ है। तू परमात्मा में ही सब

कुछ कर रहा हैं। जैसे मछली मछली को खा रही है और सागर में ही खा रही है, जैसे मछली मछली का पालन कर रही है और सागर में ही कर रही है, वैसे ही कोई मनुष्य परोपकार कर रहा है और परमात्मा में ही कर रहा है :

**हुकमै अंदरि सभु को बाहरि हुकम न कोइ ।।**

दरअसल इस पंक्ति को समझने के लिए दिमाग पर बहुत ज़ोर देना पड़ेगा। हुक्म में सब कुछ है भाव सागर में ही मछली का जीवन है। सागर में मछली गंद भी फेंक रही है, बच्चों की पालना भी कर रही है, छोटे-छोटे बच्चों को खा भी रही है, अनर्थ भी कर रही है, अर्थ भी कर रही है। मनुष्य जो कुछ कर रहा है, परमात्मा में ही कर रहा है। यह समझ आती है उसको जिसको परमात्मा का बोध हो जाए और इस तरह का मनुष्य एक राज़ और एक रहस्य को समझ कर परमानंद की दुनिया में आठों पहर डूबा रहता है। सतिगुरु कहते हैं :

**हुकमै अंदरि सभु को बाहरि हुकम न कोइ ।।**



रेत के ज़र्रे से लेकर सूर्य तक, चींटी से लेकर हाथी तक सब कुछ हुक्म में है, सब कुछ प्रभु के हुक्म में है, सब कुछ बनाई हुई मर्यादा में है। सतिगुरु का फुरमान है :

**नानक हुकमै जे बुझै त हउमै कहै न कोइ ।।**

सतिगुरु कहते हैं कि अगर इस हुक्म की मनुष्य को समझ आ जाए तो मनुष्य का कर्ता-भाव खो जाएगा। वह यह नहीं कहेगा कि मैं भी कर्ता हूँ, मैं भी हूँ :

**हउमै कहै न कोइ ।।**

फिर किसी ने अहंकार नहीं करना, 'मैं भी हूँ' ऐसा। फिर किसी ने कुछ नहीं कहना। फिर उसने कहना है कि जो कुछ है सागर है, सागर हमारा जीवन है, सागर से ही हमारा जन्म है, सागर में ही हमारी मृत्यु है, जो कुछ भी है सागर ही है। मगर इस का बोध न हो तो फिर मनुष्य अनभउ में जी रहा है, मैं जी रहा हूँ अपने परिवार में, मैं शुभ कर्म कर रहा हूँ, मैं दान कर रहा हूँ, मैं पुण्य कर रहा हूँ।

मैं शुभ कर्म कर रहा हूँ, मैं अशुभ कर्म कर रहा हूँ, 'मैं' में जीना अधर्म है, तू में जीना धर्म है। जिसकी 'मैं' मिट गई, वह धर्मी है, जिस के भीतर से 'तू' मिट गया अधर्मी है। कहते हैं जो हर वक्त 'मैं' के बोध में जीता है वह संसारी है। जो 'तू' के बोध में जीता है, वही भक्त है, वह धर्मी है। तू है, तू है, तू है, गुरु गोबिंद सिंघ जी की रसना में से वाक्य निकला। भाई मनी सिंघ जी लिख रहे थे, तू ही तू ही तू ही। यही बोलते गए, यही बोलते गए, जैसे गुरु नानक देव जी महाराज जी की रसना से निकला था तराजू तोलते हुए 'तेरा, तेरा, तेरा' ऐसा तेरा भाव में लीन हुए, 'मेरा भाव' भी खो गया, मैं ही मिट गया, जब 'मेरा मेरा' भाव ही मिट गया, मेरा मिट जाए, बस यह धर्म की शिखरता को मनुष्य ने छू लिया। जितना मेरा मेरा बढ़ता है, उतना ही दुख बढ़ता है, जितना तेरा तेरा बढ़ता है उतनी बरकतें बढ़ती हैं, उतना ही सुख बढ़ता है। सतिगुरु का फुरमान भी है :

**जब लगु मेरी मेरी करै।। तब लगु काजु एकु नही सरै।।**
**जब मेरी मेरी मिटि जाइ।। तब प्रभ काजु सवारहि आइ।।**

*(अंग ११६०)*

जहाँ 'मैं' मिट जाती है वहाँ फिर 'तू' का जन्म होता है। भक्त कबीर जी कहते है :

**कबीर तूं तूं करता तू हूआ मुझ महि रहा न हूं।।**
**जब आपा पर का मिटि गइआ जत देखउ तत तू।।**

*(अंग १३७५)*

किसी उर्दू के शायर ने एक बड़ी सुन्दर काल्पनिक बात अपने शेयर में कथन की है—बकरे की बोली है मैं मैं मैं। बकरा मैं मैं में जीता है। जितना संसार में बकरा कत्ल किया जाता है, शायद ही कोई और जानवर किया जाता हो कि मुझे तो मरना ही पड़ेगा, मुझे तो कुदरत नहीं प्रवान करती तो शायर कहता है :

**फकत बकरे ने किया बस मेरे सिवा कोई नहीं**
**मैं ही मैं हूँ बस जहां में दूसरा कोई नहीं।**

जिस दिन 'मैं' मिटता है, उसी दिन 'तू' का जन्म होता है। 'तू' पूजा जाता है, 'तू' सदैव है, 'तू' अमर है, 'तू' सच है, 'तू' सुन्दर

है। 'मैं' त्रिकाल में हूँ, 'मैं' एक रूप है, 'मैं' तो दुख है, 'मैं' तो अज्ञान हूँ। मैं मैं करने वाला अज्ञान में जीता है। मैं मैं करने वाला दुख में जीता है। मैं मैं करने वाला चिन्ता में जीता है। तू तू करने वाला और तू हो जाने वाला परमानंद का रूप हो जाता है। साहिब कहते हैं :

**नानक हुकमै जे बुझै त हउमै कहै न कोइ।।**

जिसको हुक्म की समझ पड़ जाए फिर वहाँ अहंकार भाव 'मैं हूँ' यह भाव मिट जाता है। हमारा जन्म हो गया, सब कुछ हो गया, हमारी चाहत नहीं थी। हमने अपनी चाहत के मुताबिक माँ-बाप नहीं चुने। हो गया जन्म अपनी चाहत के मुताबिक, अपना रंग-रूप नहीं चुना, अपनी चाहत के अनुसार नयन-नक्श नहीं चुने। यह जिसने दे दिया, जो कुछ दे दिया, इसको कबूल कर, इसको प्रवान कर ले। जो कहे यह माँ मुझे कबूल नहीं, यह पिता मुझे कबूल नहीं, मगर इसको कौन बताए कि माता और पिता को तू कबूल कर सके, तू प्रवान कर सके, तू चुन सके, इस तरह की चुनौती तो तुझे दी नहीं गई। यह तो तुम्हें हक दिया ही नहीं गया। सब कुछ हो रहा है उस परिपूर्ण परमात्मा से हो रहा है, इस बात की समझ आते ही अहंकार भाव मिट जाता है कि जिस तरह मुझे माता पिता मिले हैं, जिस तरह मुझे तन मिला है, इसी तरह जगत् में सभी कुछ हो रहा है। इतनी समझ आते ही मनुष्य परम विश्राम में चला जाता है। समझ आते ही जन्म और मृत्यु के चक्र में से निकल जाता है। जिस दिन यह पूर्ण तौर पर बोध हो जाए कि सब कुछ हो रहा है। हमें मकान बनाना है तो मकान से पूछते नहीं कि तू बनना भी चाहता है कि नहीं। हमने मकान को गिराना है तो मकान से पूछते नहीं कि तू गिरना भी चाहता है कि नहीं। रब्ब हम से नहीं पूछता कि तू मरना भी चाहता है कि नहीं।

**जोरु न जीवणि मरणि नह जोरु।।**

यह जन्म मरण हमारे वश नहीं, यह सबसे बड़ी दो घटनाएँ हैं, जन्म और मरण। यह आदमी के हाथ में नहीं। जन्म मृत्यु व्यक्ति के हाथ में हों तो फिर इसने अपनी मर्जी का चुनाव करना था—यह पिता

मुझे नहीं चाहिए था, यह भाई मुझे नहीं चाहिए था, यह घर मुझे नहीं चाहिए था। इस तरह के नयन–नक्श मुझे नहीं चाहिए थे और मृत्यु मनुष्य के हाथ में होती तो शायद मनुष्य ने मरना ही नहीं था। यह जन्म और मृत्यु मनुष्य के हाथ में नहीं है। जब इतनी बड़ी घटना हे जीव! तेरे हाथ में नहीं तो यहीं से ही कबूल कर ले कि मेरे हाथ में कुछ है ही नहीं, सब कुछ तेरे हाथ में है। इस बात की समझ आते ही, सतिगुरु कहते हैं, मनुष्य का अहंकार भाव मिट जाता है :

**नानक हुकमै जे बुझै त हउमै कहै न कोइ।।**

'तू' सच है, 'मैं' झूठ हूँ। 'मैं' के मिटते ही झूठ मिट जाता है, मैं के मिटते ही मनुष्य सत्य की मूर्ति हो जाता है।

**किव सचिआरा होइऐ किव कूड़ै तुटै पालि।।**

कैसे सत्यशील बनें? कैसे कूड़ की दीवार टूटे? कूड़ की दीवार, 'मैं' की दीवार, सत्यशील होना 'तू' में लीन होना है। यह 'मैं' की दीवार कैसे टूटे? यह झूठ की दीवार कैसे टूटे? इस बात को समझना सब कुछ हो रहा है, किया नहीं जा रहा और इस बात की समझ आते ही उसकी रसना से यह पंक्ति निकलेगी :



**हुकमै अंदरि सभु को बाहरि हुकम न कोइ।।**
**नानक हुकमै जे बुझै त हउमै कहै न कोइ।।**

—o—

## पउड़ी तीसरी

गावै को ताणु होवै किसै ताणु ।।
गावै को दाति जाणै नीसाणु।।
गावै को गुण वडिआईआ चार।।
गावै को विदिआ विखमु वीचारु।।
गावै को साजि करे तनु खेह।।
गावै को जीअ लै फिरि देह।।
गावै को जापै दिसै दूरि।।
गावै को वेखै हादरा हदूरि।।
कथना कथी न आवै तोटि।।
कथि कथि कथी कोटी कोटि कोटि।।
देदा दे लैदे थकि पाहि।।
जुगा जुगंतरि खाही खाहि।।
हुकमी हुकमु चलाए राहु।।
नानक विगसै वेपरवाहु।। ३ ।।



जपुजी साहिब की इस तीसरी पउड़ी में उस बेपरवाह हुक्मी के हुक्म की विस्तार सहित गुरु बाबा जी व्याख्या करते हैं। दूसरी पउड़ी में बात स्पष्ट की कि सब कुछ हो रहा है, किया नहीं जा रहा, जिससे हो रहा है, वही कर्ता है। मनुष्य कर्ता नहीं। उस के हुक्म में ही तरह-तरह के आकार हैं, तरह-तरह के छोटे-बड़े जीव-जन्तु, उसकी बनाई हुई मर्यादा के अनुसार ही योनियों के चक्र में घूमते हैं। किसी को बख्शिश हो जाती है, मोक्ष की प्राप्ति हो जाती है। सब कुछ उसके हुक्म में होता है। उसके हुक्म से बाहर कुछ नहीं। मछली जल में कलोल करती है, बाहर नहीं। उस हुक्मी का जो हुक्म हमने इस्तेमाल

किया, चारों ओर। जैसे-जैसे मनुष्य को समझ पड़ती है, समझ आती है, वैसे-वैसे साधक उसके गुणों का ज़िक्र करता है। प्रभु का कोई एक आध गुण ही मनुष्य के सम्मुख प्रकट हो सकता है। इसी वजह से आदि काल से ही ऋषियों-मुनियों ने एक आध होने की विशेष चर्चा की है। जैसे कोई चाहे कि पूरे का पूरा सूर्य मेरे घर में आ जाए तो मुश्किल है, उसकी किरण आ सकती है, सूर्य का नूर कमरे में आ सकता है, पूरे का पूरा सूर्य कमरे में नहीं आ सकता। अगर कोई कहे सम्पूर्ण सागर मेरे घर में आ जाए, नहीं आ सकता। छोटे से घर में इतना बड़ा सागर कैसे समाएगा? हाँ, बादलों के रूप में वर्षा हो सकती है। उसके घर में बूँदें गिर सकती हैं, बूँदा-बाँदी हो सकती हैं। सागर बूँदों के रूप में तो आ सकता है, मगर सागर सागर के रूप में नहीं आ सकता। परमात्मा नाम के रूप में प्रगट हो सकता है, ज्ञान के रूप में प्रगट हो सकता है, गुणों के रूप में प्रगट हो सकता है। परिपूर्ण परमात्मा मनुष्य की छोटी सी बुद्धि में नहीं प्रगट हो सकता और जो-जो बूँद जिस-जिस घर पर गिरी, उन-उन बूँदों का भक्तजनों ने ज़िक्र किया है। वह बूँदें जो उनके घर में गिरीं, उसका वह ज़िक्र करते हैं, उस किरण का भक्तों ने ज़िक्र किया है। जिस किरण से उनके घर में रोशनी हुई, उनके कमरों में उजाला हुआ। भारत में विशेषत: धर्म की तीन दृष्टियाँ प्रधान मानी गई हैं। एक दृष्टि ब्रह्मा की, एक दृष्टि विष्णु की और एक दृष्टि शंकर की। शंकर ने संसार को और परमात्मा को अपने ढंग से और अपने स्वभाव से देखा। विष्णु ने अपने स्वभाव से, अपने विचार के अनुसार परमात्मा को देखा। इसी तरीके से ब्रह्मा है, उसकी सोच, उसके विचार अपने हैं। उसने अपने ढंग से नियमित परमात्मा की तसदीक की है। इसलिए यह तीसरी पउड़ी साहिब कहते हैं :

**कथना कथी न आवै तोटि।।**

कथन करने वालों की और कथनों की कोई कमी नहीं। उस परमात्मा के बेशुमार कथन हो चुके हैं। तरह-तरह के विचार जगत् में प्रगट किए जा चुके हैं। साहिब कहते हैं :

**कथना कथी न आवै तोटि।।**
**कथि कथि कथी कोटी कोटि कोटि।।**

करोड़ों तरह के कथाकारों ने करोड़ों तरह के कथन करोड़ों बार किए हैं। मगर बात अभी खत्म नहीं हुई, कमी नहीं आई। किस व्यक्ति की कथा आरम्भ करें। मेरे ख्याल में पाँच-सात मिनटों में उच्च से उच्च मनुष्य की कथा ऐसे ही खत्म हो जाती है—भाई यह खुश पोश है, खुश मिज़ाज है, आला तालीम याफता है, दानी है, ज्ञानी है, किरदार का ऊँचा है, वंश इसका बड़ा महान है और इसके माता-पिता बड़े अच्छे हैं। पाँच-सात बातें और करें, मनुष्य की बात खत्म हो गई। मनुष्य की कथा खत्म हो गई। किसी मुल्क की महिमा बयान करें—भाई जनसंख्या इतनी है, ज़मीन बड़ी उपजाऊ है, वहाँ इतने दरिया हैं, इतने पहाड़ हैं और वहाँ के नागरिकों की भाषा यह है। यह बोली है। पाँच-सात बातें और कहें और एक मुल्क की कथा भी खत्म हो जाती है। मगर जब परमात्मा की कथा करने लगें तो कथा करने वाला खत्म हो जाता है, उसकी कथा खत्म नहीं होती। परमात्मा का गुणगान करने लगें, उसकी चर्चा करने वाले का तो अन्त हो जाता है, उसकी चर्चा का अन्त नहीं होता। क्योंकि वह बेअन्त है, छोटी सी रसना, छोटी सी बुद्धि परमात्मा का पूर्ण तौर पर ज़िक्र नहीं कर सकती, तो घर में जो-जो बूँदें पड़ी, साधकों ने उन बूँदों की कथा की है। हृदय रूपी घर में जिस-जिस घर पर रोशनी पड़ी, साधकों ने उस-उस रोशनी का ज़िक्र किया कि उस हुक्मी के हुक्म में जो-जो कुछ हो रहा है, उसको देख-देख कर हुक्मी प्रसन्न होता है। कथन करने का भी तान चाहिए। तान के बिना कथन नहीं हो सकता। तान हो तो यह कुछ कर सकता है। शरीर का तान, बुद्धि का तान, कथनी का तान, यह सब कुछ है। जैसे कहते हैं कि किसी भी विषय को कथन करते समय तीन बातों का होना आवश्यक है। शब्द फरमान का होना आवश्यक है, ईश्वरेच्छा का होना आवश्यक है। अनुभव का होना बड़ा आवश्यक है। अनुभव है मगर शब्द प्रमाण नहीं है। शब्द प्रमाण है, मगर प्रमाण को इस्तेमाल करने की युक्ति नहीं और बात नहीं बनी

तो अनुभव हो तो भी साहिब कहते हैं कि उस परमात्मा की बात कथन नहीं हो सकती, बयान नहीं हो सकती, जितने भी शब्द प्रमाण देंगे, अधूरे हैं। जितनी भी उक्तियाँ युक्तियाँ इस्तेमाल करेंगे, सभी अधूरी हैं तो साहिब कहते हैं कि अगर किसी के पास कथन करने का तान है, किसी के पास लिखने का तान है। किसी के पास इतना ज्यादा शारीरिक बल है कि वह दस व्यक्तियों की ताकत अकेला अपने जिस्म में रखता है, अलग-अलग यह तान हैं, किसी के पास मानसिक तान है, जैसे किसी मंत्र की उसने साधना की है, किसी के पास रूहानी तान होता है, भाव कि मनुष्य कोई न कोई तान ले कर आता है और अपनी-अपनी साधना से विभिन्न तान मनुष्य बढ़ा लेते हैं। यहाँ साहिब कहते हैं कि यदि मनुष्य के पास कथन करने का तान हो, बयान करने का तान हो :

**गावै को ताणु होवै किसै ताणु ।।**

तो वह वर्णन करता है कि परमात्मा एक तान है, परमात्मा एक शक्ति है और यह बात किसी हद तक है भी सही कि सत्य ही परमात्मा एक शक्ति है, एक तान है, एक ताकत है। शक्ति परमात्मा में से निकाल दें तो परमात्मा पूज्य ही नहीं रहता। शक्ति चाहिए। शक्ति ही सिर्फ चाहिए नहीं, शक्ति ही परमात्मा है :



**प्रिथम भगउती सिमरि कै गुर नानक लईं धिआइ ।।**

साहिब गुरु गोबिंद सिंघ जी की उच्चारण की हुई भक्ति की वार प्रथम भगउती। प्रथम उस अकाल पुरुष को, शक्ति का सिमरन कर जैसे गर्मी आग से अलग नहीं है, तपस निकाल दें तो आग आग ही नहीं है, शक्ति निकाल दो परमात्मा परमात्मा नहीं है। परमात्मा शक्ति है, शक्ति परमात्मा है, कोई कथन कर रहा है कि परमात्मा एक तान है और उसके तान का ज़िक्र कर रहा है। चढ़ते सूर्य में इतनी शक्ति है कि वह चारों ओर जहाँ तक दृष्टि डालता है, उसकी दृष्टि में हर तरफ तान ही नज़र आता है। साहिब जपुजी साहिब की पंक्ति में ऐसा ही फुरमान करते हैं :

**केता ताणु सुआलिहु रूपु।।**
**केती दाति जाणै कौणु कूतु ।।**

कितना तान है जगत् में, कितना सुन्दर स्वरूप है और कितनी दात उस दाते ने जगत् को बांटी हुई है। साहिब कहते हैं :

**केती दाति जाणै कौणु कूतु ।।**

किसके पास ताकत है ? कौन अनुमान लगा कर बयान कर सकता है कि कितना तान है? कितनी शक्ति फैली हुई है? कितना जगत् में सौन्दर्य है? कितनी दातें जगत् में फैली हुई हैं? साहिब कहते हैं, यह अनुमान कोई नहीं लगा सकता, इतनी शक्ति किसी के पास नहीं, मगर इतनी बात स्पष्ट है कि प्रभु एक शक्ति है। साधारण धार्मिक तौर पर उस परमात्मा को व्यक्ति मान लिया जाता है और व्यक्ति के मानते ही व्यक्ति का सारा दोष परमात्मा में निरूपण कर दिया जाता है तो फिर भगवान का भी जन्म होता है और जिसका जन्म है, फिर उसकी मृत्यु भी होती है सो साहिब गुरु नानक देव जी कहते हैं :

**सो मुखु जलउ जितु कहहि ठाकुरु जोनी ।।**



*(अंग ११३६)*

उसकी रसना जल जानी चाहिए जो कहता है भगवान का जन्म हो गया, ठाकुर का जन्म हो गया। अगर परमात्मा को व्यक्ति माने तो फिर जन्म मानना पड़ता है तो जन्म के मानते ही मृत्यु भी माननी पड़ती है। तात-मात मानने पड़ते हैं। जात-पात भी माननी पड़ती है। अगर उसको व्यक्ति मान लें तो फिर यह भी मानना पड़ेगा कि स्त्री है या पुरुष? क्योंकि व्यक्ति के दो रूप हैं। व्यक्ति सर्व ठौर भी नहीं है, व्यक्ति सर्व-काल भी नहीं है तो व्यक्ति की सभी कमज़ोरियाँ परमात्मा से जोड़नी पड़ेंगी। अगर परमात्मा को व्यक्ति मान लें तो व्यक्ति सर्व व्यापक नहीं है। सतिगुरु कहते हैं—वह तो एक भगउती है, शक्ति है, ताकत है, फैली हुई है, मगर ऐसी ताकत जो सत्य है, जो अच्युत है, ऐसी ताकत जो अत्यंत सुन्दर है और ऐसी ताकत जो परम प्रकाश है भाव उसको ज्ञात भी है कि मैं हूँ, वह जड़ नहीं है, वह ठोस नहीं है, वह अति कोमल अपने अस्तित्व का ज्ञान रखने वाली है। साहिब

कहते हैं, अगर किसी के पास कथन करने की शक्ति हो, किसी के पास सोचने की शक्ति हो और देखने की शक्ति भी हो तो वह कह रहा है परमात्मा एक शक्ति है, वह हर तरफ फैली हुई शक्ति दिखाई देती है। बादलों की गर्जन में, सागरों की लहरों में, पहाड़ों में, दरियाओं में, मनुष्य के भीतर, पशु-पक्षियों के भीतर, चलती पवन के भीतर, चारों ओर यह जहाँ तक दृष्टि डालता है शक्ति ही शक्ति दिखाई देती है। साहिब कहते हैं कि इस ढंग से कथन कर रहा है :

**गावै को ताणु होवै किसै ताणु ।।**

मगर जितनी मनुष्य की दृष्टि होती है, सृष्टि उतनी ही होती है और जैसी दृष्टि हो वैसी ही सृष्टि होती है। आवश्यक नहीं कि गुलाब का एक फूल बकरी को दिखाई दे रहा है, उसी रूप में सूअर को भी दिखाई दे रहा हो। उस फूल को सूअर अपनी दृष्टि से देखता है। उसी फूल को बिल्ली अपनी दृष्टि से देखती है। फूल चाहे एक हो मगर भिन्न-भिन्न दृष्टियाँ होने के कारण फूल के अनेकों रूप हो जाते हैं। अनेकों रूप बन जाते हैं। उस फूल को जब एक सूअर देखता है तो अपनी दृष्टि के अनुसार देखता है। शायद उसको मैला ही दिखाई देता हो, गन्दगी ही दिखाई देती हो और जब वो फूल बकरी देखती है तो उसको घास ही दिखाई देता हो, क्योंकि उसके लिए घास है। उस खिले हुए फूल को एक साँप देखे तो उसकी अपनी दृष्टि है। एक नेवला देखे तो उसकी अपनी दृष्टि है और उसी खिले हुए फूल को एक बुलबुल देखे तो उसकी अपनी दृष्टि है। उसने जो देखना है नगमों की तरह देखना है। कहते हैं कि फूल के प्यार में बुलबुल नगमें अलापती है और कहते हैं कि प्यार अमर होता है, अच्युत होता है, इस का आकार के साथ संबंध नहीं। जिस प्यार का आकार से संबंध हो, आकार मिथ्या होता है, वह प्यार भी मिथ्या होता है। मौसम-ए-फिज़ा था, गुलाब के फूल झड़ चुके थे, मगर पौधों के ऊपर काँटों के अतिरिक्त और कुछ नहीं था और ऐसी हालत में बैठी एक बुलबुल उसी तरह के नगमें अलाप रही थी। औरंगज़ेब की प्रिय पुत्री ज़ेबुलनिशा यह दृश्य देख कर दंग रह गई, भाई सुना था फूलों के प्यार में फूलों

को देख कर बुलबुल गीत अलापती है, संगीत अलापती है, मगर फूल तो नहीं हैं, काँटें रह गए हैं, मगर बुलबुल नगमें अलाप रही है। चाहे फूल बाग में से झड़ चुके हैं, भाव फूल शाखाओं से झड़ चुके हैं, चाहे बगीचे में फूल नहीं रहे, पर कोयल की, बुलबुल का गीत मौजूद है। बुलबुल का संगीत किस लिए जब फूल ही नहीं? तेरा चहचहाना किस लिए? बोली हे बुलबुल! रूप नाशवान नहीं, खूबसूरती हुसन नाशवान है, इश्क नाशवान नहीं। इश्क नाशवान है तो वह सिर्फ रूप पर ही टिका हुआ है, वह अरूप तक नहीं पहुँचा होगा, जिससे रूप प्रगट होता है। सतिगुरु कहते हैं :

**रूपवंतु होइ नाही मोहै।। प्रभ की जोति सगल घट सोहै।।**

*(अंग २८२)*

रूप में अरूप देखने की कोशिश कर जो रूप को देखते-देखते अरूप तक पहुँच जाता है, उसका इश्क अच्युत है। उसका प्यार अच्युत है और उसी प्यार को निरंकार कहते हैं, उसी प्यार को परमात्मा कहते हैं। तो जैसी दृष्टि है वैसी सृष्टि होती है। एक चोर किसी की दुकान को, किसी की धन-संपदा को अपने तरीके से देखता है, मगर एक संत जिसके लिए संसार मिथ्या हो चुका है, वह अपने ढंग से देखता है। उस धन-संपदा को एक कामी अपने ढंग से देखता है, मगर एक सदाचारी अपने ढंग से देखता है। जैसी दृष्टि हो वैसा संसार बन जाता है। जब संसार अलग-अलग दृष्टि की वजह से अनेकों रूप धारण कर लेता है तो परमात्मा के लिए भी जगत् में अलग-अलग दृष्टियाँ हैं। ऐसे कह लो कि एक दृष्टि मोहम्मद साहिब की है, एक दृष्टि महात्मा बुद्ध की है, एक दृष्टि राम की है और एक दृष्टि गुरु नानक, गुरु गोबिंद सिंघ जी की है। राम की दृष्टि जगत् मर्यादा है, प्रभु मर्यादा है, प्रकृति मर्यादा है, कुदरत मर्यादा है, कादिर मर्यादा है। परिपूर्ण परमात्मा तक पहुँचने के लिए मर्यादा में जीवन को ढालना बहुत आवश्यक है। इसलिए उस अवतार पुरुष का नाम ही पड़ गया मर्यादा पुरुषोत्तम। सब कुछ मर्यादा में है, सागर मर्यादा में, धरती मर्यादा में टिकी हुई है और दरिया मर्यादा में चलते हैं, पवन मर्यादा में चल रही है, जीवन-मृत्यु सब मर्यादा में चल रहे हैं, रात-दिन, ऋतुएँ, मौसम सब मर्यादा

में चल रहे हैं। इसलिए प्रभु जो है मर्यादा है, परमात्मा जो है मर्यादा है। मर्यादा की इतनी अधिक चर्चा की, मर्यादा का इतना प्रचार किया, आपका नाम ही पड़ गया मर्यादा पुरुषोत्तम। वह पुरुष उत्तम है जिसकी ज़िन्दगी में मर्यादा प्रधान है। मर्यादा अमूल्य है। परन्तु कृष्ण की दृष्टि बिल्कुल विपरीत है। आपको मर्यादा पुरुषोत्तम नहीं कहा गया, आप को लीला पुरुषोत्तम कहा गया। धोबी ने सीता पर इल्ज़ाम लगाया कि यह अपवित्र है और मर्यादा बन चुकी थी कि प्रजा लाँछन लगाएगी, राजा को बात माननी पड़ेगी। राजा को झुकना पड़ेगा तो झुकना पड़ा राम को। सत्यवती सीता को घर से निकालना पड़ा। दार्शनिक, फिलास्फर और लीला की दुनिया में रहने वाले पुरुषों को यह मर्यादा कबूल नहीं थी, क्योंकि ऐसी मर्यादा क्या कि सत्य को घर से निकलना पड़े। भारत में जब भी किसी सत्यवती नारी का ज़िक्र किया जाए तो सीता को सिरमौर रखना पड़ता है, सीता को सभी से आगे रखना पड़ता है। मगर सीता के लिए राम के घर में कोई जगह नहीं, पर सीता के लिए भी महलों में कोई जगह नहीं, सत्यवती सीता के लिए भी घर में कोई जगह नहीं। अगर सत्य के लिए घर में कोई जगह नहीं तो मर्यादा सत्य को घर से निकालने के लिए मजबूर कर दे तो इस तरह की मर्यादा का पालन करने के लिए द्वापर युग के अवतार पुरुष कृष्ण ने अस्वीकार कर दिया। इस तरह उनकी ज़िन्दगी मर्यादा में ढली हुई नहीं दिखाई देती। राम पूर्ण रूप से मर्यादा में हैं, वह मर्यादा के लिए व्यक्ति को कुर्बान कर सकते हैं, व्यक्ति के लिए मर्यादा भंग नहीं कर सकते। दरअसल चाहिए यही था। बाड़ खेत की सुरक्षा के लिए थी। यह नहीं कि खेत को ही बाड़ पर कुर्बान किया जाए, मगर सत्य मर्यादा पर कुर्बान हो जाए तो फिर सत्य तो निम्न हो गया। फिर सत्य तो तुच्छ हो गया और मर्यादा प्रधान हो गई। द्वापर युग के सांसारिक पुरुष को यह सिलसिला स्वीकार नहीं हुआ और इसलिए श्री कृष्ण की ज़िन्दगी कहीं भी मर्यादा युक्त दिखाई नहीं देती। वह कहीं सुभद्रा हरण में मददगार हुए हैं, कहीं :

**जुज महि जोरि छली चंद्रावलि कान्ह क्रिसनु जादमु भइआ।।**
**पारजातु गोपी लै आइआ बिंद्राबन महि रंगु कीआ।।**

*(अंग ४७०)*

कहीं छल से चंद्रावल को धोखे से छला। माफ करना, राम की मर्यादा हो तो ऐसा नहीं हो सकता। पर इतनी बात स्पष्ट है श्री कृष्ण के सम्मुख बिल्कुल ही विपरीत प्रतीत होते हैं।

श्री कृष्ण की ज़िन्दगी जहाँ जीवन को बचाना है,जहाँ सत्य को बचाना है, वहाँ मर्यादा भी कुर्बान कर देनी। मर्यादा तो यह है कि जीवन में सत्य ही बोलना। जहाँ मर्यादा में सत्य कुर्बान होता दिखाई दे, वहाँ श्री कृष्ण जैसी आत्मा कह देती है कि हे युधिष्ठिर! तू झूठ बोल कि अश्वथामा मर गया, क्योंकि सच्चाई को बचाना है, निर्दोष को बचाना है, ज़ालिम को खत्म करना है, दुष्ट को खत्म करना है। पर मर्यादा पुरुषोत्तम पुरुष ऐसा नहीं कर सकता। युद्ध में चाहे हार जाए, दुष्टों से चाहे हार जाए मगर मर्यादा के विपरीत नहीं चलेगा। मगर एक लीला पुरुषोत्तम अवतार होगा, उसने अपने तरीके से सोचना है कि दुष्ट को खत्म करना है चाहे मर्यादा भंग होती है तो होने दो। सत्य को बचाना है, चाहे मर्यादा भंग होती है तो होने दो। एक अबला अगर किसी शरीफ के घर में पनाह ले और उस के पीछे पाँच-सात गुण्डे लगे हों, वह द्वार पर दस्तक दे और पूछे कि यहाँ कोई लड़की आई है तो कह दिया जाए कि नहीं आई तो यह भी सत्य है। इस झूठ में भी सत्य है। ठीक है गन्दे कपड़े हैं, इस तरह का बोलना झूठ है, मगर इन गन्दे कपड़ों में भी सच्चाई है, हमदर्दी का भाव है। कसाई से भागती हुई कोई गाय घर में आकर पनाह ले ले और कसाई द्वार पर आ जाए और पूछे कि गाय आई है? तो कह दो कि नहीं आई और इस झूठ में भी सत्य है। अनेकों के सत्य में भी झूठ है। कई रेशमी वस्त्रों में भी भ्रष्टता लिपटी होती है। अनेकों के चीथड़ों में भी हीरे लिपटे होते हैं। अनेकों के झूठ बोलने में भी सत्य होता है। अनेकों के सत्य बोलने में भी झूठ होता है। किसी का दिया हुआ सम्मान भी झूठा होता है, किसी का दिया हुआ सम्मान भी अपमान होता है, किसी के मीठे बोल भी ज़हर होते हैं, किसी के कड़वे बोलों में भी मिठास होती है, कोई अनंत छुपा होता है। बात तो आंतरिक है। खैर! श्री कृष्ण की अपनी दृष्टि और राम की अपनी दृष्टि। जीवन एक लीला है—यह श्री कृष्ण की दृष्टि। जीवन एक मर्यादा है, यह

राम की दृष्टि। कलियुग के अवतार पुरुष गुरु नानक, गुरु गोबिंद सिंघ जी ने एक बात नहीं की कि जीवन मर्यादा है। मात्र ऐसा नहीं कहा कि जीवन लीला है, बल्कि कहा ज़िन्दगी मर्यादा है, ज़िन्दगी लीला है। लीला को मर्यादा दे दो तो मयार्दा में लीला खत्म नहीं होगी, ज़िन्दगी एक लीला है, खेल है, मगर खेल की भी अपनी मर्यादा होती है। चाहे क्रिकेट का खेल हो, कुश्तियाँ हो रही हों, दंगल हो रहा हो, कब्बडी खेली जा रही हो, हाकी खेली जा रही हो, फुटबाल खेला जा रहा हो, मगर खेल की भी अपनी मर्यादा है। यह बात अलग है कि कई दफा खेल को भी व्यक्ति वास्तविक रूप दे देता है, मज़ा सारा गँवा देता है। जैसे दो मुल्क खेल रहे हों, क्रिकेट या हाकी तो कह दिया जाता है कि अमुक मुल्क हार गया, अमुक जीत गया। और खेल भी मुल्कों की हार बन गई, खेल भी मुल्कों की जीत बन गई। यह खेल भी जंग बन गई। अमुक मुल्क हार गया, अमुक जीत गया। अमुक कौम हार गई, अमुक कौम जीत गई। महापुरुष का तो जीवन ऐसा होता है उन्होंने जंग को भी खेल बना दिया है। जंग के मैदान में गुरु गोबिंद सिंघ महाराज के सिंघ-सूरमे दुष्टों को मार-मार कर गिरा रहे हैं, मगर यह पानी पिला कर फिर खड़ा कर रहा है। पकड़ कर गुरु गोबिंद सिंघ जी के पास पेश किया। महाराज इतनी मेहनत से मार-मार कर गिराते हैं हम मगर यह दुष्ट बागी पैदा हो गया है हम में, उनको पानी पिला कर फिर खड़ा कर देता है। सतिगुरु ने गले लगा लिया और कहा सिर्फ पानी ही न पिलाया करो, यह मरहम-पट्टी भी किया करो। यह तो खेल हो गई जंग। जिसको मारना है उसी को जीवन देना है। जिसको खत्म करना है, उसी के साथ हमदर्दी भी करनी, दरअसल ज़ख्म को काटना है, ज़ख्मी को नहीं काटना है। बुरे को नहीं काटना। यह तो खेल हो गया लड़ना भी है और अंदर लड़ाई की वृत्ति भी नहीं। जंग भी करनी है मगर जंग करने का शौक भी नहीं, जंग तो खेल हो गई। लोग तो खेल-खेल में भी झगड़ पड़ते हैं। लोग तो खेल में कह देते हैं कि अमुक मुल्क हार गया, अमुक मुल्क जीत गया। अपनी-अपनी दृष्टि है। साहिब गुरु नानक, गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज ने कह दिया कि जिन्दगी एक

मर्यादा है, जिन्दगी एक लीला है। जैसे संसार को देखने की अलग-अलग दृष्टि है, वैसे निरंकार को देखने की अलग-अलग दृष्टि है। इस पउड़ी में अलग-अलग दृष्टियों का ज़िक्र है। सब कुछ हो रहा है, किया नहीं जा रहा, कर्ता भाव, कर्ता के अस्तित्व को तस्लीम करना ही मनुष्य की मिथ्या विचार है। सब कुछ हो रहा है, मृत्यु हो रही है, नसों में खून दौड़ रहा है, दिल धड़क रहा है, श्वास चल रहे हैं, इस सबके हम कर्ता नहीं हैं, श्वास स्वयं चल रहे हैं। दिल स्वयं धड़क रहा है, नब्ज़ स्वयं चल रही है। जिन्दगी में यह तीन कर्म इतने महान, इतने आवश्यक हैं कि एक सैकेण्ड के लिए तो दिल धड़कना बन्द हो जाए तो शरीर गया। एक सैकेण्ड के लिए भी साँसों की गति रुक जाए तो शरीर का अन्त और एक क्षण के लिए भी नब्ज़ चलनी बन्द हो तो मनुष्य के अस्तित्व का अन्त। इतना कीमती कर्म अपने हाथ में नहीं। फिर हम इस तरह कह सकते हैं कि यह शरीर मेरा है, यह शरीर मेरा नहीं, यह किसी का है। किसी का दिया हुआ है तो सब कुछ हो रहा है, किया नहीं जा रहा। कर्ता का भाव भी झूठ है, मगर यही झूठ की दीवार बहुत बड़ी है, इतनी बड़ी हो जाती है कि सत्य तक पहुँचना कठिन हो जाता है। किस तरह झूठ की दीवार को तोड़ें और सत्य तक पहुँचें? साहिब ने जो फुरमान किया है उस हुक्म को समझना है। जो साथ लिखा हुआ है, उस हुक्म को समझना है, जो हमारे रोम-रोम में चल रहा है। समझते ही झूठ की दीवार टूट जाती है और सत्य तक मनुष्य पहुँच जाता है। हुक्म में अनंत विस्तार हो रहा है और जितना बड़ा हुक्मी है, उसका हुक्म कथन से परे, ज्ञान से परे है, फिर भी कथाकारों ने उस हुक्म की कुछ न कुछ कथनियाँ की हैं। जैसे कि सतिगुरु जी की पंक्ति है :

**कथना कथी न आवै तोटि।।**
**कथि कथि कथी कोटी कोटि कोटि।।**

अनेकों तरह के कथाकारों ने अनेकों प्रकार की कथनियाँ कई दफा कीं मगर कथा खत्म नहीं हुई, कथा की कमी नहीं आई। उन

अनेकों कथनियों में जो विशेष कथनियाँ है। सतिगुरु उसका ज़िक्र करते हैं :

**गावै को ताणु होवै किसै ताणु ।।**

कोई इस तरीके से कथन कर रहा है कि प्रभु एक शक्ति है, अकाल पुरुष एक शक्ति है। वह जब सूर्य को देखेगा तो उसको सूर्य की शक्ति दिखाई देगी, वनस्पति की शक्ति दिखाई देगी, सागर की लहरों में शक्ति दिखाई देगी। मनुष्य को जब कोई देखेगा, मनुष्य के भीतर झाँक कर सिर्फ शक्ति को ही देखेगा। परिन्दों के भीतर वह आठों पहर हर तरफ शक्ति के ही दर्शन करेगा। इस तरह की वृत्ति रखने वाला जो मनुष्य है, उसके सम्मुख परमात्मा एक शक्ति है और व्यापक शक्ति है। मगर इस शक्ति को कथन करने की भी शक्ति हो और समझने की भी शक्ति हो तो ही वह कथन कर सकेगा।

**गावै को ताणु होवै किसै ताणु ।।**

इस शक्ति को समझने की शक्ति हो, इस शक्ति को कथन करने की शक्ति हो, फिर ही वह कथन कर सकेगा। सतिगुरु कहते हैं कि कोई तो ऐसा है जो कह रहा है कि प्रभु एक शक्ति है। वह एक तान है। जिसके पास एक तरह के कथन करने का तान है :



**गावै को दाति जाणै नीसाणु।।**

किसी का गायन, किसी की कथनी इस प्रकार है कि प्रभु हमारा दाता है, जो कुछ भी हमारे पास है, यह सब कुछ हमें दान में मिला है। मनुष्य ने जो स्वयं बनाया हो या खरीदा हो तो वह तो मनुष्य का अपना है। मगर जो खरीदा ही नहीं, बनाया भी नहीं, वह तो सब कुछ दान है। यह जीवन न तो हमने बनाया है और न ही हमने खरीदा है, हमें दान में मिला है। माता-पिता हमें दान में मिले हैं। चलती हुई पवन हमें दान में मिली है। हाथ हमें दान में मिले हैं। पैर हमें दान में मिले हैं। दिल, दिमाग, आँखें हमें दान में मिले हैं। बाज़ार में पत्थर की आँख तो मिल सकती है मगर यह आँख नहीं। प्लास्टिक और रबड़ के हाथ पैर तो मिल सकते हैं मगर यह हाथ पैर नहीं।

पैसों से अगर दाँत मिले तो पत्थर और प्लास्टिक के दाँत ज़रूर मिल जाएँगे मगर जो अद्भुत यह दाँत कीमती हैं, उस प्रभु ने रत्नों के रूप में बख्शिश किए हैं, यह तो दान में हमें एक सौगात मिली है। किसी की भी दृष्टि इस तरह की है कि प्रभु दाता है। जो कुछ भी हमारे पास है, यह सब कुछ दान है और उसने बिना माँगे ही दिया है।

**अणमंगिआ दानु देवणा कहु नानक सचु समालि जीउ।।**

*(अंग ७३)*

तूने माँग भी नहीं की, फिर भी इस तरह का जीवन, पवन, पानी दान के रूप में दिया। उस दाता को याद कर। कोई इस तरह से गा रहा है कि दात उस दाता की दी हुई निशानी है। देने वाला याद आ जाता है और एक दृष्टि यह थी कि तन को देखो, दाता परमात्मा को याद करो। एक-एक अंग को देखो और प्रभु का धन्यवाद करो। माता-पिता को देखो और सोचो प्रभु ही माता के रूप में मिला है, प्रभु ही पिता के रूप में मिला है। प्रभु ही बेटियों, बेटों के रूप में मिला है। अकाल पुरुष ही भाईयों के रूप में मिला है, पत्नी के रूप में मिला है, पति के रूप में मिला है। सूर्य के रूप में मिला है, चंद्रमा के रूप में मिला है, ज़मीन के रूप में मिला है। आसमान के रूप में मिला है और सब कुछ को निशानी समझ। हे मनुष्य! जो कुछ भी तेरे पास है वह दाता का दिया हुआ दान है और उस दान को देख कर दाता का धन्यवाद कर। जो कुछ तेरे पास है, इसका शुक्रिया किए जा और अपनी योग्यता बढ़ाए जा। वह और भी तेरी झोली में अनंत पदार्थ भर देगा। स्पष्ट है कि जैसी दृष्टि हो, वैसी सृष्टि बन जाती है, साढे चार अरब के करीब इस समय मनुष्य हैं या यूँ समझ लो कि साढे चार अरब के करीब संसार है। प्रत्येक मनुष्य का अपना अलग-अलग संसार है। प्रत्येक मनुष्य की अपनी अलग-अलग दृष्टि है। प्रत्येक मनुष्य का अपने जीवन का अलग-अलग ढंग है। जैसी दृष्टि हो जाती है वैसी सृष्टि हो जाती है। हू-ब-हू यह नियम परमात्मा पर भी लागू होता है। मनुष्य ने अपने रंग में, अपने स्वभाव में परमात्मा को देखा है। एक अन्य दृष्टि का जन्म हुआ हमारे देश में। वह थी ब्रह्मा के जो विचारक थे, दार्शनिक थे, सूक्ष्म वृत्तियों के मालिक थे।

उनको विष्णु की यह बात बिल्कुल अच्छी नहीं लगी। विष्णु की इस विचारधारा से तालमेल नहीं बना सके। दार्शनिक की अपनी खोज होती है और साधारण मनुष्य की और खोज होती है। कहते हैं ब्रह्मा रजोगुणी हैं, संसार का प्रसार करने वाला है, सांसारिक है नहीं, मगर संसार का ज्ञान देने वाला है। संसार की सूझ-बूझ देने वाली उसकी मनो-इच्छा थी कि मैं देखना चाहता हूँ कि संसार की उत्पत्ति कब हुई, कैसे हुई और जगत् का मूल क्या है? खोज में उसने जिन्दगी का कोई तीन भाग खर्च कर लिया। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज ज़िक्र करते हैं :

**नालि कुटंबु साथि वरदाता ब्रहमा भालण स्रिसटि गइआ ।।**
**आगै अंतु न पाइओ ता का कंसु छेदि किआ वडा भइआ ।।**

*(अंग ३५०)*

ब्रह्मा सृष्टि की तलाश में गया। उसने वनस्पति पर नज़र डाली, उसने कीड़ों-मकौड़ों का तल देखा, उसने पशुओं के भीतर झाँक कर देखा कि दुनिया क्या है? उसने मनुष्य का तन देखा, उसने मनुष्य का मन देखा, उसने दृष्टि ऊपर की। ग्रह-नक्षत्रों में भी झाँक कर ज्योतिष विज्ञान को जन्म दिया। उसने वनस्पति को देख कर जड़ी बूटियों के ज्ञान को जन्म दिया। उसने मनुष्य के तन के भीतर झाँक कर आयुर्वैदिक को जन्म दिया। उसने मनुष्य के मन के भीतर झाँक कर मानव विज्ञान को जन्म दिया। उसने आवाज़ को समझने की कोशिश की और कह दिया कि आवाज़ सात तरह की है। संगीत का जन्म-दाता भी ब्रह्मा है। उसने देखा कि रसना जो रस मानती है वह कुल छः हैं। इस तरह की भी व्याख्या ब्रह्मा ने कर दी कि रंग कुल नौ हैं। उसने रंगों की बारीकी को भी देखा। दो रंग मिला कर तीसरे रंग को जन्म दिया जा सकता है। तीन रंगों को इकट्ठा कर कोई और रंग बनेगा, मगर मूल रंग नौ हैं। प्रत्यक्ष, अप्रत्यक्ष, जड़ चेतन की हर तरफ उसने खोज की। ढूँढना चाहता था अन्त, परन्तु उसकी अपनी ही काया का अन्त होने लगा। बूढ़ा हो गया, वृद्ध हो गया और उसको ऐसा महसूस हुआ कि जो मेरे पास ज्ञान है, यह इतना ही है। जैसे सागर में से चम्मच प्राप्त किया हो। खोज में पूरी जिन्दगी गुज़र गई, मगर संसार के एक

ज़र्रे की भी पूर्ण तौर पर खोज न हो सकी और खोज को फैंक कर उसकी ज़ुबान से यह वाक्य निकले 'नेकी, नेकी, नेकी। यह नहीं, यह नहीं, यह नहीं। जो कुछ मैंने खोजा, उससे अधिक और भी है, और भी है, वहाँ भी है, वहाँ भी है यह नहीं है, यह नहीं है। ऐसा कहते कहते विस्मय में चला गया। ऐसा कहते-कहते अनंत में चला गया। ऐसा कहते-कहते बेअंत में चला गया। आपके साथ शीर्षक जुड़ा—सांसारिक, क्योंकि संसार की बहुमूल्य खोज उसने जगत् के सम्मुख रखी है। शास्त्री था, वैज्ञानिक था, कवि था, दार्शनिक था, संगीतकार था, इसलिए कला-विज्ञान की सभी बातें उसने लिखित रूप में जगत् के सम्मुख रखीं, परन्तु लिख लिख कर कह दिया कि मैं नहीं लिख सकता, मैं नहीं कह सकता, मैं पूर्ण नहीं बयान कर सकता। और नहीं बयान कर सकता, और नहीं बयान कर सकता। एक भाउ ने ही ब्रह्मा को समाधि की गोद में बिठा दिया विस्मय रस में बिठा दिया और सतिगुरु कहते हैं कि यह दृष्टि है :

**गावै को गुण वडिआईआ चार।।**



कोई गा रहा है महान् के सुन्दर गुणों का ज़िक्र करके, उच्चारण करके उसके गुणों का उच्चारण करके। वह इस ढंग से प्रशंसा कर रहा है—हे प्रभु! तू महान है, विद्वान है, तू सर्व-कला का ज्ञानी है। इस तरह के सुन्दर-सुन्दर गुणों को लेकर उसके सुन्दर गुणों का उच्चारण कर रहा है—

**गावै को विदिआ विखमु वीचारु।।**

इतनी कठिन विद्या को सामने रख कर प्रभु के गीत गा रहा है। साधारण व्यक्ति की तो कल्पना की भी पहुँच नहीं। इस तरीके की बौद्धिक विद्या। कई महापुरुषों के बोलों को पढ़ना क्या, बहुत मुश्किल होता है। समझना तो एक तरफ, जानना तो एक तरफ और जिस को समझा ही नहीं गया, जिसके उचित उच्चारण में ही कठिनाई हो, उसको हृदय में जगह देनी बड़ी मुश्किल बात है। तो मैं ऐसा देखता हूँ कि ब्रह्मा को बहुत महत्त्व इस देश में नहीं मिल सका। सारे देश में जितने विष्णु के मंदिर हैं, जितने शिवजी के मंदिर हैं, उतने ब्रह्मा के मंदिर

नहीं हैं। एक दो ही मंदिर हैं। कारण, दार्शनिक था, फिलास्फर था। इसकी पहुँच हर दिमाग तक नहीं हो सकी। प्रत्येक दिमाग ब्रह्मा तक नहीं पहुँच सका, मगर प्रत्येक दिमाग विष्णु तक पहुँच गया तो समझ आ गई जो कुछ भी मेरे पास है, दात है। सो इस दात को दाता की निशानी समझ कर उसका धन्यवाद करना एक आम बात थी। एक बात थी, समझ में आ गई। लोग जुड़ गए, परन्तु ब्रह्मा की बात बड़ी कठिन विद्या, अत्यंत कठिन, अत्यंत सूक्ष्म विचारों, जहाँ दिमाग के तन्तु ढीले पड़ जाएँ। इस ढंग के सूक्ष्म विषयों का ज़िक्र जब ब्रह्मा ने किया तो कुछ मनुष्य जो दिमाग के तल पर जीने वाले थे, जो अक्ल के तल पर जीने वाले थे, दार्शनिक, फिलास्फर थे, कवि थे, साहित्यकार थे, उनको तो ब्रह्मा की बात प्यारी लगी, अच्छी लगी। ब्रह्मा के साथी बने, बाकी जो समूह था वह विष्णु के इर्द-गिर्द एकत्रित हो गया जो संसार में लीन था। विष्णु की बात उनको बड़ी प्रिय लगी कि ठीक है सब कुछ हमारे पास है, इसको दाता की निशानी समझ कर गुणगान करते हैं। ब्रह्मा की दृष्टि यह थी :



**गावै को गुण वडिआईआ चार।।**
**गावै को विदिआ विखमु वीचारु।।**

कोई गा रहा है उसके सुन्दर-सुन्दर गुणों को और अत्यंत कठिन विद्या को सामने रख कर उसका गुणगान कर रहा है। उसका विचार कर रहा है। इसके अलावा एक और दृष्टि, एक और कथनी का जन्म हुआ वह थी :

**गावै को साजि करे तनु खेह।।**
**गावै को जीअ लै फिरि देह।।**

इस दृष्टि के जन्म दाता हैं शंकर शिव जी। उनको हर तरफ मुरझाए हुए फूल ही दिखाई देते थे। वह आह भर कर कहते थे कि दो अंधेरी रातों के मध्य में आखिर एक ही तो दिन है। मगर विष्णु के देखने का ढंग यह था कि एक दो बहुत खूबसूरत चमकते हुए दिनों में आखिर एक ही तो रात है। मगर दोनों का कहना अपनी अपनी जगह ठीक है। एक रात देख रहा है, एक दिन देख रहा है। एक फूल का खिलना

देख रहा है, एक फूल का मुरझाना देख रहा है। एक बच्चे का जन्म देख रहा है, एक मनुष्य का मरना देख रहा है। एक उदय होता हुआ सूर्य देख रहा है, एक डूबते हुए सूर्य को देख रहा है पर दोनों जो देख रहे हैं वास्तविक सूर्य उदय भी हो रहा है और अस्त भी हो रहा है। जन्म भी हो रहा है, मृत्यु भी हो रही है। जो संसार में मृत्यु हो रही है उस पर दृष्टि पड़ी शंकर की और उसको मुरझाए हुए फूल, मुरझाए हुए मनुष्य, मुरझाए हुए मनुष्य ही दिखाई दिए और यह हकीकत है कि जब पूरा संसार मुरझाया हुआ दिखाई दे तो मनुष्य उपराम हो जाता है, उदास हो जाता है। इस संसार में फिर रहने की तमन्ना नहीं रहती। फिर ऐसे जगत् की तलाश मनुष्य करता है जहाँ फूल खिलें, मुरझाए न। जहाँ कोई मृत्यु न हो। जहाँ कोई बुढ़ापा न हो, जहाँ कोई उदासी न हो। है एक ऐसी दुनिया भी जिसका ज़िक्र गुरु नानक देव जी महाराज ने किया है :

**नानक बधा घरु तहां जिथै मिरतु न जनमु जरा।।**

*(अंग ४४)*

इस तरह की दृष्टि रखने वालों में से महात्मा बुद्ध भी किसी सीमा तक शामिल हैं। बगीचे का मुरझाया हुआ फूल देख कर उनका मन मुरझाया। माली को पूछा कि सभी फूल मुरझा जाते हैं? हाँ, सभी मुरझा जाते हैं। टहलते हुए बाग में से बाहर आए तो आपको एक बूढ़ा दिखाई दिया। बूढ़ा बिल्कुल ऐसे प्रतीत हो रहा था जैसे मुरझाया हुआ फूल। यह हकीकत है कि खिले हुए के भीतर ही तो मुरझाना छुपा हुआ है।

**फूल खिलता है मुरझाने का तख़ईअल लेकर।**
**जिसे हँसता हुआ पाओगे वो परेशान होगा।**

बूढ़े को देखते ही सारथी से पूछते हैं, यह कौन है? मगर यह क्यों लंगड़ा कर, लाठी के सहारे और रुक-रुक कर चल रहा है? वृद्ध हो गया है, जिन्दगी मुरझा गई है, चोला पुराना हो गया है। एक अर्थी देखी, मुर्दा देखा। चार मनुष्य उठा कर ले जा रहे थे। पूछा किसको चार व्यक्ति उठा कर ले जा रहे हैं? सारथी ने कहा, यह व्यक्ति को

ही व्यक्ति उठा कर ले जा रहे हैं क्योंकि मर गया है तो सिद्धार्थ कहते हैं कि मैं भी मर जाऊँगा? मजबूर होकर सारथी ने कहा, जो जन्मा है, मरता है। ज़ुबान से बोल निकले सिद्धार्थ के कि फिर मैं मर गया। जिस तरह का मैं जीवन जी रहा था, मैं मर गया, जिस तरह की जिन्दगी मैं व्यतीत कर रहा था, उससे मैं मर गया। यह ठीक है कि मेरी जिन्दगी की अभी मुझे प्राप्ति नहीं। इस जिन्दगी को मैंने श्रद्धांजलि दे दी। यह जीवन मुझे नहीं चाहिए जिसमें मुरझाना है, यह जीवन मुझे नहीं चाहिए जिसमें बुढ़ापा है। यह जीवन मुझे नहीं चाहिए जिसमें मृत्यु है। तीन ही तो दुख हैं—बुढ़ापा, जन्म और मृत्यु। तभी तो सतिगुरु कहते हैं, ऐसी दुनिया है यहाँ तीन दुख नहीं हैं :

**नानक बधा घरु तहां जिथै मिरतु न जनमु जरा।।**

*(अंग ४४)*

शिवजी ने भी इस बात पर ज़ोर दिया है कि हे मनुष्य! अपना अन्त देख, तो ही बेअंत तक पहुँच सकेगा। अपनी मृत्यु देख तो ही मृत्यु से परे जा सकेगा। अपना अन्त दिखाई दे तो कुछ न कुछ दृश्य सम्मुख रखने ही पड़ें तो मुर्दों की खोपड़ियों की माला बना कर शिवजी गले में पहनता था ताकि मालूम हो कि यह खोपड़ी, जिसमें इतना गरूर है, अंजाम उसका यही है, रहता ज्यादातर वह श्मशान घाट में ही था कि जलते हुए मनुष्यों को देख कर, चिताओं को देख कर जिन्दगी का अन्त हर वक्त स्मरण रहे। कबीर जी अक्सर बनारस में श्मशान घाट पर चले जाया करते थे। एक दिन माता ने पुरजोर तरीके से रोका। पुत्र कोई रिश्तेदार संबंधी मर जाए तो श्मशान पर जाते हैं, परन्तु तू रोज़ाना पहुँच जाता है। कबीर कहते हैं—माँ बहुत रत्न वहाँ बिखरे पड़े हैं, लोग मोह के मारे हुए, अज्ञान के मारे हुए उन रत्नों को वहाँ छोड़ कर आ जाते हैं। मैं उनको रोज़ाना झोली भर कर ले आता हूँ। माँ हँस पड़ी और कहने लगी, पुत्र तू बावला है और हकीकत है कि महापुरुषों से माँ-बाप कभी लाभ नहीं उठाया करते और महापुरुषों से शरीकों ने कभी लाभ नहीं उठाया। माँ थी, ममता की मारी हुई, कहने लगी, तूने बावलों जैसी बात कर दी। घर में खाने

**गावै को जापै दिसै दूरि।।**

वह कहीं दूर बैकुण्ठ में बैठा, कहीं सातवें आसमान में बैठा, कहीं चौदहवें तख्त पर बैठा, कहीं सातवें पाताल में बैठा बहुत दूर है और दूर तक पहुँचने के लिए रास्ता बहुत तय करना पड़ेगा। कोई इस ढंग से गा रहा है। किसी के गाने का ढंग यह है :

**गावै को वेखै हादरा हदूरि।।**

वह तो हाज़र-नाज़र है, वह तो बिल्कुल पास है कि ज़ाहरा-ज़हूर है कि हाज़रा-हजूर है ।

**कहि रविदास हाथ पै नैरै सहजे होइ सु होई ।।**

*(अंग ६५८)*

तो कोई इस तरह से गा रहा है कि वह तो बिल्कुल नज़दीक है, बिल्कुल नज़दीक है तो साहिब कहते हैं :

**कथना कथी न आवै तोटि।।**

इस तरह की जो कथनियाँ हैं, कथन करने में कमी तो नहीं आई, नई से नई कथनियों का जन्म हो रहा है। जैसी झलक किसी महापुरुष को मिलती है, वैसा वह परमात्मा का रूप बयान करने लग पड़ता है, मगर अपनी दृष्टि के आधार पर बयान करता है नहीं तो संसार और अनेकों रूपों का है। मनुष्य की जैसी दृष्टि होती है वैसी वह संसार की रूप-रेखा बयान कर लेता है। हू-ब-हू यही बात परमात्मा पर पूरी उतरती है ।

**कथि कथि कथी कोटी कोटि कोटि।।**

करोड़ों तरह के कलाकार हैं, करोड़ों तरह की कथनियाँ, करोड़ों दफा की परन्तु कमी नहीं आई, खत्म नहीं हुई, परिपूर्ण परमात्मा ही :

**देदा दे लैदे थकि पाहि।।**

कोई इस ढंग से गा रहा है। परमात्मा देता जा रहा है, लेने वाले थक जाते हैं। दाँत गिर गए, आँखें देखते देखते कमज़ोर हो गईं, कान बहरे हो गए, मगर जगत् में पदार्थ तो खत्म नहीं हुए। जगत् में रूप

तो नहीं खत्म हो गया। आँखें थक गईं, दाँत थक गए, कान थक गए मगर संसार में दृश्य और नज़ारे नहीं खत्म हुए। टाँगें रह गईं, मगर जगत् में और वस्तुएँ और पदार्थ और रंगीन महफिलें तो खत्म नहीं हुईं। हाथों में अब पकड़ने की समर्था नहीं, हाथ ही अगर थक गए :

**देदा दे लैदे थकि पाहि।।**
**जुगा जुगंतरि खाही खाहि।।**

कोई इस तरह से गा रहा है, युगों-युगांतरों से जीव खा रहे हैं, दाता देता जा रहा है, देता जा रहा है, लेने वाले थक जाते हैं, देने वाला देते नहीं थकता :

**हुकमी हुकमु चलाए राहु।। नानक विगसै वेपरवाहु।। ३ ।।**

वह हुक्मी अपने हुक्म में सभी जीवों को चलाता है और सभी जीवों को चलते हुए देख कर वह प्रसन्न होता है, वह आनन्दित होता है और खुश होता है ।

**नानक विगसै वेपरवाहु।। ३ ।।**



वह बेपरवाह पूरी सृष्टि को देख कर आनन्दित होता है, खुश होता है।

—o—

## पउड़ी चौथी

साचा साहिबु साचु नाइ भाखिआ भाउ अपारु ।।
आखहि मंगहि देहि देहि दाति करे दातारु ।।
फेरि कि अगै रखीऐ जितु दिसै दरबारु ।।
मुहौ कि बोलणु बोलीऐ जितु सुणि धरे पिआरु ।।
अंम्रित वेला सचु नाउ वडिआई वीचारु ।।
करमी आवै कपड़ा नदरी मोखु दुआरु ।।
नानक एवै जाणीऐ सभु आपे सचिआरु ।।४ ।।

वह जो हुक्मी अपने हुक्म में जगत् को चला रहा है और चलते हुए जगत् को अपने हुक्म में देख कर हर्षित हो रहा है, खुशी में आ रहा है।



**हुकमी हुकमु चलाए राहु ।। नानक विगसै वेपरवाहु ।।**

हुक्म कितना बड़ा है और हुक्मी कितना बड़ा है। हुक्मी के हुक्म में क्या कुछ हो रहा है, यह पूरा विस्तार सतिगुरु ने बताया है। हुक्मी के हुक्म को मान कर जीवन को व्यतीत करने से झूठ की दीवार टूटती है। जो हुक्मी है वह सत्यवान होकर सत्य में लीन हो जाता है। सच्चाई क्या है? उसकी समर्था, उसकी महानता सतिगुरु इस पउड़ी में ऐसे वर्णन करते हैं :

**साचा साहिबु साचु नाइ भाखिआ भाउ अपारु ।।**

मालिक वह सच्चा है। दरअसल हम कह तो देते हैं कि यह मकान का मालिक है। यह धन का मालिक है, यह परिवार का स्वामी है। यह ज़मीन का मालिक है। पर यह किसी सीमा तक ध्यान से देखें कि मकान ही उसका मालिक है। ज़मीन साहिब है। क्योंकि मालिक मर जाए तो ज़मीन रोती नहीं, मालिक मर जाए तो मकान रोता नहीं, मकान को रोने की आवश्यकता ही नहीं, मगर हकीकत

यह है कि अगर मकान गिर जाए तो जो मालिक है वह तो रोता है। वह तो ज़ोर-ज़ोर से रोता है। यहीं से बात स्पष्ट हो गई कि मालिक कौन है ? मनुष्य झूठा मालिक है। मालिक होने का इसने लेबल लगाया है। साहिब होने का मात्र इसने ढिंडोरा पीटा है। मनुष्य साहिब नहीं है। कबीर जी का कथन है :

**खसमु मरै तउ नारि न रोवै ।। उसु रखवारा अउरो होवै ।।**
**रखवारे का होइ बिनास ।। आगै नरकु ईहा भोग बिलास ।।**

*(अंग ८७१)*

धन का मालिक जो माया है। इसका पति, इसका मालिक अगर मर जाए तो माया रोती नहीं और इसका शीघ्र कोई और रखवाला बन जाता है। बाप मर गया, पुत्र रखवाला बन जाता है, पौत्र रखवाला बन जाता है। इसको सदा सुहागिन माना। यह विधवा नहीं होती। यह रोती भी नहीं तो हकीकत स्पष्ट हो गई कि मकान मालिक है, क्योंकि मकान गिर जाए तो मालिक रोता है। मालिक मर जाए तो मकान नहीं रोता। ज़मीन किसी ने छीन ली है। ज़मीन नहीं रोती। मगर जिसके पास से छीन ली गई है वह रोता है। धन जो फज़ूल चला गया, चला गया तो धन नहीं रोता। मगर जिसके पास से धन चला गया है वह रोता है। परिपूर्ण परमात्मा नहीं माना है। उसमें सच्चा मालिक है और ऐसी साजो-सामग्री का मालिक है। जिसको न कोई उससे छीन सकता है, न ही उसकी मलकीयत खतरे में है। असली मालिक तो पूर्ण परमात्मा ही है। मनुष्य तो मालिक होने का दावा ही करता है। यह अन्य को देख कर ऐसे जज़ीरे में, किसी ऐसे द्वीप में अकेला ही रह जाएँ और कोई न हो। किसी ऐसे हादसे का शिकार हो कर कहीं वहाँ जाना पड़े, चाहे वहाँ अकेला जज़ीरे का मालिक हो मगर उसको नेम-प्लेट लगाने की आवश्यकता नहीं पड़ेगी कि मैं इस जज़ीरे का मालिक हूँ, इस ज़मीन का मालिक हूँ। कौन पढ़ेगा इस नेम-प्लेट को ? कौन उसकी मलकीयत को पढ़ेगा। वह सत्य ही उस जज़ीरे का मालिक है, इस जगह का मालिक है। इसके लिए दूसरा और तीसरा भी चाहिए। मनुष्य की मलकीयत दूसरों और तीसरों के आश्रय पर ही प्रगट होती है। परमात्मा की मलकीयत प्रगट हो

सके, अन्य की आवश्यकता नहीं। वह खुद ही एक मालिक है। इसलिए साहिब कहते हैं, प्रभु तू सच्चा मालिक है। बाकी झूठे मालिक हैं।

एक फकीर ने एक राज महल के दरवाज़े पर दस्तक दी। दरबानों ने द्वार खोला और पास ही टहल रहा था बादशाह। फकीर कहने लगा कि इस सराए में रात बितानी है। यह शब्द उस बादशाह ने भी सुने। कौन आया है? बादशाह कहने लगा, फकीर साईं, यह धर्मशाला नहीं है, यह मेरा महल है। यह मेरा घर है। तो फकीर कहने लगा, आज से कुछ वर्ष पहले मैं आया था, तब कोई और मिला था। कहता था कि मैं इस महल का मालिक हूँ। तो बादशाह कहने लगा, हाँ वो मेरे पिता जी थे। फकीर कहने लगा, उससे कुछ समय पहले जब मैं आया था तो कोई और था। बादशाह ने कहा कि वह मेरे दादा जी थे। तो फकीर कहने लगा कि जहाँ मालिक बदलते रहते हैं और महल अपनी जगह पर खड़ा रहता है, अटल रहता है, तो महल मालिक है कि आप मालिक हो? यह तो धर्मशाला है, यहाँ मुसाफिर बदलते रहते हैं। यहाँ तो कुछ दिन पहले कोई और था, उससे पहले कोई और था। हे राजन! कुछ वर्षों के पश्चात कोई और मालिक होगा, कोई और होगा। इसलिए मनुष्य की मलकीयत झूठी है, मनुष्य का साहिब होना या खुद को साहिब प्रगट करना झूठा अहंकार है। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज फुरमाते हैं कि जो हुक्मी है, जिसके हुक्म से सब कुछ हो रहा है, वही साहिब है, सच्चा मालिक है। उसकी प्रशंसा भी सत्य है। उसका नाम भी सत्य है। मनुष्यों के नाम खत्म हो जाते हैं। यह बात अलग है कि चाहत मनुष्य की भी यही है कि मेरी प्रशंसा, मेरी शोभा, मेरा नाम अच्युत हो। इसलिए मनुष्य को कहीं-कहीं तांबे के पत्र या सोने के पत्र या पत्थर की प्लेटों का सहारा लेकर अपना नाम अमर करवाने की कोशिश करनी पड़ती है। अक्सर धर्म मंदिरों के सफेद पत्थर व्यक्तियों के काले नाम लिख-लिख कर काले किए जा चुके हैं। खूबसूरत संगमरमर के सफेद पत्थरों के फर्श व्यक्तियों के काले नाम लिख कर काले हुए पड़े हैं। मनुष्य के भीतर का अहंकार, मनुष्य के भीतर का काला अहंकार धर्म मंदिरों पर भी

छा गया है, फर्श पर भी छा गया है। मनुष्य की भूख है कि मैं खत्म हो जाऊँगा, पत्थरों के सहारे पर शायद मेरा नाम कुछ दिन और रहे। अमर होने की भूख मनुष्य के भीतर है। इसलिए यह ताँबे और सोने की प्लेटों अथवा पत्थरों की प्लेटों पर अपना नाम लिखवाता है। कौन बताए उसको कि यह भी खत्म हो जाते हैं। पत्थरों की भी आयु है। नाम तो मिट जाएगा। तुम्हारी तो हस्ती ही मिट गई, तुम्हारी प्रशंसा ही मिट गई, तुम्हारे गुण ही छिन गए तुम्हारे साथ तो अब तुम्हारा नाम क्या अर्थ रखता है? सतिगुरु यहाँ कह रहे हैं कि वह नाम सत्य है और उसकी प्रशंसा भी सत्य है। अगर उसको मालिक कहें। उसको मालिक कहना सत्य है, उसको दानी कहना सत्य है, उसको ज्ञानी कहना सत्य है। यही पहचान मनुष्य से जोड़ें तो ज़रा संकोच वश होकर कहना पड़ेगा कि मालूम नहीं यह मालिक है भी कि नहीं? यह दानी है भी कि नहीं? यह ज्ञानी है भी कि नहीं क्या ऐसे ही झूठा मालिक होने का दावा करता रहा है कि मैं ज्ञान का मालिक हूँ, मैं भूमि का मालिक हूँ, मैं महल का मालिक हूँ। जब कि देखने में आया है कि वस्तुएँ बनी रहती हैं और मालिक चले जाते हैं। संसार से मनुष्य के चले जाने का भाव मृत्यु हो जाने से धन नहीं मरता, रूप रंग नहीं मरता, सभी कुछ बना रहता है। जहाँ मालिक मिट जाए, वह मालिक है ही नहीं और सतिगुरु कह रहे हैं, वह सच्चा मालिक है और उसकी प्रशंसा भी सत्य है—

**भाखिआ भाउ अपारु ।।**

अब उसकी भाषा क्या है? बोली क्या है? अरबी लोग कहते हैं खुदा अरबी में बोलता है क्योंकि मोहम्मद साहिब पर जो कुरान नाज़िल हुई वह अरबी में हुई। हमारे देश में ब्राह्मण कहता है कि परमात्मा की भाषा देवताओं की भाषा संस्कृत है, यह देव वाणी है। यह फरिश्तों की वाणी है, यह प्रभु की वाणी है, क्योंकि वेद नाज़िल हुए हैं संस्कृत में। इसी तरीके से बौद्धियों से पूछें तो वे कहते हैं, प्रभु की जो भाषा है वह पाली है। धमपद् महात्मा बुद्ध पर जो नाज़िल हुआ वह पाली भाषा में है। सूफी कहते हैं खुदा प्रशिद में बोलता

हैं। प्रशिद बहुत मीठी ज़ुबान है। दरअसल इस तरह की जो भाषा है, यह बर्तन है। जैसे भोजन परोसने के लिए, भोजन बाँटने के लिए बर्तन चाहिए—संस्कृत, अरबी, फारसी, पंजाबी, सिन्धी, इंगलिश, फ्रैंच—यह सभी बर्तन हैं और इन बर्तनों में अनभउ परमात्मा का ज्ञान डाल कर जगत् के सामने रखना पड़ता है। मगर ज्ञान ही नहीं, विचार ही नहीं, खाली बर्तनों से भूख नहीं मिटती। चार दिनों का भूखा हो और सोने के खाली बर्तन उसके आगे रख दें तो किस तरह अपनी भूख मिटाएगा? सो भाषा एक बर्तन है। बर्तन से ज्यादा इसकी कोई अहमियत नहीं। जो मनुष्य बोलता है, दरअसल यह बर्तन हैं। इसमें परमात्मा का जो ज्ञान है, वह ज्ञान ईश्वर का है, परमात्मा का है। भाषा मनुष्य की हो सकती है, ज्ञान परमात्मा का है। बर्तन मनुष्य के हो सकते हैं, ज्ञान ईश्वर का है। इसलिए गुरु नानक देव जी महाराज ने विभिन्न भाषाओं में प्रभु का ज्ञान जगत् के सामने रखा, मगर साथ ही साफ कह दिया यह ज्ञान मेरा नहीं है :

**जैसी मै आवै खसम की बाणी**
**तैसड़ा करी गिआनु वे लालो ।।** *(अंग ७२२)*



अब प्रश्न यह पैदा होता है कि वह प्रभु चाहे मालिक है, सदैव मालिक है और जिसकी प्रशंसा सत्य है। उसकी भाषा क्या है? किसी से संबंध जोड़ने के लिए 'कथा-कलाम है, बातचीत का आरम्भ करने के लिए उसकी भाषा को समझना बड़ा आवश्यक है। अगर भाषा ही समझ में आ रही या जिसके साथ शब्द बोले जा रहे हैं, वह हमारी भाषा ही नहीं समझ रहा तो संबंध नहीं जुड़ेगे। इसलिए दो ऐसे व्यक्ति जो एक दूसरे की भाषा न समझते हों, उनकी ज्यादा घनिष्ठ मित्रता नहीं हो सकती। इशारों के माध्यम से ही थोड़ी सी बात को समझा जा सकता है। हाँ करनी है तो सिर हिला देना, इंकार करना है तो सिर हिला देना। रोटी खाने का इशारा कर देना, पानी पीने का इशारा कर देना, इस तरह ऐसे पाँच-सात बातों का और इशारा हो सकता है। मगर बहुत गहरी बातचीत तो ही कही जा सकती है, समझी जा सकती है जब तक दो मनुष्य एक दूसरे की भाषा को न समझते हों।

प्रभु कितना विशाल है, प्रभु की भाषा समझना ज़रूरी है। प्रभु ही सब की भाषा समझ सकता है मगर अब प्रभु की भाषा कोई-कोई समझता है और साधना, जप, तप, सत्संग इसलिए हैं कि परमात्मा की भाषा हमें समझ आए। हम क्या बोलते हैं? यह परमात्मा को मालूम है, मगर परमात्मा क्या बोलता है, यह हमें नहीं मालूम। हम परमात्मा को नहीं देख सकते, परमात्मा सबको देखता है :

**ओहु वेखै ओना नदरि न आवै बहुता एहु विडाणु ।।**

वह सुन रहा है सभी को मगर जगत् उसको नहीं सुन रहा। न सुनने का एक कारण कि मनुष्य के पास उस भाषा का ज्ञान नहीं है, जो प्रभु की भाषा है, जो ईश्वर की भाषा है और उसकी भाषा क्या है? उसकी बोली क्या है? गुरु नानक की दृष्टि में परमात्मा की भाषा न अरबी है, न फारसी है, न संस्कृत है, न पंजाबी है, न वह उर्दू बोलता है, न वह पश्तो बोलता है, न वह फ्रैंच बोलता है, न वह इंगलिश बोलता है, तो प्रभु की भाषा क्या है? 'भाखिआ भाउ' उसकी भाषा है, प्यार उसकी भाषा है। जिस के अंदर 'भाउ' पैदा हो गया, प्रेम पैदा हो गया, बस इसको वह समझता है और जिसके भीतर 'भाउ' पैदा हो जाए वही परमात्मा की भाषा को समझ जाएगा। कहते हैं जैसे-जैसे मनुष्य के अन्दर प्यार प्रफुल्लित होता है, वैसे-वैसे खामोशी जन्म लेती है, प्यार स्वयं में बोलता है। प्रेम की कोई भाषा नहीं, प्यार की कोई भाषा नहीं क्योंकि खुद प्रेम एक भाषा है। प्यार आप एक बहुत बड़ी भाषा है। जिसका बहुत बड़ा असर है, जिसकी बहुत बड़ी पहुँच है और परमात्मा हर ओर प्रेम रूप होकर छाया हुआ है और उसकी भाषा भी प्रेम है। वह समझता भी प्रेम की भाषा है। बाकी अन्य भाषाएँ तो ऐसे हवा में उड़ जाती हैं। जिसके अन्दर प्रेम पैदा हो जाता है वह परमात्मा की भाषा को समझ लेता है और परमात्मा से अपना संबंध भी जोड़ लेता है। परमात्मा की भाषा भी प्रेम है, संस्कृत नहीं है, अरबी नहीं है।

**भाखिआ भाउ अपारु ।।**

वह समझता है प्रेम की भाषा को। उसकी भाषा जो है प्रेम है। जिसको रोज़ाना स्मरण करें और स्मरण ही प्रेम बन जाता है। जिस तरह कुछ देर पश्चात में खाया हुआ खाना खून बन जाता है, किया हुआ सिमरन प्रेम बन जाता है। किया हुआ स्मरण प्रेम बन जाता है—

**भाखिआ भाउ अपारु ।।**

उसकी भाषा प्रेम है, मगर मनुष्य कहीं विचार से संबंध जोड़ना चाहता है, कहीं धन से जोड़ना चाहता है, कहीं गुण से जोड़ना चाहता है, कहीं विज्ञान के कारण उसकी खोज करना चाहता है तो होता क्या है? कलाकार भी उस तक पहुँचने में असमर्थ हो जाता है, धनवान भी किनारे पर रह जाता है। वैज्ञानिक भी किनारे पर रह जाता है, ज्ञानी भी किनारे पर रह जाता है, मगर प्रेमी पहुँच जाता है। प्रेमी का संबंध जुड़ जाता है। क्योंकि उस परिपूर्ण परमात्मा की भाषा है—**भाखिआ भाउ अपारु ।।**

उससे संबंध जोड़ने का एक तरीका प्रेम है। वह सर्व-व्यापक है। ज़र्रे-ज़र्रे में समाया हुआ है। सामग्री रूप में तो प्रेम की कोई सीमा नहीं होती। जिसकी सीमा है वह 'मोह' है। जो असीम है वह प्रेम है। प्रेम की अगर सीमा बन जाए तो सिर्फ परिवार तक ही रहेगा। मित्रों तक रहेगा वह मोह है। जब यह बंधन टूटते हैं, यह दीवारें टूटती हैं फिर यह प्रेम है, प्रेम और सामग्री है क्योंकि परमात्मा सामग्री रूप में व्यापक है। इसलिए प्रेम की कोई सीमा नहीं होती। जिसको हम प्रेम कहते हैं, यह मोह है। यह मोह के संबंध लेन-देन के हैं। देने के साथ लेना न हो, लेने के साथ देना न हो तो संबंध टूट जाते हैं। प्रेम में सिर्फ देना ही देना है। प्रेम में सिर्फ कुर्बानी है। प्रेम में मनुष्य न्यौछावर हो जाता है, कुर्बान हो जाता है। परमात्मा प्रेम रूप है। वह सिर्फ देना ही जानता है :

**वडा दाता तिलु न तमाइ ।।**

पहाड़ जितनी सौगात देकर बदले में तिल जैसी भी उसकी कोई आकांक्षा नहीं। पहाड़ जितना साजो-सामान देकर रंचक मात्र भी कहीं जताने की भी कोशिश नहीं, तिल जितना देकर भी पहाड़ जितनी बात

करता है। परमात्मा पहाड़ जितना देकर तिल जितनी भी बात नहीं करता, क्योंकि प्रेम रूप में व्यापक है, प्यार देना जानता है, मोह लेना जानता है। मोह में फँसी हुई माँ कह देती है कि बच्चे को बहुत सुख दिया था, पर बच्चे ने हमें सुख नहीं दिया। मोह से भरा हुआ पति कह देता है कि मैंने तो पत्नी को बहुत सुख दिया था, मगर उसने मुझे सुख नहीं दिया। और सुख लेना, सुख देना, लेन-देन का संबंध मोह का संबंध है। यह सब मोह है। प्रेम की कोई सीमा नहीं। प्रेम तो न्यौछावर होना है, कुर्बान होना है। देने की तो एक कला है और ऐसी कला सिर्फ परमात्मा के पास है या उनके पास है जो परमात्मा से जुड़ जाते हैं।

इस देश पर गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज ने चार पुत्र कुर्बान किए, अपना पिता कुर्बान किया, स्वयं दर-दर की ठोकरें खाईं। मगर बदले में देशवासियों से कुछ भी नहीं मांगा, भाई इसके बदले में मुझे कुछ दिया जाए। नवखण्ड पृथ्वी का गुरु नानक ने भ्रमण किया और रोगियों की तलाश करते रहे। रोगी कहाँ बैठा है? वह सज्जन ठग, वह वली कंधारी पहाड़ की चोटी पर बैठा है। एक महान रोगी सहित पर्वत पर बैठे हुए निरंकार के बनाए हुए योगी रिद्धियों सिद्धियों में फँसे हुए हैं। गुरु नानक एक ऐसा वैद्य था जो बिना फीस और बिना निमंत्रण के ही रोगियों के पास पहुँच जाता था। यह प्रेम की बहुत बड़ी सौगात है। यह प्रेम देना ही जानता है, सज्जन ठग को इतनी बड़ी सौगात देकर गुरु नानक ने कुछ मांगा नहीं। सज्जन को सज्जनता दे दी और उससे छलभाव ले लिया, उससे कठोरता ले ली और दया दे दी। अज्ञानता ले ली मक्के के हाजियों से और ज्ञान दे दिया। सुमेर पर्वत के योगियों से अहंकार ले लिया और नम्रता दे दी। हलीमी दे दी और जैसे माँ खुद गीली जगह पर सो जाती है। बच्चा सूखे पर सोए इसलिए उसका मल-मूत्र साफ कर कई दफा खुद अपवित्र हो जाती है। कोई बात नहीं बच्चा साफ हो। कीचड़ में गिरे हुए मनुष्य को निकालने के लिए कीचड़ में जाना पड़ता है। धब्बे लग जाते हैं। जलते हुए मकान में से किसी को निकालना हो तो तपश तो लगेगी और जो तपश लगने से डरता है तो उसके लिए किसी को जलती

हुई आग में से निकालना बड़ा कठिन है। इसलिए प्रेम कुर्बानी है, प्रेम न्यौछावर होना है। परमात्मा की भाषा है प्रेम और प्रेम के नाते वह जगत को देना ही जानता है। हमें जीवन दिया, इन्द्रियाँ दी, पवन दी, सूर्य, चाँद, सितारे दिए। हमारे घर में बिजली दी है। मगर महीने के पश्चात बिल देना पड़ता है, सदियों से सूर्य रोशनी दे रहा है, मगर हम कोई बिल नहीं देते, इसका कोई मुआवज़ा नहीं देते। यह सब कुछ दान में मिला है, क्योंकि वह प्रेमी है। परमात्मा प्रेम रूप होकर छाया है। वह देना ही जानता है। सतिगुरु कहते हैं :

**भाखिआ भाउ अपारु ।।**

परमात्मा की जो भाषा है,वह है प्रेम, मगर जगत् जिस तरह का संबंध जोड़ता है, उसका सतिगुरु जी ऐसे ज़िक्र करते हैं :

**आखहि मंगहि देहि देहि दाति करे दातारु ।।**

वह जो 'दातारु' है, उससे कोई संबंध जोड़ते हैं दात की वजह से। उनके कहने में मांग है। उनके बोलने में गुणगान नहीं है। उनके कहने में प्रेम नहीं है। उनके कहने में भक्ति नहीं है। उनके कहने में मांग है और जहाँ कहने में मांग आ जाए, जहाँ बोलने में मांग आ जाए, वहाँ तो अज्ञानता शुरु हो गई, समझदारी नहीं। परमात्मा को मानना और बात, परमात्मा से माँगना और बात है। माँग पूरी हो जाए तो संबंध टूट जाते हैं, माँग पूरी न हो तो संबंध रहते हैं। वैसे भी नहीं रहते संबंध, टूट जाते हैं और मांग के कारण ही परमात्मा से संबंध जोड़ा है। परमात्मा बड़ा नहीं, मांग ही बड़ी है ,दाता बड़ा नहीं, दात बड़ी है और दात के कारण उससे संबंध जोड़ने से दात मिल गई। संबंध टूट जाते हैं, दात न मिली तो संबंध फिर भी टूट जाते हैं। फिर उस परिपूर्ण परमात्मा ने धन-संपति, माता-पिता, पुत्र इत्यादि को दी, मगर बन्धन ऐसा है :

**दाति पिआरी विसरिआ दातारा ।।**
**जाणै नाही मरणु विचारा।।** *(अंग ६७६)*

'दात' से ही प्रेम हो गया। दाता भूल गया तो कहते हैं, कहने में क्या है? सदियों से जीव मांग रहा है। जो इसके पिता ने मांगा,

वह उसके दादा ने मांगा, वह इसके पड़दादा ने मांगा। पीढ़ी-दर-पीढ़ी मांग चली आ रही है। संपदा, औलाद, प्रतिष्ठा, पद देने की मांग पीढ़ी-दर-पीढ़ी चली आ रही है :

**विणु तुधु होरु जि मंगणा सिरि दुखा कै दुख ।।**
**देहि नामु संतोखीआ उतरै मन की भुख ।।**

*(अंग ९५८)*

हे प्रभु! अगर देना है तो अपना नाम दे। बहुत बड़ी समझदारी है। नाम आ गया, जगत् के समस्त सुख स्वयं आ गए। नाम आ गया, जगत् का उल्लास खुशियाँ स्वयं आ गईं। इसलिए कहते हैं धार्मिक व्यक्ति बहुत बुद्धिमान है। सांसारिक तो मूढ़ है—

**संतहु माखनु खाइआ छाछि पीऐ संसारु ।।**

*(अंग १३६५)*

भक्त कबीर कहते हैं—माखन तो संत जन खाते हैं, बाकी जगत् तो छाछ पीता है। जगत् तो पदार्थों के रस में जीता है। नाम का रस तो संत ले लेता है, भक्त ले लेता है। यह तो बहुत बुद्धिमान होते हैं। बहुत महान होते हैं :



**आखहि मंगहि देहि देहि दाति करे दातारु ।।**

बड़ी अच्छी बात सतिगुरु जी कह रहे हैं। यह जो वासना वश होकर, कामना वश होकर जीव प्रार्थना करते हैं तो क्या इनकी मांगें पूरी हो जाती हैं? साहिब कहते हैं :

**दाति करे दातारु ।।**

दाता ज़रूर देता है। कई दफा मांगें बहुत ज्यादा होती हैं। जीवन की झोली छोटी होती है तो मांग की पूर्ति के लिए अगला जन्म चाहिए, और जन्म चाहिए। मांग रोज़ बढ़ती जा रही है, जीवन रोज़ छोटा होता जा रहा है। जीवन की झोली रोज़ छोटी होती जा रही है और मांगें रोज़ बढ़ती जा रही हैं। मांग की पूर्ति के लिए झोली बड़ी करनी ज़रूरी है तो फिर और जन्म हो जाता है। जीवन की झोली फिर इसी तरीके से बड़ी होती रहती है। पूर्व जन्म की मांग ने अब हमें जन्म दिया

और इस जन्म की ख्वाहिशों ने हमें आगे जन्म देना है। सतिगुरु कहते हैं कि जितने समय तक ख्वाहिशों की डोरी नहीं टूटती, उतने समय तक जन्म और मृत्यु भी नहीं टूटते और जो कुछ हम मांगे जा रहे हैं, दिल कारण, तड़प के कारण इस मांग ने अवश्य पूरा होना है। साहिब गुरु नानक देव जी का विचार है कि यह भूल कर भी न सोचें कि जो मांग रहे हैं, नहीं मिलेगा। ज़रूर मिलेगा, मगर ऐसा हो सकता है कि जीवन छोटा हो, मांग बहुत बड़ी हो। यह तो हम रोज़ाना देखते हैं जो नया सूर्य चढ़ता है, अनेकों ही नई मांगों को जन्म देता है और प्रत्येक दिन जो नया सूर्य चढ़ता है, जीवन की झोली को छोटा करता जा रहा है। झोली छोटी होती जा रही है और मांगें बढ़ती जा रही हैं। इसलिए अगला जन्म अवश्य है। साहिब कहते हैं—वह जो दाता है, वह तो दातें देता है, मगर इसका सदका यह होता है :

**आखहि मंगहि देहि देहि दाति करे दातारु ।।**

मगर अब यहाँ यह कहना पड़ेगा कि मोक्ष द्वार कैसे मिले, क्योंकि :

**करमी आवै कपड़ा नदरी मोखु दुआरु ।।**



कामना से जो किए हुए कर्म, मांग को सामने रख कर जो किया हुआ भजन, उससे कपड़ा तो मिलेगा शरीर का—करमी आवै कपड़ा—और बख्शिश से मोक्ष द्वार मिलता है तो बख्शिश कैसे हो? मोक्ष द्वार की प्राप्ति कैसे हो? तो और पंक्तियों में सतिगुरु इस तरह से फुरमान करते हैं कि वह मालिक सत्य है, उसका स्वामित्व सत्य है। उसकी हस्ती सत्य है, उसकी भाषा प्रेम है। प्रेम ऐसा अपार—

**साचा साहिबु साचु नाइ भाखिआ भाउ अपारु ।।**

प्यार अगर सिर्फ पुत्रों पर ही रुक गया तो मोह है। प्यार नहीं है, प्यार सिर्फ पति-पत्नी पर रुक गया तो मोह है, मोह में कुछ चाहत है, मोह में कुछ मांग है, मोह में कुछ देना है, मोह में कुछ लेना है। प्यार देना ही देना है। प्यार कुर्बानी है। प्यार विराजमान होते ही मोह बन जाता है। माँग से रहित मोह प्यार बन जाता है और मांग वाला प्यार मोह बन जाता है। वह परिपूर्ण परमात्मा जो उसका प्यार

है, अपार है, सीमा में नहीं है। उसका प्यार सभी के साथ है और प्यार रूप होकर ही व्यापक है। गुरु नानक देव जी इस पउड़ी में फुरमान करते हैं कि वह मालिक सत्य है, उसकी हस्ती सत्य है, उसकी मलकियत सत्य है, उसकी प्रशंसा महान है। उसकी भाषा है प्रेम। आज तक भाषा से ही धर्म ईश्वर को जोड़ा गया है। यह धर्म की भाषा है, यह परमात्मा की भाषा है, यह देव वाणी है, यह खुदा का कलाम है, मगर खुदा की जो भाषा है, परमात्मा की जो वाणी है, वह सिर्फ प्रेम है इसलिए सतिगुरु कहते हैं परमात्मा प्रेम की ही भाषा बोलता है और प्यार की ही भाषा को समझता है। परमात्मा को समझने के लिए प्यार को समझना पड़ेगा। आत्मा से जुड़ने के लिए प्यार को ही जन्म देना पड़ेगा। साहिब गुरु गोबिंद सिंघ जी फुरमान करते हैं :

**साचु कहो सुन लेउ सभै जिन प्रेम कीओ तिन ही प्रभु पाइओ।।**

परमात्मा की प्राप्ति उनको हुई जिनके भीतर प्रेम का जन्म हुआ। साक्षात है कि ज्ञान के होते भी हृदय मैला रहता है। परोपकार और दान करते हुए भी हृदय स्वच्छ नहीं होता। अक्सर दानी अहंकारी देखे गए हैं। अक्सर पंडित ज्ञानी अहंकारी देखे गए हैं। बहुत अधिक सेवा करने वाले समाज सुधारक भी देखने में आया है कि हृदय से शुद्ध नहीं होते, हृदय प्रेम के बिना शुद्ध नहीं होता। जिससे प्रेम हो, उसको धोखा देना, उससे धोखा करना, उसको चोट पहुँचाना बहुत कठिन बात है। साहिब कहते हैं कि गुणों में महान् गुण है प्रेम, पर यह गुण ऐसा है कि सीखा नहीं जा सकता और सिखाया नहीं जा सकता, स्वयं में उसको जन्म देना पड़ता है। इसलिए साहिब कहते हैं कि मैं सत्य कहता हूँ :

**साचु कहो सुन लेउ सभै जिन प्रेम कीओ तिन ही प्रभु पाइओ।।**

और परमात्मा की भाषा प्रेम है :

**भाखिआ भाउ अपारु ।।**

परन्तु वह अपार जो प्यार रखने वाला परमात्मा है, जिसका स्वामित्व सत्य है, जो मालिक है। तरह-तरह की प्रार्थना करने वाले आगे खड़े हैं और वह कुछ कह रहे हैं। वह परमात्मा से संबंध जोड़

रहे हैं। किसी मांग को मुख्य रखकर और मांग ही हकीकत है। मांग पूरी हो जाए संबंध छीन लिए जाते हैं। मांग न भी पूरी हो तो भी संबंध टूटते हैं। इस तरह मांगें बढ़ती जा रही हैं और मांगों की पूर्ति हो सके, जीवन छोटा होता जा रहा है, जिन्दगी छोटी होती जा रही है। मांग और जीवन का फिर तालमेल बिठाना बहुत मुश्किल हो जाता है। मांगों की गठरी बढ़ती जा रही है और जीवन छोटा होता जा रहा है। जिन्दगी कमज़ोर होती जा रही है, इसलिए उन मांगों की पूर्ति के लिए फिर और जीवन चाहिए। इसलिए कहते हैं प्रभु निराश नहीं करता, मांग अवश्य पूरी करता है। पर मांगें हमारी बहुत हैं और सभी मांगों की पूर्ति हो सके, इसलिए जीवन बहुत छोटा है। फिर अगला जीवन मांगों की पूर्ति के सिलसिले में चल पड़ता है परन्तु प्रत्येक जीवन में और नई मांगों का जन्म हो जाता है। इसलिए मांगे ही जन्म और मृत्यु का कारण बनती हैं। सतिगुरु यहाँ फुरमान करते हैं कि वह दातें अवश्य देता है और दाता है सिर्फ प्रभु अकाल पुरुष। दाता उसको कहते हैं जो देकर कुछ भी न मांगे। देने से यदि कुछ मांगना है, लेना है तो इसको कहते है व्यापार। व्यापार की दुनिया में लेना है देना है। एक शूम की दुनिया है—लेना ही है। एक दान की दुनिया है सिर्फ देना ही है, देना ही है लेना कुछ भी नहीं। तीन तरह के जीव जगत् में मौजूद हैं—शूम, व्यापारी और दाता। शूम सिर्फ लेने की भाषा ही जानता है, देने की नहीं। दानी सिर्फ देने की भाषा जानता है, लेने की नहीं। व्यापारी की जिन्दगी देने और लेने पर खड़ी है, क्योंकि एक तरफ भी संबंध टूटते जीवन व्यापार का स्थापित करना बहुत कठिन बात है, मगर प्रभु केवल दातार है बाकी पूर्ण जगत् में सिर्फ शूम-भाव है। दाता एक परमात्मा है। साहिब कहते हैं कि जीव मांगते हैं और दातार उनकी झोली भरता रहता है। मगर मांगें बहुत हो गई हैं और झोली छोटी हो गई है। इसलिए जीवन की झोली अब फिर मिलेगी। इसलिए साहिब कहते हैं—**करमी आवै कपड़ा**—कामना वश किए कर्म के कारण जीवन में कपड़ा ही मिलेगा। शरीर ही मिलेगा मगर मोक्ष द्वार किस तरह मिले? **'करमी आवै कपड़ा'** यहाँ तक इस पंक्ति को पढ़ना। कामना से किए हुए कर्म। मांग को

मुख्य रखकर की हुई बन्दगी। इसके साथ जिन्दगी का लिबास मिलेगा, अवश्य मिलेगा, पिछली अधूरी मांगों ने हमें यह जीवन दिया है। इस जीवन में जो अधूरी मांगें रह जाएँगी वह अगले जन्म को जन्म देंगीं, अगली जिन्दगी को पैदा करेंगी। सो :

**करमी आवै कपड़ा नदरी मोखु दुआरु ।।**

मोक्ष द्वार उसकी बख्शिश से मिलता है, उसकी रहमत से मिलता है, उसकी कृपा से मिलता है, कामना से किए हुए कर्म आगे रखें तो कपड़ा मिलता है। जीवन का मोक्ष द्वार कैसे मिलता है? एक प्रश्न है :

**फेरि कि अगै रखीऐ जितु दिसै दरबारु ।।**

फिर क्या आगे रखें? कामना से भरे हुए कर्म करें तो फिर कपड़ा मिलता है, नई जिन्दगी मिलती है, जन्म और मरना पड़ता है। फिर क्या आगे रखें, क्या भेंट करें? 'फेरि कि अगै रखीऐ' जिससे नज़र आए मुक्ति का दरबार। परमानन्द प्रभु का दरबार। फिर 'मुहौ कि बोलणु बोलीऐ', मांगें कुछ न, फिर क्या बोलें :

**आखहि मंगहि देहि देहि**

यह छोड़ दें, मांगना छोड़ दें यह दे, वह दे, फिर क्या बोलें?

**मुहौ कि बोलणु बोलीऐ जितु सुणि धरे पिआरु ।।**

जिसको सुन कर प्रभु प्रेम कर ले, जिसको सुन कर प्रभु खुश हो, उस मांग को समक्ष रखें। हम रोज़मर्रा की जिन्दगी में देखते हैं कि मांग मनुष्य को हलका कर देती है, मांग संबंध खत्म कर देती है और अगर मांग बढ़ती ही जाए तो संबंध टूट जाते हैं। रिश्ते टूट भी जाते हैं। हू-ब-हू यही नियम परमात्मा पर भी लागू होता है :

**फेरि कि अगै रखीऐ जितु दिसै दरबारु ।।**
**मुहौ कि बोलणु बोलीऐ जितु सुणि धरे पिआरु ।।**

क्या मुख से बोलें जिसको परमात्मा सुने और प्यार दे, प्रसन्न हो। अब भेंट क्या करना है और बोलना क्या है? इसको सतिगुरु जी ने अगली पंक्ति में इस तरह कहा :

**अंम्रित वेला सचु नाउ वडिआई वीचारु ।।**

भेंट करना है उसके आगे अमृत समय। हे मनुष्य! तू दिन अपने पास रख, रात अपने पास रख। दिन भी तेरा, रात भी तेरी है। मगर जिस समय अमृत समय का आगमन होता है, थोड़ी-थोड़ी रात की बारीकी विदा होती है, थोड़ा-थोड़ा उजाला प्रगट होता है, उस समय को आलम स्वभाव कहा गया है, ब्रह्म मुहूर्त कहा गया है, उस समय को अमृत समय कहा गया है, उस समय अमृत की वर्षा होती है। दिन अपना प्रभाव डालने में असमर्थ होता है। रात्रि अपना प्रभाव डालने में असमर्थ होती है। उस समय दिन के कार्य बेचैन नहीं करते। उस समय रात्रि की कामना बेचैन नहीं करती। इसलिए उस समय को गुरु नानक देव जी महाराज अमृत समय कहते हैं। साहिब कहते हैं कि दिन तू अपने पास रख, रात तू अपने पास रख, मगर अमृत समय अपने पास न रख, यह प्रभु को भेंट कर। भाई साहिब भाई नन्द लाल जी का फुरमान है कि जिस मनुष्य के भीतर रंचक मात्र भी जिन्दगी के प्रति वैराग्य पैदा हुआ है, उस पुरुष ने अमृत समय का सोना हराम कर छोड़ा। वह उस वक्त सोने को हराम समझता है और अमृत समय जिसने भेंट कर दिया, प्रभु के चरणों में रख दिया, उस समय बैठ कर बंदगी कर रहा है। उसकी महिमा भाई गुरदास जी सुन्दर ढंग से गायन करते हैं।

भाई जी कहते हैं—मेरे सिर के केशों से लेकर पाँव के नाखूनों तक टुकड़े-टुकड़े कर दो, पुर्ज़ा-पुर्ज़ा कर दो। शरीर के पुर्ज़े-पुर्ज़े करके करें क्या? भाई जी कहते हैं—'काट काट सिक्खन के चरन पर वारिए' जो सिख हैं उनके चरणों पर मेरे माँस के टुकड़ों को वार दो। फिर भी टुकड़े बचेंगे आप कहते हैं फिर जला देना मेरे माँस के टुकड़ों को और जो हड्डियाँ बच जाएँ न जलें उनको पीस देना। फिर हड्डियों के चूरे को क्या करें? माँस की भस्म को क्या करें?

भाई साहिब कहते हैं कि फिर पवन रानी के चरणों में निवेदन करना कि मेरी हड्डियों के चूरे को, मेरी माँस की भस्म को उड़ा कर ले जाए। कहाँ उड़ा कर ले जाए? **'जत कत सिख पग धरे गुरू**

**पंथ पगात'** अमृत समय जब गुरु के मार्ग पर चलते हुए कोई सिख कदम रखे, हे पवन! उसके चरणों के नीचे मेरी माँस की भस्म डाल देना, उसके कदमों के नीचे मेरी हड्डियों के चूरे को डाल देना, वह इतना पावन है, मैं पावन हो जाऊँ, मेरी ख़ाक पावन हो जाएगी, मेरी हड्डियाँ पावन हो जाएँगी। आदि काल से रब्बी रसना जीव अमृत समय की महिमा गायन करते आए हैं। मगर दुर्भाग्य यह है कि मनुष्य दिन भी अपने पास रख लेता है, रात्रि भी अपने पास रख लेता है और अमृत समय भी अपने पास रख लेता है। यह इतना शूम है। अमृत समय क्यों तूने अपने पास रखा? यह प्रभु को भेंट करना है । तो साहिब कहते हैं अगर तूझे मोक्ष द्वार चाहिए तो :

**अंम्रित वेला सचु नाउ वडिआई वीचारु ।।**

अभ्यासी मनुष्यों ने अभ्यास करके देख लिया है। जब दिन को भजन करने बैठें तो भजन नहीं होता। जब रात्रि को भजन करने बैठें तो निद्रा कामनाएँ चारों ओर से घेरती हैं। अगर अमृत समय जुड़ कर बैठें तो सही तरीके से प्रभु याद में आता है। अकाल पुरुष स्मृति में आता है।



**अंम्रित वेला सचु नाउ वडिआई वीचारु ।।**

अमृत समय उठकर सत्य नाम का जाप कर, गुणों का विचार कर, प्रभु के गुणों का विचार कर। गुणों का विचार इसलिए नहीं करना कि परमात्मा को आवश्यकता है। गुणों का विचार करने से हमारे बड़ा-बड़ा कहने से वह बड़ा नहीं हो जाता। अगर हम न कहें तो वह छोटा नहीं हो जाता :

**जे सभि मिलि कै आखण पाहि।।**
**वडा न होवै घाटि न जाइ ।।**

*(अंग ३४९)*

मगर जो उसको बड़ा कहता है, खुद बड़ा होता है, जो उसको दयालु कहता है, खुद दयालु हो जाता है। जो उसको ज्ञानी कहता है, खुद ज्ञानी हो जाता है। जो परमात्मा को दाता कहता है, वह खुद भी दाता हो जाता है :

**ओइ दाते दुख काटनहार ।।**

वह खुद भी दाता बन जाते हैं और दुखों को काटने वाले भी बन जाते हैं। इसलिए साहिब कहते हैं कि अमृत समय उठकर तू सत्य नाम का जाप कर, तू प्रशंसाओं का विचार कर। साहिब गुरु अर्जुन देव जी महाराज की हजूरी में अमृत समय एक ऐसा सिख आया, जिसकी आँखों में सचमुच अमृत ही था, जिस तरह सतिगुरु कहते हैं :

**हरि अंम्रित भिंने लोइणा मनु प्रेमि रतंना राम राजे ।।**

*(अंग ४४८)*

जब मन में प्रेम का रत्न हो तो आँखों में अमृत आ जाता है, उसको कहते हैं अमृतमयी दृष्टि। इस मनुष्य की दृष्टि में अमृत है। किस मनुष्य की दृष्टि में अमृत है? जिस मनुष्य के मन में प्रेम का रत्न है। प्यार का रत्न है और ऐसा सिख आया जिसकी दृष्टि में अमृत था। सतिगुरु के पास बैठा है। सतिगुरु उसको देख कर कहते हैं कि बता तो सही तुझ पर कौन सी बख्शिश हो गई? नींद को त्याग कर, मोह को त्याग कर तू उठ बैठा है। प्रभु से जुड़ा है। बता तो सही तुझ पर कौन सी बख्शिश हो गई? महा-मोहिनी माया ने तुझे नहीं डसा और यह तो बता आलस्य कहाँ चला गया? जिस आलस्य ने अमृत समय पूरे जगत् को अपनी लपेट में लिया? तू बचकर किस तरह आ गया? तूने आलस्य को एक तरफ कैसे फैंक दिया। जिस माया के मोह ने साधारण मनुष्य तो एक तरफ, देवताओं को भी नहीं छोड़ा, जिसके सामने देवता भी अपनी दैवी शक्ति बचा कर नहीं रख सके, बता तो सही तूने अपने रब्बी गुण कैसे बचा लिए? तूने अपनी आत्मा किस तरह बचा ली? जिस तृष्णा की आग ने चमनों के चमन जला कर राख कर दिए, चमन उजाड़ कर राख कर दिए, तू कैसे हरा-भरा रह गया और हकीकत है। एक हज़ार पौधों का चमन हो, आग लगे और नौ सौ निनियानवें जल कर राख हो जाएँ सिर्फ एक ही बच जाए। चमत्कार है, यह तो अचंभा हो गया, हैरानी हो गई। इसलिए गुरु अर्जुन देव जी पूछते हैं कि जिस तृष्णा की आग ने पौधों

के पौधे जला कर राख कर दिए, पेड़ों के पेड़ जला कर ढेर कर दिए, कोई हरा पौधा नहीं रह गया, जिसको ज्ञान के फूल लगे हों, जिसको नाम के फूल लगे हों, जिसके पास शान्ति की घनी छाया हो, जिस पर मौसम बहार बना हुआ हो और आग में मौसम-ए-बहार? आग में इतनी हरियाली? बता तो सही बख्शिश कौन सी हो गई? रहमत कौन सी हो गई? वह निवेदन ऐसे करता है :

**करि किरपा प्रभ नदरि अवलोकन अपुनै चरणि लगाई ॥**
**प्रेम भगति नानक सुखु पाइआ साधू संगि समाई ॥**

*(अंग ३८४)*

साधु की संगत प्राप्त हुई। उस संगत ने मन में प्रभु का प्रेम पैदा कर दिया। हकीकत है कि एक चोटी के धनवान के पास बैठें तो बार-बार धन स्मृति में आएगा। एक चोटी के कलाकार के पास बैठें तो बार-बार कला स्मृति में आएगी, संगीत स्मृति में आता है। एक दार्शनिक के पास बैठें तो फिलास्फर बनने की इच्छा पैदा होती है। एक महान शायर के पास बैठें तो कवि बनने की रुचि पैदा होती है। एक परमात्मा से जुड़ी हुई आत्मा के पास बैठें तो प्रभु से जुड़ने का ख्याल पैदा होता है। परमात्मा से जुड़ने के विचार का जन्म हो जाता है। इसलिए साहिब कहते हैं :



**साध कै संगि नही कछु घाल ॥ दरसनु भेटत होत निहाल ॥**

जो साधु से जुड़ा हुआ है, उसकी संगत की महिमा इसलिए बताई है कि उसके पास बैठ कर परमात्मा स्वयं स्मृति में आए, ईश्वर स्वयं स्मृति में आए। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज इस पावन पउड़ी में फुरमान करते हैं कि तू अमृत समय प्रभु को अवश्य भेंट कर। तूने आज तक धन भेंट किया, अन्न भेंट किया, वस्त्र भेंट किए, मगर कामयाबी नहीं मिली। देखने में आया है कि करोड़ों का दान करने वाले भी किसी सीमा तक बेईमान ही दिखाई दे रहे हैं। दुखी ही दिखाई दे रहे हैं, बेचैन ही दिखाई दे रहे हैं, दान से हृदय पवित्र नहीं होता, ज्ञान से हृदय पवित्र नहीं होता, हृदय पवित्र होता है सिर्फ प्रेम से। इसलिए सतिगुरु कहते हैं, प्रेम पैदा हो सके, अमृत समय प्रभु

को भेंट कर। उसके कदमों में न्यौछावर कर और उस वक्त अमृत समय बैठ कर सतिनाम, सतिनाम का रत्न एकत्रित करना आरम्भ कर। वाहिगुरु वाहिगुरु का जाप आरम्भ कर। बार–बार इस तरह से कर जैसे बार–बार शरीर में श्वास चल रहे हैं, बार–बार नब्ज़ चल रही है, बार–बार दिल धड़क रहा है, बार–बार ही जाप चले और यह बार–बार नब्ज़ का चलना ही जिन्दगी है, बार–बार श्वास का चलना ही जीवन है, बार–बार दिल का धड़कना ही जिन्दगी है, आध्यात्मिक जिन्दगी है और साहिब कहते हैं :

**अंम्रित वेला सचु नाउ वडिआई वीचारु ।।**

अगर तूने यह न किया, अमृत समय गुणों का विचार न किया, सतिनाम का जाप न किया, अमृत समय प्रभु को अर्पण न किया और सिर्फ कामना से भरे हुए कर्म ही करता रहा, किसी कामना को मुख्य रख कर वक्त बे–वक्त तू बंदगी ही करता रहा, उस तरह की बंदगी, उस तरह के किए हुए दान पुण्य करके, उन कर्मों के कारण भी कपड़ा ही मिलेगा, जिन्दगी का नया जीवन मिलेगा।

**नदरी मोखु दुआरु ।।**

मोक्षद्वार तो कृपा से, बख्शिश से ही प्राप्त होगा और बख्शिश उस पर होगी जो अमृत समय भेंट करेगा, सतिनाम का जाप करेगा, गुणों का विचार करेगा और जिसने इस तरीके से किया, उसकी यह दृष्टि बन जाएगी :

**नानक एवै जाणीऐ सभु आपे सचिआरु ।।**

वह इसी तरह से जान लेता है कि हर तरफ जो कुछ भी है, वही सत्यवान है। वह परमात्मा है, वही ईश्वर है। तो साहिब कहते हैं कि जो अमृत समय सतिनाम का जाप करेगा, गुणों का विचार करेगा, उसको यह प्रतीत मिलेगी :

**नानक एवै जाणीऐ सभु आपे सचिआरु ।।**

वह इस तरीके से जान लेगा कि वही सत्यवान है, वही प्रभु है, वही ईश्वर है। उसके बिना और कुछ नहीं। इस ढंग की उसको

दिव्य–दृष्टि मिल जाएगी, उसको एक दृष्टि मिल जाएगी। जब कोई अमृत समय उठ कर, अमृतमयी प्रेम को हृदय में धारण कर रसना से अमृतमयी नाम जपता है, उसको यह अमृतमयी दृष्टि मिल जाती है। जिससे चारों ओर संसार में सत्यशील–सत्यशील दिखाई देते हैं। सत्य की रोशनी फैल कर चारों ओर दिखाई देती है और इसी तरह से वह मनुष्य सत्य को देखता, सत्य में जीता और सत्य में लीन रहता है।

–o–

## पउड़ी पाँचवीं

थापिआ न जाइ कीता न होइ ।।
आपे आपि निरंजनु सोइ ।।
जिनि सेविआ तिनि पाइआ मानु ।।
नानक गावीऐ गुणी निधानु ।।
गावीऐ सुणीऐ मनि रखीऐ भाउ ।।
दुखु परहरि सुखु घरि लै जाइ ।।
गुरमुखि नादं गुरमुखि वेदं गुरमुखि रहिआ समाई ।।
गुरु ईसरु गुरु गोरखु बरमा गुरु पारबती माई ।।
जे हउ जाणा आखा नाही कहणा कथनु न जाई ।।
गुरा इक देहि बुझाई ।।
सभना जीआ का इकु दाता सो मै विसरि न जाई ।।५।।



उपरोक्त पउड़ी जपुजी साहिब की पाँचवीं पउड़ी है। जिसमें साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज परमात्मा का स्वरूप, उसके गुण और उसकी प्राप्ति का साधन बताते हैं। इतनी बात तो स्पष्ट हो गई कि प्रभु सत्य है और प्रभु एवं हमारे मध्य में जो दीवार है, वह झूठ है, जिसको गिराना है और वह गिरेगी सत्य के हुक्म को मान कर, सत्य की रज़ा में चल कर। हुक्मी इतना बड़ा है, बहुत बड़ा प्रसार है उसका और हुक्म में चलती हुई सृष्टि को देखकर वह खुश होता है, उल्लास में आता है। अनेकों तरह के जीव-जन्तु उस प्रभु के पास कामना से भरे हुए कर्म के कारण माँगते हैं। प्रभु दिए जाता है और इस तरह माँग बढ़ती जाती है, जन्म और मृत्यु बढ़ती जाती है। कभी-कभी कोई प्रात:काल उठ कर प्रभु जाप करके और प्रभु की मेहर का पात्र बन कर मोक्ष द्वार की प्राप्ति कर लेता है। वह

मोक्ष द्वार, वह प्रभु का द्वार, वह ईश्वर का द्वार कैसा है? ईश्वर कैसा है? तो सतिगुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं कि पहले तो यह :

**थापिआ न जाइ कीता न होइ ।।**

परमात्मा की स्थापना नहीं की जा सकती। कोई मूर्ति स्थापित की जा सकती है, कोई चित्र स्थापित किया जा सकता है, किसी व्यक्ति को किसी जगह पर बिठा कर टिकाया जा सकता है, मगर प्रभु को स्थापित नहीं किया जा सकता, प्रभु को टिकाया नहीं जा सकता क्योंकि प्रभु चैतन्य है, प्रभु व्यापक है, प्रभु प्रकाश है, प्रभु दैवी शक्ति है, प्रभु कृत्य है, प्रभु कर्ता है। इसलिए भारत में चली आ रही पुरातन परंपरा से अलग होकर सतिगुरु कहते हैं कि—**थापिआ न जाइ।**

ईश्वर को स्थापित नहीं किया जा सकता, क्योंकि ईश्वर कोई कृत्य नहीं, ईश्वर कोई जड़ नहीं, ईश्वर कोई चित्र नहीं, ईश्वर कोई मूर्ति नहीं और ईश्वर कोई व्यक्ति नहीं—**कीता न होइ ।।** जो स्थापित नहीं किया जा सकता, उसको बनाया भी नहीं जा सकता। प्रभु हमारी कृत्य नहीं, हम प्रभु की कृत्य हैं। अगर प्रभु हमारी ही कृत्य है तो फिर परमात्मा की पूजा की क्या आवश्यकता है? जाप करते, सिमरन करते, भक्ति करते, प्रभु की जब भी किसी को झलक मिली है उसकी रसना से कर्ता निकला है। वह कर्ता है, कृत्य नहीं। कृत्य मिट सकती है। कृत्य जड़ है। कृत्य निश्चल नहीं, आज है, कल खत्म। मगर कर्ता सदैव है, कर्ता हमेशा से परमात्मा किया नहीं जा सकता, बनाया नहीं जा सकता। गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज इसी बात पर इतना ज़ोर देते हैं कि :

**बिनु करतार न किरतम मानो ।।**

हे अभ्यासियो! हे गुरमुख जनो! बिना करतार के कृत्य को कर्ता न मानो। कृत्य को कर्ता जान कर न झुको, कर्ता महान है, उसकी कृत्य भी महान है, मगर कृत्य मिट जाती है, कृत्य नाश हो जाती है। कृत्य आज है, कल नहीं, समूह ब्रह्माण्ड खण्ड सभी प्रभु की कृत्य है। प्रभु स्वयं बड़ा है, उसकी कृत्य बड़ी है मगर कृत्य कितनी

भी बड़ी क्यों न हो, आखिर मिट जाती है, आखिर नाश हो जाती है और साहिब कहते है :

**थापिआ न जाइ कीता न होइ ।।**

उस परमात्मा को स्थापित नहीं किया जा सकता। फिर उसका अस्तित्व कैसे है, जब उसको बनाया नहीं जा सकता और उसको स्थापित नहीं किया जा सकता। फिर वह कैसा है? फिर कैसे उसका अस्तित्व है? तो सतिगुरु कहते हैं :

**आपे आपि निरंजनु सोइ ।।**

स्वयं ही वह शोभायमान है, निर्लिप्त है, कृत्य से ऊँचा है।

**आपीन्है आपु साजिओ आपीन्है रचिओ नाउ ।।**

निर्लिप्त ऐसा है जैसे कि चित्रकार ने चित्र बनाया है और चित्र तो एक तरफ हो गया, इसलिए कर्ता को भक्त कबीर चित्रकार भी कहते हैं :

**चचा रचित चित्र है भारी।।**
**तजि चित्रै चेतहु चितकारी।।** *(अंग ३४०)*



प्रभु भी एक महान चित्रकार है। ऐसा चित्रकार जिसने दरिया, पहाड़, सूर्य, चांद, सितारे बना दिए हैं। कबीर ऐसा कहते हैं कि चित्र को देखो और चित्रकार से जुड़ो। चित्र मात्र देखने के लिए है, जुड़ने के लिए नहीं। चित्र देखने तक ही अच्छा है। शोभा करें चित्रकार की, जिस चित्रकार ने इस तरह का सुन्दर चित्र बनाया। संगीत की धुन अपनी जगह पर महान होगी। मगर संगीतकार के बिना क्या अर्थ रखती है? कविता ज्यादा अच्छी भाव-पूर्ण हो मगर कवि के बगैर उसका अस्तित्व आलम-ए-वजूद में नहीं आ सकता। तस्वीर चित्रकार की कृत्य है। पूरा जगत् कर्ता की कृत्य है, मगर क्योंकि कर्ता बहुत बड़ा है। उसकी कृत्य भी बहुत बड़ी है और इस पूरे जगत् को गुरुवाणी चित्र कहती है। यह बात अलग है कोई चित्रकार एक पहाड़ का चित्र बनाए तो हम चित्रकार की प्रशंसा करते नहीं थकते। कहते हैं तूने कमाल कर दिया ऐसा सुन्दर पहाड़ का चित्र बनाया। मगर जिसने

इतने ऊँचे-ऊँचे पहाड़ बना दिए, उस चित्रकार को कभी दाद नहीं दी, उसकी कभी उपमा नहीं की। जो हमारी बहुत सुन्दर तस्वीर बना दे, हम उस चित्रकार को दाद देते हैं, उसकी महिमा गायन करते हैं कि तूने हमारी कितनी सुन्दर तस्वीर बनाई, मगर कभी उसका धन्यवाद नहीं किया, जिसने हमें बनाया। कोई फूल की तस्वीर बना दे, बहते हुए दरिया की तस्वीर बना दे, किसी पशु की तस्वीर बना दे तो चित्रकार की, चित्रकार की हम उपमा करते हैं, मगर जिसने बहते हुए दरिया बना दिए, सूर्य चाँद सितारे बना दिए, ऐसा महान चित्रकार कभी ख्याल में भी नहीं आया। कभी धन्यवाद उसका नहीं किया कि हे प्रभु! तू एक महान चित्रकार है। भक्त कबीर अपनी वाणी द्वारा जगत् को उपदेश देते हैं :

**चचा रचित चित्र है भारी।। तजि चित्रै चेतहु चितकारी।।**
**चित्र बचित्र इहै अवझेरा।। तजि चित्रै चितु राखि चितेरा।।**

हे मनुष्य! चित्र को देख और स्मृति में चित्रकार को रख, मगर स्मृति में जिसको रखना है वह चित्रकार है। अक्सर इससे उलटा हो जाता है कि चित्रकार भूल जाता है, चित्र ही स्मृति में रह जाता है और इस तरह मिथ्या जिन्दगी मनुष्य की व्यतीत होती है। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज यहाँ फुरमान करते हैं कि प्रभु स्थापित नहीं किया जा सकता, प्रभु बनाया नहीं जा सकता। ईश्वर हमारी कृत्य नहीं। ईश्वर कर्ता है। ईश्वर जड़ नहीं। उसको टिका दो, स्थापना कर दो। कोई चेतना है, परम चेतना। यह ठीक है कि मनुष्य जब बच्चा होता है तो तस्वीरों की भाषा ज्यादा समझ सकता है। जल्दी पढ़ लेता है जब कि पंजाबी के बाल-उपदेश या अन्य बाल-उपदेशों में भी छपा होता है—क-कलम, च-चाकू, छ-छतरी, द-दवात। बच्चे को द-दवात बता दी। अक्षर तो 'च' ही बनाना था पर चाकू बनाने की क्या आवश्यकता पड़ गई? अक्षर तो 'क' ही बनाना था मगर कलम क्यों बना दी? 'छ' अक्षर लिख कर सामने छतरी क्यों बना दी? दरअसल चित्र बच्चा बहुत जल्दी समझता है। वह चित्र जैसे वह छतरी को देखता है, उसको ज्ञान हो जाता है कि यह अक्षर 'छ' है। जैसे

ही वह कलम को देखता है, उसको ज्ञान हो जाता है, यह अक्षर 'क' होगा। जैसे ही वह चाकू देखता है उसको ख्याल आ जाता है यह अक्षर 'च' होगा। तस्वीर के द्वारा वह जल्दी अक्षरों को समझ लेता है और अक्षरों का ज्ञान हासिल कर लेता है। हू-ब-हू यह संस्कार मरते दम तक बने रहते हैं। फिर आगे चलकर मनुष्य परमात्मा को भी तस्वीर के द्वारा ही समझता है। स्वर्ग की भी तस्वीर चाहिए, नरक की भी तस्वीर चाहिए। बाज़ार में यथावत नरक और स्वर्ग की तस्वीरें मिलती हैं। हकीकत क्या है? यह तस्वीर उन लोगों ने बनाई जिनको अपने घर का नक्शा नहीं बनाना होता है। उन्होंने स्वर्ग के नक्शे बनाए, उन्होंने नरक के नक्शे बनाए। मिथ्या है, कल्पना मात्र है तो साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि वह परिपूर्ण परमात्मा कर्ता है कृत्य नहीं है, स्थापित नहीं किया जा सकता। स्वयं से स्वयं ही शोभायमान है, निर्लिप्त है। निर्लिप्त कैसे है? व्यापक कैसे है? इसके ऊपर दो बड़ी सुन्दर उदाहरणें गुरु तेग बहादुर जी महाराज ने दी हैं :



**काहे रे बन खोजन जाई ।।**
**सरब निवासी सदा अलेपा तोही संगि समाई ।।१।।**

*(अंग ६८४)*

जो सर्वव्यापक है, सदा निर्लिप्त है, तुम्हारे साथ है, उसकी खोज कर, उसके साथ जुड़। अब यहाँ प्रश्न पैदा होता है जो सर्वव्यापक है, वह सदा निर्लिप्त किस तरह हुआ? व्यापक निर्लिप्त किस तरह हो सकता है? ज़र्रे-ज़र्रे में व्यापक किस तरह निर्लिप्त हो सकता है? दो उदाहरणें दी हैं कि वह व्यापक किस तरह है, निर्लिप्त किस तरह है :

**पुहप मधि जिउ बासु बसतु है मुकर माहि जैसे छाई ।।**

वह व्यापक तो ऐसे है जैसे आईने में अक्स दिखाई दे रहे हैं हम, मगर फिर भी आईने में नहीं हैं। जगत् में वह व्यापक है, फिर भी जगत् की पकड़ में नहीं। इस तरह वह निर्लिप्त है और इस ढंग से वह व्यापक है। महात्मा टैगोर को प्रभु के निर्लिप्त होने का ज्ञान उस वक्त मिला जब उन्होंने देखा कि गंदगी के ढेर पर सूर्य की किरणें

पड़ रही थीं। नाच उठे ठाकुर रविन्द्र नाथ, साथी पूछने लगे कि ऐसी कौन सी दैवी संपति मिल गई? बहुत कुछ मिल गया परमात्मा का। परमात्मा निर्लिप्त है मालूम हो गया। जैसे सूर्य की किरणें गंदगी के ढेर को छू रही हैं, पर गंदी नहीं हो रहीं, प्रभु मेरे गंदे शरीर में व्यापक है, मगर गंदा नहीं होता निर्लिप्त है, पवित्र है, इसलिए कहते हैं गुरु नानक देव जी कि निरंजन अंजन से रहित है। कालिख से रहित है, निर्लिप्त है जो स्थापित नहीं किया जा सकता, बनाया नहीं जा सकता, टिकाया नहीं जा सकता। जो स्वयं शोभायमान है और निरंजन है। साहिब फुरमान करते हैं :

**जिनि सेविआ तिनि पाइआ मानु ।।**

जिन्होंने सेवा की, उन्होंने सम्मान प्राप्त किया। क्या प्रभु को भी हमारी सेवा की आवश्यकता है? ईश्वर परिपूर्ण परमात्मा समर्थ है। सेवा अपने से कमज़ोर की होती है। अपने से जो महान है, उसकी क्या सेवा करें? उसकी पूजा हो सकती है, उसकी सेवा किस तरह करोगे? आवश्यकता ही नहीं और किसकी सेवा? अपने से बड़े की पूजा होती है, अपने से छोटे की सेवा होती है। मगर सतिगुरु कहते हैं :

**जिनि सेविआ तिनि पाइआ मानु ।।**

गुरुवाणी की व्याख्या गुरुवाणी करती है और पातशाह इस बात को कहते हैं :

**हरि की टहल कमावणी जपीऐ प्रभ का नामु ।।**

*(अंग ३००)*

बस प्रभु का नाम ही सेवा है और कुछ नहीं और प्रभु का नाम जपने के पश्चात ही मालूम होता है कि मैंने तो खुद की सेवा की है। मैंने अपनी ऐसी सेवा की कि मैं कमज़ोर था और मैं खुद ही प्रभु हो गया। मैं परमात्मा जैसा हो गया, प्रभु के गीत गा गाकर। ईश्वर के गीत गा गाकर। इसलिए प्रभु की महिमा गायन करनी अपनी महिमा बढ़ानी है। ईश्वर के गुणों का ज़िक्र करना खुद के लिए गुणवान है। जो ईश्वर को बलवान कहता है वह खुद बलवान हो जाता है, जो ईश्वर को परम प्रकाश कहता है, वह खुद प्रकाश का स्रोत बन जाता

है। जो ईश्वर को दाता कहता है, जो ईश्वर को व्यापक कहता है वह खुद विशाल बन जाता है, व्यापक दृष्टि का मालिक बन जाता है। इसलिए परमात्मा को बड़ा-बड़ा करके कहना खुद को बड़ा करना है न कि परमात्मा को बड़ा करना। परमात्मा को बड़ा-बड़ा हम कहें, इसकी आवश्यकता नहीं।

**जे सभि मिलि कै आखण पाहि ।।**
**वडा न होवै घाटि न जाइ ।।** *(अंग ३४९)*

जैसे हम कहें कि सूर्य में बहुत रोशनी है। हमारे कहने से रोशनी नहीं है। अगर हम न कहें तो सूर्य में कोई अंधकार नहीं हो जाएगा। यह तो परम-प्रकाश है। अगर हम परमात्मा के गुणों का ज़िक्र करें तो हमारे ज़िक्र करने से ही गुणवान नहीं है, वैसे ही गुणवान है। अगर न करें तो उसके गुण कोई कम नहीं होते। तो सेवा दरअसल प्रभु की अपनी ही है, अपने ही गुणों को बढ़ाना है :

**जिनि सेविआ तिनि पाइआ मानु ।।**



जिन्होंने फिर सिमरन किया, जिन्होंने फिर इस तरह की सेवा की तो जगत् में सम्मान मिलना आवश्यक था और सम्मान मिलता है जहाँ तान हो, जहाँ शक्ति हो तो प्रभु भी शक्ति है। शक्ति से जुड़ते, तान से जुड़ते शक्ति के प्राप्त करते, प्राकृतिक बात है कि जगत् में सम्मान बढ़ना था। अब उस परमात्मा की सेवा करनी है और किस तरह करनी है? इसको गुरु नानक देव जी महाराज आगे बताते हैं :

**जिनि सेविआ तिनि पाइआ मानु ।।**
**नानक गावीऐ गुणी निधानु ।।**

वह जो गुणों का निधान है, गुणों का सागर है, गुणों का ख़ज़ाना है, वह तो गुण निधान है, गुणों का खज़ाना है, गुणों का भण्डार है। दरअसल गुण बढ़ाते जाएँ, गुण एकत्रित करते जाएँ तो जिन्दगी में प्रगट होना शुभ हो जाता है। अवगुण बढ़ते जाएँ तो प्रभु से दूरी बढ़ जाती है। गुण बढ़ते जाएँ तो परमात्मा मनुष्य के करीब आ जाता है और एक दिन ऐसा हो जाता है कि मनुष्य गुण गाते-गाते गुणों का सागर

हो जाता है, गुणों का ख़ज़ाना हो जाता है। गुण तो वैसे ही महान हैं मगर धार्मिक दुनिया में दया और संतोष दो गुणों को बहुत बड़ी प्रधानता दी गई है। हकीकत है जहाँ संतोष नहीं मुश्किल है, ऐसा मनुष्य सिमरन कर सके और जहाँ दया नहीं मुश्किल है, ऐसा मनुष्य सेवा कर सके। सेवा संसार की करनी है, सिमरन निरंकार का करना है। सिमरन संतोषी ने करना है, सेवा दयालु ने करनी है। सेवा संसार से जोड़ती है, सिमरन प्रभु से जोड़ता है। संसार प्रभु का सदगुण स्वरूप है। निरंकार प्रभु का निर्गुण स्वरूप है। निर्गुण स्वरूप से जुड़ना है। प्रभु सिमरन कर सदगुण स्वरूप से जुड़ना है। सेवा करके इसलिए कि मूर्ति की सेवा ही हो सकती है, सिमरन नहीं। सिमरन निरंकार का, सेवा साकार की। साकार को सेवा की आवश्यकता है। वस्त्र पहनाने हैं, स्नान करवाना है, भोजन देना है। बीमार है तो दवा देनी है और निरंकार को सेवा की आवश्यकता नहीं। निरंकार निर्लिप्त है। सेवा करके साकार से जुड़ना, सिमरन करके निरंकार से जुड़ना। सेवा किस की करनी है? जहाँ दया हो और सिमरन किसने करना जहाँ संतोष हो। तो साहिब कहते हैं :



**नानक गावीऐ गुणी निधानु ।।**

क्या गाएँ? किस तरह गाएँ? कोई सुर-ताल का ज्ञान नहीं, कोई प्रभु के गुणों का ज्ञान नहीं। क्या गाएँ और क्या गाएँ? साहिब कहते हैं :

**गावीऐ सुणीऐ मनि रखीऐ भाउ ।।**

कहते हैं उस प्रभु को सुन। इसलिए सत्संग की महिमा है और सत्संग वह जहाँ सत्य की चर्चा चल रही हो। जहाँ सत्य की व्याख्या की जा रही हो, जहाँ सत्य के गुणों का इजहार हो रहा हो, वहाँ कोई बैठे। एक मन होकर सुने। ध्यान लगाकर सुने। सुनते ही वह सत्संग बनेगा। सुनते ही उसका संबंध जुड़ेगा। एक व्यक्ति बोल रहा है और दूसरा सुन ही न रहा हो तो संबंध नहीं जुड़ेगा। संबंध तो सुनते ही जुड़ेगा। बोलना और सुनना यह संबंध को जोड़ता है। देखने से संबंध नहीं जुड़ते। दुश्मन भी एक दूसरे को देख लेते हैं, मगर दुश्मन आपस में न एक दूसरे से बोलते हैं, न एक दूसरे की बात सुनते हैं। इसलिए

प्रभु का संबंध बोलने और सुनने पर खड़ा है। सुननी है उसकी बात तो ही परमात्मा से संबंध जुड़ सकेगा, पहले सुननी है तो कौन से बोल हैं ? वे प्रभु के बोल हैं, वे ईश्वरीय बोल हैं, इस्लाम के पैगम्बर पुरुष मोहम्मद साहिब का कहना है कि कुरान मुझ पर नाज़िल हुई है, यह मेरे नहीं, खुदा के बोल हैं, खुदा के वचन हैं। मैंने तो एक माध्यम की तरह उस कलाम को प्रगट किया है, तो यह नाज़िल हुआ है, यह खुदा के बोल हैं। हू-ब-हू इसी तरीके से हमारे देश के ऋषि-मुनि कहते हैं—वेद वाणी देव वाणी है, प्रभु की वाणी है। हम पर आकाशवाणी हुई है। इसी तरीके से सूफी संत कहते रहे हैं—इल्हाम हुआ है हमें और जो उनको इल्हाम हुआ, लिखित के द्वारा सामने रख दिया। गुरु नानक देव जी महाराज के जितने वचन हैं, जितनी वाणी है, उसके संबंध में वाक्य है :

**जैसी मै आवै खसम की बाणी**
**तैसड़ा करी गिआनु वे लालो ।।** *(अंग ७२२)*

जैसे-जैसे खसम की वाणी आई है, वैसे-वैसे मैं बोला। मैं तो मात्र बांसुरी हूँ, यह स्वर तो किसी और के हैं। मैं तो मात्र साज़ हूँ, यह आवाज़ तो किसी और की है। किसी और ने मेरे अन्दर से आवाज़ निकाली है, कोई और मुझ में से बोला है। मेरे जीवन के साज़ में से यह नगमें किसी और ने निकाले हैं। वह है खसम, वह है मेरा मालिक, वह है ईश्वर और जहाँ-जहाँ ईश्वर बोला है, भक्तजन, संतजन, यह अवतार पुरुष यह खुद नहीं बोलते। इनमें प्रभु बोलता है। इनमें ईश्वर बोलता है। इसलिए इनके बोल पुराने नहीं होते। इनके बोल कभी फीके नहीं पड़ते। इनके बोल कभी बेरस पैदा नहीं करते, इनके बोलों में नवीनता बनी रहती है। एक कविता एक दफा सुनो, दो दफा सुनो, तीसरी दफा अवश्य पुरानी हो जाएगी, परन्तु संत महापुरुषों के वचन रोज़-रोज़ सुने, पढ़ें तो भी कोई नया स्वाद, कोई नई उमंग, कोई नई तरंग, कोई नई दुनिया के द्वार खुलते हैं। यह वह वचन हैं जो खसम में वचन हैं। सभी श्रेष्ठ पुरुषों ने ऐसा ही कहा है कि हम नहीं बोले, हम में से खसम बोला है, मालिक बोला है :

**जिउ बोलावहि तिउ बोलह सुआमी कुदरति कवन हमारी ।।**
*(अंग ५०८)*

**बेसुमार अथाह अगनत अतोलै ।।**
**जिउ बुलावहु तिउ नानक दास बोलै ।।** *(अंग २९२)*

हे प्रभु! जैसे-जैसे तूने बुलवाया, मैं उसी तरह ही बोला। यह बोल मेरे नहीं। कोई कवि किताब लिखता दावा करता है कि मैं लेखक हूँ। यह किताब मेरी है। इस किताब का लेखक मैं हूँ, मगर सत्य पुरुष जो उनकी रसना से बोल निकलते हैं उनके लिए उनका दावा नहीं होता कि यह वचन मेरे हैं, क्योंकि खसम के वचन हैं तो उनके वचनों को बार-बार बोलना है, उन वचनों को बार-बार सुनना है—**गाविऐ सुणीऐ**—सुनना और गाना है :

**गावीऐ सुणीऐ मनि रखीऐ भाउ ।।**

सुनना और गा कर फिर मन में भाउ करना। यह ठीक है कि भाउ ऐसी अवस्था है जिसको हम गुण तो नहीं कह सकते, एक अवस्था ही कह सकते हैं। स्वास्थ्य एक शरीर की अवस्था है। बीमारी एक शरीर की अवस्था है, भाउ मन की एक अवस्था है, जिस को रोज़ाना स्मरण करें तो स्मृति ही भाउ बन जाती है, स्मरण ही प्रेम बन जाता है, सिमरन ही प्रेम बन जाता है। सतिगुरु कहते हैं कि रोज़ाना सुनना है, गाना है और उतने समय तक गाना और सुनना है जितने समय तक 'गावीऐ सुणीऐ भाउ' नहीं बन जाता। प्रेम नहीं बन जाता। प्रेम बना, गाना सफल हो गया। सुनना अभी बीज रूप में हैं, अंकुरित नहीं हुआ, फलीभूत नहीं हुआ, अभी फल तक नहीं पहुँचा। तो :

**गावीऐ सुणीऐ मनि रखीऐ भाउ ।।**
**दुखु परहरि सुखु घरि लै जाइ ।।**

फिर तमाम दुखों की निवृत्ति हो जाती है और मनुष्य सुखों के घर में विश्राम करता आनंद लेता है :

**गावीऐ सुणीऐ मनि रखीऐ भाउ ।।**
**दुखु परहरि सुखु घरि लै जाइ ।।**

मनुष्य की मूल समस्या दुख है। प्रत्येक फल का बीज एक होता है, मगर दुखों के बीज अनेकों ही हैं। अनेकों कारणों से दुख पैदा हो जाते हैं। अनंत बीज हैं यहाँ और दुख एक बीज है। जिस तरह परमात्मा व्यापक है जीवों में, दुख भी व्यापक है। दुख की निवृत्ति किस तरह हो? जगत् में श्रेष्ठ पुरुषों ने अपने ढंग से दुखों की निवृत्ति के साधन ढूँढे हैं। इन में से कुछ राजनीतिज्ञ है, उन्होंने अपने ढंग से जगत् को, देश को सुख पहुँचाने की कोशिश की। प्रत्येक देश में उच्चकोटि के राजनीतिक पुरुष हुए हैं, मगर देश को, जगत् को सुख नहीं दे सके। इसी तरीके से दूसरे दर्जे पर आ जाते हैं वैद्य, हकीम, डाक्टर, जिनकी कोशिश है मनुष्य के तन में जो रोग हैं, रोगों के कारण दुखी है, यह मनुष्य के शरीर में से निकाल दें। हिकमत मौजूद है, वैद्य मौजूद हैं, डाक्टर मौजूद हैं, मगर रोग भी मौजूद हैं। रोगों की निवृत्ति नहीं हो सकती। एक रोग को काबू करें, अनंत रोग और पैदा हो जाते हैं। जितने समय तक कोई दवा बाज़ार में आती है, उस से पहले कोई नया रोग मनुष्य के शरीर में पैदा हो जाता है। औषधियाँ मौजूद हैं, रोग भी मौजूद हैं, मनुष्य की मानसिक पीड़ा दूर करने के लिए अनेकों तरह के मनोविज्ञानी भी मौजूद हैं, जिनकी कोशिश है मनुष्य के मन में दुख बर्दाशत करने का जो भ्रम है वह निकाल दें, मगर यह सभी अपनी जगह पर मौजूद हैं, मगर दुख भी अपनी जगह पर मौजूद हैं। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज का यह वाक्य अमर है :

**बाली रोवै नाहि भतारु ।। नानक दुखीआ सभु संसारु ।।**

*(अंग ९५४)*

जहाँ परमात्मा संसार में सर्व व्यापक है, दुख भी व्यापक है। दुख जिस तरह से दूर होता है, वह तरीका मनुष्य ने अपनाया ही नहीं। जिन-जिन साधनों से दुखों की निवृत्ति नहीं हो सकती, वह मनुष्य ने अपनी झोली में डाले हुए हैं, इसलिए प्रत्येक दिन किसी न किसी नए दुख को जन्म दे रहा है और दुखों की गठरी सिर पर बढ़ती जा रही है। साहिब का फुरमान है :

**दुख कीआ पंडा खुल्हीआ सुखु न निकलिओ कोइ ।।**

*(अंग १२४०)*

प्रत्येक मनुष्य के सिर पर दुखों की गठरी है और यह बोझल होती जा रही है। रोज़ बढ़ता ही जा रहा है दुख, कम नहीं हो रहा। इस बात से अजीब चिंतक सहमत हो गए। एक सदी पीछे चले जाएँ तो मनुष्य के मन में इतना संताप नहीं था, जितना आज है। पाँच सदियाँ पीछे चले जाएँ तो मनुष्य का मन जितना संतोषी था, आज नहीं और इसी तरह दो-तीन हज़ार वर्ष पीछे चले जाएँ तो दैवी गुणों की जो संपदा मनुष्य के पास थी, आज नहीं है। यह ठीक है कि आज जितनी बुद्धि है, आज जितनी नई से नई औषधियाँ हैं। आज जितना दुख है, यह पहले कभी नहीं था। पेड़ों के नीचे, पहाड़ों की गुफाओं में रह कर और घास की झुग्गी में रह कर मनुष्य सुखी था। आज ऊँची इमारतों में रहकर मनुष्य दुखी है। पद-यात्रा करके एक जगह से दूसरी जगह तक पहुँचने के बहुत सुन्दर साधन उपलब्ध हैं। बसों, रेलों, कारों और हवाई जहाज़ वायु से भी तेज़ चलने वाले मौजूद हैं एक जगह से दूसरी जगह तक पहुँचने के लिए, पर मनुष्य का परमात्मा तक पहुँचना कठिन हो गया है। जितने अच्छे से अच्छे स्वादिष्ट पकवान आज हैं, आज से कुछ सदियाँ पहले नहीं थे, मगर जीवन में जो फीकापन आज है, पहले नहीं था। पहनने को जितने सुन्दर वस्त्र आज हैं, यह पहले नहीं थे, मगर यह भी सच्चाई है कि मनुष्य जितना नंगा आज है पहले नहीं था। सुन्दरता को चमकाने के लिए जितने साधन आज हैं, यह पहले नहीं थे, मगर यह भी सही है कि जितना मनुष्य आज कुरुप है, पहले नहीं था। जिन्दगी कायम रह सके, जिन्दगी लंबी हो सके, तरह-तरह के साधन आज मौजूद हैं, मगर आज जितना मृत्यु का भय है, पहले नहीं था। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि मनुष्य अपने घर में कैसे मुँह लेकर आए? हृदय घर में साज़ो-सामान तो आ गया है, मगर हृदय में सुख नहीं आया। मकान में तरह-तरह की संपदा आ गई है, मगर हृदय में आनंद नहीं आया। तरह-तरह के वस्त्रों से, साज़ो-सामान से मकान भर गया मगर हृदय सुखों से खाली हो गया :

**दुखु परहरि सुखु घरि लै जाइ ।।**

अगर इस साधन को अपना लिया जाए तो साहिब कहते हैं कि मनुष्य दुख को दूर फैंक देगा और सुखों को अपने घर में ले आएगा। हृदय में ले आएगा, साधन क्या है?

**गावीऐ सुणीऐ मनि रखीऐ भाउ ।।**

प्रभु के गीत को गाना। जब गा रहे हो तब सुनना भी है। अगर मात्रा गाया और सुना नहीं तो गाया हुआ हवा में उड़ गया। अगर इसको सुन लिया और गाया हुआ भीतर प्रवेश कर गया तो मन में 'भाउ' पैदा हो जाएगा। पाँच तत्व का यह पुतला है, जगत् के पथप्रदर्शकों ने किसी एक तत्व के एक पुतले को माध्यम बना कर परमात्मा तक पहुँचने की कोशिश की है। ऐसा लगता है कि पैगंबर पुरुष मोहम्मद साहिब ने मिट्टी को प्रधानता दी है। मस्तक ज़मीन पर बार-बार झुकाते हैं। हे मनुष्य! तू ख़ाक हो जा, हे मनुष्य! तू मिट्टी हो जा और इतनी मिट्टी कि प्रत्येक के पैर के नीचे हो। किसी के सिर पर न बैठ। फिर तुझे प्रभु का द्वार नसीब हो जाएगा। देखने में आया है कि धार्मिक मंदिरों में पैरों की मिट्टी को, चरण-धूल को लोग मस्तक पर लगाते हैं। अगर सत्संगियों के पैरों की मिट्टी मस्तक पर बैठ सकती है, कहीं मनुष्य संसार की मिट्टी बन जाए तो उसको परमात्मा का सिंहासन नसीब हो सकता है। मोहम्मद साहिब की दृष्टि यह भी थी कि हे मनुष्य! तू ख़ाक बन। इसलिए मस्तक को बार-बार ज़मीन पर रखना नमाज़ में यह खास कर्म है। जल को साधन बना कर, पानी को साधन बना कर परमात्मा तक पहुँचने का साधन ढूँढा।

इस देश के वैदिक ऋषियों ने सरोवरों के किनारे बैठ कर, दरियाओं के किनाने बैठ कर, झीलों के किनारे बैठ कर बार-बार स्नान कर, तरह-तरह के तीर्थों का स्नान कर जल से संबंध जोड़ कर परमात्मा तक पहुँचने की कोशिश की। एक यह साधन भी जगत् में अपनाया गया। तीसरे हैं योगी, जैनी। जैनियों के तमाम तीर्थ, शुष्क पहाड़ों और गर्म पहाड़ों में, योगी अपने इर्द-गिर्द धूनी जला कर गुफा में बैठ कर प्रभु तक पहुँचने की कोशिश करता रहा। उसने माध्यम बनाया अग्नि

को। इतनी तेज़ अग्नि अपने भीतर बढ़ाई कि अग्नि ही ब्रह्म बन जाए, जिसको कहते हैं ब्रह्माग्नि। अपने जीवन को जल जैसा बना, जैसे कि जल परोपकारी है, प्यास बुझा देता है, निर्मल कर देता है, स्वच्छ कर देता है। तू जल बन जा। बार-बार स्नान कर, बार-बार दरियाओं के तट पर बैठना और अड़सठ तीर्थों का रटन करना, यह जल होने की कोशिश थी। अग्नि के इर्द-गिर्द बैठना या चारों ओर अग्नि जला कर मध्य में बैठना, यह ब्रह्माग्नि है, मगर कर्म की कोशिश थी बार-बार मस्तक को मिट्टी पर रखना, ज़मीन पर रखना। यह मिट्टी होने की, विनम्र होने की कोशिश थी। श्री गुरु नानक देव जी ने पवन तक को माध्यम बना कर परमात्मा तक पहुँचने की कोशिश की है और पवन तक की प्रकृति है बोलना। सिर झुका-झुका कर सिर को ज़मीन पर रख कर सिर को पहुँचाया गया खुदा तक। इस्लाम की साधना जल के साथ स्नान कर, बार-बार करके पवित्र बनाया गया स्वयं को। वैदिक ढंग से अग्नि चारों ओर जला कर, धूनी जला कर, धूप में बैठ कर, ब्रह्माग्नि की कोशिश की गई कि मनुष्य के अन्दर से पैदा हो। बार-बार बोल कर कोशिश की गई कि मनुष्य के भीतर से परमात्मा बोले। मनुष्य के भीतर से ईश्वर बोले। ईश्वर का नाम कोई बोलता जाए, बोलता जाए और बोलते बोलते जहाँ खुद मनुष्य मिट जाता है, परमात्मा ही बोलने लगता है तो पवन तत्व को प्रधान बना कर, साधन बना कर प्रभु की बन्दगी आरम्भ की। माटी बोलै पवणु। हम बोलते हैं पवन के कारण बोलता रह, बोलता रह। हे मनुष्य! उतने समय तक बोलता रह या जितने समय तक तुझे मूक अवस्था नसीब नहीं होती :

**कबीर केसो केसो कूकीऐ न सोईऐ असार ।।**
**राति दिवस के कूकने कबहू के सुनै पुकार ।।**

*(अंग १३७६)*

**इक दू जीभौ लख होहि लख होवहि लख वीस ।।**
**लखु लखु गेड़ा आखीअहि एकु नामु जगदीस ।।**

*(अंग ७)*

जगदीश का नाम रटन करता रह, वाहिगुरु वाहिगुरु बोलता रह और इतने समय तक बोल जितने समय तक तुम्हारे भीतर से परमात्मा नहीं बोलता। बोलते रहना, बोलते रहना, यह एक साधना है। गुरु घर का स्नान करता जा, करता जा, जितने समय तक तुम्हारे भीतर से पवित्र आत्मा प्रगट नहीं होती। इतने समय तक स्नान करे जा, जलाता जा धूनी जितने समय तक तुम्हारे भीतर से ब्रह्माग्नि प्रगट नहीं होती, टेकता जा मस्तक, झुकाए जा सिर, मिट्टी से अपना मस्तक जोड़ता रह जितने समय तक यह कबूल नहीं होता कि जीवन मिट्टी है और परमानंद खुदा सत्यचित है आनंद, वह मिट्टी नहीं होता तो साहिब का वाक्य है :

**कीरति प्रभ की गाउ मेरी रसनां ।।** *(अंग १२९८)*

हे रसना! तू बोले जा, हे रसना! तू गाए जा और सतिगुरु ने दुखों की निवृत्ति का यह साधन बनाया है :

**गावीऐ सुणीऐ मनि रखीऐ भाउ ।।**
**दुखु परहरि सुखु घरि लै जाइ ।।**



मगर प्रश्न यह पैदा होता है कि क्या गाएँ? आखिर किस तरह गाएँ? तो सतिगुरु बताते हैं :

**गुरमुखि नादं गुरमुखि वेदं गुरमुखि रहिआ समाई ।।**
**गुरु ईसरु गुरु गोरखु बरमा गुरु पारबती माई ।।**

गुरु के मुख से जो बोल निकला है, वही नाद है और गुरु के मुख से जो बोल निकला है वही वेद है :

**सभि नाद बेद गुरबाणी ।। मनु राता सारिगपाणी ।।**
*(अंग ८७९)*

गुरु से तात्पर्य जो खुद रोशन हो चुका हो, प्रकाशित हो चुका हो, प्रकाश की मूर्ति हो चुका हो। जहाँ प्रभु बोलता है, स्वयं नहीं बोलता :

**हउ आपहु बोलि न जाणदा मै कहिआ सभु हुकमाउ जीउ ।।**
*(अंग ७६३)*

वह जो बोल हैं, उन बोलों को बार-बार दोहराना। कौन से बोल? जो प्रभु पति बोला है और परमात्मा बोला है। परमात्मा के बोल कौन से होंगे? जहाँ व्यक्ति ने कबूल किया हो कि जो कुछ भी मैंने बोला है, वह बोल मेरे नहीं हैं, यह मुझ में से पति बोला है, वह परमात्मा बोला है, यह ईश्वर बोला है—**गुरमुखि नादं**—गुरु के मुख से निकला हुआ नाद यही अनहद शब्द है :

**अनहद बाणी नादु वजाइआ ।।** *(अंग ३७५)*

**गुरमुख वेदं**

गुरु के मुख से निकला हुआ जो वाक्य है यही ज्ञान है, यही वेद है :

**गुरमुखि रहिआ समाई ।।**

गुरु के मुख में से जो निकला हुआ वाक्य है, परमात्मा उसमें समाया हुआ है। परमात्मा उसमें व्यापक है। उन बोलों को बोल-बोल कर मनुष्य परमात्मा से जुड़ सकता है। जगत् में इस तरह के बोल मौजूद हैं, उनको यदि बार-बार जपा जाए, पढ़ा नहीं, जपा जाए तो कुरान के बारे में मोहम्मद साहिब का यही कहना था कि खुदा ही बोला है मुझ में से और गुरु नानक देव जी महाराज यही फुरमान करते हैं कि वाणी 'खसम' की है। यह मुझ में 'खसम' बोला है और गुरु के मुख से जो निकला हुआ वाक्य है यही वेद है। गुरु के मुख में से निकला हुआ जो वाक्य है, परमात्मा उसमें समाया हुआ है, ईश्वर उसमें समाया हुआ है। गुरु की इतनी बड़ी महिमा सतिगुरु बताते हैं :

**गुरु ईसरु गुरु गोरखु बरमा गुरु पारबती माई ।।**

गुरु ही विष्णु है, गुरु ही शिव है, गुरु ही गोरख है, गुरु ही ब्रह्मा है और गुरु ही पार्वती माँ है। विष्णु की तरह सतोगुण रखने वाला गुरु, शिव जी की तरह वैराग्य वृत्ति रखने वाला गुरु है और पार्वती की तरह सेवा भाउ रखने वाला गुरु है। एक-एक गुण किसी एक-एक देवता में ढूँढोगे तो सभी गुण गुरु में मौजूद हैं। यही विष्णु हार-शृंगार करके खड़े हैं और लक्ष्मी पास है, बड़ी शानो-शौकत है,

सजावट है, वहाँ देखने में आएगा कि मुर्दों की खोपड़ी की माला शिव जी के गले में है, तालमेल नहीं बैठता। शिव जी का यह स्वरूप, विष्णु का यह स्वरूप, वेद का ज्ञान उच्चारण हो रहा है रसना से ब्रह्मा का यह रूप भी शिव जी से तालमेल नहीं बिठाता। यह अलग-अलग हैं, मगर गुरु विष्णु की तरह सतोगुणी है, गुरु शिव जी की तरह वैरागी है। काल को देख कर अकाल तक पहुँचना और गुरु ब्रह्मा की तरह ज्ञानी है। गुरु पार्वती की तरह सेवा भाउ रखने वाला है । गुर के दर्शन सभी देवताओं के दर्शन हैं :

**गुरु ईसरु गुरु गोरखु बरमा गुरु पारबती माई ।।**

हमारे देश में गुरु की बहुत महिमा है। एक भक्त का कहना है कि सदके जाएँ उस गुरु से, बलिहारी जाएँ उस गुरु से जिसने प्रभु का मार्ग बताया। प्रभु तक पहुँचाया। इसलिए सतिगुरु कहते हैं कि गुरु ही विष्णु है, गुरु ही गोरख है, गुरु ही शिव जी है और गुरु ही पार्वती माँ है :



**जे हउ जाणा आखा नाही कहणा कथनु न जाई ।।**

गुरु नानक देव जी महाराज का यहाँ फुरमान है कि अगर मैंने उस परम शक्ति को जान भी लिया, अगर मैंने उस परमात्मा की झलक देख भी ली है तो मैंने कहना नहीं। मैंने उस का ज़िक्र नहीं करना। यदि मैंने उस परम शक्ति को जान भी लिया है, समझ भी लिया है तो अब मैंने ज़ुबान से कहना नहीं है। दरअसल ज़ुबान जो कहती है वह तो शब्द है। जब कोई मनुष्य अनाहद तक पहुँचता है तो परमात्मा भीतर से बोलता है। वह बोल कितने महान हैं, वह सारे ज़ुबान से प्रगट करने बहुत कठिन हैं और सतिगुरु फुरमान करते हैं कि अगर मैंने उस परम शक्ति को जान भी लिया है तो मैंने कहना नहीं है, कहना नहीं, क्यों नहीं कहना :

**कहणा कथनु न जाई ।।**

वह मेरे कथन में नहीं। वह मेरे कहने में नहीं। वह इतना महान है कि मेरा कहना तुच्छ है, वह इतना महान है कि मेरा कहना छोटा

है, वह इतना महान है कि मेरा कहना सीमा में है तो गुरु अर्जुन देव जी महाराज भी फुरमान करते हैं :

**किआ हउ कथी कथे कथि देखा**
**मै अकथु न कथना जाई ।।** *(अंग ७९५)*

मैंने कथन तो करके देख लिया है मगर हे प्रभु! तुम मेरे कथन में नहीं आता, मेरे कहने में नहीं आता। फिर एक अरदास है, प्रार्थना है :

**गुरा इक देहि बुझाई ।।**

हे गुरु! एक बात समझा दो, एक की सूझ दे, क्योंकि :

**एक वसतु बूझहि ता होवहि पाक ।।**
**बिनु बूझे तूं सदा नापाक ।।** *(अंग ३७४)*

एक को जान ले तो मनुष्य पवित्र हो जाता है। एक को न समझे तो मनुष्य अपवित्र होता है। एक को जान ले तो व्यक्ति सब कुछ जान लेता है। एक को न जाने तो सब कुछ जानने के बावजूद भी इन्सान अज्ञानी का अज्ञानी रहता है। इसलिए गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं :

**गुरा इक देहि बुझाई ।।**

हे गुरु! एक की समझ करा। कौन सी एक समझ? किस एक का ज्ञान?

**सभना जीआ का इकु दाता सो मै विसरि न जाई ।।**

जो समस्त जीवों को बख्शिशें देने वाला है, कीड़ों-मकौड़ों, सूक्ष्म जन्तु, थल जन्तु, नव जन्तु, वनस्पति जो सभी को रिज़क पहुँचाती है, जो सभी को बख्शिशें देने वाला है। हे गुरु! उसकी समझ करा, उसका बोध करा। मात्र समझ ही नहीं :

**सो मै विसरि न जाई ।।**

वह मुझे भूले भी न। उसकी स्मृति भी हमेशा बनी रहे और जिसकी स्मृति बनी रहे, उसके साथ संबंध जुड़ा रहता है। जिसकी स्मृति मिट जाए, उससे संबंध भी टूट जाता है। भाई साहिब भाई नन्द

लाल जी तो ही मानते हैं, हे गुरु! बख्शिश कर, सिर पर अपना प्यार दे, इश्क दे, स्मृति दे, क्योंकि एक स्मृति ही है जो तुम से संबंध जोड़कर रखती है और जहाँ प्रभु का चिन्तन है, प्रभु प्रकाश स्वरूप होता है। प्रभु का चिन्तन मनुष्य को प्रकाशित कर देता है, किसी व्यक्ति का चिन्तन करें जो खुद दुखों से दुखी है। व्यक्ति का चिन्तन दुखों का चिन्तन है, संसार का चिन्तन दुखों का चिन्तन क्योंकि संसार के कण-कण में दुख ही व्यापक हैं। निरंकार का चिन्तन सुखों का चिन्तन है। निरंकार का चिन्तन आनंद की प्राप्ति है। प्रभु का चिन्तन खुशियों को झोली में डालना है। साहिब फुरमान करते हैं कि हे गुरु! मुझे उस एक का बोध करा। वह एक जो समस्त जीवों का दाता है, उसका मुझे बोध करा। वह मुझे भूले भी न। आठों पहर उसकी स्मृति चलती रहे। आठों पहर उसका भीतर चिन्तन चलता रहे।

**गुरा इक देहि बुझाई ।।**
**सभना जीआ का इकु दाता सो मै विसरि न जाई ।।**

जीवन हमें दान में मिला है। सूर्य की रोशनी हमें दान में मिली है। पवन पानी हमें दान में मिला है। हाथ पैर हमें दान में मिले हैं। माँ-बाप हमें दान में मिले हैं। सभी कुछ हमें दान में मिला है, ऐसा जो बड़ा दाता है :



**वडा दाता तिलु न तमाइ ।।**

पहाड़ों जितना देकर तिल जितनी भी माँग नहीं करता। साहिब कहते हैं :

**सभना जीआ का इकु दाता सो मै विसरि न जाई ।।**

वह समस्त जीवों का दाता है। राज़िक कहता है। उसकी स्मृति मेरे अंदर चलती रहे। उसको मैं कभी भूलूँ न। हे गुरु! इस तरह की बुद्धि हो जाए। इस तरह की समझ दे, इस तरह की तड़प दे, इस तरह का सिमरन दे। हे गुरु! तू बख्शिश कर, तू रहमत कर।

—o—

## पउड़ी छठी

**तीरथि नावा जे तिसु भावा**
**विणु भाणे कि नाइ करी।।**
**जेती सिरठि उपाई वेखा**
**विणु करमा कि मिलै लई ।।**
**मति विचि रतन जवाहर माणिक**
**जे इक गुर की सिख सुणी ।।**
**गुरा इक देहि बुझाई ।।**
**सभना जीआ का इकु दाता**
**सो मै विसरि न जाई।। ६।।**

जगत् गुरु बाबा गुरु नानक देव जी महाराज जपुजी साहिब जी की इस पावन छठी पउड़ी में कुछ मूल धार्मिक विचारों का ज़िक्र करते हैं। प्रभु को पसंद आ जाएँ, उसको अच्छे लगें तो सब कुछ परवान हो जाता है, पवित्र हो जाता है। जन्मों-जन्मों के संस्कार धुल जाते हैं। सारी धार्मिक साधना मात्र इसलिए है कि प्रभु को अच्छे लगें। धार्मिक साधना में प्राचीन समय से ही यह एक साधना रही है तीर्थों का भ्रमण और तीर्थ का शाब्दिक अर्थ केवल इतना ही है, वह तट जहाँ से मनुष्य दरिया को पार करता है, नदी को पार करता है। जहाँ से पार होने का साधन मिले, वह तीर्थ है। भव-सागर से पार होने का साधन जिस जगह से मिले, जहाँ प्रभु चिन्तन जाग सके, जहाँ हृदय पवित्र हो सके। जहाँ दैवी गुणों की संपदा अंतरात्मा में से पैदा हो सके, वह स्थान तीर्थ है, क्योंकि दैवी गुणों की संपदा के साथ जन्मों-जन्मों की मैल धुल जाती है। इसलिए इस संपदा को जल कहते हैं। भाई स्नान हो गया और जन्मों-जन्मों के संस्कार धुल गए। पृथ्वी पर अनेकों इस तरह के तट हैं, तीर्थ हैं, जहाँ बैठ कर किसी

वक्त संतजनों ने जप किया था, तप किया था, प्रभु की धुन उच्चारण की थी। आदि काल से एक विचार बना हुआ है और यह सही है कि जिस वक्त मनुष्य परमात्मा के नाम की धुन का उच्चारण करता है। धुन की ताकत को पानी खुद में समा लेता है और मिट्टी भी समा लेती है। जप का ज्यादा प्रभाव पास पड़े हुए पानी पर पड़ता है। चाहे वह पानी नदी का हो, सरोवर का हो, चाहे किसी बर्तन में पड़ा हो। तो ही हम देखते हैं कि पाँच प्यारे जब पाँचों वाणियों का पाठ करते हैं तो पानी अमृत बन जाता है। पानी वाणी को खुद में समा लेता है। अपने में लीन कर लेता है। शब्दों की तरंगों को पानी खुद में समाने की पूर्ण तौर पर समर्था रखता है। इस तरह के जल को, इस तरह के पानी को अमृत कहा गया है। जिन नदियों के तट पर ऋषियों-मुनियों ने, संतजनों ने बहुत तप किया, ज्यादा जप किया और प्रभु के नाम की गूँज ज्यादा उच्चारण की, वह नदियाँ आज तक पूजनीय मानी गई हैं और पूजी गई हैं, पूजनीय हैं। भाव इतना है कि उन नदियों ने नाम को, नाम की धुन को, शब्द को खुद में समा लिया है। दूसरा प्रभाव पड़ता है ख़ाक या मिट्टी पर। इसलिए आदि काल से सत्य पुरुषों की चरण-धूल मस्तक पर लोग लगाते हैं और इसमें सुख आनंद हासिल करते रहे हैं। ईरान के एक प्रसिद्ध संत हाफ़िज़ का कहना है कि अगर तू आदि से लेकर अन्त तक देखना चाहता है तो महापुरुषों के चरणों की ख़ाक का काजल बना कर अपने मस्तक पर लगा, अपनी आँखों में डाल। साहिब गुरु अर्जुन देव जी महाराज का फुरमान है :

**अंतरजामी पुरख बिधाते सरधा मन की पूरे ।।**

*(अंग १३)*

हे प्रभु! एक मेरे ही मन की श्रद्धा है, एक मेरे ही मन की माँग है, पूर्ण कर, बख्शिश कर और यह सुख मुझे दे। कौन सा सुख तुम्हें चाहिए? सतिगुरु कहते हैं :

**नानक दासु इहै सुखु मागै मोकउ करि संतन की धूरे ।।**

हे अंतरात्मा की जानने वाले प्रभु! एक मेरी भी श्रद्धा पूर्ण कर, एक मेरी भी माँग पूरी कर। क्या माँग है? क्या चाहत है?

**नानक दासु इहै सुखु मागै मोकउ करि संतन की धूरे ।।**

बस यही सुख मेरी झोली में डाल कि संतों के चरणों की धूल मुझे बना दे। संत के चरणों की ख़ाक प्राप्त हो और जपा हुआ नाम ख़ाक अपने अन्दर समा लेती है। नाम की गूँज पानी खुद में समा लेता है। पानी अमृत बन जाता है। ख़ाक ऐसा अक्सीर काजल बन जाती है, जिससे लोगों की पवित्रता और परलोक की गहराई दिखाई देने लगती है। मेरे पातशाह साहिब गुरु नानक देव जी महाराज इस पउड़ी में फुरमान करते हैं कि हे प्रभु! अकाल पुरुष धर्म की सम्पूर्ण साधना इसलिए है कि हम तुझे पसंद आ जाएँ, तुझे हम प्यारे लगें और मैं तीर्थों का स्नान तो ही करूँ अगर तुझे पसंद आ जाऊँ।

**तीरथि नावा जे तिसु भावा विणु भाणे कि नाइ करी।।**

मैं स्नान करूँ और तुझे अच्छा ही न लगे। मैं स्नान करूँ और तुझे पसंद न आऊँ तो ऐसा स्नान व्यर्थ चला गया। यह तीर्थों का रटन व्यर्थ चला गया। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज का आगे फुरमान है :

**जेती सिरठि उपाई वेखा विणु करमा कि मिलै लई ।।**



पातशाह कहते हैं—जहाँ मैं सृष्टि को देखता हूँ, तरह-तरह के पदार्थ हैं। इसमें धन संपदा है। तरह-तरह के माल ख़ज़ानों से यह सृष्टि भरी पड़ी है। मगर कर्मों के बिना कुछ भी प्राप्त नहीं होता। बस कर्मों का मटका जितना हो, संसार के पदार्थों के जल में से उतना ही जल प्राप्त होता है। अपनी कर्मों की मटकी बड़ी कर ले तो जल ज्यादा प्राप्त हो जाता है। जगत् तो पदार्थों का सागर है। अनंत पदार्थ हैं, जीवन का अन्त हो जाता है पर पदार्थों का अन्त नहीं होता। जीवन ख़त्म हो जाता है, सुन्दरता खत्म नहीं होती। जीवन का अन्त हो जाता है, धन संपदा का अन्त नहीं होता, सो जगत् में बहुत कुछ है, परन्तु कर्मों का मटका, कर्मों की झोली जितनी हो वस्तु उतनी ही प्राप्त होती है।

**जेती सिरठि उपाई वेखा विणु करमा कि मिलै लई ।।**
**मति विचि रतन जवाहर माणिक जे इक गुर की सिख सुणी।।**

यहाँ मेरे पातशाह बड़ी मौलिक बात करते हैं। अगर सृष्टि में बहुत कुछ है तो मनुष्य की बुद्धि में भी बहुत कुछ है। मनुष्य ने अभी बाहर से ही खोजा है। सागर का सीना चीर कर मनुष्य ने मोती ढूँढे हैं। पहाड़ों में से सोना, चाँदी, हीरे, जवाहरात ढूँढे हैं, दरियाओं की ख़ाक और रेत में से नीलम, पन्ने ढूँढे। जहाँ सृष्टि, यह पहाड़ तरह-तरह के जवाहरात से भरी पड़ी है, मनुष्य की बुद्धि भी भरी पड़ी है। मनुष्य के मन में भी बहुत कुछ है। मनुष्य की बुद्धि में भी बहुत कुछ है, मगर खोज अभी बाहर की है। अभी बाहर से खोज-खोज कर मनुष्य थका नहीं। अभी अंतरात्मा की तरफ लौटे नहीं। एक बात भी स्पष्ट हो गई है कि मनुष्य कुछ खोज रहा है। बैठते, उठते, चलते, सोते, जागते, मनुष्य की चेतना कुछ तलाश कर रही है, कुछ खोज रही है और बुद्धिमान कहते हैं कि मनुष्य की खोज को ही मनुष्य कहते हैं। यह तो ठीक है कि शेष जीवन में भी खोज है, मगर सिर्फ रिज़क की ही खोज है, मात्र रोज़ी की ही खोज है। पक्षी भी सुबह कुछ न कुछ तलाश करने को उड़ने लगते हैं, दूर-दूर तक जाते हैं, मगर तलाश करते हैं सिर्फ रिज़क। चौपाए जानवर भी भागे-दौड़े फिरते हैं। कुछ ढूँढ रहे हैं, कुछ खोज रहे हैं, मगर सिर्फ रिज़क की ही खोज कर रहे हैं। मनुष्य की महानता स्वयं में बहुत बड़ी है। इसने मात्र रिज़क की ही खोज नहीं की, राज़िक की भी खोज की है। कला की खोज की है, ज्ञान की खोज की है, विज्ञान की खोज की है, जीवन की बहुपक्षीय खोज की है। खोज उसकी संपूर्ण होती है, जिस दिन संपूर्ण की खोज मनुष्य कर लेता है, उससे पहले खोज अधूरी है और अधूरी खोज अतृप्ति को जन्म देती है। इसलिए मनुष्य बहुत कुछ खोज लेता है, मगर तृप्त नहीं होता। पहाड़ों में से हीरे खोज लिए हैं, सागर में से मोती ढूँढ लिए हैं, दरियाओं की ख़ाक में से तरह-तरह के जवाहरात मनुष्य ने ढूँढ लिए हैं, धरती में से बहुत कुछ मनुष्य ने तलाश कर लिया है, मगर मनुष्य की जीवन रूपी धरती में भी बहुत कुछ है, बुद्धि में बहुत कुछ है। मेरे पातशाह फुरमान करते हैं :

**मति विचि रतन जवाहर माणिक जे इक गुर की सिख सुणी ।।**

कुछ औज़ारों और बाहर के साधनों से मनुष्य पहाड़ों की खुदाई करता है और उसमें से तरह-तरह के पदार्थों को ढूँढता है। मगर जीवन की खुदाई कैसे करे ? जीवन में यह रत्न कैसे ढूँढे ? तो साहिब कहते हैं :

**जे इक गुर की सिख सुणी ।।**

तू गुरु की एक शिक्षा सुन, तू गुरु का एक शब्द सुन, सुनते ही बुद्धि में रत्न प्रगट होंगे। ज्ञान के रत्न, संतोष के रत्न, क्षमा प्रेम के रत्न, आनंद के रत्न और इस तरह तुझे प्रतीत होगा कि तेरा जीवन, तेरी बुद्धि रत्नों की खान है, इतनी बड़ी खान है कि जितनी गहराई में खुदाई करता चला जाएगा, रत्न प्राप्त होते जाएँगे। सौगात तुम्हारी झोली में बढ़ती जाएगी, मिलती जाएगी। तो :

**मति विचि रतन जवाहर माणिक जे इक गुर की सिख सुणी ।।**

बाहर की संपदा का मनुष्य ने मोल दिया। अभी जीवन में पड़ी हुई संपदा का मनुष्य ने मोल नहीं दिया। मनुष्य ने अभी इसको महान नहीं माना। उसका एक मूल कारण कि अभी उसने इसका रस नहीं महसूस किया और रस तब ही महसूस कर सकता है जब प्राप्त हो। यह प्राप्त कर सके, यह खोज कर सके, इसलिए गुरु की शिक्षा की आवश्यकता है। गुरु उपदेश की आवश्यकता है कि इसकी चेतना, इसकी खोज, इसकी सुरति अंतरात्मा में गमन करे। भगत पीपा जी का फुरमान है :

**काइआ बहु खंड खोजते नव निधि पाई ।।**

*(अंग ६९५)*

इस बहु-खण्डी काया की मैंने खोज की है गहरे तल में और खोजने का एक ही तरीका है कि गुरु शब्द मनुष्य सुने। जितनी गहराई से सुनेगा, जितने ध्यान से सुनेगा, उतनी सुरति गहराई तक जाएगी और सुरति जितनी गहराई तक जाएगी, उतने रत्न पदार्थ झोली में पड़ेंगे, जैसे शंख और सीप यह सागर के किनारे पर भी मिल जाएँगे। मगर मोती ढूँढने के लिए गहरे पानी में जाना पड़ता है। शरीर के ऊपर-

ऊपर तो काम है, वासना है, जीवन के किनारे पर सीप ही पड़े हैं, शंख पड़े हैं, घोघे पड़े हैं। ज़रा सी नज़र डालें, गहराई में जाएँ तो वह अद्वितीय रत्न विद्यमान हैं, जिसके मिलते ही मनुष्य का जीवन धन्य-धन्य हो जाता है, संपूर्ण हो जाता है और भगत पीपा जी कहते हैं कि इस बहुखण्डी काया की मैंने बहुत प्रकार से खोज की ।

**काइआ बहु खंड खोजते नव निधि पाई ।।**

नौ ख़ज़ानों की प्राप्ति हो गई। नौ रत्नों की प्राप्ति हो गई :

**काइआ बहु खंड खोजते नव निधि पाई ।।**
**ना कछु आइबो न कछु जाइबो राम की दुहाई ।। १ ।। रहाउ ।।**
**जो ब्रहमंडे सोई पिंडे जो खोजै सो पावै ।।**

*(अंग ६९५)*

परमात्मा ने जो कुछ ब्रह्माण्ड में छुपा कर रखा है, वही बुद्धि में छुपा कर रखा है, जिसको ढूँढना पड़ेगा। कंकर और पत्थर तो पहाड़ों के ऊपर भी मिल जाएँगे, पर सोना, चाँदी, हीरा खुदाई करके मिलेगा। गहरे तल में जाना पड़ेगा और इतनी बात भी स्पष्ट है कि सभी पहाड़ों में सोना नहीं होता। समूह सागर के तल पर मोती नहीं हैं, मगर जीवन का तल तो मोतियों से भरा हुआ है, माणिकों से भरा हुआ है, रत्नों से भरा हुआ है। कोई भी बुद्धि इन रत्नों से खाली नहीं। अगर कोई खोज करे तो यह नौ निधान झोली में पड़ेंगे और मिलते ही मनुष्य की जिन्दगी संपूर्ण होगी। सतिगुरु फुरमान करते हैं :

**मति विचि रतन जवाहर माणिक**

इसी बुद्धि में, इसी मन में, परमात्मा नाम का रत्न है। इसी बुद्धि में संतोष है, निर्वैर है। परमात्मा के गुण कोई बाहर नहीं हैं, न ही बाज़ार में मिलते हैं, न ही कहीं बाहर से उपलब्ध हो सकते हैं। यह समस्त दैवी संपदा जीवन के अंदर मौजूद है और यह अवसर मनुष्य अपने हाथ से खो बैठते हैं। जीवन का अंत हो जाता है। जीवन की खुदाई नहीं करता। बुद्धि में से कुछ ढूँढने की कोशिश नहीं करता। मनुष्य की बुद्धि तो ऐसा प्रकाश रखती है जो परमात्मा का ही प्रकाश है :

**मन तूं जोति सरूप है आपणा मूलु पछाणु ।।**

*(अंग ४४१)*

मन के एक भाग को बुद्धि कहते हैं। जब विचारों और ख्यालों की दुनिया शुरु हो जाए तो वह दो मत हैं और जब गहरे तल में किसी को याद कर रहा हो तो मन ही स्मृति बन जाता है। यह मन के ही अंग हैं। यह मन के ही रूप हैं। सो मन को खोजते-खोजते भगवान आखिर प्राप्त हो जाता है। इसलिए मेरे सतिगुरु कहते हैं :

**इसु मन कउ कोई खोजहु भाई ।।**
**मनु खोजत नामु नउ निधि पाई ।।** *(अंग ११२८)*

हे मेरे भाई! कोई तो इस मन की खोज करे। यह ठीक है कि तन की खोज करेंगे तो खून, माँस, हड्डियाँ और मज्जा, इसके बिना और कुछ नहीं मिलता। तन के जितने भी गहरे तल पर चलें जाएँ, माँस के बिना, दुर्गंध के बिना, खून के बिना, विष्ठा के बिना, मज्जा के बिना और कुछ प्राप्त नहीं होगा, और कुछ हाथ नहीं लगेगा और साहिब ऐसा कह भी रहे हैं कि तन में खोजना है। नहीं, मन को खोजो :



**इसु मन कउ कोई खोजहु भाई ।।**
**मनु खोजत नामु नउ निधि पाई ।।** *(अंग ११२८)*

खोजें इस मन को। जैसे ही खोजेंगे नौ निधान की प्राप्ति हो जाएगी। नौ ख़ज़ानों की प्राप्ति हो जाएगी। छठी पउड़ी में मूल उपदेश गुरु नानक देव जी महाराज का यही है :

**मति विचि रतन जवाहर माणिक जे इक गुर की सिख सुणी ।।**

अगर कहीं तू एक गुरु की शिक्षा सुन ले, गुरु का शब्द सुन ले तो तेरे जीवन के अंदर से, तेरे मन के अंदर से नौ ख़ज़ाने प्रगट हो जाएँ। अनेकों ही रत्न तुम्हारे अंदर छुपे हुए हैं।

**गुरा इक देहि बुझाई ।।**
**सभना जीआ का इकु दाता सो मैं विसरि न जाई ।।**

गुरु के पास से तो दरअसल समझ ही लेनी है, ज्ञान ही लेना है।

**गुरा इक देहि बुझाई ।।**

गुरु की आवश्यकता क्योंकर है? क्यों है? क्या ज्ञान मिले, कुछ समझ मिले। संसार की समझ तो हम संसार से ले लेते हैं। धन क्या है? रूप क्या है? रंग क्या है? पदार्थ क्या है? यह समझ तो हमें कदम-कदम पर मिल जाती है, माँ-बाप से मिल जाती है, परिवार से मिल जाती है, संसार से मिल जाती है, मगर उन रत्नों की समझ जो मनुष्य की अंतरात्मा में हैं, गुरु के बिना नहीं मिलेगी। इसलिए धार्मिक दुनिया में गुरु की बहुत बड़ी महत्ता है और गुरु नानक ने जिस मार्ग को जन्म दिया, उस मार्ग का नाम ही गुरु घर पड़ गया। गुरमति पड़ गया। गुरु को मिले बिना प्रभु तक पहुँचना बहुत कठिन है, बहुत मुश्किल है। गुरु मार्ग है, गुरु रास्ता है। इसलिए इस रास्ते का नाम पड़ गया गुरु पंथ। वह पंथ, वह मार्ग जो गुरु ने बनाया है, जो गुरु ने ही संवारा है,श्रृंगार किया है। उस पर ही चल कर परमात्मा तक पहुँच सकेगा। तो गुरु से माँगना क्या है ? अंत: मनुष्य का मन बिना माँग के नहीं हो सकता। माँगना क्या है? तूने माँग यह माँगनी है :



**गुरा इक देहि बुझाई ।।**

हे गुरु! बख्शिश कर, एक ज्ञान दे,. एक समझ दे, एक बोध दे। कौन सा ज्ञान? कौन सी समझ? कौन सी बुद्धि?

**सभना जीआ का इकु दाता सो मै विसरि न जाई।।**

जो समस्त जीवों का दाता है, जो सभी को रोज़ी दे रहा है, वह मुझे बिल्कुल भूले न। जिसको भूल जाएँ, संबंध टूट जाते हैं। जिसका स्मरण करते रहें, संबंध जुड़े रहते हैं। माँ बच्चे को भूल गई, बच्चे से संबंध टूट गया। बच्चा माँ को भूल गया, माँ से संबंध टूट गया। बड़ा भाई छोटे को भूल जाए, छोटा बड़े को भूल जाए, संबंध टूट गया। मित्र मित्र को भूल जाए तो भूलते ही संबंध टूट गए। जगत् के सारे संबंध स्मृति पर आधारित हैं, स्मरण पर आधारित हैं। घर में जो पदार्थ पड़ा है उसके साथ भी संबंध जुड़ता है। स्मरण के कारण जो पदार्थ समृति से निकल गया वह चाहे है, परन्तु फिर भी नहीं

है, क्योंकि स्मृति में से निकल गया, स्मरण में से निकल गया। जिस वस्तु से संबंध जोड़ना है, उसका चिन्तन, उसका स्मरण बड़ा आवश्यक है तो अक्सर ऐसा होता है जो स्मरण में से निकल गया, संबंध टूट गया। जो स्मरण में से निकल गया, रिश्ता टूट गया। गहरे से गहरा रिश्ता, बड़े से बड़ा रिश्ता भी स्मृति पर आधारित है। जिसको जितना ज्यादा स्मरण करें, उतना गहरा संबंध जुड़ता है, उतना गहरा रिश्ता जुड़ता है। सो परमात्मा तो व्यापक है, सर्वव्यापक है, रोम-रोम में व्यापक है और इससे संबंध जुड़ सकता है स्मरण के कारण। एक मनुष्य के पास बैठा है, हम कह देते हैं कि पूछते हैं। यह जो पास बैठा है, यह कौन है? आपका क्या लगता है? मनुष्य बोल पड़ता है कि यह तो कोई दूर का लगता है। दूरी तो दो फुट की भी नहीं, पास बैठा है, बिल्कुल पास बैठा है और मनुष्य कह रहा है, दूर का लगता है। एक ऐसे मनुष्य का नाम लिया गया जो शायद 5 हज़ार मील की दूरी पर रहता है और जैसे ही नाम लिया गया, सुनने वाला खिल गया, प्रसन्न हो गया और कहने लगा कि वह तो हमारा नज़दीकी है। पाँच हज़ार मील की दूरी पर रहने वाला नज़दीक और पास बैठा दूर का। परमात्मा बहुत निकट है। भक्त रविदास के अनुसार :

**कहि रविदास हाथ पै नेरै सहजे होइ सु होई।।**

*(अंग ६५८)*

यह हाथ भी दूर हो सकते हैं। वह तो रोम-रोम में है। वह तो व्यापक है मगर दूर क्यों है? स्मरण में नहीं है, कोई संबंध नहीं, उसका चिन्तन नहीं। तू उस परम शक्ति, जो हमारे रोम-रोम में व्यापक है और दैवी आनंद की मालिक है, दैवी संपदा का जो महान ख़ज़ाना है, जो गुण निधान है, हमारे रोम-रोम में व्यापक है, मगर हमारी स्मृति में से निकल गया है। हमारे स्मरण में से निकल गया है। हमारे चिन्तन में से निकल गया है। इसलिए पास होते हुए भी दूर है और इतना दूर है कि कई बार मनुष्य ने कह दिया कि वह तो सातवें आसमान पर है। वह तो सातवें पाताल में है। दरअसल जिससे कोई संबंध नहीं, जिससे कोई स्मृति का रिश्ता नहीं, वह तो है ही दूर और जिस दिन परमात्मा की स्मृति भीतर चल पड़ती है तो गुरु यह पहेली समझा

देता है। उस दिन मनुष्य को मालूम होता है कि यह हाथ ही दूर है, वह तो इससे भी नज़दीक है :

**कहि रविदास हाथ पै नेरै सहजे होइ सु होई।।**

*(अंग ६५८)*

**काहे रे बन खोजन जाई ।।**
**सरब निवासी सदा अलेपा तोही संगि समाई ।।**

*(अंग ६८४)*

वह तो तेरे अंदर है, वह तो तुम्हारे भीतर बसा हुआ है। तूने गुरु द्वारा यह बोध करना है। गुरु से यह समझ लेनी है, परन्तु यह अरदास करने से ही माँग सकेंगे, यह निवेदन से ही प्राप्त कर सकेंगे। गुरु पर हुक्म नहीं चल सकता :

**नानक हुकमु न चलई नालि खसम चलै अरदासि ।।**

*(अंग ४७४)*

सो

**गुरा इक देहि बुझाई ।।**
**सभना जीआ का इकु दाता सो मै विसरि न जाई।।**



जो राज़िक रहिन्द है, जो रोज़ी दिहिन्द है, ज़र्रे-ज़र्रे का जो पालन पोषण करता है वह मुझे न भूले। उसकी मुझे स्मृति बनी रहे और उसकी स्मृति ही जीवन में से अनेकों रत्नों को प्रगट कर देती है। दैवी संपदा को जन्म देती है। जहाँ प्रभु चिन्तन है, वहाँ प्रभु आनंद है। जहाँ प्रभु भूल गया, वहाँ सभी दुख हैं। जहाँ परमात्मा की स्मृति है, वहाँ परम-प्रकाश है और जहाँ परमात्मा भूल गया, वहाँ तो अमावस की रात है, वहाँ तो भटकना है, वहाँ तो ठोकरें हैं और कितनी ठोकरें है? गुरु अर्जुन देव जी महाराज का फुरमान है :

**परमेसर ते भुलिआं विआपनि सभे रोग ।।**

*(अंग १३५)*

परमात्मा को भूल जाएँ, स्मरण में से उसको निकाल दें, फिर एक रोग ही नहीं होता, अनेकों रोग शरीर को आकर लगते हैं, मन को आकर लगते हैं। पूरी जिन्दगी दोज़ख़ बन जाती है। उसकी स्मृति

ही जीवन को स्वर्ग बना देती है और उसको भूल जाना ही नरक बन जाता है। इसलिए साहिब हमें माँगने का तरीका सिखाते हैं। गुरु से कैसे माँगना है ?

**गुरा इक देहि बुझाई ।।**
**सभना जीआ का इकु दाता सो मै विसरि न जाई।।**

—o—

## पउड़ी सातवीं

जे जुग चारे आरजा होर दसूणी होइ ।।
नवा खंडा विचि जाणीऐ नालि चलै सभु कोइ ।।
चंगा नाउ रखाइ कै जसु कीरति जगि लेइ ।।
जे तिसु नदरि न आवई त वात न पुछै के ।।
कीटा अंदरि कीटु करि दोसी दोसु धरे ।।
नानक निरगुणि गुणु करे गुणवंतिआ गुणु दे ।।
तेहा कोइ न सुझई जि तिसु गुणु कोइ करे ।।७।।

जपुजी साहिब की सातवीं पउड़ी में साहिब गुरु नानक देव जी महाराज मनुष्य की मूल लालसा का ज़िक्र करते हैं। चाहत की ख्वाहिश का प्राणों के गहरे तल में जीवन की आशा बड़ी प्रबल है। जीवन की लालसा बड़ी प्रबल है और यह हकीकत है कि जितनी प्रबल जीवन की लालसा हो, उतना ही प्रबल मृत्यु का भय होगा। एक सिक्के के यह दो पहलू हैं और एक पहलू को अलग नहीं किया जा सकता। जीवन की जितनी बड़ी लालसा है, मन का उतना ही बड़ा भय है। किसी मासूम बच्चे को जब कोई बुजुर्ग आशीष देता है तो यही कहता है—तुम्हारी आयु बहुत लंबी हो। तू हज़ारों वर्ष तक जीए। तू बहुत लंबी आयु भोगे। बहुत अधिक उम्र भोगना कोई आशीष नहीं है। इसको आशीर्वाद नहीं समझना चाहिए। पृथ्वी पर ऐसे पेड़ खड़े हैं जिनकी आयु दो हज़ार वर्ष से भी ज्यादा है। अजगर साँप की बहुत लंबी आयु होती है। सागर में कई ऐसी मछलियाँ हैं जो पाँच सौ वर्ष से भी ज्यादा जिन्दा रह सकती हैं। इसलिए ज्यादा जीवन कोई खास अर्थ नहीं रखता। सफल जीवन जीना धर्म का यह मूल उपदेश है। लंबी आयु भोगना, यह कोई बड़ा गुण नहीं है।

सतिगुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि जीवन की जो पहली लालसा है कि लंबी आयु हो, ज्यादा जीना है। रोगग्रस्त हुआ मनुष्य जो अस्थमा का रोगी है, दिन रात रोग की पीड़ा में व्यतीत हो रहा है, वह भी जीना चाहता है। बूढ़ा हो गया, हड्डियों का ढाँचा हो गया है, चलने की समर्था नहीं रही, सुनने की हिम्मत नहीं रही, स्मरण शक्ति नहीं रही, मगर जीना वह भी चाहता है। जीवन की बहुत बड़ी प्रबल लालसा इस बूढ़े के अंदर भी मौजूद है और जितनी प्रबल जीवन की लालसा रखेगा, उतना ही मृत्यु के भय से भयभीत होगा तो सतिगुरु महाराज कहते हैं कि आयु इतनी लंबी हो, कितनी?

**जे जुग चारे आरजा**

रूह-ए-ज़मीन पर इतनी अधिक आयु आज तक किसी की हुई नहीं, परन्तु सतिगुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि पाँच सौ वर्ष जीना, हज़ार वर्ष जीना कोई बहुत बड़ी बात नहीं। कोई जीए चार युगों तक, इतनी लंबी जिन्दगी किसी को प्राप्त हो जाए :

**जे जुग चारे आरजा होर दसूणी होइ ।।**



एक-एक युग की आयु भी पौराणिक ग्रंथों के अनुसार लाखों की और अब चार युगों की आयु पर्याप्त है और सतिगुरु जी कहते हैं कि यह और दस गुणा बढ़ जाए। इतनी लंबी आयु हो :

**जे जुग चारे आरजा होर दसूणी होइ ।।**

तो प्रथम लालसा जीवन की, दूसरी लालसा मनुष्य के अंदर यह होती है कि प्रत्येक व्यक्ति मुझे अच्छा कहे, महान कहे। प्रत्येक व्यक्ति की ज़ुबान पर मेरी उपमा हो, मेरी तारीफ हो। मनुष्य की मौलिक भूख में से यह भी एक भूख है। जहाँ बहुत लंबी आयु भोगना चाहता है। वहाँ यह भी चाहता है कि प्रत्येक की रसना पर मेरा ज़िक्र हो। प्रत्येक ज़ुबान मेरी तारीफ करे, मेरी उपमा के पुल बांधे। गुरु जी का फुरमान है :

**नवा खंडा विचि जाणीऐ नालि चलै सभु कोइ ।।**

सिर्फ लंबी आयु ही न हो, साथ ही नवखण्ड पृथ्वी में जाना जाए। किसी की तो सिर्फ पहचान अपने घर में होती है। घर की चार-दीवारी में ही लोग जानते हैं उसको इससे ज्यादा किसी को कुछ मालूम नहीं, परन्तु कुछ ही मनुष्य ऐसे होते हैं कि उनको मोहल्ले वाले भी जानते हैं, जिस कालोनी में वह रहता है, सभी उसको जानते हैं। उसकी इतनी चर्चा होती है कि कई बार इस से ज्यादा मनुष्य समर्थ बन जाता है, जिस शहर में रहता है, सारे देश वासी, सारे शहर के वासी उसको जानते हैं और कई बार ऐसा भी होता है कि समूचा संसार उसको जानता है। इतनी उसकी प्रतिष्ठा हो जाती है। इतनी उसकी जगत् में चर्चा हो जाती है कि सारे संसार में उसकी बात चलती है तो गुरु जी कहते हैं कि सिर्फ यही न हो कि उसकी आयु बहुत अधिक हो, नवखण्ड पृथ्वी में जाना भी जाए। नवखण्ड पृथ्वी में सभी को मालूम भी हो कि इस तरह का भी कोई मनुष्य है। मगर साहिब साथ ही कहते हैं :

**नालि चलै सभु कोइ ।।**

वह जिस तरफ जाए उसके साथ सभी सहमत हों। दुःसाहस है कोई इंकार कर जाए, कोई सामने खड़ा हो जाए। उसके नक्शे-कदम पर चलने वाले हों। जिधर वह चले जगत् उस तरफ चले। जो कुछ वह बोले, जगत् वही कुछ करे। इतनी कोई बड़ी समर्था का मालिक हो जाए। गुरु जी कहते हैं कि फिर और भी उसके पास विशेषताएँ हों :

**चंगा नाउ रखाइ कै जसु कीरति जगि लेइ ।।**

इतना उसका नाम अच्छा हो जाए कि हर ज़ुबान पर उसकी कीर्ति हो, उसका यश हो, उसकी महिमा हो। महाराज कहते हैं कि इतनी विशेषतायों का भी कोई मालिक बन जाए :

**जे तिसु नदरि न आवई त वात न पुछै के ।।**

अगर परमात्मा की नज़र में नहीं आया तो आगे कोई बात नहीं पूछेगा, भाव जीवन व्यर्थ चला जाएगा। मनुष्य की नज़रों में ऊँचा उठना आसान है, परमात्मा की नज़र में आना मुश्किल है, बहुत कठिन है। जीवन की प्रबल लालसा इस बात का सबूत है कि जीवन में कोई

पूर्णता प्राप्त नहीं हुई। जिस दिन पूर्णता प्राप्त हो जाती है, जीवन की लालसा खत्म हो जाती है। जिस दिन पूर्णता प्राप्त हो जाती है, मृत्यु का भय ही खत्म हो जाता है। मौलिक तौर पर भय तो मनुष्य के अंदर एक ही है, मृत्यु का और कोई भय नहीं है। मनुष्य जब भी डरता है मृत्यु से डरता है, साँप से नहीं डरता। साँप के अंदर उसको अपनी छुपी हुई मृत्यु दिखाई देती है, उससे डरता है मनुष्य। शेर से नहीं डरता, शेर के अंदर उसको अपनी मृत्यु दिखाई देती है। इसलिए वह एक तरफ हो जाता है। मनुष्य के अंदर यह जो प्रबल भय है, यह रोम-रोम में व्यापक है, इसलिए बुद्धिमान कहते हैं कि धर्म की मूल शिक्षा इन दो बातों पर आधारित है कि जीवन की लालसा से ऊपर हो जाना और मृत्यु के भय से रहित हो जाना। भय तो मृत्यु का ही है। मृत्यु तो शास्त्रकारों ने भी कई तरह की मानी है—आर्थिक मृत्यु, राजनीतिक मृत्यु, सामाजिक मृत्यु, धार्मिक मृत्यु, शारीरिक मृत्यु, बौद्धिक मृत्यु। मृत्यु के इतने अनेकों पहलू हैं। आर्थिक मृत्यु—दीवालिया हो जाना, कर्ज़दार हो जाना, देना सभी का है, लेना किसी से भी नहीं। लोग कहते हैं कि इसकी तो आर्थिक तौर पर मृत्यु हो गई। यह तो खत्म हो गया। अर्थ की दुनिया में यह मिट गया। धन की दुनिया में यह खत्म हो गया। तो चर्चा चल पड़ती है कि इसकी आर्थिक रूप से मृत्यु हो गई है। सामाजिक मृत्यु—कोई कलंक लग गया, कोई दाग लग गया। जगत् में अपयश हो गया तो साधारण चर्चा चलती है कि इस व्यक्ति की सामाजिक तौर पर मृत्यु हो गई। दोबारा इसकी प्रतिष्ठा बन सके। इसकी इज्जत, सम्मान, प्रशंसा बन सके, बात कठिन है। जिस तरह मृत जिन्दा नहीं हो सकता, इस तरह की भी सामाजिक तौर पर व्यक्ति की मृत्यु हो जाती है। दोबारा समाज में रुतबा प्राप्त करना मुश्किल हो जाता है। शारीरिक मृत्यु—आते हुए श्वास न आना, चलते हुए श्वास रुक गए। यह है शारीरिक मृत्यु और इस तरह से बुद्धि में विचारों की शक्ति ही खत्म हो गई, आते हुए विचार रुक गए। जैसे कि एक पागल है। उसकी बौद्धिक तौर पर मृत्यु है। दिमागी तौर पर मर चुका है, मगर शारीरिक तौर पर ज़िन्दा है। बौद्धिक तौर पर मृत है, पागल। उसके पास शारीरिक जिन्दगी है,

उसके पास बौद्धिक जीवन नहीं है, वह तो मनुष्यता से भी नीचे चला जाता है। सो पशुओं से भी कई दफा ज्यादा नीचे चला जाता है, इसलिए भयानक पशुओं से जहाँ भय लगता है, पागल से भी भय लगता है क्योंकि बौद्धिक तौर पर मृत है, सिर्फ शारीरिक तल पर जीए रहा है। सो भय मृत्यु का है। यह मृत्यु, चाहे बौद्धिक हो, चाहे शारीरिक हो, चाहे सामाजिक हो और चाहे आर्थिक हो, चाहे राजनीतिक हो, समूची दुनिया के प्रत्येक देश में ऐसे मनुष्य घूम रहे हैं, जिनको अभी भी देख कर लोग कहते हैं कि राजनीतिक तौर पर इनकी मृत्यु हो गई है। किसी समय उनकी बात चलती थी, किसी समय राजनीति के आसमान पर सूर्य की तरह चमकते थे मगर आज सितारों की तरह टिमटिमाना भी नहीं। खत्म हो गए राजनीति में। आज बात नहीं है, आज चर्चा नहीं है, कह दिया जाता है कि अमुक की राजनीतिक तौर पर मृत्यु हो गई, खत्म हो गया, धार्मिक मृत्यु— एक रूहानी मृत्यु भी है। गुरु नानक देव जी महाराज उसका ज़िक्र करते हैं :

**आखा जीवा विसरै मरि जाउ ।।**



हे अकाल पुरुष ! जब मैं तेरी चर्चा करता हूँ, तेरा ज़िक्र करता हूँ, तेरी स्तुति करता हूँ, तेरी स्मृति अंदर चलती है तो जिन्दा रहता हूँ और जब अंदर स्मृति नहीं चलती तो मर जाता हूँ । गोबिंद को भूल जाना परमात्मा को भूल जाना है । गुरु अर्जुन देव जी महाराज कहते हैं कि मृत्यु है पर रूहानी मृत्यु है, आध्यात्मिक मृत्यु है । शारीरिक तौर पर मनुष्य जिन्दा हो, बौद्धिक तौर पर मनुष्य जिन्दा हो, मगर अंदर परमात्मा का चिन्तन न हो तो सत्यपुरुष कहते हैं कि यह रूहानी तौर पर मुर्दा है । यह धार्मिक तौर पर मृत है । धार्मिक दुनिया में यह बिल्कुल खत्म है । इसकी कोई बात नहीं सो भय तो मृत्यु का है चाहे यह मृत्यु राजनीतिक हो, सामाजिक हो, धार्मिक हो या आर्थिक हो, भय तो मृत्यु से लगता है, क्योंकि मृत्यु में मनुष्य मिटता है, खत्म होता है । खत्म होना नहीं चाहता, कारण अधूरा है अगर पूर्ण हो जाए तो यह मृत्यु आनंददायक बन जाती है । भक्त सिरमौर श्री कबीर जी का यह वाक्य :

**कबीर जिसु मरने ते जगु डरै मेरै मनि आनंदु ॥**
**मरने ही ते पाईऐ पूरनु परमानंदु ॥** *(अंग १३६५)*

मृत्यु क्यों आनंद बन गई, क्योंकि जीवन की लालसा नहीं रही और जीवन की लालसा क्यों नहीं रही? जीवन का जो लक्ष्य था, उसकी प्राप्ति हो गई । जीवन का जो निशाना था, उस तक पहुँच गए। जिन्दगी की जो मंजिल थी, वह प्राप्त हो गई। जब ठिकाना मिला, घर तक पहुँच गए और अब यह जो जीना है, इस मार्ग को क्या करें ? घर तो पहुँच गए । मनुष्य मार्ग में एक तरफ हो जाता है और जिस दिन परमात्मा की प्राप्ति हो जाती है, जीवन की लालसा खत्म हो जाती है । जहाँ जीवन की लालसा खत्म हो गई, वहाँ मृत्यु का भय भी खत्म हो जाता है ।

आदिकाल से लोग कोशिश करते रहे हैं कि आयु लंबी करें और इस तरह का आब-ए-हयात, इस तरह के कुश्ते वैद्य लोग बनाते रहे हैं, जिससे मनुष्य लंबी आयु बिता सके, अमर फल की कहानियाँ भी धार्मिक ग्रंथों में मिलती हैं, जिसको खाकर व्यक्ति अमर हो जाता है । अमर फल लगता है । कोई बूटी है, कोई दवा है । इस तरह की बूटी मनुष्य तलाश करता रहा है । जिसके द्वारा ज्यादा समय तक जिन्दा रह सके । ज्यादा दिन इस पृथ्वी पर श्वास ले सके । इस लालसा ने जड़ी-बूटियों को जन्म दिया, कुश्तों को जन्म दिया, आब-ए-हयात की तलाश करने के लिए मनुष्य को मजबूर किया और अमर फल की तलाश करते समय मनुष्य ने अपनी पूरी जिन्दगी व्यतीत कर दी । दूसरी तरफ योगी श्वासों को रोक कर बैठे हैं इसलिए कि आयु लंबी करनी है । ज्यादा जी लें । जीवन और श्वासों की इस पूँजी को बचा लें । पूँजी को अगर ज़मीन में दफ़न ही कर दें तो किसी काम की नहीं । यह ठीक है कि पूँजी से मनुष्य पूँजीपति बना रहता है, परन्तु वह पूँजी किसी काम की नहीं । जो किसी के काम न आई, न अपने काम आई । श्वासों को जो रोक कर बैठ गया, जीवन व्यर्थ गँवा लिया, समय व्यर्थ गँवा लिया मगर लंबी जिन्दगी भोगने की लालसा

इस तरह की साधना करने पर मजबूर करती है और इस तरह की साधना अगर किसी की सफल हो जाए तो साहिब कहते हैं कि वह इतना जीए जितने कि चार युग हैं। चार युग ही क्यों ? उसकी जिन्दगी इतनी लंबी हो और दस गुणा बढ़ जाए, पूरी दुनिया में उसका यश हो, पूरी दुनिया में वह जाना जाए और जिधर जाए, उसके नक्शे-कदम पर चलने के लिए प्रत्येक तैयार हो। प्रत्येक की रसना पर उसकी कीर्ति हो, उसकी महिमा हो, मगर जो परमात्मा की निगाह में नहीं आया, तो साहिब कहते हैं कि आगे चलकर उसका किसी ने हाल नहीं पूछना तो होगा क्या? साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है :

**कीटा अंदरि कीटु करि दोसी दोसु धरे ।।**

कीड़ों में से सबसे बुरा विष्ठा का कीड़ा है। उत्तम कीड़े भी हैं, जैसे रेशम का कीड़ा शहतूत के पत्ते खाता है, रेशम उगलता है। उस कीड़े को देखकर हम घृणा नहीं कर सकते, मगर जो विष्ठा में ही रह रहा है, विष्ठा ही खा रहा है और विष्ठा ही हो गया है। कीड़ों में से यह बुरा कीड़ा है तो कोई इतनी महिमा का मालिक हो, परमात्मा की नज़र में नहीं आया। साहिब कहते हैं कि कीड़ों में ऐसा कीड़ा बनेगा जो विष्ठा का कीड़ा है, बुरा कीड़ा है :

**कीटा अंदरि कीटु करि दोसी दोसु धरे ।।**

इस दोषी पर तरह-तरह के इतने दोष होंगे कि उसने मनुष्य की नज़रों में ऊँचा उठने की कोशिश नहीं की। तूने सच्ची इज्जत, सम्मान, गुण प्राप्त करने की कोशिश नहीं की। अंजाम क्या हुआ ?

**कीटा अंदरि कीटु करि दोसी दोसु धरे ।।**

पर साहिब गुरु नानक देव जी आगे फुरमान करते हैं कि परमात्मा के द्वार हमेशा के लिए किसी के लिए बंद नहीं, मगर कोई द्वार पर दस्तक दे, चाहे मुद्दत पश्चात दे, चाहे किसी वक्त भी दे, परमात्मा द्वार खोलने को तैयार है। इसलिए सतिगुरु कहते हैं :

**नानक निरगुणि गुणु करे गुणवंतिआ गुणु दे ।।**

वह ऐसा क्षमावान है, ऐसा दयालु है जिसके पास कोई भी गुण न हो, पर उसके द्वार पर दस्तक दे तो गुणों से उसकी झोली भर देता है और एक गुण इतना महान है कि लाखों रुपये के बदले भी बाज़ार में मिलेगा नहीं। संयम, संतोष, क्षमा, शील, सब्र, प्रभु का ज्ञान, आनंद रस बाज़ार में सारी पूंजी भी खत्म करें तो नहीं मिलेगा, पर परमात्मा इतना दयालु है कि जो उसके द्वार पर दस्तक देता है, अपने दैवी गुणों से उसकी झोली भर देता है। इसलिए सतिगुरु का फुरमान है :

**नानक निरगुणि गुणु करे गुणवंतिआ गुणु दे ।।**

और जो पहले से ही गुणवान है, उनकी झोली में और गुण डाल देता है । यह है मनुष्य की महानता । गुणों के कारण कोई मनुष्य बुरा है । कैसे पहचान होगी कि अवगुण हैं । कोई गुण महान है । कैसे पहचान होगी कि उसके पास गुण हैं कोई परमात्मा के निकट चला गया, कैसे पहचान होगी कि उसके पास गुण हैं और गुण सब परमात्मा के हैं । जैसे पृथ्वी पर जितनी भी रोशनी है पूरी की पूरी सूर्य की है । जगत् के जितने भी गुण हैं सर्व गुण अकाल पुरुष के हैं, परिपूर्ण परमात्मा के हैं । साहिब कहते हैं कि जो गुणवान है, गुणों से उसकी और झोली भर देता है वह परिपूर्ण परमात्मा, जो उसके द्वार पर दस्तक देता है :

**नानक निरगुणि गुणु करे गुणवंतिआ गुणु दे ।।**
**तेहा कोइ न सुझई जि तिसु गुणु कोइ करे ।।**

साहिब गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि मैंने समूचे जगत् पर नज़र डाल कर देख ली है, ऐसा दाता अन्य कोई नहीं । परमात्मा जैसी अन्य कोई हस्ती नहीं कि गुणहीनों को गुण दे दे और गुणवानों की झोली और गुणों से भर दे, आनंद से भर दे। ऐसा क्षमावान, ऐसा दयालु, ऐसा सर्वव्यापक परमात्मा जैसा अन्य कोई भी नहीं :

**तेहा कोइ न सुझई जि तिसु गुणु कोइ करे ।।**

इस तरह के गुण कोई अन्य दे सके, परमात्मा के अलावा मुझे और कोई दिखाई नहीं देता और वास्तव में यह सही खोज सत्यपुरुषों के सामने आई है कि दाता केवल परमात्मा है, अकाल पुरुष है, वह

दात दे रहा है। दात क्या होती है ? जिसके बदले में कुछ चुकाना न पड़े और हमें मिल जाए। यह जिन्दगी हमें दान में मिली है, यह हाथ पैर हमें दान में मिले हैं। यह ताकत, यह बोलने की शक्ति हमें दान में मिली है। यह नेत्र हमें दान में मिले हैं। सोचने की शक्ति हमें दान में मिली है और कोई मनुष्य झोली बड़ी करे तो और बहुत कुछ उसकी झोली में पड़ सकता है, वह देने के लिए हर समय तैयार है, लेने वाले की झोली छोटी होती है या लेने वाला थक जाता है :

**देदा दे लैदे थकि पाहि ॥**

लेने वाला ही थक जाता है, वह देते नहीं थकता। ऐसा वह दातार है, ऐसा वह परिपूर्ण परमात्मा है। इसलिए साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं कि समूची दुनिया पर नज़र डाल कर मैंने देख लिया है :

**तेहा कोइ न सुझई ॥**

इस तरह का अन्य कोई भी नहीं जो इस तरह के गुणों से झोली भर दे। भगवान की दैवी शक्ति से मालामाल कर दे। इस तरह का दाता जगत् में अन्य कोई नहीं। अक्सर देखने में आया है कि बहुत बार माँगे तो भी मनुष्य नहीं देता, मगर परमात्मा ऐसा है।

**अणमंगिआ दानु देवणा कहु नानक सचु समालि जीउ ॥**

*(अंग ७३)*

वह तो ऐसा बख्शिश करने वाला है, वह तो ऐसा दयालु है कि बिन माँगे ही झोली में डाल देता है। माँ-बाप मिल गए, बिना माँगे ही मिले हैं। औलाद मिल गई है, बिन माँगे ही मिल गई है। शरीर मिल गया है, बिन माँगे ही मिल गया। हाथ पाँव मिल गए हैं, बिना माँगे से मिल गए हैं। सूर्य की रोशनी बिना माँगे ही मिल गई है। घर में बिजली जलती है, महीने पश्चात बिल देते हैं, मगर सदियों से सूर्य रोशनी दे रहा है, मुफ्त में दे रहा है, दान में दे रहा है। बदले में हम कुछ नहीं चुका रहे हैं तो ऐसा वह परिपूर्ण परमात्मा दाता है। उससे अगर संबंध टूट गए हैं तो मनुष्य का दुर्भाग्य है और टूटने का एक ही कारण है—जीवन की लालसा और मृत्यु का भय। हर समय

जीवन की लालसा में रहना और हर समय मृत्यु के भय में रहना। कई मनुष्य तो इतने भयभीत होते हैं कि आठों पहर उनके दिमाग में से यह बात नहीं निकलती कि मैं बीमार न हो जाऊँ, मैं मर न जाऊँ। बनी-बनाई प्रतिष्ठा मेरी खत्म न हो जाए। कमाया हुआ धन कहीं मेरा नाश न हो जाए। इस तरह का नाश होने का भय हर समय बना रहता है। इसलिए जीवन की लालसा का बोध दिल-दिमाग पर सवार रखते हैं। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है :

**मरणै की चिंता नही जीवण की नही आस ।।**
**तू सरब जीआ प्रतिपालही लेखै सास गिरास ।।**

*(अंग २०)*

हे अकाल पुरुष ! हमें मरने का भय नहीं रहा, क्योंकि जीवन की लालसा ही नहीं रही। यह अवस्था बनती है उन भक्तों की जिनको पूर्ण परमात्मा मिल गया। परमात्मा के मिलते ही जीवन की लालसा खत्म। परमात्मा के मिलते ही मृत्यु का भय खत्म। परमात्मा के मिलते ही गुणों से झोली भर गई और एक-एक गुण ऐसा रस देता है, ऐसा आनंद देता है, ऐसी समाधि में मनुष्य को ले जाता है, जिस रस पर, जिस आनंद पर दुनिया के समस्त रस कुर्बान किए जा सकते हैं, दुनिया के तमाम सुख कुर्बान किए जा सकते हैं। इसलिए सुख के आनंद से भक्तों की झोली हमेशा भरी रहती है। साहिब कहते हैं कि वह परिपूर्ण परमात्मा इस तरह के दैवी गुणों से भक्तों की झोली भर देता है और उनको सदैव प्रसन्नता प्रदान कर देता है।

—o—

## पउड़ी आठवीं

सुणिऐ सिध पीर सुरि नाथ ॥
सुणिऐ धरति धवल आकास ॥
सुणिऐ दीप लोअ पाताल ॥
सुणिऐ पोहि न सकै कालु ॥
नानक भगता सदा विगासु ॥
सुणिऐ दूख पाप का नासु ॥ ८ ॥

गुरु घर में शब्द सुनने की महानता बहुत है । प्रभु प्राप्ति का मुख्य साधन भी सुनना है । श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने बताया है कि शब्द को परमात्मा से मिलने का आधार मान लें तो फिर शब्द है ही सुनने का विषय । आज तक साधु पुरुष परमात्मा तक पहुँचने के लिए मिलने के लिए तरह-तरह के जो साधन जुटाते रहे हैं, शरीर के किसी एक तत्व को उन्होंने मुख्य रखा है । शरीर में पानी बहुत ज्यादा है, इस भाव को मुख्य रख कर तीर्थों का स्नान करते रहना । सुबह करना, दोपहर को करना, शाम को करना और तीर्थ के स्नान को ही जल के स्नान को ही आत्म शुद्धि मान लेना । मुख्य बात इतनी है कि प्रभु प्राप्ति का साधन जो अपनाया गया, उसमें पानी प्रधान है । बार-बार सिजदा करना, बार-बार माथा रगड़ना, नाक रगड़नी, हर समय धरती की ख़ाक को मस्तक पर लगाना, यह मिट्टी तत्व को आधार मान कर परमात्मा तक पहुँचने की कोशिश की जाती रही है । अग्नि जला कर, धूनी तपा कर और ज्येष्ठ-आषाढ़ की धूप में बैठ कर अपने शरीर को तपाना, यह अग्नि तत्व को प्रभु प्राप्ति का साधन मान कर योगीजन, साधु पुरुष साधना करते रहे हैं और शरीर में अग्नि तत्व के सहारे वे प्रभु से मिलने की कोशिश करते रहे है । साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने जो मार्ग अपनाया और जगत् के लिए बताया है,

उसमें कहीं आकाश प्रधान है, कहीं मिट्टी प्रधान है, कहीं पानी प्रधान है, कहीं अग्नि प्रधान है। गुरु नानक देव जी महाराज ने शब्द को प्रधान माना है और शब्द आकाश तत्व का विषय है और साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि बार-बार उसका ज़िक्र करते रहे, सुनते रहें, तो आखिर एक दिन मनुष्य परमात्मा तक पहुँच जाता है। ईश्वर तक पहुँच जाता है। भोजन की ग्रास मुँह के द्वारा अंदर प्रवेश करती है तो खून बनता है, मज्जा बनता है, माँस बनता है, शरीर की ताकत बनता है, शरीर की शक्ति बनता है। शब्द कानों द्वारा जब अंदर प्रवेश करता है तो वह अनाहद से नाद बनता है, परम प्रकाश बनता है, दैवी संपदा को अंदर जन्म देने में सहायक होता है और शब्द केवल सुनने का विषय है। सुनने की कितनी अधिक महानता है। मूल पंक्ति है इस पउड़ी की :

**नानक भगता सदा विगासु ।।**
**सुणिऐ दूख पाप का नासु ।।**

महाराज का फुरमान है कि भक्तों के मन में हमेशा उल्लास रहता है, खुशी रहती है, मस्ती रहती है, वह सदा आनंद में रहते हैं, आठों पहर प्रसन्नचित रहते हैं तो आखिर कुछ न कुछ कारण तो होगा। आठों पहर की प्रसन्नता तो दुनिया में किसी को भी नसीब नहीं। जो हँस रहा है, आखिर उसको हम रोता हुआ देखकर कि जो परम प्रसन्नचित हमें मिलता था हम उसको गमगीन हुआ, बेचैन हुआ देखते हैं तो साहिब कहते हैं :

**नानक भगता सदा विगासु ।।**

भक्तों के पास सदैव खुशी है, आनंद है, आठों पहर की प्रसन्नता है। यह प्रसन्नता उनको कैसे नसीब हुई ? साहिब कहते हैं कि जब दुख उनके नाश हुए, जब पाप उनके नाश हुए तो प्रसन्नता नसीब हुई है। पाप से दुख पैदा होते हैं, दुख बेचैन कर देता है। पाप मिट गए, दुख मिट गए। प्रसन्नता अंतरात्मा में पैदा हुई। प्रश्न पैदा होता है कि पाप किस तरह मिट गए ? दुख किस तरह मिट गए तो सतिगुरु कहते हैं :

**सुणिऐ दूख पाप का नासु ।।**

जब गुरु का शब्द सुना, परमात्मा का नाम सुना तो पाप मिट गए, दुख मिट गए । पाप और दुख मिटते ही उल्लास पैदा हुआ, 'विगासु' पैदा हुआ, खुशियों का जन्म हुआ तो नाद को सुनना, गुरु शब्द को सुनना, प्रभु नाम का उच्चारण करके उसको सुनने से ही दुखों का नाश हो जाता है, पाप का नाश हो जाता है, बशर्ते कि सुनने की कला किसी को आ जाए । ध्यान के बिना मनुष्य सुन नहीं सकेगा, एक मनुष्य ऊँचा बोल रहा है और दूसरा सुन रहा है और सुनने वाला अचानक कह देता है कि मित्र यह बात फिर कह, मैंने नहीं सुनी । क्यों नहीं सुनी ? ध्यान किसी और तरफ था और ध्यान के बिना शब्द को सुनना बड़ा कठिन था । तो साहिब कहते हैं कि जैसे ध्यान से उच्चारण किए हुए नाम को कोई सुनता है तो उसके पाप मिट जाते हैं। उसके अंदर प्रसन्नता पैदा हो जाती है, उसके अंदर उल्लास का जन्म होता है । सिर्फ इतना ही नहीं, सतिगुरु कहते हैं :



**सुणिऐ सिध पीर सुरि नाथ ।।**

परमात्मा का नाम सुनते ही मनुष्य सिद्ध बन जाता है, पीर बन जाता है, देवता बन जाता है, नाथ बन जाता है । जो बड़े नाथ हुए हैं, बड़े देवते हुए हैं, बड़े बड़े फकीर हुए हैं, सिद्ध पुरुष हुए हैं । सतिगुरु कहते हैं कि ईश्वर का नाम सुनकर हुए हैं । परमात्मा का नाम सुन कर हुए हैं, जैसे ही शब्द अंदर प्रवेश करता है, अंदर ही सिद्धियों का जन्म हो जाता है । लोग कहते हैं कि यह सिद्ध पुरुष है । जिस वक्त शब्द का अंदर प्रवेश होता है, अंदर फकीराना तबीयत का जन्म होता है । लोग कह देते हैं कि यह पीर हो गया, जिस समय गुरु शब्द का प्रवेश होता है तो मनुष्य की देव वृत्तियाँ बाहर प्रगट होती हैं । लोग कह देते हैं कि यह तो देवता हो गया है और जिस समय मनुष्य की अंतरात्मा में शब्द का प्रवेश होता है, कानों द्वारा अंदर से जिस भावना का जन्म हो जाता है, वह है नाथ । वह तो खुद का मालिक बन जाता है, गुलाम नहीं रहता, वह खुद स्वयं का मालिक बन जाता है, अक्सर देखा गया है कि जो सारी दुनिया पर अपनी प्रभुता

का दावा करते हैं, वह खुद के मालिक नहीं होते। सारी दुनिया को जीतने वाला मनुष्य अपने मन के हाथों हार जाता है। जो शब्द को सुन लेता है और जिस समय अंदर प्रवेश करता है तो जिस भावना का जन्म होता है, वह खुद का मालिक हो जाता है, गुलाम नहीं रहता। वह जीवन को वश में कर लेता है, जिन्दगी को काबू में कर लेता है। मन को वश में कर लेता है। जो वश में कर ले वही नाथ है, जो वश में कर ले वही नाथ है, वही मालिक है, वही स्वामी है। सतिगुरु जी आगे फुरमान करते हैं :

**सुणिऐ धरति धवल आकास ॥**

परमात्मा का नाम सुनते ही मनुष्य को यह बोध हो जाता है कि यह जो धरती है उसी परमात्मा के आश्रय पर टिकी है, यह धौल बैल और आकाश क्या है ? इसकी बारीकियों का उसको पता चल जाता है। अनंत काल से एक धारणा बनी हुई है कि हमारे देश में इस धरती को 'धौल बैल' ने उठाया हुआ है। एक बैल के आश्रय पर खड़ी है। उसने ही एक सींग पर उठाया हुआ है। बैल जिस समय थक जाता है, दूसरे सींग पर धरती को उठाता है और धरती में भूकंप आते हैं, ज़लज़ले आते हैं। मगर सतिगुरु कहते हैं कि जिस वक्त मनुष्य गुरु शब्द सुनता है, नाम को सुनता है तो सही ज्ञान का अंदर जन्म होता है। उसको पता चलता है कि धौल बैल और प्रभु की मर्यादा एक धर्म है। उसके आश्रय पर धरती खड़ी है और उसी के आश्रय पर यह आकाश खड़ा है :

**सुणिऐ दीप लोअ पाताल ॥**

परमात्मा का नाम सुनते ही खण्डों ब्रह्मण्डों, द्वीपों, लोकों का ज्ञान हो जाता है। प्राचीन संतजनों ने, अनुभवी पुरुषों ने, ब्रह्मज्ञानियों ने खण्डों-ब्रह्मण्डों की चर्चा की है, अनंत पृथ्वियों की चर्चा की है और यह नहीं कि कल्पना मात्र है, उनको दिखाई दिया है। आज विज्ञान इस बात की तसदीक कर रहा है कि असंख्य सूर्य है जिनकी गणना नहीं हो सकती। भक्त कबीर पहले ही कह गए हैं :

**कोटि सूर जा कै परगास ।। कोटि महादेव अरु कबिलास ।।**

*(अंग ११६२)*

अनंत सूर्य हैं, करोड़ों ही सूर्य हैं। कबीर से किसी ने पूछा यह जो तुम्हें करोड़ों सूर्य दिखाई देते हैं, असंख्य पृथ्वियाँ दिखाई देती हैं, बेशुमार धरतियों का आपको ज्ञान है, यह कैसे हो गया ? यह सब कुछ आपको कैसे दिखाई दे रहा है ? तो कबीर ने एक तरीका बताया। कोई अपना लो :

**कहु कबीर जानैगा सोइ ।।**

इस भेद को वह जान लेगा कि कितने सूर्य हैं, कितनी धरतियाँ हैं ? धरती को किसने उठाया है? आकाश किस आश्रय पर टिका है ? यह सभी रहस्यों को वो जान लेगा :

**कहु कबीर जानैगा सोइ ।। हिरदै रामु मुखि रामै होइ ।।**

*(अंग ३२९)*

रसना पर राम है, हृदय में राम है तो धरती के रहस्य का ज्ञान हो जाना, आकाश के रहस्य मालूम हो जाना और धौला क्या है ? वास्तव में एक धर्म है, प्रभु की बनाई हुई मर्यादा है, जिसके आश्रय पर ग्रह, नक्षत्र, पृथ्वियाँ खड़ी हैं।



**सुणिऐ दीप लोअ पाताल ।।**

सुनते ही खण्डों ब्रह्मण्डों, द्वीपों, लोकों का ज्ञान मिल जाता है।

**सुणिऐ पोहि न सकै कालु ।।**

सबसे प्रबल जो भय मनुष्य के अंदर मृत्यु का है, नाम को सुनते ही, शब्द को सुनते ही, जैसे शब्द अंतरात्मा में प्रवेश करता है, निर्भय वृत्तियों का अंदर से जन्म हो जाता है। उस मनुष्य के अंदर मृत्यु का भय नहीं रहता। उस मनुष्य के अंदर मृत्यु का डर नहीं रहता। जो जगत् मृत्यु से डरा हुआ है, केवल इसलिए कि शब्द का भीतर प्रवेश नहीं हुआ। भक्त कबीर का कहना है :

**कबीर जिसु मरने ते जगु डरै मेरै मनि आनंदु ।।**
**मरने ही ते पाईऐ पूरनु परमानंदु ।।** *(अंग १३६५)*

**सुणिऐ पोहि न सकै कालु ॥**

नाम को सुनते ही मृत्यु का डर, काल का डर पहुँच नहीं सकता। वह मनुष्य निर्भय होकर जीवन व्यतीत करता है। उसको अमर की पदवी प्राप्त हो जाती है। ऐसा मनुष्य सदा प्रसन्न रहता है।

**नानक भगता सदा विगासु ॥**

क्यों ?

**सुणिऐ दूख पाप का नासु ॥**

परमात्मा का नाम सुनते ही उसके पाप नाश हो जाते हैं, उसके दुख नाश हो जाते हैं। हृदय हलका फूल हो जाता है। खिलें हुए चमन जैसा हृदय बन जाता है। इसलिए साहिब कहते हैं कि भक्तों की अंतरात्मा में सदैव 'विगासु' होता है।

—o—

## पउड़ी नवमी

सुणिऐ ईसरु बरमा इंदु ।।
सुणिऐ मुखि सालाहण मंदु ।।
सुणिऐ जोग जुगति तनि भेद ।।
सुणिऐ सासत सिम्रिति वेद ।।
नानक भगता सदा विगासु ।।
सुणिऐ दूख पाप का नासु ।। ९ ।।

जपुजी साहिब में मात्र इस विषय पर गुरु नानक देव जी ने चार-चार पउड़ियाँ उच्चारण की हैं । उन पउड़ियों में से सुणिऐ की पउड़ियाँ सबसे उत्तम हैं और यह चार पउड़ियाँ सुनने की इतनी अधिक महानता है कि बार-बार साहिब गुरु नानक देव जी महाराज को सुनने की महानता बतानी पड़ी है । सुनने से क्या हो जाता है ? शब्द का रस जब कानों के द्वारा अंदर प्रवेश कर जाता है तो अंतरात्मा में जो जागृति पैदा होती है, बराबर उसका गुरुदेव ज़िक्र करते हैं । सुनने से इतनी बात तो स्पष्ट है कि पाप नाश हो जाते हैं । पाप से मुराद वह दूसरों को चोट नहीं पहुँचाता । पाप क्या है ? जिस विचार से, जिस किरदार से दूसरे को चोट पहुँचे, दूसरे का अहित हो, दूसरे का दिल दुखे, दूसरे का नुक्सान हो, जिस कर्म से, जिस विचार से, जिस रचना से, जिस किरदार से दूसरे को चोट पहुँचे, वह पाप है और जब दूसरे को कोई चोट पहुँचाता है तो पलट कर चोट वापिस आती है । यह जगत् का नियम है । यह ईश्वर का विधान है । वह दुखी होगा, पापी दुखी होगा । पापी से मुराद दूसरे को चोट पहुँचाई गई, पापी से मुराद दूसरे को दुखी किया गया तो जो दूसरे को दुखी कर रहा है, खुद सुखी नहीं रह सकेगा । दुख पलट कर वापिस आएगा और अनंत गुणा लौट कर वापिस आएगा । जगत् गुरु बाबा कहते हैं कि जो शब्द को सुनता है, उसके पाप नाश

हो जाते हैं। दूसरे को चोट पहुँचाने की वृत्ति खत्म हो जाती है। जैसे पाप खत्म होता है वैसे दुख मिट जाता है। क्योंकि किसी को दुख पहुँचाया नहीं और पलट कर दुख वापिस नहीं होता। दुखों का नाश हुआ, पापों का नाश हुआ। इसलिए आठों पहर प्रसन्नता बनी रहती है। खुशी बनी रहती है, उल्लास बना रहता है।

**नानक भगता सदा विगासु ॥**
**सुणिऐ दूख पाप का नासु ॥**

'सुणिऐ' की दूसरी पउड़ी में जो-जो अवस्था मनुष्य की सुनने से बनती है, सतिगुरु नानक देव जी महाराज इस ढंग से फुरमान करते हैं :

**सुणिऐ ईसरु बरमा इंदु ॥**

ब्रह्मा जैसी पदवी इस देश में सबसे प्राचीन है, गहरे तल में सोचता था-धरती क्या है ? आकाश क्या है ? वनस्पति क्या है ? जीवन क्या है ? जीव क्या है ? तत्व क्या है ? संक्षिप्त कि प्रत्येक की अंतरात्मा में झाँकने की वृत्ति ब्रह्मा के पास थी। जो बहुत गहरे तल पर देखे, उसको दार्शनिक कहते हैं। दार्शनिक वृत्तियों का मालिक यह ब्रह्मा था। जो नाम सुनता है, उसको गहरी दृष्टि मिल जाती है। उसको ब्रह्मा जैसा पद मिल जाता है। वह ब्रह्मा जैसा विद्वान हो जाता है, मूढ़ नहीं रहेगा। नाम जपने वाला मूढ़ नहीं रहेगा, मूर्ख नहीं होगा। अनजान नहीं होगा। नाम जपने वाला महान बुद्धिमान होगा। यह बात अलग है कि सामान्य लोग कई बार जिसने विकारों का त्याग किया और नाम रस में लीन है, उसको मूढ़ कहते हैं, उसको अज्ञानी कहते हैं, नासमझ कहते हैं। संत तो तत्व रस का आनंद लेते हैं, माखन खाते हैं और जगत् छाछ पीता है। संसार विकारों का रस लेता है, भक्त परमात्मा का रस लेते हैं। रस दोनों के पास है और दोनों के रस में इतना अंतर है कि एक छाछ पी रहा है, एक माखन खा रहा है। जिसको माखन की प्राप्ति हो गई है, वह कोई मूढ़ नहीं है। मूढ़ तो वह है जो छाछ पर गुजारा कर रहे हैं और छाछ को ही जिन्होंने सब कुछ समझ लिया है। तत्व वस्तु की प्राप्ति होती है भक्त को।

उसके पास बड़ी गहरी दृष्टि है। वह ब्रह्मा की तरह विद्वान होता है, समझदार होता है, ज्ञाता होता है।

**सुणिऐ ईसरु बरमा इंदु ॥**

और सुनते ही उसकी अदभुत वृत्ति शिवजी की तरह बनती है। विष्णु की तरह दया वृत्ति बनती है। शंकर की तरह त्यागी वृत्ति बनती है। इस देश में त्यागियों की तरह सिरमौर माने गए हैं शंकर। दयालुओं में सिरमौर माने गए हैं विष्णु। ज्ञानियों में सिरमौर माने गए हैं ब्रह्मा। तो साहिब कहते हैं कि यह पदवियाँ सुन कर मिलती हैं। सुन कर ही कोई इतना बड़ा दयालु बना, सुन कर ही कोई इतना बड़ा ज्ञानी बना और सुन कर ही कोई इतना बड़ा त्यागी बना जैसे कि शंकर है, तो सतिगुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि सुनने से ही ब्रह्मा जैसा ज्ञाता बन जाता है। शंकर जैसा त्यागी बन जाता है, विष्णु जैसा दयालु बन जाता है और इंद्र जैसा विलासी बन जाता है। सभी सुखों का, सभी रसों का आनंद लेने वाला बन जाता है। जितने रस से भक्त भोजन करता है, उतने रस से एक संसारी भोजन नहीं कर सकता। गीत-संगीत को सुन कर जिस विस्माद की दुनिया में भक्त चला जाता है, वह विस्माद एक सामान्य संसारिक मनुष्य के पास नहीं। उसके पास ऐश्वर्य पूर्ण जीवन होता है, उसके पास ऐशो आराम और सुख होता है, जैसा इंद्र के पास है। इंद्र के बारे में कहते हैं, वह स्वर्ग का राजा है भाव अपने वर्ग में जीना, अपने माहौल में जीना, अपनी इन्द्रियों को काबू कर जीना, इंद्र जैसा पद सतिगुरु जी कहते हैं कि सुनने से ही प्राप्त हो सकता है :

**सुणिऐ मुखि सालाहण मंदु ॥**

जितने बुरे पुरुष हैं, नीच पुरुष हैं, नीच वृत्ति के मालिक हैं और कहीं प्रभु का नाम सुन लें तो उच्च हो जाते हैं। परमात्मा का गुणगान करते-करते और कानों से सुनते-सुनते जो मध्य पुरुष हैं, जो नीच पुरुष हैं, वह भी उच्च हो जाते हैं। वह गुणगान के फलस्वरूप उच्च पद को प्राप्त हो जाते हैं।

**सुणिऐ जोग जुगति तनि भेद ॥**

परमात्मा का नाम सुनते ही योग की युक्तियाँ प्राप्त हो जाती हैं, सुनते-सुनते यह युक्ति प्राप्त हो जाती है कि प्रभु से कैसे जुड़ना है ? संसार से कैसे ऊँचे उठना है। इससे पहले इस तरह की युक्ति का प्राप्त होना बड़ा कठिन है। जैसे कोई मनुष्य यह कहे कि पानी मैं बाद में पीऊँगा, पहले मेरी प्यास मिटनी चाहिए, असंभव है। कोई ऐसा कहे कि भोजन मैं बाद में खाऊँगा, पहले मेरी भूख मिटनी चाहिए, आँखें मैं बाद में खोलूँगा, पहले मुझे प्रकाश नज़र आना चाहिए, असंभव है। प्रकाश देखने के लिए पहले आँख खोलनी पड़ेगी, भूख मिटाने के लिए भोजन पहले खाना पड़ेगा। प्यास खत्म करने के लिए पानी पहले पीना पड़ेगा। हू-ब-हू योग की युक्तियाँ प्राप्त करने के लिए, प्रभु से जुड़ने के लिए, युक्तियाँ प्राप्त करने के लिए प्रभु का नाम पहले सुनना पड़ेगा। रसना से पहले उच्चारण कर उसके नाम को सुनना पड़ेगा। सुनते-सुनते ही युक्ति पैदा हो जाती है, सुनना ही चलना है प्रभु की तरफ और जो चलता है, वह पहुँच जाता है। प्रभु के मार्ग पर क्योंकि सुरति ने ही चलना है। सुरति ज्ञान के आश्रय पर ही चलेगी और शब्द सुनने का विषय है :



**सुणिऐ मुखि सालाहण मंदु ।। सुणिऐ जोग जुगति तनि भेद ।।**

सुनते ही योग की युक्तियाँ प्राप्त हो जाती हैं और तन के भेद का पता चल जाता है। भोजन कौन सा हज़म हो सकता है, कितना हज़म हो सकता है ? हज़म होकर कैसे रस बनता है और रस शरीर के कौन-कौन से अंग को किस तरह से पहुँचाता है ? शरीर में विकारों का जन्म किस तरह से होता है ? कौन-कौन से भोजन से होता है ? कौन-कौन सी परिस्थितियों में होता है ? इस तरीके से तन के और गहरे रहस्य-बीमारियों का जन्म कैसे होता है और क्यों होता है ? इनका समाधान क्या है ? इनका इलाज क्या है ? आदि काल से देखा गया है कि जैसा शारीरिक ज्ञान ऋषियों-मुनियों के पास था, वर्तमान के कुशल डाक्टरों के पास नहीं है। जो शरीर की गहराई में बहुत गहरे उतर कर शरीर का भेद योगीजन बता सकते हैं, वह तो आज की साईंस भी नहीं बता सकी और हैरान है वर्तमान मनुष्य कि कोई

चिकित्सालय नहीं था, इस तरह के उपकरण नहीं थे और शरीर की इतनी बारीकियों का ज़िक्र वैदिक ग्रंथों में मौजूद है। जड़ी-बूटियों का जो रस और उनके स्वभाव आज से हज़ारों वर्ष पहले बताया गया। आधुनिक साईंस भी वही कुछ बता रही है। आखिर यह रहस्य किस तरह मिला ? यह ज्ञान किस तरह मिला ? साहिब कहते हैं कि परमात्मा का नाम सुनते ही जहाँ जुड़ने की युक्ति मिल जाती है, परमात्मा सहित वहाँ तन के रहस्य भी मालूम हो जाते हैं। एक-एक नस का पता चल जाता है। सभी नसों की संख्या यथावत वैदिक ग्रंथों में मौजूद है। एक-एक नस की महत्ता क्या है ? इस तरह का ज्ञान भी मौजूद है और भक्त नामदेव जी महाराज का फुरमान है कि जैसे ही कोई परमात्मा का नाम सुनता है और अंतरात्मा में नाम बसता है फिर नसों में, सिर्फ खून गर्दिश नहीं, अमृत गर्दिश करता है।

**दस बैरागनि मोहि बसि कीन्ही पंचहु का मिट नावउ ॥**
**सतरि दोइ भरे अंम्रित सरि बिखु कउ मारि कढावउ ॥**

*(अंग ६९३)*

शरीर में बड़ी नसें भक्त नामदेव जी के कथनानुसार 72 हैं और आप कहते हैं कि यह 72 नसों में अब खून नहीं गर्दिश कर रहा, अमृत गर्दिश कर रहा है। ऐसा खून अगर कहीं उछाल में आ जाए तो जगत् में क्रांति आ जाती है। ऐसा खून अगर कहीं गिर जाए तो उस जगह पर शहीदी स्थान, तीर्थ बन जाते हैं। खून तो रोज़ाना गिर रहे हैं। कुछ भी नहीं होता और जो खून अमृत बन गया, अगर उसमें उछाल आ गया तो क्रांति आ जाएगी। अगर किसी ने वहाँ गिरा दिया तो वहाँ वह तीर्थ बनेगा, जो सदियों तक मनुष्य को पावन करता रहेगा और परमात्मा से जुड़ने की प्रेरणा देता रहेगा। महापुरुषों के खून के अंदर इतनी पवित्रता होती है। यह सब कुछ परमात्मा का नाम सुनते सुनते और उसके साथ जुड़ने की युक्ति प्राप्त होते ही तन के रहस्य का पता चल जाता है। तन को गहराई से देख कर उसकी बारीकियों का पता चल जाता। साहिब कहते हैं कि इस तरीके से भक्तों के अंदर सदा उल्लास बना रहता है :

**नानक भगता सदा विगासु ।।**

क्यों ?

**सुणिऐ दूख पाप का नासु ।।**

परमात्मा का नाम सुनते ही उसके पाप नाश हो जाते हैं, उसके दुख नाश हो जाते हैं। इसलिए सदा प्रसन्नता में, खुशी में भक्त जन रहते हैं।

—o—

## पउड़ी दसवीं

सुणिऐ सतु संतोखु गिआनु ॥
सुणिऐ अठसठि का इसनानु ॥
सुणिऐ पड़ि पड़ि पावहि मानु ॥
सुणिऐ लागै सहजि धिआनु ॥
नानक भगता सदा विगासु ॥
सुणिऐ दूख पाप का नासु ॥ १० ॥

गुरु नानक देव जी महाराज सुनने की महानता बताते हुए फुरमान कर रहे हैं कि प्रभु का नाम जो सुन लेता है, उसके पाप नाश हो जाते हैं। दूसरे को चोट पहुँचाने की वृत्ति उसके अंदर से खत्म हो जाती है, इसलिए पलट कर उसको भी चोट नहीं खानी पड़ती। पाप नाश हो गए, दुख नाश हो गए। इसलिए जो प्रभु का नाम सुन लेता है, आठों पहर उसके अंदर खुशी बनी रहती है, उल्लास बना रहता है। मस्ती बनी रहती है :

सुणिऐ सतु संतोखु गिआनु ॥

'सुणिऐ' की इस तीसरी पउड़ी में साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि प्रभु का नाम सुनने वाला सत्य और संतोष का धारक हो जाता है। 'सत्य' शब्द संतोष के साथ हो तो सत्य के अर्थ हैं–दान देने की वृत्ति, जब देने की वृत्ति पैदा हो जाए मनुष्य के अंदर तो समझ लो कि यह प्रभु के करीब चला गया। मासूम बच्चा अभी लेना जानता है, देना नहीं जानता, उसको कह दें कि जो खिलौना तुम्हारे पास है, यह दूसरे बच्चे को दे दो तो कहता है कि नहीं तोड़ दूँगा, दूसरे बच्चे को नहीं दूँगा। क्योंकि अभी देने की वृत्ति का उसके अंदर जन्म नहीं हुआ, सिर्फ लेने की वृत्ति का उसके अंदर जन्म हुआ है। अगर जवान होकर, बूढ़ा होकर भी देने की वृत्ति का

जन्म नहीं हुआ, सिर्फ लेने की वृत्ति ही प्रबल है तो ऐसा मनुष्य सांसारिक है, धार्मिक नहीं, भक्त नहीं। परमात्मा का नाम सुनने वाला दानी हो जाता है क्योंकि वह संतोषी हो जाता है। देने की समर्था भी संतोष से पैदा होती है। स्वयं से जो संतुष्ट है, वह देने की समर्था भी रखता है। जो स्वयं से ही दुखी है, बेचैन है, असंतुष्ट है, वह छीनने की वृत्ति प्रबल रखता है, देने की नहीं। इसलिए सतिगुरु कहते हैं कि जो परमात्मा का नाम सुनता है, उसके अंदर संतोष पैदा हो जाता है। उसके अंदर 'सत्य' का जन्म होता है। दान का जन्म होता है। दान उसके लिए है जो जीवन के किसी क्षेत्र में पीछे रह गए हैं। सिमरन उसका करना है, जो सबसे सर्वश्रेष्ठ है। मगर देना उनको है जो हमसे पीछे रह गया है। ज्ञान में, कला में, धर्म में, अर्थ में या सामाजिक तौर पर पिछड़ गया है। जीवन के जिस पहलू में पिछड़ गया है, उसको आगे करने का नाम ही दान है। सो परमात्मा का नाम सुनने वाला संतुष्ट होता है और परमात्मा का नाम सुनने वाला ही सही अर्थों में ज्ञानी होता है। क्योंकि ज्ञान उसके अंदर से पैदा होता है। यह ज्ञान शाब्दिक ज्ञान नहीं होता। यह ज्ञान तोता-रटन नहीं होता। यह ज्ञान अनुभव प्रकाश होता है। जो जीवन के गहरे तल में से पैदा होता है। परमात्मा का नाम जब कानों के द्वारा अंदर गया तो वह जिस उपहार सहित प्रगट होता है वह सत्य है, संतोष है, ज्ञान है।

**सुणिऐ अठसठि का इसनानु ॥**

परमात्मा का नाम सुनने वाला इतना पावन हो जाता है कि मानो अड़सठ तीर्थों का स्नान हो गया। तीर्थ अपनी जगह पर बहुत बड़े हैं, महान हैं, मगर तीर्थों की महानता ही नाम जपने वालों के कारण है, संतों के कारण है, भक्तों के कारण है। इसलिए यहाँ एक प्रश्न किया है भक्त कबीर ने :

**कहि कबीर हउ भइआ उदासु ॥**
**तीरथु बडा कि हरि का दासु ॥** *(अंग ३३१)*

जो प्रश्न ही उत्तर हो, साहित्य की दुनिया में इस तरह की कविता का एक विशेष स्थान है :

**कहि कबीर हउ भइआ उदासु ।।**
**तीरथु बडा कि हरि का दासु ।।**

तो कबीर कहते हैं कि तीर्थ बड़ा नहीं, हरि का दास बड़ा है, हरि के दास का जहाँ जन्म हुआ, वह जन्म स्थान ही तीर्थ बन जाएगा । हरि का दास जहाँ बैठा है, भक्ति की है, वह स्थान भी तीर्थ बन जाएगा । और हरि के दास की जहाँ मृत्यु हो गई है, जहाँ उसने तन का त्याग किया है, वह स्थान भी तीर्थ बन जाएगा । भक्त जहाँ-जहाँ बैठे उसके कदमों में तीर्थ का जन्म है । तीर्थ भक्तों को नहीं पैदा करते, भक्त तीर्थों को जन्म देते हैं । किसी तीर्थ में कोई समर्था नहीं कि वह ब्रह्मज्ञानी को पैदा कर सके, मगर प्रत्येक ब्रह्मज्ञानी में समर्था है कि वह तीर्थों को जन्म दे । खुद ब्रह्मज्ञानी भक्त चलता फिरता एक तीर्थ ही होता है । जिसको 'जंगम' तीर्थ कहते हैं । चलता-फिरता तीर्थ । उसके कदमों में तीर्थ का जन्म होता है । इसलिए सतिगुरु जी फुरमान करते हैं कि सुनने वाला इतना पावन हो जाता है, इतना पवित्र हो जाता है जैसे अड़सठ तीर्थ पावन हैं, पवित्र हैं । उस अकेले ने ही मानो अड़सठ तीर्थों का स्नान कर लिया । इतनी पवित्रता हासिल कर ली है :

**सुणिऐ पड़ि पड़ि पावहि मानु ।।**

जब कोई परमात्मा का नाम गहराई से सुनता है तो उसके भीतर और जानने की भूख पैदा होती है कि मैं और जानूँ । मैं और जानूँ तथा और जानने के लिए दुनिया में धर्म ग्रंथ हैं तो पढ़ने की रुचि पैदा होगी कि मैं वह भी पढ़ूँ, मैं वह भी पढ़ूँ । यह भूख तरह तरह के ग्रंथों का पाठ करने और पढ़ने के लिए मजबूर करती है और जैसे-जैसे वह पढ़ता है, वैसे-वैसे उसके अनुभव, उसका ज्ञान बढ़ता है । जैसे ही उसका ज्ञान बढ़ता है, उसकी पूजा होती है, उसकी प्रतिष्ठा होती है, उसको सम्मान मिलता है :

**सुणिऐ पड़ि पड़ि पावहि मानु ।।**

कुछ विद्वान इस तरह से भी अर्थ करते हैं कि पढ़-पढ़ कर जो सम्मान प्राप्त होता है, मनुष्य को वह परमात्मा का नाम सुनने से ही

मिलता है। उतनी प्रतिष्ठा सिर्फ प्रभु का नाम सुनने से ही प्राप्त हो जाती है :

**सुणिऐ लागै सहजि धिआनु ।।**

सहज से मुराद है दृढ़, टिकाउ। सुनते-सुनते ही एक दिन खिला हुआ मन सहज में आ जाता है और जैसे ही दृढ़ होता है, परम दृढ़ता के पुंज परिपूर्ण परमात्मा से उसका संबंध जुड़ जाता है। जैसे ही नाम की धारा भीतर प्रवेश करती है, वह बिखरे हुए मन के टुकड़ों को एकत्रित करना शुरु कर देती है। बस सुनने की यही महानता है। एक-एक शब्द जैसे भीतर प्रवेश कर रहा है। बिखरें हुए मन के टुकड़े एकत्रित होने शुरु हो गए तो साहिब कहते हैं :

**सुणिऐ लागै सहजि धिआनु ।।**

परमात्मा का नाम सुनने से आत्मिक दृढ़ता प्राप्त हो जाती है, ध्यान साधना की शिखर मिल जाती है। आखिर सारी ध्यान साधना का मतलब तो इतना ही है कि मन टिके। मन दृढ़ हो और गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि यह तो परमात्मा का नाम सुनने से ही प्राप्त हो जाता है। ध्यान टिक जाता है।



**नानक भगता सदा विगासु ।।**

सदा विगासु से मुराद है हमेशा यह नहीं कि आज उल्लास है, कल रोना है, सुबह हँसना है और शाम को रोना है। आज प्रसन्नता है कल मुरझाना है। सदैव प्रसन्नता, सदा उल्लास भक्तों के पास होता है। भक्त ऐसी बसंत-बहार हैं जिस पर कभी पतझड़ की ऋतु नहीं आती। भक्त कबीर जी महाराज का कहना है :

**कबीर ऐसा बीजु बोइ बारह मास फलंत ।।**
**सीतल छाइआ गहिर फल पंखी केल करंत ।।** *(अंग १३७६)*

और

**नानक भगता सदा विगासु ।। सुणिऐ दूख पाप का नासु ।।**

परमात्मा का नाम सुनते ही दूसरे को चोट पहुँचाने की वृत्ति खत्म हो गई। पाप की मूल व्याख्या यह है कि मेरे बोल से अगर किसी

का दिल दुखता है तो पाप हो गया। मेरे विचारों से किसी की हानि हुई है तो यह पाप हो गया। मेरे किसी कर्म से किसी का नुक्सान हो गया है तो यह पाप हो गया और दूसरे का अहित कर अपना हित ढूँढना, दूसरे का नुक्सान कर अपना फायदा ढूँढना, दूसरे का अपमान कर अपना सम्मान ढूँढना, इसी को पाप कहते हैं। यह पापमयी वृत्ति परमात्मा का नाम सुनने से ही खत्म हो जाती है, फिर मनुष्य चोट खा तो सकता है, दे नहीं सकता। अपमान अपना तो स्वीकार कर लेगा, मगर दूसरे का अपमान नहीं करेगा। अपना नुक्सान तो सहन कर लेगा, मगर दूसरे का नुक्सान कभी नहीं करेगा। इस तरीके की उसकी वृत्ति बन जाती है। जब दूसरे का उसने नुक्सान करना ही नहीं तो ऐसी अवस्था बन जाती है कि फिर उसका नुक्सान नहीं होता। जो किसी का अपमान करना नहीं चाहता, उसका अपना सम्मान महफ़ूज़ रहता है, कायम रहता है। इसलिए मेरे पातशाह फुरमान करते हैं :

**नानक भगता सदा विगासु ।। सुणिऐ दूख पाप का नासु ।।**

सुनते ही पापों का नाश हो जाता है, दुखों का नाश हो जाता है। सदैव 'विगासु' सदैव उल्लास का अंतरात्मा में जन्म होता है।



—o—

## पउड़ी ग्यारहवीं

सुणिऐ सरा गुणा के गाह ॥
सुणिऐ सेख पीर पातिसाह ॥
सुणिऐ अंधे पावहि राहु ॥
सुणिऐ हाथ होवै असगाहु ॥
नानक भगता सदा विगासु ॥
सुणिऐ दूख पाप का नासु ॥ ११ ॥

शरीर के तल पर महानता इस बात की है कि मुँह के द्वारा भोजन शरीर में प्रवेश ज़रूर करे। मुँह में डाली हुई वस्तु, भोजन का ग्रास तुरंत उलटी हो जाए तो जिगर में हज़म नहीं हुआ। अंदर गया नहीं तो शरीर का कायम रहना, शरीर का जिन्दा रहना मुश्किल हो जाएगा। सारा भोजन मुँह द्वारा शरीर के अंदर प्रवेश करता है जो मज्जा, माँस, हड्डियों, खून और दिमाग की शक्ति बनाता है। गुरु का शब्द परमात्मा का नाम कानों के द्वारा अंदर प्रवेश करता है, जो दैवी संपदा बनता है, आध्यात्मिक गुण बनता है, परमानंद बनता है, रूहानी शक्ति बनता है। भोजन का ग्रास सहज अंदर चला जाता है। परमात्मा का नाम, गुरु का शब्द सहज अंदर प्रवेश करना कठिन हो, इस को कहते हैं कि धार्मिक साधना करनी पड़ेगी, भाउ ध्यान साधना करनी पड़ेगी। ध्यान फिर कहाँ टिकाएँ ? ध्यान सुनने में टिकाना है। ध्यान शब्द में टिकाना है। इतनी बात तो स्पष्ट है कि ध्यान की प्रबल शक्ति मनुष्य के पास है और ध्यान जिस तरफ जाएगा, मनुष्य की सारी शक्ति ध्यान द्वारा उस तरफ जाएगी। जहाँ हमारा ध्यान है, हमारी जीवन शक्ति है, उसी तरफ जाएगी। संसार के किसी हिस्से में, किसीं वस्तु में, किसी रंग, किसी रूप में, हमारा ध्यान है तो हमारी शक्ति उसी तरफ घूम रही है और धीरे-धीरे हम अपनी शक्ति से खाली हो रहे हैं। एक

ही परमात्मा का नाम है, उसमें हमारा ध्यान जुड़े तो शक्ति मिलनी शुरु हो जाती है, ताकत मिलनी शुरु हो जाती है । इसमें किसी मनुष्य की हिम्मत खत्म नहीं होती, बल्कि ध्यान के सहारे हिम्मत मिलनी शुरु हो जाती है । दैवी संपदा के भंडार लग जाते हैं उस मनुष्य के अंदर जो ध्यान से सुनता है । ऐसे कहें कि सुनना ही ध्यान है । एक मनुष्य अगर ध्यान अपनी आँखों के साथ न रख सके तो शायद घर ही नहीं पहुँच सकेगा । सामान्य ऐसा होता है कि मनुष्य अपने घर से आगे निकल गया । पहुँचना उसने अपने घर था मगर आगे जा कर उसको ख्याल आता है कि घर तो मैं पीछे छोड़ आया हूँ । आँखें तो देख रही थीं मगर आँखों सहित ध्यान नहीं था । इसलिए अपने घर नहीं पहुँच सके थे । एक मनुष्य ज़ोर-ज़ोर से बोल रहा है और बोलते-बोलते श्रोता से पूछता है, मित्र को पूछता है कि अभी मैंने क्या कहा था ? दूसरा कहता है कि बोल तो तू खुद रहा है, मगर मुझ से पूछता है । कहता है कि मेरा ध्यान किसी और तरफ चला गया । अगर ध्यान किसी और तरफ चला गया तो बोल क्या बोले हैं, कुछ भी नहीं मालूम । ध्यान किसी और तरफ आँखों के साथ नहीं हैं तो अपने घर में पहुँचना भी बड़ा कठिन हो जाएगा । अगर कोई ऊँचा-ऊँचा बोल रहा है और हमारा ध्यान किसी और तरफ है तो हम सुन नहीं सकेंगे । ऊँ-ऊँ का रटन, राम-राम की धुन, वाहिगुरु-वाहिगुरु का संगीत अलापने वाले तो बहुत हैं मगर सुनने वाले कोई विरले है, बहुत कम हैं, हज़ारों श्रोताओं के समूह में उंगलियों पर गिने जाने वाले वे श्रोता हैं जो वास्तव में सुनते हैं, क्योंकि सुनने वाला इतना पावन हो जाता है कि अड़सठ तीर्थ उससे सदका किए जा सकते हैं, उस पर कुर्बान किए जा सकते हैं, सुनने वाले के अंदर महान पवित्रता का जन्म होता है । उसके समस्त पाप नाश हो जाते हैं, उसके समस्त दुख नाश हो जाते हैं जो सुनता है, ध्यान से सुनता है । अक्सर ऐसा कहा जाता है, मगर नहीं सुनना । कानों ने नहीं सुनता । कान तो मौजूद हैं, खुले हैं, पर अगर ध्यान नहीं तो सुनने की समर्था खो बैठेंगे । कान नहीं सुन सकेगा तो ध्यान ने ही सुनना है । जैसे कोई नाम में ध्यान जोड़ता है, परमात्मा के शब्द में ध्यान जोड़ता है तो सतिगुरु जी का फुरमान है :

**सुणिऐ सरा गुणा के गाह ॥**

वह गुणों का सागर बन जाएगा, पोखर नहीं। दो-चार गुण उसके पास नहीं होंगे, गुणों का सागर होगा। जिस तरह सागर का पानी नापा नहीं जा सकता है, अतुलनीय है, नहीं तोला जा सकता, अंदाज़ा लगाकर नहीं नापा जा सकता, हू-ब-हू उस मनुष्य के गुण भी नहीं तोले जा सकते, नहीं गिने जा सकते, जो परमात्मा का नाम सुनता है, ध्यान उसका नाम में हैं, अनंत गुण उसमें होते हैं मानो वह खुद गुणों का सागर बन गया है। अनंत गुणों का मालिक बन गया।

**सुणिऐ सेख पीर पातिसाह ॥**

सतिगुरु जी महाराज का यहाँ फुरमान है कि जो परमात्मा का नाम सुनता है, शेख़ बन जाता है। अरबी में शेख़ का मतलब मुख्य सरदार, खास अहमियत रखने वाला मनुष्य। तो सतिगुरु जी कहते हैं कि जो नाम सुनता है, वह तो शेख़ बन जाता है, महान बन जाता है। उच्च पद का मालिक बन जाता है। वह फकीर बन जाता है। पीरों का पीर बन जाता है, बादशाहों का बादशाह बन जाता है। प्राचीन काल में राजा शब्द सिर्फ संतों के लिए था और राजा का मतलब है 'संतुष्ट हुआ'। तृप्त है, अंदर कोई भूख नहीं रह गई। क्योंकि भूख ही तो दुख को जन्म देती है और जिस वस्तु की जितनी ज्यादा भूख होगी, उतने बड़े दुख उस मनुष्य के अंदर होंगे। संत के अंदर कोई भूख नहीं होगी।

**साचु नामु अधारु मेरा जिनि भुखा सभि गवाईआ ॥**

जब भूख नहीं तो दुख भी नहीं। इस तरह के पुरुष को कहा गया है 'राजा', यह राजा हैं, तृप्त हैं। राजा का मतलब है जो तृप्त है, संतुष्ट हुआ। संतुष्ट हुए मनुष्य को ही बादशाह कहा गया है। संतुष्ट हुए मनुष्य को राजा कहा गया है और सतिगुरु जी कहते हैं कि नाम के बिना आज तक कोई नहीं संतुष्ट हुआ, न ही तृप्त हो सकता है। भाई गुरदास जी ने इस तरह के राजाओं की दैवी संपदा का यथावत ज़िक्र किया है। जैसे राजा के पास सिंहासन है, उसका भंडार है, उसकी एक अपनी राजधानी है, उसके पास अपना साजो-

सामान है। हू-ब-हू भाई गुरदास जी ने इसका ज़िक्र किया है कि जो भक्त परमात्मा का नाम सुनता है वह ऐसा राजा है। वह पवित्रता-धर्म के सिंहासन पर बैठता है, उसका सिंहासन किसी सोने चाँदी का नहीं, किसी और ढंग से सँवारा हुआ उसका सिंहासन नहीं। उसका सिंहासन ही पवित्रता है, उसका सिंहासन ही धर्म है। वह धर्म के आसन पर बैठा है, पवित्रता के आसन पर बैठा है। सहज, संतोष उसके सलाहकार मंत्री हैं, यह उसके करिंदे हैं। यह उसके काम को और बढ़ाने वाले हैं। धर्म धीरज ध्वज अटल राज है। उसका निशान, उसका झण्डा धर्म का झण्डा है, जिस पर धीरज का कपड़ा चढ़ा हुआ है तो इस तरह का राजा है। हमेशा का राजा है। फिर भाई गुरदास जी आगे फुरमान करते हैं कि शिव नगरी में, आत्म प्रकाश की नगरी में उसका निवास है। यह नगरी ही उसकी राजधानी है। मनुष्य के पास आत्मा तो है मगर आत्मा में निवास नहीं। मनुष्य के पास प्रकाश तो है प्रकाश में निवास नहीं। सारी जिन्दगी मनुष्य अपने घर से बाहर रहता है, अपने निजी स्थान से बाहर रहता है। अपने निजी स्थान पर संत रहते हैं, केवल भक्त रहते हैं। इस राजा की रानी कौन है ? दया। दया ही उसकी पटरानी है। यह जब भी सिंहासन पर बैठता है, जहाँ भी बैठता है, दया उसके साथ है। इसका भंडारा यह तोशाखाना भाग्य है, प्रारब्ध है। अपने भाग्य पर प्रसन्न है, प्रारब्ध पर ही खुश है और अपनी जो प्रारब्ध है यह ही उसका भंडार है। भोजन उसका क्या है-'भाउ' प्रेम का रस लेना, प्रेम का रस देना। मनुष्य ने वैसे तो जीवन के बहुत रस लिए हैं मगर प्रेम के रस से मनुष्य अक्सर वंचित ही रह जाता है। प्रेम रस केवल भक्तों के पास होता है। साहिब गुरु अर्जुन देव जी महाराज का फुरमान है :

**सुनहु लोका मै प्रेम रसु पाइआ ॥**
**दुरजन मारे वैरी संघारे सतिगुरि मोकउ हरि नामु दिवाइआ ॥**

*(अंग ३७०)*

जिसको प्रेम रस मिल जाए, जगत् के सब रस फीके पड़ जाते हैं। पूर्ण तृप्ति उसके नसीब में होती है जिसके पास प्रेम का रस है

और ऐसा राजा प्यार–भाउ का भोजन उसी का रस लेता है। उसी को ही जगह–जगह बाँटता है। भाई साहिब भाई गुरदास जी आगे फुरमान करते हैं कि इस तरह के राजा की राजनीति क्या है ? प्रत्येक राजा की अपनी नीति होती है और प्रीत की रीति का प्रसार करना, प्रीत की रीति चलानी, प्रत्येक के साथ प्रीत करनी। संबंध तो प्रीत के कारण ही जुड़ते हैं। प्रत्येक से संबंध जोड़ने बस यही उसकी राजनीति है। कहते हैं जिसके जितने ज्यादा मित्र हैं, उसका उतना ही बड़ा स्वर्ग है और जिसके जितने ज्यादा दुश्मन हैं उसका नरक उतना ही बड़ा है। जिस व्यक्ति के गलियों के तिनके भी दुश्मन हैं, वह तो आठों पहर नरक में जी रहा है। आठों पहर नरक की अग्नि में जल रहा है तो राजनीति क्या है ऐसे राजा की ? प्रीत की रीति चलानी। प्रेम की रीति चलानी भाव प्रत्येक से संबंध जोड़ना, प्रत्येक के साथ अपना रिश्ता कायम रखना। इस तरह का जो राजा है, उत्तम है। भाई गुरदास जी अंतिम पंक्ति में कहते हैं कि उसकी अंतरात्मा में अनहद धुन का बाजा, अनहद धुन का नगाड़ा, अनहद धुन की नौबत आठों पहर बजती रहती है। परमात्मा के नाम की मशाल उसकी अंतरात्मा में जलती रहती है। अनहद नगाड़ा, अनहद की धुन यह नौबत उसके अंदर बजती रहती है। सही अर्थों में तृप्त हुआ केवल वही है जो आत्म–प्रकाश में जी रहा है, जो शिव नगरी में जी रहा है। वही तृप्त हुआ, वही राजा और यह अवस्था सुनने से प्राप्त होती है। इसलिए साहिब फुरमान करते हैं :

**सुणिऐ सेख पीर पातिसाह ॥**

एक पीर पातशाह सुनते ही मनुष्य शेख़ बन जाता है, पीर बन जाता है और बादशाह बन जाता है।

**जिस नो बखसे सिफति सालाह ॥**
**नानक पातिसाही पातिसाहु ॥**
**सुणिऐ अंधे पावहि राहु ॥**

जो अज्ञानी है, अंधा है, सुनते ही उसको भी मार्ग मिल जाता है, परमात्मा का। आवाज़ की दिशा में वह चल पड़ता है। जो आत्मिक

तौर पर अंधा है, वह शब्द की आवाज़ से, शब्द की धुन से परमात्मा के मार्ग पर चल पड़ता है :

**सुणिऐ हाथ होवै असगाहु ।।**

'असगाहु' अथाह सागर हाथ जैसा हो जाता है भाव वह संसार को माप लेता है, वह खण्डों-ब्रह्मण्डों को माप लेता है। प्रत्येक का अनुमान उसको नसीब हो जाता है। उसको सच्चाई का पता चल जाता है। संसार क्या है ? निरंकार क्या है ? यह पूर्णता उसको बोध प्राप्त हो जाता है।

**नानक भगता सदा विगासु ।। सुणिऐ दूख पाप का नासु ।।**

परमात्मा का नाम सुनते ही उसके पाप नाश हो जाते हैं, उसके दुख नाश हो जाते हैं। इसलिए उसके अंदर सदैव उल्लास, सदैव 'विगासु' जन्म लेता है। सदैव आनंद जन्म लेता है। सुनते ही जो दैवी संपदा मनुष्य की झोली में पड़ती है, इन चारों पउड़ियों में जगत गुरु साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने उनका ज़िक्र किया है। सुनने की इतनी अधिक महानता है कि गुरु नानक को बार-बार दोहराना पड़ता है कि धर्म के मार्ग पर पहला कदम सुनना है। जो सुनने की समर्था प्राप्त कर लेता है मानो वह धर्म के मार्ग पर चल रहा है और जितना ज्यादा सुन रहा है उतनी ही उसकी मुक्ति हो रही है। जो जितना ज़्यादा सुन रहा है उसके अंदर उतने ज्यादा आध्यात्मिक गुण पैदा होंगे। जिसके अंदर जितना ज्यादा सुरति शक्ति का तत्व पैदा हो गया मानो वह उतना ही महान हो जाता है। परमात्मा के मार्ग पर इस तरह से चलते-चलते एक दिन लीनता नसीब हो जाती है। परमात्मा की प्राप्ति नसीब हो जाती है।

—o—

## पउड़ी बारहवीं

मंने की गति कही न जाइ ॥
जे को कहै पिछै पछुताइ ॥
कागदि कलम न लिखणहारु ॥
मंने का बहि करनि वीचारु ॥
ऐसा नामु निरंजनु होइ ॥
जे को मंनि जाणै मनि कोइ ॥ १२ ॥

'सुणिऐ' की चार पउड़ियों के पश्चात गुरु नानक देव जी महाराज ने 'मंने' की चार पउड़ियाँ उच्चारण की हैं। सुनना वही सफल है जो मान ले और अगर मानना ही नहीं तो सुनना सारा हवा में उड़ गया। उसके अंदर प्रवेश ही नहीं किया, इसलिए सतिगुरु कहते हैं :

**जिनी सुणि कै मंनिआ तिना निज घरि वासु ॥** *(अंग २७)*

कुर्बान जाते हैं उन पर जिन्होंने सुन कर बात मान ली। गाना और सुनना उसी का ही परवान है, उसी का ही कबूल है, जिसने बात सुन कर मान ली है, धारण कर ली है। नहीं तो सुनना निरर्थक हो जाएगा। साहिब ने मंने की लगातार चार पउड़ियाँ उच्चारण की है। और पहली पंक्ति में साहिब यह फुरमान करते हैं :

**मंने की गति कही न जाइ ॥**

पहली 'मंने' की पउड़ी है, 'न' पर एक मात्रा है। बाकी तीन पउड़ियों मे 'न' पर दो मात्राएँ हैं। पहली पउड़ी में भाव यह है कि जिसने मान लिया है जो कबूल कर लेता है, जिसने स्वीकार कर लिया है। और अन्य तीन पउड़ियों में जो मान ले उनकी क्या-क्या हालत बनेगी। पहली पउड़ी में सतिगुरु कहते हैं :

**मंने की गति कही न जाइ ॥**

जिसने परमात्मा का नाम मान लिया, उसका वेग बयान नहीं किया जा सकता, उसकी महिमा वर्णन से परे है। आखिर इतनी कौन सी उच्चता है कि गुरु नानक देव जी महाराज जी भी कहते हैं कि हम नहीं कह सकते उस व्यक्ति की महिमा जिसने परमात्मा का नाम मान लिया। दरअसल जिसका कोई चक्र-चिन्ह नहीं, जिसकी कोई वर्ण जाति नहीं, जिसका कोई रंग रूप नहीं, जिस परमात्मा का अस्तित्व प्रत्यक्ष प्रमाण नहीं, उसको मान लेना बड़ी हिम्मत की बात है। उसको मान लेने के लिए बड़ी गहरी श्रद्धा चाहिए। बहुत प्रबल भावना चाहिए। संसार में हम वस्तु पहले देखते हैं, फिर उसकी माँग करते हैं। धार्मिक दुनिया किसी और नुक्ते पर खड़ी है, परमात्मा का नाम पहले सुनना पड़ता है और फिर मानना पड़ता है, फिर उसकी माँग करते हैं तो फिर कहीं जाकर दिखाई देता है। फिर कहीं उसकी एक झलक मिलती है। यह संसार की मर्यादा के बिल्कुल विपरीत बात है। अगर संसार में हमें कुछ दिखाई न दे तो बे-वक्त सभी ख्वाहिशें, माँगें स्वयं खत्म हो जाएँगी। भक्त कबीर कहते हैं :

**बिनु देखे उपजै नही आसा ॥** *(अंग ११६७)*



आशा का संबंध देखने से है। देखी हुई वस्तु, रंग-रूप, कोई पदार्थ, कोई वस्तु और किसी वस्तु की इच्छा जाग पड़ी तो इसको प्राप्त करें, इसकी चाहत करें। वह परिपूर्ण परमात्मा जिसका कोई रंग-रूप नहीं, चक्र-चिन्ह से न्यारा है। उसके अंदर इच्छा पैदा हो और चक्र-चिन्ह से न्यारे को कोई मान ले, बड़ी प्रगाढ़ श्रद्धा चाहिए, बड़ी महान श्रद्धा चाहिए। इसलिए सतिगुरु कहते हैं :

**मंने की गति कही न जाइ ॥**

जिसने परमात्मा को मान लिया, उसकी हालत बयान नहीं की जा सकती। जो अवस्था उसको प्राप्त हुई है, उसकी महिमा वर्णन से परे है।

**जे को कहै पिछै पछुताइ ॥**

अगर कोई मानने वाले की महिमा बयान करने लगे, जिसने परमात्मा के नाम को मान लिया है और उसकी महिमा बयान करने

लगे तो कह दे कि मैंने पूर्ण तौर पर बयान कर दी है। जिस वक्त उसकी असलियत का पता चलेगा, उसने पछताना है कि मैं तो कुछ भी नहीं कह सका, मैं तो कुछ भी बयान नहीं कर सका। यह तो वह अगम्य दुनिया है परमात्मा को मान लेने वाली, जो ज़ुबान से कथन करनी अत्यंत कठिन है। साहिब गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज का कथन है कि मेरे कहने में नहीं आता, वह मेरी व्याख्या में नहीं आता। अगर मान लेने वाले की कोई महिमा बयान करे तो सतिगुरु कहते हैं कि उसको पछताना पड़ेगा भाव उसको मालूम होगा कि मैं पूर्ण नहीं कह सका, मैंने अधूरी बात बयान की है :

**कागदि कलम न लिखणहारु ॥**

मुँह से बोलने वालों के पश्चात कलम के धनी लेखकों की अपनी महिमा है। लेखक का आदि काल से विद्वानों की दुनिया में सम्मान बना हुआ है। लेखक जो शब्दों को तरतीब देता है और शब्दों में, अपनी रचना में फलसफे को, दर्शनों को जगत् के सामने रखता है, मनुष्य के लिए महान है। अब साहिब कहते हैं कि कोई लेखक नहीं, न ही कोई ऐसी कलम है और न ही जगत् में इतना कागज़ है कि मान लेने वाले की महिमा बयान की जाए। एक परमात्मा की महिमा बयान ही नहीं की जा सकती और एक जिसने परमात्मा को मान लिया, उसकी पूर्ण महिमा बयान की जा सकती है। भक्त कबीर कहते हैं :



**कबीर सात समुंदहि मसु करउ कलम करउ बनराइ ॥**

*(अंग १३६८)*

समूह सातों सागर इनकी मैं स्याही बना लूँ, जितनी वनस्पति है इसकी मैं कलम बना लूँ :

**कबीर सात समुंदहि मसु करउ कलम करउ बनराइ ॥**
**बसुधा कागदु जउ करउ हरि जसु लिखनु न जाइ ॥**

सारी धरती को मैं कागज़ बना लूँ तो भी हरि की महिमा बयान करना–लिखना बहुत कठिन है। साहिब गुरु गोबिंद सिंघ जी का अमर वाक्य, आप फुरमान करते हैं कि यह नवखण्ड पृथ्वी जितने यह द्वीप,

लोक हैं, यह कागज़ बना लें, जितने सागर हैं, समुद्र हैं, इनको स्याही बना ले।

पूरी सामग्री को काट कर उसकी कलम बना लें, फिर उच्चारण करने वाला कौन होगा और लेखक कौन होगा ? वक्ता सरस्वती हो, उपमा बयान करने वाली सरस्वती हो, ईश्वर की महिमा गायन करने वाली सरस्वती हो, लेखक गणेश हो।

यह सब मिल कर भी उद्यम किए जाएँ। सातों समुद्रों की स्याही, सारी वनस्पति की कलम बनाकर और संपूर्ण धरती को कागज़ बनाकर और सरस्वती को वक्ता बनाकर, गणेश को लेखक बनाकर तो भी हे प्रभु ! तुम्हारे एक रोम की भी बात नहीं हो सकती। तू इतना महान है और इतना तुम्हारा विस्तार है :

**कोई न जाणै तेरा केता केवडु चीरा ।।** *(अंग ३४६)*

हे प्रभु ! तुम्हारा लिबास कितना बड़ा है, यह कोई नही जानता। जिसने इस महान प्रभु को मान लिया और अंतरात्मा में धारण कर लिया, उसकी महिमा भी बयान नहीं की जा सकती। सतिगुरु कहते हैं जिसने तिनका मात्र भी मान लिया है उसकी महिमा भी बयान नहीं की जा सकती।

**किनका एक जिसु जीअ बसावै ।।**
**ता की महिमा गनी न आवै ।।**

कोई ऐसा लेखक नहीं, न ही किसी की कलम में इतनी ताकत और समर्था है और न ही धरती पर इतना कागज़ है कि मान लेने वाले की महिमा बयान कर दी जाए :

**मंने का बहि करनि वीचारु ।।**

लेखक बैठ कर आपस में विचार करें और मान लेने वाले की महिमा लिखें। साहिब कहते हैं कि नहीं लिख सकेंगे। इस तरह की समर्था लेखक के पास नहीं। उसकी कलम में ताकत नहीं है और जगत् में इतना कागज़ भी नहीं है :

**ऐसा नामु निरंजनु होइ ।।**

परमात्मा का ऐसा नाम कालिमा से रहित है, निरंजन भाव कालिमा से रहित, धब्बों से रहित परमात्मा निर्लिप्त है इसलिए उसको कहा है कि वह निरंजन है। है तो वह चोर में भी, पर आप वह चोर नहीं है। बैठा तो वह बदमाश में भी है, मगर वह खुद बदमाश नहीं है। बैठा तो वह बेईमान में भी है मगर वह बेईमान नहीं है, निर्लिप्त है। परमात्मा तो बैठा डाकू के अंदर भी है मगर खुद डाकू नहीं है। वह निर्लिप्त है। जैसे सूर्य की किरणें गंदगी को छू रही हैं, फूलों को भी छू रही है। जहाँ खुशबू बिखरी हुई है, किरणें वहाँ भी बिखरी हुई हैं मगर हम यह नहीं कह सकते कि फूलों को स्पर्श कर किरणें पवित्र हो गई हैं और गंदगी के ढेर को स्पर्श कर सूर्य की किरणें मैली हो गई हैं। नहीं, सूर्य निर्लिप्त है। इसकी किरणें निर्लिप्त हैं और सूर्य का महां-सूर्य परिपूर्ण परमात्मा भी निर्लिप्त है। साहिब गुरु तेग बहादुर जी का फुरमान है कि व्यापक होता हुआ वह निर्लिप्त किस तरह है और आपने बड़े सुन्दर प्रमाण दिए हैं :

**सरब निवासी सदा अलेपा**

सबमें निवास करता है, मगर है निर्लिप्त।



गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज कहते हैं कि परमात्मा एक ऐसी खण्ड ज्योति है जो चींटी में, हाथी में, जर्रे में, सूर्य में व्यापक है। पशुओं में, पक्षियों में, कीड़े-मकौड़ों में और मनुष्यों में और खण्डों-ब्रह्मण्डों में वह व्यापक है। निवास करता है। सबमें निर्लिप्त किस तरह ?

**सरब निवासी सदा अलेपा तोही संगि समाई ।।**

सर्व निवासी कैसे है ? और वह निर्लिप्त कैसा है ? इसके बारे गुरु तेग बहादुर जी महाराज इस तरीके से बयान करते हैं :

**पुहप मधि जिउ बासु बसतु है मुकर माहि जैसे छाई ।।**

व्यापक तो वह ऐसा है जैसे फूल की पत्ती-पत्ती में महक है। समूचे फूल में महक है, जैसे फूलों में महक समाई हुई है, वैसे ही खण्डों-ब्रह्मण्डों में प्रभु समाया हुआ व्यापक है। मगर निर्लिप्त कैसा है :

**मुकर माहि जैसे छाई ।।**

जैसे आईने में अक्स है। मनुष्य देख रहा है आईने में खुद को परन्तु यह बात भी है कि मनुष्य आईने में नहीं है। अगर पकड़े आईने में उसको जो दिखाई दे रहा है तो हाथ कुछ भी नहीं आया। है सभी में व्यापक मगर निर्लिप्त है, महक की तरह व्यापक है और

**मुकर माहि जैसे छाई ।।**

की तरह निर्लिप्त है तो साहिब फुरमान करते हैं कि परमात्मा की हस्ती ऐसी निरंजन है, परमात्मा का नाम ऐसा अंजन से रहित है :

**ऐसा नामु निरंजनु होइ ।। जे को मंनि जाणै मनि कोइ ।।**

पर यह अवस्था वही जान सकता है जिसने मान लिया कि वह निरंजन है, निर्लिप्त है। ऐसा कोई कागज़ नहीं जिस पर प्रभु की महिमा लिखी जा सके। किसी कलम में कोई समर्था नहीं, न ही कोई ऐसा लेखक है और न ही मान लेने वाले की कोई महिमा बयान कर सकता है। साहिब कहते हैं कि इस पूरी बात का बोध समय हो जाता है :

**जे को मंनि जाणै मनि कोइ ।।**



जिसके मन ने यह बात जान ली है, जिसके मन ने प्रभु को मान लिया है, ईश्वर को मान लिया। इसलिए उसके बिना इस महिमा को, इस विशेष रहस्य को और कोई नहीं जान सकता।

—o—

## पउड़ी तेरहवीं

**मंनै सुरति होवै मनि बुधि ॥**
**मंनै सगल भवण की सुधि ॥**
**मंनै मुहि चोटा ना खाइ ॥**
**मंनै जम कै साथि न जाइ ॥**
**ऐसा नामु निरंजनु होइ ॥**
**जे को मंनि जाणै मनि कोइ ॥ १३ ॥**

मंनै की इस दूसरी पउड़ी में सतिगुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि उसको मानने से सुरति एकाग्र हो तो मन को जागृति मिल जाएगी। मान लो इतनी बात स्पष्ट है कि प्रथम मूल रूप में पहले-पहल धर्म अंधविश्वास है, जिसको देखा ही नहीं, उसको मान लें। जिसको जाना ही नहीं, उसको मान लें, बड़ी हिम्मत वाली बात है। जिसका कोई प्रत्यक्ष प्रमाण नहीं, उसको मान लें। केवल शब्द प्रमाण है परमात्मा का और सुनना और सुनने के पश्चात पूरी सुनी हुई बात को मान लेना, सहर्ष कबूल कर लेना और दूसरी पउड़ी में सतिगुरु जी फुरमान करते हैं कि मन जाग जाएगा और जागे हुए मन की पहचान है कि गलत ख्याल नहीं पैदा होंगे। सतिगुरु जी मन को समझाते हैं :

**जागु रे मन जागनहारे ॥**

हे मन! जाग, पर कैसे जागे यह मन।

**सिमरि सिमरि सिमरि गुरु अपुना सोइआ मनु जागाई ॥**

प्रभु का चिन्तन है ही इसलिए कि मन जागे और मन जागने का ढंग सतिगुरु यह बताते हैं कि जिसने प्रभु को मान लिया, पूर्ण रूप में तस्लीम कर लिया, उसके मन को जागरण नसीब हो जाएगा। मन को सुरति मिल जाएगी। बुद्धि को भी सुरति मिल जाएगी। जिस वक्त

बुद्धि को सुरति मिलती है, फिर वह गलत फैसले नहीं करती । जीवन के संबंध में, समाज के संबंध में, धर्म नीति के संबंध में । जीवन के किसी भी पहलू में फैसला अटल और सही होगा । समय की धारा उसको रद्द नहीं कर सकती । मनुष्य विधान बनाते हैं, समाज के या राजनीति के या कई बार धर्म के, मगर उनको समय के अनुसार उनमें संशोधन करना पड़ जाता है । ऐसा कोई देश नहीं जिसके राष्ट्रीय विधान में संशोधन न हुआ हो । जो विधान बनाया है, आज के जीवन का तकाज़ा पूरा करता है, मगर आने वाले कल में वह जिन्दगी में पूरा नहीं उतरता । इसलिए संशोधन करना पड़ता है । जिस विधान में संशोधन करना पड़ जाए, वह पूर्ण तौर पर सत्य भी नहीं है । संशोधन करने की आवश्यकता नहीं । सत्य अटल है, सत्य सदैव है, सत्य अमर है और सतिगुरु कहते हैं कि मान लेने से बुद्धि को ऐसी सुरति मिलती है, बुद्धि ऐसे जागती है कि वह जो भी फैसला करेगी, भगवान से जुड़े हुए मनुष्य का फैसला अटल और सही है । इसलिए मेरे पातशाह फुरमान करते हैं :



**मंनै सुरति होवै मनि बुधि ।। मंनै सगल भवण की सुधि ।।**

जो भी परमात्मा का नाम मान ले । मानते ही उसको सभी भवनों की सूझ हो जाएगी । केवल पृथ्वी का ही बोध नहीं होगा, बल्कि उसको सूर्य, चाँद, सितारों का भी बोध मिलेगा । हैरानी की बात है कि इस तरह के कोई उपकरण नहीं थे कि ज़मीन पर बैठे ही चंद्रमा को देखा जा सके । ग्रह नक्षत्रों को देखा जा सके और प्राचीन धर्म ग्रंथों में उन ग्रहों नक्षत्रों का जो ज्ञान है, उसको मौजूदा साईंस गलत नहीं साबित कर सकती । एक वर्ष पूर्व हिन्दुस्तान में ऋषि मुनि बता देते थे कि सूर्य को ग्रहण लगेगा, चंद्रमा को ग्रहण लगेगा । ग्रह नक्षत्रों की गणित विद्या इतनी प्रचलित हुई कि इसका पूरी दुनिया पर बहुत अधिक प्रभाव भी पड़ा । मूल बात इतनी है कि यह उन लोगों की खोज थी, जिनको कई भवनों का ज्ञान हासिल हो गया था । परमात्मा का नाम लेना—**मंनै मुहि चोटा ना खाइ ।।**—जो भी परमात्मा का नाम मान ले, उसके मुँह पर विकारों की चोटे नहीं पड़तीं । जिस समय हृदय में क्रोध हो मुँह

पर ही प्रगट होता है, चेहरे पर ही प्रगट होता है। यह मानो एक चोट है। हृदय में वासना हो चेहरे पर ही प्रगट होती है। मानो यह चोट है, बड़ी गहरी चोट है। अंतरात्मा में लोभ हो और लोभ की दशा चेहरे पर प्रगट होती है। कोई भी विकार है, वह चेहरे पर प्रगट होता है और विकार चेहरे को कुरुप कर देता है। मासूमीयत नहीं रहने देता। संयमी का चेहरा जितना मासूम होता है, लोभी का चेहरा उतना पवित्र नहीं होता। निष्कामी का चेहरा जितना पावन होता है, कामना में ग्रस्त हुए कामी का चेहरा जितना प्रभावित करता है, जितना मासूम होता है उतना क्रोधी का चेहरा पवित्र नहीं होता। क्रोधी का चेहरा ऐसे नज़र आता है जैसे चेहरे पर बहुत-सी मार पड़ी हो। अनेकों चोटें पड़ी हों और सतिगुरु जी का फुरमान है कि जो परमात्मा का नाम मान लेते हैं, उनके मुख पर विकारों की चोट नहीं लगती। वह विकार की मार नहीं भोगते :

**मंनै जम कै साथि न जाइ ॥**

जो परमात्मा का नाम मान लेते हैं, परमात्मा की हस्ती को स्वीकार कर लेते हैं। वह फिर यमों के मार्ग पर नहीं चलते। यम उनके साथी नहीं होते तो यमों की मार से मुराद है जन्मों की मार। दुख भोगने के लिए जन्म चाहिए। जन्म ही नहीं कोई तो दुख किसने भोगना है ? इसलिए दुख भोगने के लिए जीवन चाहिए और जीवन तभी हो सकता है, अगर पहले जन्म हो और जन्म को ही यमों की मार कहा गया है, क्योंकि जन्म के साथ ही संसार के समस्त दुख संबंधित हो जाते हैं। इसलिए मेरे पातशाह कहते हैं कि जो भी परमात्मा का नाम मान ले, वह फिर यमों के साथ नहीं जाएगा। उसका साथी परमात्मा होगा। अकाल पुरुष होगा। उसका साथी यम नहीं होगा। जन्म मृत्यु के चक्र से ऊँचा हो जाएगा और अरदास में शब्द भी मेरे पातशाह ने यह जोड़े हैं :

**प्रभ जनम मरन निवारि ॥ हारि परिओ दुआरि ॥** *(अंग ८३७)*

निवेदन है, हे प्रभु ! रहमत कर, बख्शिश कर, इसकी निवृति कर। मृत्यु जन्म के साथ है, दुख जन्म के साथ है। विपदा जन्म के साथ है। जब जन्म ही मिट गया तो दुख, कलह, बुढ़ापा और मृत्यु सभी

कुछ मिट गया तो यमों की मार, जन्मों की मार, यमों के साथ जन्मों के साथ :

**जमि जमि मरै मरै फिरि जंमै ।।**
**बहुतु सजाइ पइआ देसि लंमै ।।** *(अंग १०२०)*

बहुत लंबे चक्र में पड़ जाता है। जन्म मृत्यु, जन्म मृत्यु और यह कई बार हो चुका है तो कबीर जी कहते हैं :

**ऐसे घर हम बहुतु बसाए ।। जब हम राम गरभ होइ आए ।।**
*(अंग ३२६)*

इस तरह के घर मैं कई बार बसा चुका हूँ। अनेकों का पुत्र बना, अनेकों का पिता बना हूँ। कई बार जन्मा, कई बार मरा। यह शृंखला बहुत लंबी हैं, इसलिए भक्त कबीर जी विनती करते हैं, निवेदन करते हैं :

**अब की बार बखसि बंदे कउ बहुरि न भउजलि फेरा ।।**
*(अंग ११०४)*

हे प्रभु! इस बार रहमत कर, बख्शिश कर। वापिस संसार में न आना पड़े। यह फेरा फिर मैं न डालूँ। इस गली में बहुत फेरे डाल चुका हूँ। यहाँ मैं बहुत फेरे डाल चुका हूँ :

**बहुते फेर पए किरपन कउ अब किछु किरपा कीजै ।।**
*(अंग ६६६)*

यह फेरे मैं कई बार डाल चुका हूँ। इस लोभी को कई बार इस गली में से गुज़रना पड़ा है; प्रभु अब तो रहमत कर। अब जन्म की गली में से मैं न गुज़रूँ, क्योंकि इस गली में फिर दुख है, मृत्यु है, कलह है, विपदा है। रहमत कर यह फेरा फिर न आए। मैं फिर यहाँ से न गुज़रूँ तो सतिगुरु कहते हैं कि जो भी परमात्मा का नाम मान लेते हैं, वह फिर यमों के साथ नहीं जाते। उनका संगी-साथी प्रभु होता है, अकाल पुरुष होता है :

**मंनै जम कै साथि न जाइ ।।**
**ऐसा नामु निरंजनु होइ ।।**

परमात्मा का ऐसा नाम कालिमा से रहित है, धब्बों से रहित है :

**जे को मंनि जाणै मनि कोइ ।।**

कोई जान ले, मन में बसा ले, उसको भी इस हकीकत का पता चलेगा, उसको भी यह सच्चाई मालूम होगी । किसी अन्य को नहीं । बच्चा अंधा है और ममता से भरी हुई माता यह कहे, हे मेरे पुत्र ! तुम मेरी आँखों से संसार को देख ले । ममता से भरी हुई कह तो रही है और दिल से कह रही है । मगर संसार को देखने के लिए अपनी ही आँख चाहिए, दूसरे की आँख से संसार नहीं देखा जा सकता । दूसरे के भोजन खाने से भूख नहीं मिटेगी । दूसरे के पानी पीने से प्यास नहीं मिटेगी । प्यास मिटाने के लिए खुद जल पीना पड़ेगा । खुद भोजन खाना पड़ेगा । संसार को देखने के लिए अपनी आँख चाहिए, इसलिए परमात्मा का अनुभव, परमात्मा का रस लेने के लिए खुद उसको हृदय में धारण करना पड़ेगा, मानना पड़ेगा, मगर बाहर की जो संपत्ति है यह किसी अन्य को दिखाई दे जाती है, धनवान छुपा नहीं रह सकता, धन धरती में दबाएँ मस्तक प्रवान । भव्य उसका रहन-सहन है, महल भवन हैं और सभी तरह की सुविधाएं हैं । यह देख कर अन्य अंदाज़ा लगा सकता है कि यह धनवान है । मगर किसी के अंदर प्रभु खुद आकर विराजमान हुआ हो, दैवी शक्तियों का मालिक संसार का कर्ता हृदय में आकर प्रगट हुआ, यह पड़ोसी को भी नहीं मालूम होता । यह पास बैठे हुए मित्र को भी मालूम नहीं होता । इसलिए देखने में आया है कि जो परम-पुरुष थे, जहाँ सर्व-निधान परमात्मा आकर प्रगट हुआ था हृदय में, उनके माता-पिता भी उनको नहीं समझ सके । बीस रुपये के कारण पिता कालू गुरु नानक को थप्पड़ मारते हैं । कैकई उस राम को बनवास करवाती है, जिसका नाम लेते ही अनेकों को शांति मिलती है। मामा है कंस, मगर भांजे से ही वैर है, ईर्ष्या है जलन है, दुश्मनी है, नहीं समझ सका । बाहर की जो संपदा है यह तो प्रत्येक को दिखाई देती है । बैरूनी संपदा की सम्मान प्रतिष्ठा भी बाहर है । उसकी अंदर तक पहुँच नहीं । बहुत अधिक सम्मान हो, कोई फूलों के हार पहनाई जाए, पहनाई जाए, सिजदे करता जाए, प्रतिष्ठा बाहर की है । अंदर बेचैनी बनी रहती है । मगर जिस दिन

परिपूर्ण परमात्मा अनहद धुनों के साथ अंदर आकर प्रगट होता है, वह जो दैवी प्रसन्नता नसीब होती है, वह पड़ोसी को भी पता नहीं चलता, इसलिए तो सतिगुरु कहते हैं :

**ऐसा नामु निरंजनु होइ ॥**
**जे को मंनि जाणै मनि कोइ ॥**

परमात्मा का ऐसा नाम कालिमा से रहित है, जिसने जान लिया, जिसने मान लिया, वही इसका स्वाद ले सकता है। उसका इसको बोध है। पास बैठे अन्य को भी इसका पता नहीं चलता कि इस मनुष्य पर दैवी संपदा के ख़ज़ाने खुल गए हैं।

—o—

## पउड़ी चौदहवीं

मंनै मारगि ठाक न पाइ ॥
मंनै पति सिउ परगटु जाइ ॥
मंनै मगु न चलै पंथु ॥
मंनै धरम सेती सनबंधु ॥
ऐसा नामु निरंजनु होइ ॥
जे को मंनि जाणै मनि कोइ ॥ १४ ॥

'मंनै' की चार पउड़ियों में साहिब गुरु नानक देव जी महाराज मान लेने की महानता बता रहे हैं। उसको मान लेना जिसका कोई रंग नहीं, जिसका कोई रूप नहीं। उसको मान लेना जो मन से परे है, बुद्धि से परे है, वाणी से परे है। उसको मान लेना, जो इन्द्रियों से परे है। जिसको अगम्य-अगोचर कहा गया है। जो पूर्ण रूप में कल्पना में भी आ सके, ऐसा अदृश्य अगोचर उसको मान लेना, बहुत बड़ी हिम्मत की बात है, मान लेने की अवस्था बन सके, लगातार पहले सुनना पड़ता है। इसलिए धार्मिक दुनिया में सुनने की जितनी महानता है, उतनी ही महानता मान लेने की है। सुनना पहला कदम और मानना दूसरा है। सतिगुरु जी फुरमान करते हैं कि परमात्मा का नाम कालिमा से रहित है, इस बात को 'मंनै' की चार पउड़ियों में सतिगुरु जी ने बार-बार दोहराया है :

**ऐसा नामु निरंजनु होइ ॥**
**जे को मंनि जाणै मनि कोइ ॥**

परमात्मा कालिमा से रहित है, धब्बों से रहित है, निर्लिप्त है, मगर इसकी निर्लिप्तता का तब ही पता चलेगा जब कोई मान ले उसको। पूर्ण तौर पर भरोसा कर ले :

**जा कै रिदै बिस्वासु प्रभ आइआ ।।**
**ततु गिआनु तिसु मनि प्रगटाइआ ।।** *(अंग २८५)*

भरोसा बन जाए, विश्वास बन जाए संसार पर, संशय नहीं पैदा होता निरंकार पर । संशय जन्म लेते हैं अगर कोई मनुष्य कहे कि सूर्य है तो मनुष्य फौरन मान लेता है, हाँ सूर्य है । चंद्रमा है तो मनुष्य फौरन मान लेता है, हाँ चंद्रमा है, मनुष्य है, धरती है, ग्रह-नक्षत्र है और कोई यह कहे कि परमात्मा है तो मनुष्य उतने हौंसले के साथ, उतनी हिम्मत से, उतने साहस से नहीं कहता कि है । कारण सूर्य की तरह वह प्रत्यक्ष दिखाई नहीं देता । संसार की तरह प्रत्यक्ष विद्यमान दिखाई नहीं देता । संशय फौरन पैदा हो जाता है कि नहीं । यह दो तरफ की भावना अंदर फौरन जन्म लेती है और इन संशयों के कारण ही मनुष्य का मन मलिन है और यह संशय प्रतिदिन बढ़ते हैं और रोज़ ईश्वर प्रति नकारात्मक जज़्बे जन्म लेते हैं ।

**सहसै जीउ मलीणु है कितु संजमि धोता जाए ।।** *(अंग ९१९)*

गुरु अमरदास जी महाराज का फुरमान है कि मनुष्य के अत:करण में मैल संशयों की है, संशय केवल परमात्मा पर है, संसार पर नहीं । संशय सत्य पर है, झूठ पर नहीं । संशय संतोष पर है, लोभ पर नहीं । अगर कोई मनुष्य यह कहे कि अमुक लोभी है, व्यक्ति तुरंत भरोसा कर लेता है । मगर कोई यह कहे कि अमुक संतोषी है तो मनुष्य सोचता है शायद । संशय खड़ा हो जाता है । अगर कोई यह कहे कि अमुक व्यक्ति बहुत क्रोधी है तो मनुष्य बिना सबूत के भी मान लेता है कि ठीक है क्रोधी है । अगर कह दे अमुक बहुत निर्मल है, अमुक बड़ा शांत है तो मनुष्य कहता है शायद होगा । शायद लफ्ज़ के जन्म होने से तुरंत बात सिद्ध हो गई कि पूर्ण भरोसा नहीं हुआ । अगर यह कहा जाए कि अमुक बिल्कुल झूठा है, दगाबाज़ है, मक्कार है तो मनुष्य फौरन मान लेता है, बिना प्रमाण के मान लेता है । मगर कह दे कि अमुक सत्यवादी है, धैर्यवान है, क्षमावान है तो मनुष्य कहता है शायद होगा । शायद ही हो तो सत्य पर संशय हो जाता है । गुणों पर संशय हो जाता है । परमात्मा पर संशय हो जाता है । संसार पर संशय नहीं

होता, संसार की कोई रूप-रेखा संसार के समक्ष रखें। संसार से मुराद मिथ्या, संसार से मुराद झूठ, कूड़ सब संसार है और झूठी बात संसार की कोई करे, मनुष्य को फौरन भरोसा होता है। मनुष्य फौरन यकीन कर लेता है। मगर परमात्मा की चर्चा करें, परमात्मा की बात करें तो भरोसा नहीं होता, विश्वास नहीं होता। संयम नहीं होता और मनुष्य के अंदर सांसारिक भावनाएँ पैदा होती हैं। इसलिए साहिब कहते हैं कि जब भरोसा होता है, भाउ प्रकाश का जन्म भी तभी होता है :

**जा कै रिदै बिस्वासु प्रभ आइआ ॥**
**ततु गिआनु तिसु मनि प्रगटाइआ ॥** *(अंग २८५)*

तो परमात्मा का नाम ऐसा निर्लिप्त है, कालिमा से रहित है, मगर यह सच्चाई वही जानता है जिसने मान लिया है। रस को वही जानता है जिसने मान लिया है। मानने वाले की और क्या-क्या दशा बन सकती है ? सतिगुरु जी इस तरीके से फुरमान करते हैं :

**मंनै मारगि ठाक न पाइ ॥**



जो परमात्मा के नाम को मान लेते हैं, वह मार्ग में ठगे नहीं जा सकते। उनको किसी तरह की भी रोक नहीं होती। कोई भी विघ्न रास्ते में नहीं होता। क्यों ?

**बिघन बिनासन सभि दुख नासन सतिगुरि नामु द्रिड़ाइआ ॥**
**खोए पाप भए सभि पावन जन नानक सुखि घरि आइआ ॥**
*(अंग ६२२)*

बाधा ही रोग है, कर रहे हैं काम, बाधा आ गई तो बाधा ही रोग है, बाधा ही रुकावट है। परमात्मा के नाम को जो मान लेते हैं, कोई रुकावट नहीं खड़ी होती। कोई भी बाधा रास्ते में नहीं आती और जो माने न, उसके बारे में गुरु की वाणी फुरमान करती है :

**कोटि बिघन तिसु लागते जिस नो विसरै नाउ ॥**
**नानक अनदिनु बिलपते जिउ सुंञै घरि काउ ॥**
*(अंग ५२४)*

एक रुकावट नहीं, रुकावट पर रुकावट खड़ी होगी। तरह-तरह की रुकावट, करोड़ों तरह की रुकावटें रास्ते में खड़ी हो जाती हैं।

यह काम करने लगा, रुकावट खड़ी हो गई। किसी तरफ जाने लगा, रुकावट खड़ी हो गई। कोई तामील करने लगा, रुकावट खड़ी हो गई। रुकावट है पर जो परमात्मा का नाम को मान लेते हैं, मान लेने वाले को इतना अनभउ प्रकाश मिल जाता है और उसके मार्ग में रुकावट नहीं आती, बाधा नहीं पड़ती। कोई उसको रोक नहीं सकता। वह बहुत सहजता से प्रभु के मार्ग पर चल पड़ते हैं। किसी विकार की हिम्मत नहीं कि वह रुकावट की तरह साधक के समक्ष खड़ा हो जाए। पत्थर की तरह रास्ता रोक ले। ऐसा कोई नहीं :

**मंनै मारगि ठाक न पाइ ॥**
**मंनै पति सिउ परगटु जाइ ॥**

जो परमात्मा के नाम को मान लेता है, भरोसा कर लेता है, सब्र हो जाता है, वह सम्मान से दरगाह में जाता है, परिपूर्ण परमात्मा के देश जाता है।

**मंनै मगु न चलै पंथु ॥**
**मंनै धरम सेती सनबंधु ॥**



जो परमात्मा के नाम को मान लेते हैं, वह छोटे-छोटे संप्रदायों के चक्र में नहीं पड़ते, वह मज़हबी झमेलों में नहीं पड़तें। साहिब का वाक्य श्लोक वारां ते वधीक में है :

**पंथा प्रेम न जाणई भूली फिरै गवारि ॥**
**नानक हरि बिसराइ कै पउदे नरकि अंध्यार ॥**

*(अंग १४२६)*

पंथा से मुराद छोटे-छोटे रास्तों के चक्र में नहीं पड़ते। वह तो खुले राह पर चलते हैं। वह तो सागर पर चलते हैं :

**मंनै मगु न चलै पंथु ॥**

उस 'मगु' पर, उस मार्ग पर नहीं चलता जो छोटी-छोटी संप्रदायों के मुतसबी रास्ते हैं, तंग रास्ते हैं, छोटे रास्ते हैं। एक ही चल सकता है। अनेकों की गुंजाइश न हो। अन्य के लिए कोई गुंजाइश न हो। इस तरह के मार्ग पर जो रब्ब के नाम को मान लेता है, वह नहीं चल

सकता, उसकी चाल बहुत स्वतंत्र होती है। उसके मार्ग में छाया है, महान है :

**मंनै मगु न चलै पंथु ॥**
**मंनै धरम सेती सनबंधु ॥**

जो परमात्मा के नाम को मान लेता है, उनका तो सीधा ही धर्म से संबंध हो जाता है। प्रभु की मर्यादा से संबंध हो जाता है। जीवन का उनको तरीका आ जाता है। युक्ति आ जाती है। उनको ज्योत की भी प्राप्ति हो जाती है। उनको युक्ति की भी प्राप्ति हो जाती है। उनका संबंध सीधा प्रभु की बनाई हुई मर्यादा से, हुक्म से ही जुड़ जाता है :

**ऐसा नामु निरंजनु होइ ॥**
**जे को मंनि जाणै मनि कोइ ॥**

परमात्मा का ऐसा नाम कालिमा से रहित है, इस अवस्था का आनंद वही उठा सकता है, जिसने मान लिया, जिसने अंतरात्मा में धारण कर लिया।



—o—

## पउड़ी पंद्रह्वीं

मंनै पावहि मोखु दुआरु ।।
मंनै परवारै साधारु ।।
मंनै तरै तारे गुरु सिख ।।
मंनै नानक भवहि न भिख ।।
ऐसा नामु निरंजनु होइ ।।
जे को मंनि जाणै मनि कोइ ।। १५ ।।

मंनै की इस पउड़ी में मेरे पातशाह का फुरमान है जो उस परिपूर्ण परमात्मा अगम्य अगोचर अदृष्ट अगोचर को मान लेते हैं, उनको मोक्ष द्वार की प्राप्ति हो जाती है। मनुष्य के प्राणों के अंदर गहरे तल में जो चाहत है, वह मुक्ति की है। मुक्त होना की है, आज़ाद होने की है। गुलामी दुख है आज़ादी सुख है। गुलामी संकट है, कलह है। आज़ादी आनंद है, उल्लास है, मस्ती है। इसको कहते हैं बंधन ही दुख है। मगर स्वतंत्रता ही सुख है। खुद का तंत्र, अपने तंत्र में जीना। कोई बंधन नहीं, कोई पकड़ नहीं, कोई आकर्षण नहीं। खुद का तंत्र है। अब निजी स्वभाव है अपना स्वभाव और अपना स्वभाव मनुष्य के पास आत्मिक स्वभाव है। आत्मा के स्वभाव में जी रहा, खुद के तंत्र में जी रहा है। कोई बंधन नहीं, कोई पकड़ नहीं। मनुष्य कई दफा सोचता है कि मैं सामाजिक तौर पर बंधनों में हूँ, राजनीतिक तौर पर गुलाम हूँ या आर्थिक तौर पर बंदिशों में हूँ। गुलामी भोगनी पड़ रही है। आर्थिक तौर पर किसी के दबाव के नीचे रहना पड़ रहा है। समाज की ऐसी रस्में हैं। जिनको मानना भी नहीं चाहता, मगर मजबूरी है, मानना पड़ता है। राजनीति के कुछ ऐसे नियम हैं, जो दुख व संताप को जन्म देते हैं। उसकी आत्मा को पीड़ित करते हैं, मगर फिर भी मजबूरी में उसको मानने पड़ते हैं। हर दृष्टिकोण से मनुष्य को अगर देखें तो बाहर से जकड़ा हुआ है, अंदर से भी जकड़ा हुआ

है। बाहर तरह-तरह के समाज की रस्मों के बंधन हैं और आर्थिक बंधन हैं, मगर आंतरिक तल पर देखें तो कहते हैं :

**नानक अउगुण जेतड़े तेते गली जंजीर ।।** *(अंग ५९५)*

जितने अवगुण हैं, यह गले में पड़ी हुई ज़ंजीर है। भक्त कबीर जी कहते हैं कि गले में तेरे ज़ंजीर पड़ी है, फँदा पड़ा है और पाँव तेरे बाँधे हुए हैं। अगर तेरे पाँव गलत तरफ भी जा रहे हैं और सही रास्ते पर चलने की स्मर्था ही खो बैठा है। पाँव बंधन में हैं, कण्ठ में से बोल गलत ही निकलते हैं और सही बोलना मनुष्य भूल ही गया है, गले में फँदा पड़ा है, हाथ अनर्थ कर रहे हैं, बिगाड़ रहे हैं, गिरा रहे हैं। बनाना हाथ भूल ही गए हैं और हाथों में हथकड़ी है। हाथ इसके बँधे हुए हैं, रसना मिथ्या ही बोलती है। सत्य बोलने से मर ही गई है। सत्य वचन कहने से मुर्दा हो चुकी है तो समझ लो मिथ्या बोल के बंधन रसना को ही पड़े हैं। गलत देखना, सही देखना तो भूल ही गए हैं। पर तन देखना वासना वश होकर, पर धन को देखना लोभ वश होकर और इस तरह देखने के अलावा पवित्रता से देखना भूल ही गए हैं। सतिगुरु जी कहते हैं :



**नानक अउगुण जेतड़े तेते गली जंजीर ।।** *(अंग ५९५)*

अवगुण हैं मनुष्य के कितने। जगत् गुरु बाबा का ऐसा कहना है कि सागर में जितना पानी है, मनुष्य के जीवन में इतने ही अवगुण हैं :

**जेता समुंदु सागरु नीरि भरिआ तेते अउगण हमारे ।।**
**दइआ करहु किछु मिहर उपावहु डुबदे पथर तारे ।।**

*(अंग १५६)*

यह ठीक है प्रभु ! अगर पत्थर नहीं तैरते तो लकड़ी तो तैर सकती है, पत्थर तो डूबेंगे। पर प्रभु ! हम पाप कर के पत्थर हो चुके हैं। तू मेहर कर, तू बख्शिश कर, अपनी मेहर की नाव दे, अपना बख्शिश भरा हाथ दे ताकि यह पत्थर भी पार हो। पौराणिक कथा है, एक गाथा है कि लंका तक जब पुल बनाया गया तो जिन पत्थरों पर राम नाम लिखा गया, वे तैरने लगे। पत्थरों का पुल बन गया। बात इतनी है कि आगे कोई पत्थर दिल है, पत्थर दिमाग है, कठोर है, अत्यंत

कठोर है, जैसा कि पत्थर, अगर कहीं दिल और दिमाग पर राम का नाम लिख दिया जाए, रसना कहीं प्रभु का नाम उच्चारण करने लग जाए तो यह पत्थर तैरने लग जाते हैं। यह पत्थर भी भव-सागर से पार हो जाते हैं। साहिब कहते हैं कि जितना सागर में पानी है, मनुष्य के पास इतने ही अवगुण हैं और प्रत्येक अवगुण एक बंधन है और बंधन दुख है, बंधन संकट है, बंधन कलह है। मनुष्य स्वतंत्रता चाहता है, बाहर से मनुष्य स्वतंत्रता हासिल कर लेता है मगर मानसिक तौर पर गुलाम ही रह जाता है। अवगुणों के बंधन मन पर पड़े ही रहते हैं। मेरे पातशाह फुरमान करते हैं :

**मंनै पावहि मोखु दुआरु ॥**

जो परमात्मा के नाम को मान लेते हैं, उनको मोक्ष द्वार की प्राप्ति होती है। मुक्ति का द्वार जहाँ कोई भी बंधन नहीं, सभी ज़ंजीरें टूट जाती हैं :

**मंनै परवारै साधारु ॥**



जो परमात्मा के नाम को मान लेते हैं, वह परिवार का भी आश्रय बनते हैं :

**जिसु सिमरत सभि किलविख नासहि पितरी होइ उधारो ॥**

*(अंग ४९६)*

जो पितृ अभी जन्म और मृत्यु के चक्र में पड़े हैं, अगर कोई एक मन होकर नाम जप रहा है और परमात्मा का पूर्ण भरोसा उसने अपनी अंतरात्मा में पैदा कर लिया है तो भरोसे का सदका, उस मान लेने की वृत्ति का सदका, उसके पित्रों का भी उद्धार हो जाता है। उसका आध्यात्मिक बल पित्रों तक पहुँच जाता है। सतिगुरु का वाक्य :

**जिसु सिमरत सभि किलविख नासहि पितरी होइ उधारो ॥**

ऐसा जो मनुष्य है वह परिवार का आश्रय बनता है। गुज़रे हुए पित्रों का, अब जो उसके पास परिवार है, पत्नी है, बच्चे हैं, माँ है, बाप है, उनका भी आश्रय बनता है। उनका भी आधार बनता है। उसको रस में डूबा हुआ देखकर, उसको प्रसन्न देखकर, उसको सब्र-

संतोष में देखकर कुछ माता को भी प्रेरणा मिलती है। कुछ पिता को भी ढाढस होती है। कुछ पत्नी को भी जीने का ढंग आ जाता है। कुछ बच्चों पर भी असर पड़ता है। इसलिए सतिगुरु जी कहते हैं कि परमात्मा का नाम लेने वाले परमात्मा की हस्ती को मान लेते हैं। वह परिवार का आश्रय बन जाते हैं। वह परिवार का ढाढस बन जाते हैं :

**मंनै परवारै साधारु ।। मंनै तरै तारे गुरु सिख ।।**

जिसने परमात्मा के नाम को मान लिया है, वह खुद तो पार हो जाता है अपनी शिक्षा के सहारे पर सिक्खों को भी पार लगाता है। जो गुरु की शिक्षा को धारण कर लेता है, वह खुद तो पार होता ही है अन्यों को भी पार लगाता है। पार होने के लिए शिक्षा ही सहारा है। पार होने के लिए परमात्मा का नाम ही सहारा है। भक्त कबीर बहुत अमूल्य बात कहते हैं कि मनुष्य की जिन्दगी का जहाज़ ज़रज़रा हो चुका है, पुराना हो चुका है और नाव केवल पुरानी ही नहीं हुई बल्कि हज़ारों तरह के उसमें छेद हैं। छेद एक भी नाव में हो तो डूबने की संभावना बनी रहती है। एक छेद द्वारा ही इतना पानी अंदर प्रवेश कर जाता है कि नाव डूबने लगती है। हिचकोले खाने लगती है, मगर जिस नाव में हज़ारों छेद हैं, ऐसी नाव की पार किनारे तक पहुँचने की संभावना बिल्कुल कम है :

**कबीर बेड़ा जरजरा फूटे छेंक हजार ।।**
**हरूए हरूए तिरि गए डूबे जिन सिर भार ।।**

*(अंग १३६६)*

मासूम बच्चा है। नई नाव है। छेद कोई भी नहीं। किशोर है। नाव तो अभी नई है। मगर कुछ छेद हो गए हैं। कुछ पापों के छेद हो गए हैं। कुछ गुनाहों के छेद हो गए हैं। नाव बूढ़ी हो गई है। आयु बूढ़ी हो गई है। अब तो छेद ही छेद हैं। अब तो सुराख ही सुराख हैं। भक्त कबीर कहते हैं यह तो डूबेगी और दूसरा अन्य मनुष्य ने ग़ज़ब किया है, उस नाव पर लाद लिए हैं पत्थर। जिस नाव में हज़ारों तरह के छेद हों और उसमें लाद लिए हैं पत्थर, तो आप कहते हैं :

**कबीर बेड़ा जरजरा फूटे छेंक हजार ।।**

**हरूए हरूए तिरि गए डूबे जिन सिर भार ।।**

जिन्होंने अपने सिरों पर ज्यादा वज़न उठा लिया और नाव भी पुरानी है, छेद भी ज़्यादा हैं, वे तो डूबेंगे । जिनकी नाव बहुत हलकी है, छेद भी कोई नहीं, वह तो पहले किनारे पर जा पहुँचेंगे । उनको पार का किनारा नसीब होगा । साहिब श्री गुरु अर्जुन देव जी का फुरमान है :

**बिकार पाथर गलहि बाधे निंद पोट सिराइ ।।** *(अंग १००१)*

मनुष्य विकार रूपी पत्थरों की माला गले में पहन लेते हैं और निंदा की गठरी सिर पर उठा लेते हैं । जहाँ से पार होना है, गुज़रना है, वह तो महासागर है, वहाँ तो बड़ी लहरें हैं और व्यक्ति वैसे ही शरीर के कारण बोझल है । गले में पत्थरों की माला पहन ली है, सिर पर निंदा की गठरी उठा ली है । अब यह पार कैसे हो । यह तो डूबेगा, यकीनन डूबेगा । जब किश्ती छेदों के बिना थी, बिल्कुल नई थी, बेदाग जिन्दगी थी तो पार जाने का ख्याल ही नहीं पैदा हुआ । प्रभु चिंतन करने का आनंद भाउ ही नहीं पैदा हुआ । पर अब विकारों के अनेकों छेद हो गए, नाव पुरानी हो गई । अब इस तरह की टूटी, पुरानी नाव को देखकर, छेदों से भरी किश्ती को देखकर पार जाने की संभावना कौन करे ? यह तो किश्ती डूबेगी, मगर जो परमात्मा का नाम जपते हैं, जपते ही छेद भरने शुरु हो जाते हैं । जो परमात्मा की हस्ती को सब्र से कबूल कर लेते हैं, भरोसा हो जाता है जिन को, पूर्ण रूप से मान लेते हैं तो मान लेने से ही समस्त छेद भर जाते हैं । प्रभु की बख्शिश से मनुष्य के सारे छेद ढक जाते हैं, सभी गुनाह ढके जाते हैं । गुनाहों पर पर्दा पड़ जाता है । गुनाहों पर बख्शिश का, रहमत का पहरावा आ जाता है । जिससे मनुष्य ढका जाता है तो साहिब कहते हैं कि जो परमात्मा के नाम को मान लेते हैं, वह खुद तो पार होते ही हैं, शिक्षा द्वारा अपने सिक्खों को भी पार करते हैं और साथ ही उनके साथियों को भी पार उतारते हैं :

**मंनै तरै तारे गुरु सिख ।। मंनै नानक भवहि न भिख ।।**

जो परमात्मा के नाम को मान लेते हैं, वह भेषों में नहीं भटकते । वह दर-दर पर भिक्षा नहीं माँगते । भिखारीपन खत्म हो जाता है और

भेष की भटकन भी उनकी खत्म हो जाती है। यह भेष धारण करना, वह भेष धारण करना, इस रास्ते पर भटकना, उस रास्ते पर भटकना यह भावना उनकी मिट जाती है। उनको सदैव ठिकाना मिल जाता है :

**ऐसा नामु निरंजनु होइ ।। जे को मंनि जाणै मनि कोइ ।।**

आत्मा का ऐसा नाम कालिमा से रहित है, धब्बों से रहित है, अगर कोई मान ले तो उस रस को वह जान लेगा। किसी के अंदर पूर्ण तौर पर भरोसा हो जाए, विश्वास हो जाए तो इस बात का उसको ही पता चलेगा और जो मान लेता है, भव-सागर से पार हो जाता है और जो मान लेता है उसको मोक्ष द्वार की प्राप्ति हो जाती है। जो मान लेता है वह परिवार का आश्रय बनता है। जो मान लेता है, उसकी शिक्षा से दूसरे भी पार हो जाते हैं। दूसरे भी भव-सागर से पार हो जाते हैं और जो मान लेता है, वह उन रास्तों पर नहीं चलता है जिस रास्तों पर रुकावटें हैं, बाधाएं हैं, विघ्न हैं। इस तरह से परमात्मा की लीनता नसीब हो जाती है। परमात्मा वाले गुण उसकी अंतरात्मा में पैदा हो जाते हैं। इसलिए सतिगुरु कहते हैं कि यह अवस्था इस तरीके की गुप्त है कि किसी अन्य को पता ही नहीं चलता और इतने महान आनंद का सागर इसके अंदर उमड़ा है, पास बैठे अन्य को मालूम नहीं होता। सतिगुरु बार-बार इस पंक्ति को दोहराते हैं :

**ऐसा नामु निरंजनु होइ ।।**

मगर

**जे को मंनि जाणै मनि कोइ ।।**

परमात्मा का नाम ऐसा दुखों से रहित है, कालिमा से रहित है, ऐसा निर्मल है, ऐसा पावन है, इसका रस वही जानता है जो मान लेता है। जो पूर्ण तौर पर अपना विश्वास बना लेता है। सारी सुनने की साधना नाम वाणी की मान लेने के लिए है। जो मान लेता है, महाराज कहते हैं कि उसकी हालत, उसकी अवस्था बयान नहीं की जा सकती।

**जिनी सुणि कै मंनिआ तिना निज घरि वासु ।।**

*(अंग २७)*

बलिहारी जाते हैं, कुर्बान जाते हैं उन पर जिन्होंने सुन कर मान लिया है।

—o—

## पउड़ी सोलहवीं

पंच परवाण पंच परधानु ।। पंचे पावहि दरगहि मानु ।।
पंचे सोहहि दरि राजानु ।। पंचा का गुरु एकु धिआनु ।।
जे को कहै करै वीचारु ।। करते कै करणै नाही सुमारु ।।
धौलु धरमु दइआ का पूतु ।। संतोखु थापि रखिआ जिनि सूति ।।
जे को बुझै होवै सचिआरु ।। धवलै उपरि केता भारु ।।
धरती होरु परै होरु होरु ।। तिस ते भारु तलै कवणु जोरु ।।
जीअ जाति रंगा के नाव ।। सभना लिखिआ वुड़ी कलाम ।।
एहु लेखा लिखि जाणै कोइ ।। लेखा लिखिआ केता होइ ।।
केता ताणु सुआलिहु रूपु ।। केती दाति जाणै कौणु कूतु ।।
कीता पसाउ एको कवाउ ।। तिस ते होए लख दरीआउ ।।
कुदरति कवण कहा वीचारु ।। वारिआ न जावा एक वार ।।

जो तुधु भावै साई भली कार ।। तू सदा सलामति निरंकार ।। १६।।

जपुजी साहिब की सोलहवीं पउड़ी में गुरु नानक देव जी प्रकृति के बारे में उच्चारण कर रहे हैं और इस विषय पर गुरु जी ने चार पउड़ियाँ उच्चारण की हैं। जिनका मूल प्रकरण यही है :

**कुदरति कवण कहा वीचारु ।।**

मैं कौन हूँ कि प्रकृति का विचार कर सकूँ, कुदरत की महिमा गायन कर सकूँ। मैं तो एक बार भी कुर्बान होने की समर्था नहीं रखता :

**वारिआ न जावा एक वार ।।**

प्रकृति में क्या हो रहा है ? प्रकृति कितनी बड़ी है, वर्णन से परे हैं, मगर फिर भी कण मात्र कुदरत में जो श्रेष्ठ उत्तम पुरुष हैं, सतिगुरु जी पहले उनका ज़िक्र करते हैं :

**पंच परवाण पंच परधानु ।। पंचे पावहि दरगहि मानु ।।**

पंच से मुराद सिरमौर प्रमुख । प्राचीन काल से हमारे देश में अक्सर पंच जन, सामाजिक, धार्मिक और राजनीतिक फैसले करते हैं । पंच से मुराद पाँच है, मगर पाँचों की समर्था जब एक में हो, पाँचों की शक्ति जब एक में समा जाए और सम्मान प्राप्त कर प्रभु से जुड़ जाए तो उसके लिए शब्द पंच इस्तेमाल हुआ, भाई यह तो पंच है । यहाँ पंच से मुराद है संत, गुरुमुख, जो परमात्मा से जुड़ा हुआ है । परमात्मा सबसे ऊँचा है । उसके साथ जुड़ने वाला भी सबसे ऊँचा होता है । पंच होता है । मुखिया होता है, सिरमौर होता है । साहिब कहते हैं—पंच परवाण । यह जो संतजन हैं, गुरुमुख हैं, यह जो पंच हैं ,यह जगत् को कबूल हैं, प्रवान हैं, क्योंकि जगत् का इनके द्वारा कोई अहित नहीं होता, नुक्सान नहीं होता । इसलिए कहते हैं यह जगत् में प्रमाणिक पुरुष हैं, यह कबूल कर लिए जाते हैं । इनको स्वीकार कर लिया जाता है ।

**पंच परवाण पंच परधानु ।।**



यह संत जन, यह पंच जन, यह प्रधान पुरुष हैं । सिरमौर मनुष्य हैं :

**पंचे पावहि दरगहि मानु ।।**

साहिब गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि यह जो पंच जन हैं, जहाँ संसार में कबूल हैं, प्रवान हैं, वहाँ दरगाह में भी कबूल हैं । वहाँ भी सम्मान और आदर प्राप्त करते हैं । लोक और परलोक दोनों में वे प्रधान हैं । लोक और परलोक दोनों में उनको यश मिलता है । लोक में तो वे प्रमुख गिने जाते हैं मगर परलोक में भी उनकी महानता कायम है । सतिगुरु जी फुरमान करते हैं कि जो जगत् में कबूल हैं, वह परमात्मा की दरगाह में भी सम्मान प्रतिष्ठा हासिल करते हैं :

**पंचे सोहहि दरि राजानु ।।**

संत जन, भक्त जन और गुरुमुख जन यह जो पंच सिरमौर हैं। यह राजाओं की महफिल में शोभा पाते हैं । सभा का शृंगार होते हैं ।

वरिष्ठ मनुष्य सभा का श्रृंगार होता है और भक्त से बड़ा और कोई नहीं। संत से बड़ा और कोई नहीं है। वह सभा का श्रृंगार है। महफिल का श्रृंगार है। इसलिए साहिब कहते हैं जो राजाओं की महफिल है, सभा है, उसमें भी यह पंच जन शोभा पाते हैं। यह राजाओं की महिफल का भी श्रृंगार हैं :

**पंचा का गुरु एकु धिआनु ॥**

यह जो पंच जन हैं, इनका ध्यान केवल एक गुरु में है, एक परमात्मा में है। आठों पहर जो बोलना है, उठना है, बैठना है, खाना है, पीना है, ध्यान एक गुरु में है। ध्यान परमात्मा में है। मनुष्य का ध्यान जिस पदार्थ, जिस वस्तु में जाएगा, जीवन शक्ति उस तरफ ही लग जाती है। उसी तरफ ही चल पड़ती है और धीरे-धीरे ध्यान के द्वारा जब शक्ति व्यर्थ जाती है, बाहर चली जाती है तो मनुष्य खुद में कमज़ोरी महसूस करता है। किसी एक वस्तु पदार्थ पर ज्यादा लंबे समय तक ध्यान जोड़े तो बाद में कमज़ोरी महसूस होगी। थकान महसूस होगी। ध्यान के द्वारा, जीवन प्रवाह के द्वारा, जीवन शक्ति बाहर चली गई, बाहर बिखर गई, एक परमात्मा है अगर उसके साथ ध्यान जोड़े तो परमात्मा की शक्ति मिलनी शुरु हो जाती है। परमात्मा की समर्था प्राप्त होनी शुरु हो जाती है। इसलिए सतिगुरु जी कहते हैं कि जो पंच जन हैं, यह जो सिरमौर जन हैं, इनको बोध हो गया है, इनको समझ आ गई है। इनका ध्यान केवल एक गुरु में है, एक परमात्मा में है। अब गुरु जी विषय को बदल कर बयान कर रहे हैं कि ऐसा नहीं कि अगर कोई पंच हो गया, गुरुमुख हो गया, संत हो गया तो अब कर्ता की रचना की सारी विचार ही बता दे :

**जे को कहै करै वीचारु ॥**

यह बात इसलिए सतिगुरु जी ने वर्णन की है कि प्राचीन समय से जो धर्म ग्रंथ लिखे गए हैं, उनमें यह भी है कि भगवान ने जगत् कब बनाया ? कितना बनाया ? यह सभी अनुमान लगाकर, माप-तोल कर जगत् की बनावट के बारे में विचार पेश किए गए। कोई कितना भी महान हो जाए, जगत् में पंच हो गया, प्रभु की दरगाह में शोभायमान

हो गया परन्तु इसका यह मतलब नहीं कि अब कर्ता की कृत्य का उसको अंदाज़ा हो गया, वह सब कुछ बयान कर सकेगा। गुरु जी कहते हैं :

**जे को कहै करै वीचारु ॥**

कोई उस परमात्मा के करने की विचार करे, बयान भी करे तो साहिब कहते हैं :

**करते कै करणै नाही सुमारु ॥**

उस कर्ता ने जो कुछ किया है, जो कुछ बनाया है, उसका शुमार तो है नहीं, गणना तो है नहीं। जो गणना में नहीं है, आखिर कथन क्या करेगा ? जो गगना में नहीं है बयान क्या करेगा ? मनुष्य के पास किसी वस्तु को समझने के पैमाने तीन हैं–नाप लेना, तोल लेना और गणना कर लेना। न वह तोल में आता है, न वह गणना में आता है और न वह नाप में आता है :

**कोई न जाणै तेरा केता केवडु चीरा ॥**



अतुल्य क्यों तोला जाए। उसको किस तरह तोलें ? तो साहिब के बनाए हुए पैमाने पदार्थ पर पूरे उतरते हैं, वह भी पूर्ण तौर पर नहीं। परन्तु कर्ता पर पूर्ण तौर पर पूरे उतरें, यह तो सोच भी धार्मिक दुनिया में पैदा नहीं हो सकती। इसलिए साहिब कहते हैं :

**करते कै करणै नाही सुमारु ॥**

वह जो कर्ता है, पुरुष है, उसने जो बनाया है, वह शुमार में नहीं है, वह गणना में नहीं है। एक विचार चला है हमारे देश में बड़ी प्रधान धार्मिक दुनिया में कि इस ज़मीन को धौला बैल ने उठाया हुआ है। पूरा वज़न धरती का उस धौला बैल के ऊपर है तो साहिब कहते हैं कि वह धौला बैल वास्तविक क्या है ?

**धौलु धरमु दइआ का पूतु ॥**

धौला बैल धर्म है, परमात्मा की एक मर्यादा है, अटल नियम है, उसके सहारे ज़मीन खड़ी है, आसमान खड़ा है, ग्रह नक्षत्र खड़े

हैं। सूर्य, चाँद और सितारे खड़े हैं। सब कुछ उसकी बनाई हुई नियमावली पर टिका हुआ है। उसी को धर्म कहते हैं और इस धर्म का जन्म हुआ है, प्रभु की दया दृष्टि से, उसकी कोमलता से। जहाँ भी कोई मनुष्य अपने जीवन को मर्यादा देता है तो मर्यादा देने से पहले कुछ न कुछ कोमलता के अंकुर उसके अंदर अवश्य फूटते हैं, नहीं तो जिन्दगी बिना मर्यादा के होगी। इस धर्म का जन्म हुआ तो साहिब कहते हैं कि धौला बैल ने इस धरती को नहीं उठाया हुआ, परमात्मा ने जो नियम बनाया है, धर्म बनाया है, मर्यादा बनाई है, उस आधार पर यह ज़मीन खड़ी है :

**धौलु धरमु दइआ का पूतु ॥**

और यह धर्म दया का पुत्र है, प्रभु की दया दृष्टि से प्रगट हुआ है। गुरु नानक देव जी की विचारधारा के अनुसार धर्म के दो मूल गुण हैं–संतोष और दया। धर्म का जन्म दया और संतोष से है। दया संसार से जोड़ती है और संतोष निरंकार से जोड़ता है। दया से सेवा का जन्म है, संतोष से सिमरन का जन्म है। संसार पीछे है, निरंकार आगे है तो जो आगे है, उसका सिमरन करके उस से जुड़ सकेंगे। जो हमसे पीछे है सेवा करके उससे जुड़ सकेंगे तो संसार में पिछड़ गए हैं, पीछे रह गए हैं पशु–पक्षी, गरीब वर्ग जो ज्ञान में पीछे रह गए हैं, अर्थ धन–संपदा में पीछे रह गए, राजनीति में पीछे रह गए हैं, धर्म में पीछे रह गए, जीवन के जिस पहलू में पीछे रह गए हैं, उस पर दया और जो आगे हैं, उसका चिन्तन, उसका सिमरन। आगे दृष्टि संतोष के बिना नहीं जा सकेगी। पीछे दृष्टि दया के बिना नहीं जा सकेगी। हमसे पीछे भी कोई है, उसको देखने के लिए दया भी चाहिए। हमसे आगे भी कोई है, उसको देखने के लिए संतोष चाहिए। संतोष से ही सिमरन का जन्म है और दया से सेवा का जन्म है। सेवा से संसार सँवरता है और संसार से मनुष्य जुड़ता है। सिमरन से मनुष्य खुद सँवरता है और निरंकार से जुड़ता है। तो सतिगुरु जी कहते हैं कि मर्यादा ही प्रभु की अटल बनाई हुई है। जिसके आधार पर यह पृथ्वी खड़ी है :

**संतोखु थापि रखिआ जिनि सूति ।।**

प्रभु ने सारी साजो-सामग्री के अंदर संतोष का एक धागा पिरो कर रख दिया। जो कुछ भी प्रभु ने बनाया है, वह स्वयं में संतुष्ट है। सूअर शेर नहीं बनना चाहता, शेर मोर नहीं बनना चाहता, मोर अपने आप में प्रसन्न है, हंस नहीं बनना चाहता। जो हंस है वह बंदर नहीं बनना चाहता, बंदर अपनी दुनिया में प्रसन्न है, वह भेड़िया नहीं बनना चाहता। जो कुछ प्रभु ने बनाया है, वह स्वयं में संतुष्ट है। अगर न हो तो जीवन नरक बन जाए। एक क्षण के लिए भी जीना कठिन हो जाए। जो जहाँ टिका है, वह उसमें ही संतुष्ट है। पशु-पक्षी उसमें संतुष्ट हैं तो साहिब कहते हैं कि एक धागे में समस्त जगत् को परिपूर्ण परमात्मा ने पिरोकर रख दिया है। सभी जीव इस धागे में पिरोए हुए हैं। खैर ! मूल बात इतनी है कि मनुष्य भी प्रभु से तभी जुड़ सकेगा जब संतोष अंदर होगा। संतोष का जन्म हुआ तो लीनता होगी परिपूर्ण परमात्मा से। अपने स्वभाव में जीना और अपने स्वभाव में संतुष्ट हो जाना बस यही धर्म है और सभी पशु-पक्षी, जीव, कीड़े-मकौड़े अपनी जगह पर संतुष्ट हैं। एक गाथा है। पौराणिक कथा है कि भक्त प्रहलाद को जब मोक्ष-गति प्राप्त होने लगी, स्वर्ग प्राप्त होने लगा तो उसने फरियाद की कि हे प्रभु ! मेरी नगरी के सभी निवासी स्वर्ग में रहें, सिर्फ अकेले मैंने नहीं रहना। सभी के लिए स्वर्ग के द्वार खोलो। तो प्रभु ने कहा कि प्रहलाद, तू नगरी के जीवों से पूछ तो ले कि वह स्वर्ग में रहना भी चाहते हैं कि नहीं ? कहते हैं नगरी के बाहर गंदगी में लेटे हुए सूअर को प्रहलाद कहता है कि तुझे गंदगी में लेटना नहीं पड़ेगा। अब मैंने तुम्हारे लिए स्वर्ग का प्रबंध किया है और प्रभु ने यह आज्ञा की है कि प्रत्येक जीव से पूछ कर आऊँ तो मैं तुम्हें पूछता हूँ कि तू स्वर्ग में जाएगा, जहाँ सुख ही सुख है, आनंद है, उल्लास है, मोक्ष द्वार है ? सूअर ने कहा कि भक्त जी, वहाँ गंदगी मिलेगी ? वह गंदगी में ही संतुष्ट है। गंदगी ही उसके लिए स्वर्ग है। गंदगी ही उसके लिए रस का स्रोत है। जो जीव जहाँ टिका है, उसमें संतुष्ट है तभी तो मनुष्य के अंदर जो परिपूर्ण परमात्मा है, उसका उसको बोध नहीं है। उस बोध को जगाने के लिए सत्संग

है ताकि मनुष्य भी स्वयं में संतुष्ट हो सके। अपनी आत्मा से जुड़ सके।

**संतोखु थापि रखिआ जिनि सूति ॥**

संतोष के धागे में जिसने सभी जीवों को पिरो कर रखा हुआ है, स्थापित करके रखा है :

**जे को बुझै होवै सचिआरु ॥**

कोई समझदार, कोई ज्ञानी, कोई बुद्धिमान अगर इस तरीके से विचार करे और सत्यशील होने की कोशिश करे कि ज़मीन को धौला बैल ने ही उठाया है और इस विषय पर अनेकों ही दलीलें दें तो जगत् गुरु बाबा कहता है कि पहले यह विचार उसको करना चाहिए कि :

**धवलै उपरि केता भारु ॥**

इस धौला बैल पर कितना वज़न है? फिर सतिगुरु जी कहते हैं कि चलो मान लें कि धरती धौला बैल ने ही उठाई है, मगर धौला बैल कहाँ खड़ा है ? चलो अगर कह दें कि वह पृथ्वी पर खड़ा है तो फिर वह पृथ्वी किस पर खड़ी है ? अगर इस तरीके से और काल्पनिक बात कह दी जाए कि उसके नीचे धौला बैल खड़ा है तो फिर प्रश्न उत्पन्न होगा कि धौला बैल कहाँ खड़ा है ? आखिर किस निष्कर्ष पर पहुँच कर कहना पड़ेगा कि नीचे कुछ भी नहीं, ऊपर कुछ भी नहीं :



**बिन थंमा गगन रहाइआ ॥**

गुरु गोबिंद सिंघ जी का फुरमान है कि ज़मीन, आसमान, सूर्य, चाँद, सितारों के नीचे कोई सहारा नहीं है। प्रभु ने एक मर्यादा बना दी है। उसी अनुसार सभी टिके हुए हैं। तो साहिब फुरमान करते हैं कि अगर कोई धौला बैल की विचार कर सत्यवान होने की कोशिश करे तो महाराज कहते हैं कि उसको यह सोचना पड़ेगा :

**धवलै उपरि केता भारु ॥**

उस बैल पर वज़न कितना है ? बोझ कितना है ?

**धरती होरु परै होरु होरु ॥**

तो धरती एक नहीं है । अनंत धरतियाँ हैं । इस पृथ्वी, इस धरती के नीचे धौला बैल है तो अन्य धरतियों के नीचे कौन है ? चंद्रमा के नीचे कौन है ? शुक्र भी एक धरती है और अनंत ग्रह नक्षत्र, सितारे सब धरतियाँ, पृथ्वियाँ, इनके नीचे कौन है ? तो साहिब कहते हैं कि फिर उसको यह भी विचार करना चाहिए कि इस पृथ्वी के नीचे धौला बैल है तो अन्य पृथ्वियों के नीचे कौन है ? क्योंकि पृथ्वी एक नहीं है :

**धरती होरु परै होरु होरु ॥**

अनंत धरतियाँ हैं, धरती के नीचे और धरती, धरती के ऊपर और धरती है, अनंत धरतियाँ हैं :

**तिस ते भारु तलै कवणु जोरु ॥**

उनके नीचे कौन खड़ा है ? किसने अपनी शक्ति से, अपने ज़ोर से यह वज़न उठाया हुआ है ? कौन है वह ? यह तो प्रभु की बनाई हुई मर्यादा है । वह तो :



**धौलु धरमु दइआ का पूतु ॥**

है । फिर मेरे पातशाह कुदरत का विचार इस तरह करते हैं :

**जीअ जाति रंगा के नाव ॥**

अनंत जीव हैं, अलग-अलग जातियों वाले, अलग-अलग रंगों वाले और अलग-अलग नामों वाले :

**सभना लिखिआ वुड़ी कलाम ॥**

वुड़ी कलाम, अगम्य कलाम सभी पर लेख स्वभाव के परिपूर्ण परमात्मा ने अपनी अगम्य कलम से लिख दिए हैं। गुरु अर्जुन देव जी महाराज फुनहे छंद के अंदर फुरमान करते हैं :

**हाथि कलंम अगंम मसतकि लेखावती ॥** *(अंग १३६१)*

अगम्य कलम के साथ परिपूर्ण परमात्मा ने प्रत्येक के मस्तक पर लिख दिया है स्वभाव, जीवन का ढंग । लाख कोशिश करें सूअर के जीने का ढंग बदल नहीं सकता । गाय के जीने का ढंग बदल नहीं

सकता। शेर के जीने का तरीका बदल नहीं सकता। भूखा मर जाएगा शेर मगर घास नहीं खाएगा। भूखी मर जाएगी गाय मगर माँस नहीं खाएगी। जीवन का ढंग बना हुआ है :

**सभना लिखिआ वुड़ी कलाम ॥**
**हाथि कलंम अगंम मसतकि लेखावती ॥**

अगम्य कलम से परिपूर्ण परमात्मा ने सभी के मस्तक पर स्वभाव लिख दिया है।

**जैसी कलम वुड़ी है मसतकि तैसी जीअड़े पासि ॥**
**कहु नानक प्राणी पहिलै पहरै हुकमि पइआ गरभासि ॥**

*(अंग ७४)*

**सभना लिखिआ वुड़ी कलाम ॥**
**एहु लेखा लिखि जाणै कोइ ॥**

अगर कोई सूझवान ज्ञानी विद्वान दार्शनिक यह लेखा लिखे और जानकार बनने की कोशिश करे कि मैंने सारा लेखा लिखना है—कितने जीव हैं। कितने रंगों के ? कितनी जातियों के हैं ? किस-किस तरह का वह स्वभाव रखते हैं ? तो साहिब कहते हैं :



**लेखा लिखिआ केता होइ ॥**

वह लेखा कितना होगा भाव अनंत होगा। लिख नहीं सकेगा। जितने भी जीव हैं, उनके अलग-अलग स्वभाव हैं। उनकी अलग-अलग जातियाँ हैं। उनके अलग-अलग रंग हैं। यह तो अनंत प्रसार है।

**लेखा लिखिआ केता होइ ॥**

फिर सतिगुरु जी कहते हैं :

**केता ताणु सुआलिहु रूपु ॥**

कितनी शक्ति है ? पानी में शक्ति है, सूर्य में शक्ति है, पवन में शक्ति है, अग्नि में शक्ति है, पृथ्वी में शक्ति है। इस शक्ति को कौन नापे ? कैसे तोलेगा ? कैसे नापेगा ? और कितनी ताकत पवन स्वयं में रखती है ? पवन रंचक मात्र अगर कहीं तूफानी रूप धारण करती है तो पेड़ों को जड़ों से हिला कर ज़मीन पर गिरा देती है।

सागर की लहरें पवन के सहारे उछलती हैं और गगन मंडल को छूती हैं। पानी की शक्ति, अग्नि की शक्ति, अनंत प्रसार है। महाराज जी कहते हैं कोई यह लेखा किस तरह लिखेगा कि कितनी शक्ति है। चलो मनुष्य की ताकत का तो हम अनुमान लगा सकते हैं। इस तरह के यंत्र बन गए हैं कि मनुष्य के अंदर शक्ति कितनी है ? ताकत कितनी है ? नाप लें, उसको तोल लें। मनुष्य का वज़न तोल लें, मनुष्य की ऊँचाई नाप लें। मगर समूह ब्रह्माण्ड में कितनी शक्ति काम कर रही है, ब्रह्माण्ड अनेकों हैं, अनंत हैं :

**रोम रोम कोटि ब्रहमंड के निवास जास ॥**

जिसके एक-एक रोम में करोड़ों ब्रह्माण्ड हैं, इस सारी शक्ति का अंदाज़ा कौन लगाएगा ? इसलिए साहिब कहते हैं :

**केता ताणु सुआलिहु रूपु ॥**

कितनी शक्ति है और कितना सुन्दर रूप है संसार में, प्रकृति मंडल में, कौन अंदाज़ा लगाएगा ? मोर की अपनी सुन्दरता है, हँस अपनी जगह पर सुन्दर है। फूलों की सुन्दरता, सूर्य तारों की सुन्दरता, मनुष्य की सुन्दरता, पशु-पक्षियों की सुन्दरता चारों ओर फैली हुई है। पेड़ों की सुन्दरता, वनस्पति की सुन्दरता, भाव कि सुन्दरता का ही चारों ओर प्रसार है और महाराज कहते हैं कि यह सुन्दरता कितनी है ? सुन्दर स्वरूप कितना है ? कौन अंदाज़ा लगाएगा :

**केती दाति जाणै कौणु कूतु ॥**

किसके पास कितनी ताकत है ? कौन अंदाज़ा लगाएगा ? कितना सुन्दर स्वरूप है ? कितनी परमात्मा ने जीवों को दात दी है ? कितना रिज़क दिया है ? कितना भंडारा है इस धरती में ? ग्रह-नक्षत्रों में जो दात दी है, कितनी है ? महाराज कहते हैं-अनंत अरबों खरबों सालों से जीव खा रहे हैं। दात खत्म नहीं होती। दरअसल भिखारी खत्म हो जाते हैं मगर दाता अपनी जगह पर खड़ा है। दात अपनी जगह पर दी जा रही है, लेने वाले ही थक जाते हैं। खाने वाले ही एक तरफ हो जाते हैं, भोजन की तो कोई कमी नहीं होती। एक दिन दाँत

भी टूट जाते हैं। सुन्दर स्वरूप की तो कोई कमी नहीं रहती। एक दिन आँखों से ही दिखाई नहीं देता। नाद संगीत की तो कोई कमी नहीं रहती, एक दिन कानों को सुनाई नहीं देता और जगह-जगह पर सुन्दर दृश्य तो बहुत हैं, मगर एक दिन पाँव चलने से ही रह जाते हैं। भाव मनुष्य थक जाता है। जब चलने से रह गया, सुनने से रह गया, बोलने से रह गया, खाने-पीने से रह गया, देखने से रह गया। इसका यह मतलब नहीं कि दातें भी खत्म हो गई है, वस्तुएँ भी खत्म हो गई हैं। सब कुछ मौजूद है। दरअसल यह लेता-लेता थक गया तो सतिगुरु जी कहते हैं कि कितनी ही दात परिपूर्ण परमात्मा ने जीवों की झोली में डाल दी है। कौन अंदाज़ा लगाए ? किसके पास यह शक्ति है कि यह सब कुछ नापे तोले ? फिर गुरु जी कहते हैं :

**कीता पसाउ एको कवाउ ॥**

समूह ब्रह्माण्ड की रचना, खण्डों ब्रह्माण्डों की रचना प्रभु ने अपने एक वचन, एक हुक्म के साथ की है। इस मूल विचार के साथ जगत् के सभी रब्बी पुरुष सहमत हैं। इस्लाम के संस्थापक मोहम्मद साहिब कहते हैं कि पृथ्वी संसार की उत्पत्ति शब्द से हुई है, 'कुन' से हुई है और वह शब्द कुन है प्रभु से उच्चारण हुआ। लोगो ! इस नाम की धुन में संसार का प्रसार हुआ, ऐसा ईसाई कहते हैं, उसकी धुन हुई जगत् बन गया। ऐसा वैदिक ऋषि कहते आए हैं। उस निरंकार की दृष्टि से समस्त सृष्टि बन गई, ऐसा जैनियों का मत है। जगत् गुरु बाबा भी कहते हैं :

**कीता पसाउ एको कवाउ ॥ तिस ते होए लख दरीआउ ॥**

एक कवाउ हुआ, रचना हो गई। कीता पसाउ—अनंत रचना उस परमात्मा ने की। किस तरह ? एको कवाउ—एक वचन से, एक हुक्म से :

**तिस ते होए लख दरीआउ ॥**

फिर उससे लाखों ही जिन्दगियों के दरिया चल पड़े। लाखों तरह के जीवन के दरिया चल पड़े। कहीं कीड़ों के दरिया, पक्षियों के दरिया, वनस्पति के दरिया, मनुष्यों के दरिया, तरह-तरह के दरिया चल पड़े।

**कुदरति कवण कहा वीचारु ॥**

साहिब कहते हैं कि यह कुदरत कितनी बड़ी है ? यह प्रकृति मण्डल में कितनी दात है, कितने स्वरूप हैं, कितनी शक्ति है :

**कुदरति कवण कहा वीचारु ॥**

मैं कौन हूँ कि कुदरत का विचार कर सकूँ ? मुझ में इतनी समर्था कहाँ है कि मैं विचार कर सकूँ ?

**वारिआ न जावा एक वार ॥**

मैं तो इतनी भी समर्था नहीं रखता कि एक बार न्यौछावर हो सकूँ, एक बार कुर्बान हो सकूँ ।

**जो तुधु भावै साई भली कार ॥**

हे परिपूर्ण परमात्मा ! जो तुझे अच्छा लगता है। वही भला है, वह मुझे भी अच्छा लगता है । जो तेरी रज़ा है, मैं उसमें खुश हूँ । जो तुम्हारा हुक्म है, मैं उसको मानने में खुश हूँ। इसलिए साहिब कहते हैं :



**जो तुधु भावै साई भली कार ॥**

जो तुम्हें अच्छा लगता है, जो तू बख्शिश करता है, जो कुछ तू देता है, वह सभी कुछ भला है :

**तू सदा सलामति निरंकार ॥**

तू अच्युत है, आकार से रहित है, हमेशा रहने वाला है ।

—o—

## पउड़ी सत्रहवीं

असंख जप असंख भाउ ।।
असंख पूजा असंख तप ताउ ।।
असंख गरंथ मुखि वेद पाठ ।।
असंख जोग मनि रहहि उदास ।।
असंख भगत गुण गिआन वीचार ।।
असंख सती असंख दातार ।।
असंख सूर मुह भख सार ।।
असंख मोनि लिव लाइ तार ।।
कुदरति कवण कहा वीचारु ।।
वारिआ न जावा एक वार ।।
जो तुधु भावै साई भली कार ।।
तू सदा सलामति निरंकार ।। १७।।



तू सदा सलामति निरंकार ।।

इस संबंध में गुरु नानक देव जी महाराज ने चार पउड़ियों उच्चारण की हैं, जिसमें सतिगुरु जी महाराज फुरमान करते हैं—हे सदा सलामत, हे सदैव रहने वाले आकार से रहित प्रभु ! तुम्हारी कुदरत की मैं कहाँ तक व्याख्या करूँ ? इतनी अनंत रचना है कि मैं एक बार भी बलिहारी नहीं जा सकता। मुझ में इतनी भी समर्था नहीं कि मैं एक बार भी कुर्बान हो सकूँ। प्रकृति में क्या कुछ है। प्रकृति में दो विपरीत लहरें चल रही हैं—हँसना है रोना है, जन्म है मृत्यु है, सुगंध है दुर्गंध है, दिन है रात है, फूल हैं काँटे हैं, सम्मान है अपमान है, गम है खुशियाँ हैं। कोई ऐसी खुशी नहीं जो गम से लिपटी हो न हो। कोई ऐसा जन्म नहीं जो मृत्यु में न लिपटा हो। कोई ऐसी हँसी नहीं जो आँसूओं

में पिरोई न हो। कोई ऐसा सम्मान नहीं, जिसका आधार अपमान न हो और जगत् में यह दो लहरें विपरीत चलती हैं। जिस तरह संगीत की धुन विपरीत सुरों से तैयार होती है, जगत् का सौन्दर्य भी इस विरोधता पर आधारित है। जब कभी चार बुजुर्ग, समझदार मनुष्य आपस में इस संबंध में चर्चा करते हों कि ज़माना बहुत बुरा आया है, वक्त बहुत बुरा है, दरअसल उन्होंने वक्त को गहराई से देखा नहीं, नापा नहीं। यह आदि काल से पूर्णिमा की रात्रि के साथ अमावस की रात भी साथ ही चली आ रही है। नेकियों के साथ बदियाँ भी चली आ रही हैं। जब अशोक वाटिका में धोखे से रावण सीता को उठाकर ले गया होगा और उसने तन्हाई में कैद रखा होगा तो घर-घर में यही चर्चा हुई होगी कि ज़माना बहुत बुरा आ गया है, वक्त बहुत बुरा आ गया है। दुर्योधन, दुशासन की सभा में जब द्रौपदी को नग्न कर रहा होगा तो प्रत्येक की रसना से यही वाक्य निकला होगा कि वक्त बहुत बुरा है, ज़माना बहुत बुरा है। सौतेली माँ ने जब पिता की गोद में बैठे हुए ध्रुव को उठाया होगा तो आँसू भरे नेत्रों से लोगों ने कहा होगा कि ज़माना बहुत बुरा आ गया है, वक्त बहुत बुरा आ गया है। जब पिता ने अपने पुत्र प्रहलाद को भूखा रखा होगा, प्यासा रखा होगा, तपते हुए स्तम्भों से बाँधने की कोशिश की होगी तो ऐसी कौन सी ज़ुबान है, जिसने न कहा होगा कि ज़माना बहुत बुरा आ गया है, वक्त बहुत बुरा आ गया है। जब गुरु नानक जैसी महान् हस्ती को, रब्बी पुरुष को किसी एक ने भूत-बेताल कहा होगा, पत्थर मारे होंगे तो ऐसा कौन-सा समझदार हृदय होगा जो रोया न हो और जिसने यह न कहा हो कि वक्त बहुत बुरा आ गया है। जब शांति देने वाले को, शीतलता देने वाले को गर्म तवी पर बिठा दिया होगा तो उसके लिए भी यही बोल ज़ुबान से निकलें होंगे जब दो मासूमों को दीवारों में चिनवा दिया होगा तो अत: शब्द तो यही निकले होंगे कि ज़माना बहुत बुरा आ गया है, वक्त बहुत बुरा आ गया है। जब त्याग और वैराग्य की मूर्ति गुरु तेग बहादुर साहिब जी को चाँदनी चौक में शहीद किया गया होगा तो प्रत्येक की ज़ुबान से यही बोल निकले होंगे कि वक्त बहुत बुरा आ गया है, ज़माना बहुत बुरा आ गया है। दरअसल जब

से दिन है तभी से रात है। जब से नेकी है, तभी से बदी है। जब से जन्म है तभी से मृत्यु है। यह एक साथ चले आ रहे हैं। इसलिए अगली दो पउड़ियों में गुरु नानक देव जी महाराज ने प्रकृति की विचार में इन्हीं दो लहरों का ज़िक्र किया है। यह दो धाराएँ जो बह रही हैं–नेकी और बदी की धारा, नेकी की धारा में कौन सा जल बह रहा है, इसका सतिगुरु जी महाराज ज़िक्र कर रहे हैं :

**असंख जप असंख भाउ ॥**

असंख्य ही जपीश्वर हैं जप करने वाले, असंख्य का मतलब जो संख्या में न आएँ, असंख्य जो गिनती में नहीं आ सकता। जिसकी संख्या नहीं हो सकती, जिसकी गणना नहीं हो सकती और अनंत तरह के जप हैं, एक तरह का जप नहीं। फिर अनेकों ही अनंत भाउ पूर्वक मनुष्य है, भावना में जीने वाले। भाउ प्रधान है। जप और भाउ को नेकियों में सतिगुरु जी ने सिरमौर रखा है। सभी नेकियों का जन्म जप से है, भाउ से है। भाउ मनुष्य का बच्चा जन्म से ही लेकर आता है। भाउ के कारण ही यह परिवार से, माता-पिता से संबंध जोड़ता है। अगर इस भाउ का सही तरह से विकास हो सके तो फिर इसी ही भाउ के कारण परमात्मा से संबंध जुड़ता है। धीरे-धीरे संसार में यह भाउ क्षीण हो जाता है और इसलिए सत्संग की महिमा है ताकि यह भाउ प्रगाढ़ हो, महान हो और अकाल पुरुष से संबंध जुड़े।

**साधसंगति बिना भाउ नही ऊपजै ॥** *(अंग ६९४)*

भक्त की मुराद इतनी ही है कि जहाँ भाउ अंकित हो गया, जहाँ भाउ प्रगट हो गया और अनंत जपीश्वर हैं, अनंत तरह का जप है, बेशुमार भाउ पूर्ण मनुष्य हैं, जिन्होंने जगत् से संबंध जोड़ा है, जिन्होंने जगत् के कर्ता के साथ संबंध जोड़ा है :

**असंख पूजा असंख तप ताउ ॥**

बेशुमार तरह की पूजा है। एक तरह की पूजा नहीं। हर संप्रदाय की, हर धर्म की बल्कि हर मनुष्य की अपने-अपने ढंग की पूजा है। कोई करोड़ों की संपदा आगे रख कर पूजा कर रहा है, कोई एक पुष्प

आगे रख कर पूजा कर रहा है, कोई सिर्फ हृदय का भाउ आगे रख कर पूजा कर रहा है। भाई साहिब भाई गुरदास जी कहते हैं :

**भावनी भगति भाइ कउडी अग्रभार राखै**
**ताहि ते गुर सरब निधान दान देत है ॥**

आगे जो कुछ रखना है, उसकी महानता नहीं, महानता भाउ की है। भाउ कितना बड़ा है। सतिगुरु जी का फुरमान है कि अनेकों तरह की पूजा और अनंत तरह का तप है। अमृत समय उठना तप है, मूल मंत्र, गुरु मंत्र का जाप करना तप है। योगियों के लिए धूनी जला कर बैठना, धूप में बैठना तप है। यती होने की क्रिया की साधना करना तप है। अपनी इन्द्रियों को वश में करना तप है। अपने मन को वश में रखना तप है। साहिब कहते हैं कि अनंत तपीश्वर हैं और अनंत तरह का तप है। एक तरह का तप नहीं, कई तरह का तप है। जिसके साथ मनुष्य स्वयं को वश में करने की कोशिश करता है और बेशुमार तपीश्वर हैं :

**असंख गरंथ मुखि वेद पाठ ॥**



धर्म ग्रंथ एक नहीं, अनंत हैं। युगों-युग प्रभु का कलाम, प्रभु की वाणी भक्तों के हृदय में प्रगट होती रही। मालिक का कलाम अनंत काल से भक्तों की अंतरात्मा से बाहर आता रहा। इसलिए साहिब कहते हैं कि एक ग्रंथ नहीं, अनंत ग्रंथ हैं, बेशुमार ग्रंथ हैं। हम सिर्फ इस एक पृथ्वी को ही लें, अपनी ही पृथ्वी को लें। यहाँ 27 स्मृतियाँ हैं, 18 पुराण हैं, 6 शास्त्र हैं, 4 वेद हैं, 108 उपनिषद हैं और इसी पृथ्वी पर कुरहित है, अंजील है, बाईबल है, कुरान है, फिर ग्रंथों का सिरमौर ग्रंथ श्री गुरु ग्रंथ साहिब जी महाराज हैं। फिर इन ग्रंथों के ऊपर लिखे हुए टीके हैं। भक्तों की वाणी है, भक्तों के अपने बोल हैं। छोटे-छोटे गुटके हैं। अगर यह गणना करने लगें तो प्रसार एक पृथ्वी का भी अनंत बन जाता है। असंख्य ग्रंथ, बेशुमार ग्रंथ, जिनकी गणना नहीं की जा सकती, मुख्य वेद पाठ असंख्य ही ऐसे मुख हैं जिनकी जुबान से, जिनके मुख से विद्या का पाठ, वेदों का पाठ जारी है, जो ज्ञान की चर्चा कर रहे हैं, प्रभु की चर्चा कर रहे हैं :

**असंख जोग मनि रहहि उदास ।।**

अनंत हैं वे लोग जो योग साधना कर रहे हैं । योग का भाव जुड़ने की साधना कर रहे हैं, जो परमात्मा से जुड़ने की कोशिश कर रहे हैं । ऐसे योगी एक नहीं, अनंत हैं और अनंत है वह जो–मनि रहहि उदास ।। मन में उपराम रहते हैं, उदास रहते हैं । वैसे योग का जन्म ही उदासी से है, धर्म का जन्म ही उदासी से है । परमात्मा का मिलन ही उदासी से है । जो संसार से उदास नहीं हुआ, वह परमात्मा की आशा भी नहीं कर सकता । जो संसार से उपराम नहीं हुआ, वह प्रभु की लगन से चर्चा भी नहीं कर सकता । जप भी नहीं कर सकता । धर्म की साधना सत्संग केवल इसलिए है कि संसार में रहते हुए संसार से ऊँचा उठे । परमात्मा की इतनी महान् महिमा उसके सामने रखी जाए तो संसार उसके सामने तुच्छ साबित हो । संसार छोटा साबित हो जाए तो निरंकार बड़ा साबित हो जाए । इसलिए यह संसार से उदास हो, उपराम हो । साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज के सुपुत्र श्री चंद ने धरती पर एक ऐसा पंथ चलाया, जिस पंथ का नाम उदासी संप्रदाय पड़ गया । उदासीन आज भी हमारे देश में जगह–जगह रटन करते हैं । यह महान विद्वान संत काफी समय से देश में गुरुवाणी का प्रचार कर रहे हैं । इस पंथ के जन्मदाता उदासी सिरमौर बाबा श्री चंद का जंगल में रहना, वृक्षों के नीचे बैठे रहना, गृहस्थी से किनारा, संसार से किनारा, यह मुख्य भाउ था । मगर भक्त कबीर जी कहते हैं कि जो गृहस्थी भी है, जिसके बाल–बच्चे भी हैं, जो श्रम भी करता है, पूरा दिन धंधा भी करता है मगर उदास है, उपराम है, ऐसा जो उदासी है, कबीर जी कहते हैं कि मैं उसका शिष्य हूँ, मैं उसका दास हूँ, मैं उसका सेवक हूँ :

**माइआ महि जिसु रखै उदासु ।।**
**कहि कबीर हउ ता को दासु ।।** *(अंग ११५७)*

तो सतिगुरु जी का फुरमान है कि अनंत हैं वे पुरुष जो मन में उपराम रहते हैं, उदास रहते हैं । धर्म का पहला कदम ही यह है कि

संसार से उदास रहना। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज तो इस ढंग से कहते हैं कि :

**रहहि इकांति एको मनि वसिआ आसा माहि निरासो ।।**

*(अंग ९३८)*

पुत्र की आशा भी है कि प्राप्त हो जाए। न हो कोई बहुत तड़प भी नहीं। धन की आशा है, मिल गया है, प्रभु का धन्यवाद, नहीं मिला तो ठीक है। सम्मान प्रतिष्ठा मिल गई है, ठीक है, नहीं मिली तो भी ठीक है। इस अवस्था को कहते हैं—आशा में निराश रहना, उदास रहना। इसको ही गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज कहते हैं :

**रे मन ऐसो करि संनिआसा ।।**
**बन से सदन सभै करि समझहु मन ही माहि उदासा ।।**

जंगल में रह कर भी अगर कोई मनुष्य संसार से उपराम नहीं हुआ तो वह उदासी नहीं है। घर में रहते हुए अगर घर–बार से, संसार से उदास है तो महाराज कहते हैं, इस तरह से उपराम रहने वाले, उदास रहने वाले अनंत हैं, बेशुमार हैं, गणना से परे हैं :



**असंख भगत गुण गिआन वीचार ।।**

भक्त एक नहीं। भक्त हर देश में पैदा हुए हैं। हर मज़हब में पैदा हुए हैं और हर जगह पैदा हुए है। ईख के पौधे को अगर एक देश में लगाएँ तो ज़मीन में से मिठास निकालता है। अगर दूसरे देश में लगाएँ तो भी ईख मीठी ही होती है। वह ज़मीन में से मिठास निकाल लेता है। किसी भी देश, किसी भी पृथ्वी के हिस्से में बैठ कर मनुष्य प्रभु का नाम जप सकता है और जीवन की मिठास का आनंद ले सकता है, प्रभु नाम का स्वाद महसूस कर सकता है। इसलिए हर समय, हर देश में और हर प्राँत में भक्त हुए हैं।

**हरि जुगु जुगु भगत उपाइआ पैज रखदा आइआ राम राजे ।।**

हर युग में, हर समय में, हर देश में भक्त होते रहे हैं। अनंत भक्त हैं। सतिगुरु जी फुरमाते हैं कि भक्तों की गणना मैं नहीं कर सकता, बेशुमार हैं :

**असंख भगत गुण गिआन वीचार ॥**

और ऐसे भी अनंत है जो प्रभु के गुणों का विचार करते हैं। ज्ञानी हैं, दार्शनिक हैं, फिलास्फर हैं। जो गहन दृष्टि रखते हैं। जीवन को गहराई से देखते हैं। संसार को गहराई से देखते हैं और निरंकार का फिर चिन्तन करते हैं। साहिब कहते हैं कि इस तरह के दार्शनिक ज्ञानी भी अनंत हैं, बेशुमार हैं जो प्रभु के गुणों की हर समय विचार करते हैं। इसी विचार से मालूम होता है कि परमात्मा के गुणों का कि वह गोपाल है, सृष्टि का पालनहार है। इसी विचार से मालूम हुआ कि वह रहमदिल है, दयालु है, बखशिंद है। विचार करते-करते मालूम हुआ कि वह मधुसूदन है, वह अंत है, वह शिवम् है, वह मधुर रस है, अत्यंत सुन्दर है :

**सति सुहाणु सदा मनि चाउ ॥**

विचार करते-करते ही प्रभु के गुण सामने आए। सतिगुरु जी महाराज का फुरमान है कि अनंत भक्त हैं, अनंत वे गुणवान हैं जो परमात्मा के गुणों का विचार ज्ञान द्वारा करते हैं।



**असंख सती असंख दातार ॥**

बेशुमार ऐसे हैं जो गिने नहीं जा सकते। सत्यवादी हैं। हर पहलू में उनकी कोशिश है कि बोलना सत्य हो, देखना सत्य हो, सुनना सत्य हो और सोचना सत्य हो। कदम सत्य के मार्ग पर चलें और हाथों से जो कर्म हो उस पर सत्य की मोहर हो। इस तरह के पुरुष को कहते हैं सद्‌गुणी। बेशुमार सद्‌गुणी हैं और अनेकों दाता हैं जो गिने नहीं जा सकते। दात अनेकों तरह की देने वाले गिने नहीं जा सकते। कोई अन्न के दानी, कोई धन के दानी, कोई वस्त्रों के दानी, कोई ज़मीन के दानी और कोई जीवन दान देने वाले। किसी ने अपना जीवन ही दान में दे दिया। किसी ने अपना परिवार ही दान में दे दिया। इसलिए गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज को सर्ववंश दानी कहते हैं। सब कुछ दान किया, पिता दान किया, माँ दान की, पुत्र दान दिए, अपने सिंघ दान दिए, धन-संपत्ति दान कर दी। महल दान कर दिए। रह गई अपनी जिन्दगी, वह भी दान कर दी। इसलिए गुरु गोबिंद सिंघ

जी महाराज को कहते हैं सर्ववंश दानी। सब कुछ दे दिया परन्तु बदले में कुछ नहीं माँगा। पातशाह का फुरमान है—अनंत दाता हैं, अनेकों तरह की दात देने वाले :

**असंख सूर मुह भख सार॥**

अनेकों ही ऐसे शूरवीर हैं जो शस्त्रों की मार अपने मुँह पर सहते हैं, चोट को सह कर भी मुँह नहीं मोड़ते। मुँह पर मार पड़ी है, मुँह पर चोट लग गई है, परन्तु सह ली है। मुँह नहीं मोड़ा। रोम-रोम में शस्त्र चुभे हैं, खून की धारा बह रही है, मगर मुँह नहीं मोड़ा। साहिब कहते हैं कि इस तरह के बहादुर भी अनंत हैं। नेकियों की इस धारा में बहादुरों को साहिब गुरु नानक देव जी महाराज ने यथावत गिना है :

**असंख मोनि लिव लाइ तार॥**

अनंत हैं ऐसे मौनी जो लगातार एक वृत्ति मौन धारण कर बैठे हैं। चुप ही बैठे हैं, बोलना ही नहीं। आशा विचारक लोगों का यह मत रहा है कि बोलने से मनुष्य की शक्ति ज्यादा खर्च होती है। बोलने से शक्ति ज्यादा कम होती है। बाकी इन्द्रियों के मुकाबले बोलने से शारीरिक शक्ति अधिक बाहर निकल जाती है। प्रिंसिपल गंगा सिंघ जी का भी यह अनुभव है कि बोल-बोल कर शक्ति कम होती है। जिन्दगी के कीमती रत्न बाहर निकल जाते हैं। बोलते समय भी ध्यान दूसरे पर होता है, अपने पर नहीं होता। इसलिए अक्सर देखा गया है कि बोलने वाले का मन खिन्न होगा, क्योंकि ध्यान ही दूसरी जगह पर है, तीसरी जगह पर है, चौथी जगह पर है। ईरान के प्रसिद्ध संत शेख़ सायदी साहिब का कहना है कि—"कम आवाज़ हरगिज़ ना बीनी खजल।" जो कम बोलता है, जितनी आवश्यकता है उतना बोलता है, ऐसा मनुष्य किसी महफिल में ख्वार नहीं होता, अपमानित नहीं होता। 'कम आवाज़ हरगिज़ न बीनी खजल। जवैर मुशक बैतर तो यक तो दर गिल।' आप कहते हैं कि तू मुँह में से ढेर निकालें मिट्टी का, इससे अच्छा है एक बात जौं के दाने जितनी छोटी कह, पर हो मुशक कपूर जैसी और अगर तू बोलते-बोलते बोलों का ढेर लगा दे,

वह पूरा ढेर मिट्टी का ढेर हो, कुछ भी न हो और एक बोल चाहे बहुत छोटा हो राई के दाने जितना हो, मगर मुशक कपूर जैसा हो, सुगंध दे, उसमें महक हो तो यह स्पष्ट है। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का वाक्य भी है कि :

**बहुता बोलणु झखणु होइ ॥ विणु बोलै जाणै सभु सोइ ॥**

(अंग ६६१)

ज़रूरत से ज्यादा बोलना 'झख' मारना है। भक्त कबीर कहते हैं कि बहुत बोलने वाला विकारी हो ही जाएगा :

**बोलत बोलत बढहि बिकारा ॥**
**बिनु बोले किआ करहि बीचारा ॥** (अंग ८७०)

जितना ज्यादा बोलेगा उतना मन खिन्न होगा, जितना ज्यादा मन खिन्न होगा उतना विकारी बनेगा। उतना जीवन तनाव से भर जाएगा। इसलिए साहिब कहते हैं कि अनंत हैं, बेशुमार हैं ऐसे जिन्होंने खुद को रोक कर रखा है। ज्यादा नहीं बोलना या एक से सुरति लगा कर चुप ही बैठे हैं :



**असंख मोनि लिव लाइ तार ॥**
**कुदरति कवण कहा वीचारु ॥**

हे परिपूर्ण परमात्मा ! मैं कौन हूँ जो तेरी कुदरत का विचार करूँ। तुम्हारी प्रकृति में एक-एक श्रेणी के अनंत हिस्से हैं। भक्त इतने हैं कि वह गिने नहीं जा सकते और जो अन्य नेकियों के स्तंभ हैं, उनकी गणना मैं कैसे करूँ ? इसलिए मैं कौन हूँ जो तेरी कुदरत का विचार करूँ ?

**वारिआ न जावा एक वार ॥**

मुझ में इतनी भी समर्था नहीं कि मैं तुझ पर एक बार भी बलिहारी जाऊँ, एक बार भी कुर्बान जाऊँ।

**जो तुधु भावै साई भली कार ॥**

हे परिपूर्ण परमात्मा ! जो तुझे भाता है, वह मुझे अच्छा लगता है। जो तू कार्य करता है वही ठीक है, वही अच्छा है, वही महान

है । भक्त के हृदय में से शिकवा कभी नहीं निकलेगा, धन्यवाद निकलेगा । सांसारिक का मतलब इतना ही है कि हर समय एहसान-फरामोशी का जज्बा उसके अंदर रहता है । वह कहता है कि परमात्मा मेरी झोली तो बहुत बड़ी थी मगर तूने क्या दिया ? कुछ भी नहीं । मेरी झोली के समान तूने दात मेरी झोली में नहीं डाली । मेरी झोली बहुत बड़ी है, तुम्हारी देन तो बहुत छोटी है । मगर जो भक्त है उसका कहना यह है कि हे परमात्मा ! मेरी झोली तो बहुत छोटी थी, तूने तो बहुत दिया । गिर-गिर जाता है मेरी झोली में से । तुम्हारा धन्यवाद, तुम्हारा शुक्र है । आठों पहर जो शुकराने से भरा हुआ परमात्मा की रज़ा में खुश है । बस यही भक्त की पहचान है । यही धार्मिक मनुष्य की पहचान है । सतिगुरु जी का फुरमान है :

**जो तुधु भावै साई भली कार ।।**

जो तुझे अच्छा लगता है वही कार्य अच्छा और हे प्रभु !

**तू सदा सलामति निरंकार ।।**



ऐसा नहीं कि तू आज है और कल नहीं । तू तो सदा है, तू तो हमेशा रहेगा और तुम्हारी हस्ती अचल है । मनुष्य के अंदर यह जो अचल होने की, अमर होने की भावना है, भूख है, कहते हैं यह परमात्मा की प्राप्ति की भूख है । यह ईश्वर को प्राप्त करना चाहता है । निश्चल होना चाहता है, सदैव होना चाहता है, अमर होना चाहता है, मगर यह गुण तो परमात्मा के हैं । यह हस्ती तो परमात्मा की है । भोले भाव में, नादानी में यह मांग मनुष्य की अंतरात्मा में परमात्मा की है तो साहिब कहते हैं :

**तू सदा सलामति निरंकार ।।**

तू आकार से रहित है । आकार कोई सदा रहने वाला नहीं । चाहे बड़े से बड़ा आकार क्यों न हो, सदा रहने वाला नहीं । आज बना, कल मिट जाएगा । इस ज़मीन के ऊपर ऊँचे पहाड़ भी एक दिन मिट जाते हैं और पहाड़ों का क्या कहना, पृथ्वी भी एक दिन मिट जाती है, मनुष्य मिट जाते हैं । पृथ्वी पर खड़े हुए महल एक दिन गिर जाते

हैं, पत्थर रेत हो जाते हैं। यहाँ तो सभी कुछ मिट जाता है। आकार जो कुछ भी है, सदा रहने वाला नहीं, हमेशा नहीं है, सलामत नहीं है, आज है, कल नहीं होगा। इसलिए सतिगुरु कहते हैं तू सदा सलामत है:

**तू सदा सलामति निरंकार ॥**

हे आकार से रहित परमात्मा ! तू सदैव है, शाश्वत है। जो कुछ तुझे अच्छा लगता है, वही कार्य भला है, वही काम अच्छा है।

—०—

## पउड़ी अठारहवीं

असंख मूरख अंध घोर ॥
असंख चोर हरामखोर ॥
असंख अमर करि जाहि जोर ॥
असंख गलवढ हतिआ कमाहि ॥
असंख पापी पापु करि जाहि ॥
असंख कूड़िआर कूड़े फिराहि ॥
असंख मलेछ मलु भखि खाहि ॥
असंख निंदक सिरि करहि भारु ॥
नानकु नीचु कहै वीचारु ॥
वारिआ न जावा एक वार ॥
जो तुधु भावै साई भली कार ॥
तू सदा सलामति निरंकार ॥ १८ ॥



लाखों जिन्दगियों के जो दरिया प्रवाह काबिल करीम ने चला दिए है, इसमें कुछ दरिया तो बड़े निर्मल हैं, पावन हैं, पवित्र हैं, मगर कुछ दरिया इस तरह पृथ्वी पर बह रहे हैं, जीवन के, जैसे दूषित नाले होते हैं, दूषित पानी होता है, दुर्गन्ध वाला। दरिया भी बह रहे हैं, दूषित नाले भी बह रहे हैं। दरिया में भी आखिर पानी है और नाले में भी आखिर पानी है। एक के पास बैठें तो नरक का तसव्वुर मिलता है। एक के पास बैठें तो चैन, सुकून, शांति और स्वर्ग की दुनिया खिलती है। हू-ब-हू इस तरह के जीवन के दो दरियाओं का गुरु नानक देव जी महाराज ने ज़िक्र किया है, क्योंकि इस विचार की पहली पउड़ी में मूल पंक्ति है :

तिस ते होइ लख दरीआउ ॥

तो उन लाखों दरियाओं में पहले तो वह दरिया है, जिसमें जपने वाले हैं, तप करने वाले हैं, दानी है, ज्ञानी है, निर्मल धारा बह रही है। पावन धारा बह रही है। मगर दूसरे बह रहे हैं दूषित नाले, उनमें यह सभी से सिरमौर हैं :

**असंख मूरख अंध घोर ॥**

अनंत हैं ऐसे जो गणना से परे हैं, मूर्ख हैं, जिनकी गणना नहीं हो सकती। मूर्ख के शाब्दिक अर्थ हैं जो मुँह रख कर बात करें या ऐसा हो कि दूसरे का मुख रख कर बात करें या जिसने बोलते समय मात्र मुख ही समक्ष रखना है। बुद्धि समक्ष नहीं रखी, विचार समक्ष नहीं रखा। बस मुख ही समक्ष रखा। किसी का मुँह रख कर चुप हो जाना, किसी का मुँह रख कर बोल पड़ना और बोलते समय सिर्फ मुँह ही आगे रखा। खाते समय मुँह ही आगे रखा, विचार नहीं है। इस तरह के पुरुष को कहते हैं मूर्ख तो साहिब कहते हैं कि गणना ही नहीं की जा सकती। अनंत है, बेशुमार है। अंध घोर जैसे अमावस की रात का घोर अंधेरा, जिसमें मनुष्य को अपना हाथ भी दिखाई नहीं देता। हू-ब-हू कई जीवन ऐसे हैं जो अंधकार में व्यतीत हो रहे हैं। अमावस की रात की तरह बिल्कुल अंधेरा। रोशनी से संबंध ही तोड़ दिया है। जैसे उल्लू का रोशनी से कोई संबंध ही नहीं है, जैसे चमगादड़ का रोशनी से कोई रिश्ता ही नहीं है। अंधेरे से ही रिश्ता जोड़ा हुआ है। इस तरह के अंधकारमयी ज़िन्दगी व्यतीत करने वाले बहुत हैं। जैसे उल्लू अंधकार में भटकते हैं, हू-ब-हू कई मनुष्य अज्ञानता के अंधेरे में भटकते हैं। इसलिए इन मनुष्यों के लिए चाहे कितने सूर्य चढ़ें, व्यर्थ हैं। जैसे उल्लू के लिए एक सूर्य नहीं, बेशुमार सूर्य प्रकाशवान हों, क्या अर्थ रखते हैं, अंधकार तो बना ही रहेगा। घोर अंधेरा तो बना ही रहेगा। ईरान के प्रसिद्ध संत शेख़ सायदी का कहना है :



**नसीअत हम आलम चोह बादे दर कफस हसत**
**बगोछे मरदमे नादान वाआबे दर वरबा।**

दुनिया के सभी विद्वानों की नसीहत मूर्खों के लिए ऐसी है जैसे छननी में पानी, पिंजरे में हवा। पिंजरे में हवा कैद नहीं की जा सकती और छननी में पानी नहीं रखा जा सकता, दुनिया भर के विद्वानों की नसीहत मूर्ख के अंदर टिक नहीं सकती, क्योंकि उनका हृदय छननी है। मूर्ख के अंदर इस तरह की सुगन्धित पवन का कोई संबंध नहीं, क्योंकि टिकने के लिए कोई जगह नहीं तो साहिब कहते हैं कि इस धारा में अनंत मूर्ख हैं। अज्ञानता के घोर अंधकार में रहने वाले अनेकों है। असंख्य हैं, जिनकी संख्या नहीं हो सकती :

**असंख चोर हरामखोर ।।**

पराया धन देख कर जो मोहित होता है, अवश्य ही चोर बन जाएगा। अगर तन चोर नहीं बना तो मन चोर तो बन ही जाएगा। अगर इसको मौका मिले, फिर तन से भी चोरी कर लेगा। जिस भी मनुष्य को पराया धन प्रभावित कर रहा है, उसके ईमान पर भरोसा नहीं किया जा सकता। वह डगमगा जाएगा। चोरी के भाव उसके अंदर हैं। मौका मिला तो चोर हो जाएगा। दुनिया में ज्यादा मनुष्य चोर नहीं बने क्योंकि चोरी करने के लिए मौका नहीं मिला। दुनिया में ज्यादा मनुष्य इसलिए शरीफ हैं कि बदमाश होने का मौका नहीं मिला। आखिर बदमाश होने के लिए मौका चाहिए। बदमाश होने के लिए शक्ति चाहिए। देखने में आया है कि शराफत कमज़ोर के पास है और बदमाशी ताकतवर के पास। जब शराफत कमज़ोर के पास होगी तो काम नहीं करेगी। शराफत भी ताकतवर के पास चाहिए। यह मनुष्य  शक्तिशाली है। शराफत ताकतवर के हाथ में जिस वक्त हो तो शराफत काम करती है। भलाई काम करती है तो दुनिया में जो शरीफ दिखाई देते हैं, शरीफ नहीं है, मजबूर हैं, कमज़ोर हैं। दुनिया में जो चोर नहीं दिखाई देते हैं, सिर्फ इसलिए कि मौका नहीं मिला चोरी करने का तो महाराज कहते हैं कि इतने चोर है कि जिनकी गणना नहीं हो सकती। चोर कई तरह के हैं–धन के चोर, रूप के चोर, संपदा के चोर, विचारों के चोर, ख्यालों के चोर, कविता के चोर भाव कि चोर बहुपक्षीय जगत् में मौजूद हैं। वस्तु किसी की है, मोहर अपनी

लगाओ। ख्याल किसी का है अपना करना। कविता किसी की है मगर अपने नाम से है। धन-संपदा किसी की है, मोहर उस पर अपनी लगानी। यह तो चोरी है। जहाँ भी मनुष्य को मौका मिले, चोरी प्रगट होती है। मौका नहीं मिला इसलिए चोरी नहीं कर सका। चोर कोई छोटा और बड़ा नहीं होता। चोर सभी एक से ही होते हैं। जिसको छोटा मौका मिला उसने छोटी चोरी की, जिसको बड़ा मौका मिला उसने बड़ी चोरी की। बात सारी मौके की है। बात छोटे और बड़े चोर की नहीं। दुनिया में कोई भी छोटा और बड़ा बदमाश नहीं है। जिसको छोटा मौका मिला उसने छोटी बदमाशी की, जिसको बड़ा मौका मिला उसने बड़ी बदमाशी की और जिसको छोटा मैाका मिला उसने किसी एक मनुष्य की जेब काट ली, मगर जिसको मौका बड़ा मिला उसने पूरा देश लूट लिया। पूरे देश को पाँव के नीचे रौंद कर रख दिया। बात पूरी मौके की है। तानाशाह और चंगेज़ ख़ां तो अनेकों के अंदर बैठे हैं। मगर उतना मौका मिले। बेशक लोगों के अंदर चंगेज़ ख़ां प्रगट हो सकता है, तानाशाह प्रगट हो सकता है, हिटलर का जन्म हो सकता है, औरंगज़ेब का जन्म हो सकता है, क्योंकि उनके पास बहुत बड़े मौके थे। बहुत बड़ा मौका हो, बुराई बहुत बड़े मौके पर प्रगट होती है। पर मौका छोटा हो तो बुराई छोटे स्तर पर प्रगट होती है। तो साहिब कहते हैं कि अनंत हैं ऐसे चोर जिनकी गणना नहीं की जा सकती, हरामखोर पराया हक खाने वाले, जो अपना नहीं, उस पर अपना हक जताने वाले। तो साहिब कहते हैं कि इस तरह के हरामखोर भी अनंत हैं, बेशुमार हैं। गणना की नहीं जा सकती।

**असंख अमर करि जाहि जोर ॥**

असंख्य ही ऐसे हैं जो बलपूर्वक अपना हुक्म चलाते हैं, हुक्म करने के लिए पहले देखना चाहिए कि मेरी समर्था कितनी है। हुक्म करने के लिए यह भी देखना चाहिए कि जिस पर मैं हुक्म कर रहा हूँ, उसकी मानने की समर्था कितनी है? उसकी मानने की समर्था कम हो तो बहुत बड़ा हुक्म कर दिया जाए। यह तो जबरदस्ती हुई क्योंकि अपनी समर्था कम है। अपनी हस्ती से बहुत

बड़ा हुक्म कर देना यह तो मूर्खता है। यह तो अज्ञानता है तो साहिब कहते हैं कि अनंत हैं ऐसे जो जबरदस्ती अपना हुक्म चलाते हैं। मनुष्य के अंदर और तो अनेकों भूखें हैं मगर एक यह भी भूख है कि दूसरा मेरी बात माने। दूसरा मेरा हुक्म माने और हर हालत में वह कबूल करे, प्रवान करे। मनुष्य की पहले कोशिश है कि पूरी दुनिया मेरा हुक्म माने। अगर उतनी समर्था न हो सके, फिर उसकी कोशिश होती है कि पूरा देश उसका हुक्म माने। अगर कहीं वह इतना बड़ा इस स्तर का भी न बन सके तो फिर कहता है कोई बात नहीं, कम से कम जिस प्रांत में मैं रहता हूँ, प्रांत निवासी तो मेरा हुक्म अवश्य ही माने। अगर कहीं वह भी ठुकरा दे तो कहता है कोई बात नहीं, जिस शहर में मैं रहता हूँ, समस्त शहर निवासी मेरा हुक्म माने। मगर इस तरह का भी मौका न बन सके तो फिर कहता है घर वालों को तो मेरा हुक्म मानना ही चाहिए। यदि कहीं घर वाले भी बागी हो जाएँ तो फिर मनुष्य चाहता है कि कम से कम पत्नी को तो मेरा हुक्म मानना चाहिए। हर हालात में मानना चाहिए। जहाँ इसके हुक्म की अवज्ञा हो, वहाँ उसको चोट लगती है और अगर निर्दयी है, ज़ालिम स्वभाव का है, तो उसका ज़ुलम प्रगट होगा उस पर, जिसने उसका हुक्म नहीं माना। जिसने उसकी बात नहीं मानी तो साहिब कहते हैं कि अनंत हैं ऐसे जो जबरदस्ती हुक्म करते हैं। बलपूर्वक अपना हुक्म मनवाते हैं।

**असंख गलवढ हतिआ कमाहि ॥**

बेशुमार ऐसे कष्ट देने वाले कसाई हैं जो गला काट कर हत्या करते हैं, उनके मन में किंचित मात्र ख्याल नहीं पैदा होता कि किसी विशेष जीव को, ज्योति-स्वरूप को तन से जुदा कर रहा हूँ। ऐसा भाउ भी नहीं पैदा होता तो साहिब कहते हैं कि असंख्य ही ऐसे हैं जो गला काट कर हत्या करते हैं।

**असंख पापी पापु करि जाहि ॥**

बेशुमार ऐसे हैं जो पापी हैं और पाप की इतनी व्याख्या है कि जिस बोल से, जिस विचार से, जिस कर्म से दूसरे को चोट पहुँचे

पाप है और सतिगुरु कहते हैं यह असंख्य हैं, बेशुमार हैं जो पाप करते-करते ही जगत् से चले गए और पापों में ही सारी जिन्दगी व्यतीत करते हैं।

**असंख कूड़िआर कूड़े फिराहि ॥**

एक बार झूठ बोलें तो कई बार झूठ बोलने के भीतर संस्कार पैदा होते हैं जैसे एक बीज से अनंत बीज पैदा होते हैं। जिसने एक बार झूठ बोला, वह एक बार बोले हुए झूठ का सदका सैकड़ों बार झूठ बोलेगा। बीज एक से अनेकों पैदा हो जाएंगे। संस्कार झूठ के अंदर प्रवृत्त हो जाएँगे। धीरे-धीरे झूठ बोलने की आदत बन जाएगी और यह अहसास भी खत्म हो जाएगा कि मैं झूठ बोल रहा हूँ, झूठ बोलना उसका स्वभाव बन जाएगा। चाहे सब कुछ झूठ है, कूड़ है तो साहिब कहते हैं कि ऐसे अनंत झूठे हैं जो झूठ ही बोलते हैं। बाबा फरीद का बोल है कि अधर्म झूठ पर खड़ा है। धर्म सत्य पर खड़ा है।

**बोलीऐ सचु धरमु झूठु न बोलीऐ ॥**
**जो गुरु दसै वाट मुरीदा जोलीऐ ॥** *(अंग ४८८)*



गुरु ने राह कौन-सी बताई है—बोलें सत्य धर्म। जहाँ झूठ बोलने की आवश्यकता भी नहीं, मनुष्य वहाँ भी झूठ बोलता है, मज़ाक में बोलता है। बच्चों से, परिवार से झूठ बोलता है। धीरे-धीरे आदत ऐसी बन गई, संसार से भी झूठ बोलता है और झूठ बोलना, कूड़ बोलना उसकी फितरत बन जाती है। आदत बन जाती है तो साहिब कहते हैं :

**असंख कूड़िआर कूड़े फिराहि ॥**
**असंख मलेछ मलु भखि खाहि ॥**

अनंत हैं ऐसे जिनका खाना मैला है, मलेछ हैं। मल से भरा हुआ है। मैला खाना खाते हैं। जो नहीं खाना चाहिए वही खाते हैं।

**असंख निंदक सिरि करहि भारु ॥**

यह पंक्ति स्वयं में महान पंक्ति है, जिसमें महाराज कहते हैं कि अनंत ऐसे हैं जो निंदा करने के कारण अपने सिर पर निंदा की गठरी, निंदा का बोझ उठा रहे हैं। निंदा क्या है ? बात घटा कर बयान करना,

निंदा है। बात बढ़ा कर बयान करना खुशामद है और गुरु तेग बहादुर साहिब जी दोनों से दूर रहने के लिए कहते हैं :

**उसतति निंदा दोऊ तिआगै खोजै पदु निरबाना ।।**
**जन नानक इहु खेलु कठनु है किनहुं गुरमुखि जाना ।।**

*(अंग २१९)*

बात बढ़ा कर बयान करना खुशामद है। बात घटा कर बयान करना निंदा है। मनुष्य का स्वभाव यह है कि या निंदा करता है या खुशामद करता है या बात बढ़ा कर पेश करता है या बात घटा कर पेश करता है। बात जितनी है उतनी नहीं कहता, फूल को फूल कह देना सत्य है, काँटे को काँटा कह देना सत्य है मगर फूल को काँटा कह देना निंदा है। काँटे को फूल कह देना खुशामद है। एक विद्वान का यह कहना है कि यह जो खुशामद करते हैं, यह जो झूठी स्तुति करते हैं, यह डाकू हैं। झूठी खुशामद प्रतिदिन सुनने की आदत पड़ गई है। वे अपने अवगुणों के संबंध में सुन ही नहीं सकते। आदत ही नहीं है कि वे अपने अवगुणों के बारे में सुनें। हू-ब-हू एक सूफी संत शेख सायदी का कहना है कि मैं अपने दोस्तों से बड़ा दुखी हूँ। मैं अपने दोस्तों से बड़ा नाराज़ हूँ। जगत् में लोग मित्र ढूँढते हैं, दोस्त ढूँढते हैं मगर यह दार्शनिक कहता है कि मैं दोस्तों से नाराज़ हूँ। मित्रों से नाराज़ हूँ क्योंकि वह मेरे दुश्चरित को बड़ी खूबसूरती से पेश करते हैं। मेरे गुनाहों को, पापों को पुण्य कहते हैं। मेरे ऐबों को सवाब कहते हैं। मेरे काँटों को फूल कहते हैं। मेरे अवगुणों को गुण कहते हैं। इस तरह के दोस्तों से मैं बहुत दुखी हूँ। मैं उस बेबाक दुश्मन को ढूँढ रहा हूँ जो मेरे सामने मेरे अवगुणों का ज़िक्र करे। मेरी खामियों का ज़िक्र करे, कम से कम मालूम तो हो कि मुझ में कमज़ोरियाँ क्या हैं। अपनी कमज़ोरियाँ सुन कर प्रसन्नता नसीब हो। सही अर्थों में भक्त भी वही है, धार्मिक भी वही है, भक्त कबीर जी तो कहते हैं :

**निंदउ निंदउ मोकउ लोगु निंदउ ।।** *(अंग ३३९)*

घटा कर बात करें मेरी, बड़ा कर न करें। उपमा न करें, बात बढ़ा कर बयान न करें :

**निंदउ निंदउ मोकउ लोगु निंदउ ।।**
**निंदा जन कउ खरी पिआरी ।। निंदा बापु निंदा महतारी ।।**

माँ का रिश्ता और पिता का रिश्ता इतना महान है और जिसके सिर पर माँ का साया नहीं, जिस बच्चे का पिता नहीं, हम उसको यतीम कह देते हैं। यह दयनीय है। प्यार की दृष्टि देने वाला पिता कोई नहीं। ममता के लाड लडाने वाली माता कोई नहीं। मगर कमाल की बात है यह कबीर कहते हैं कि जो निंदक है उससे मेरा रिश्ता ऐसा है जैसे मेरी माँ हो, जैसे वह मेरा पिता हो। इतना महान रिश्ता कि वास्तव में निंदक इतनी महानता रखता है, भक्तों के लिए रखता है। सामान्य सांसारिक मनुष्य अपनी निंदा सुन कर नाराज़ होता है। अपनी उपमा सुनकर खुश होता है। मनुष्य निंदा भी सुनना चाहता है मगर शर्त है कि दूसरों की हो। मनुष्य उपमा सुनना चाहता है मगर शर्त है अपनी हो। दुखी हो जाता है जब निंदा अपनी हो और उपमा दूसरे की हो। चाहता तो है निंदा भी हो, उपमा भी हो, मगर उपमा मेरी हो, निंदा जगत् की हो। दरअसल इस तरह की भावना, इस तरह की विचारधारा में जीना ही अधर्म है। तो कबीर जी कहते हैं कि निंदक है इसको तो मैं माँ–बाप का दर्जा देता हूँ। काठियावाड़ के इलाके में एक परम संत दयाराम हुए हैं। उनका कहना है–मैं माँ–बाप से भी ज्यादा निंदक को दर्जा देता हूँ क्योंकि माता–पिता तो मेरे मलमूत्र धोते थे हाथों से, मगर निंदक धोता है जुबान से। इसी कारण माँ से भी ऊँचा है, पिता से भी ऊँचा है। दरअसल भक्त का रिश्ता ऐसा बन गया है कि जब खामियों का ज़िक्र हो, कमज़ोरियों का ज़िक्र हो तो सुधार लेता है। अगर कमज़ोरियाँ नहीं तो सावधान हो जाता है, सुचेत हो जाता है। मगर निंदक से वह नाराज़ नहीं होता, जिसको घटाकर बयान करने की आदत ही पड़ गई है। फूल को काँटा कहने की जिसको आदत पड़ गई है, एक दिन ऐसा भी होगा कि फूल फूल ही नहीं दिखाई देंगे, काँटे ही दिखाई देंगे। फूल को जो काँटा कहता है, फूल को जो काँटा साबित करता है तो जिन्दगी काँटों से भर जाएगी। इसलिए परनिंदा को तो सतिगुरु ने भंगन कह दिया है। भंगन का मतलब है कि जो मल उठाती है। पराई गंदगी उठाने वाला तो वास्तविक भंगी

है। भंगी वह नहीं जो पराई गंदगी उठा रहा है, जो निंदा कर रहा है वही वास्तव में भंगी है। तो साहिब यहाँ कहते हैं कि अनंत हैं ऐसे जो निंदा करते हैं, जो बात घटा कर बयान करते हैं।

अक्सर ऐसा होता है कई बार मनुष्य सत्य बोलने की कोशिश करता है तो फूल को तो फूल कह देता है मगर अब काँटे को काँटा कहने की हिम्मत नहीं, क्योंकि काँटे को काँटा कहा चुभेगा। दामन फाड़ डालेगा, चीरेगा। मनुष्य संत को तो संत कह देता है, मगर बदमाश को बदमाश कहने की हिम्मत नहीं, भक्त को तो भक्त कह देता है मगर बेईमान को बेईमान कहने की हिम्मत नहीं। गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज का एक बोल है जिसमें उन्होंने फूल को फूल कहा है, काँटे को काँटा कहा है। ज़फरनामा के कलाम में आपने औरंगज़ेब के गुणों का भी ज़िक्र किया है—तू अक्लमंद है, अमृत समय उठता है, तसबी फेरता है। खूबसूरत भी बड़ा है और घुड़सवार भी बहुत अच्छा है। मैदान-ए-जंग में तेरा निशाना भी चूकता नहीं है और फिर तू पाँच वक्त का पक्का नमाज़ी है। रोज़ा भी रखता है, ज़कात भी देता है। ख़ज़ाने के पैसे की तू रोटी भी नहीं खाता। टोपियाँ बना कर, कुरान शरीफ लिख कर वह जब बाज़ार में बिकती हैं, उन पैसों से तू अपना रिज़क चलाता है, अपनी उदर पूर्ति करता है। अनंत गुणों का तू मालिक है, परन्तु एक बात सुन ले तू खुदा शनास नहीं है। सब कुछ जो तेरे पास गुण हैं खुदा शनासी की वजह से और अवगुण हुए हैं तो तुमसे वह काम प्रगट हुए हैं जिसके साथ लोगों के दिल दुखी हैं। खुदा शनास व्यक्ति किसी का दिल नहीं तोड़ता। इसलिए सतिगुरु कहते हैं कि

फूल को फूल कह देना, काँटे को काँटा कह देना, गुणों को गुण कह देना, अवगुणों को अवगुण कह देना, पाप को पाप कह देना, पुण्य को पुण्य कह देना, यह सत्य है। मगर अवगुणों को गुण कहना यह तो झूठी उपमा है और गुणों को अवगुण कह देना यह तो निंदा है। तो मनुष्य की एक आदत है बात घटा कर बयान करने की या बात बढ़ा कर बयान करने की और यह दोनों आदतें मनुष्य के मन को मैला करती हैं। साहिब कहते हैं कि अनंत हैं ऐसे मनुष्य जो निंदा

ही करते हैं। जो बात घटा कर बयान कर रहा है, भक्त को चोर कह रहा है तो चोरी के संस्कार बढ़ते जाएँगे। अपनी जगह पर बढ़ते जाएँगे। मगर भक्त को चोर कहने वाला चोरी से बच नहीं सकेगा। उसका मन पतन कला में चला जाएगा। वह अपने सिर पर व्यर्थ निंदा का वज़न उठा रहा है, गठरी उठा रहा है :

**असंख निंदक सिरि करहि भारु ॥**
**नानकु नीचु कहै वीचारु ॥**

यह जो चार पउड़ियाँ हैं जिसमें मूल विचार कुदरत का विचार है :

**कुदरति कवण कहा वीचारु ॥**

मैं कौन हूँ जो कुदरत का विचार करूँ। मगर इस तरह की पउड़ियों में जो तीसरी पउड़ी है, उसमें यह पंक्ति नहीं है :

**कुदरति कवण कहा वीचारु ॥**

इसमें पंक्ति यह है :

**नानकु नीचु कहै वीचारु ॥**



ऐसा क्यों दिखाई देता है। जब इतने सारे नीचों का विचार जगत् गुरु बाबा कर रहे हैं, चोर हैं, हरामखोर हैं, झूठे हैं, निंदक हैं, पापी हैं, ज़ालिम हैं, अत्याचारी हैं, जब इतने सारे नीचों का ज़िक्र कर रहे थे तो इतने दया के घर आए कि जिस पंक्ति में नीच खड़े थे, उसी पंक्ति में खुद खड़े हो गए :

**नानकु नीचु कहै वीचारु ॥**

इन नीचों का विचार करने वाला भी कोई है :

**नानकु नीचु कहै वीचारु ॥**

अर्थ करते समय भी रसना मनुष्य की काँप जाती है कि दुनिया का श्रेष्ठ पुरुष खुद को ऐसा कहता है :

**नानकु नीचु कहै वीचारु ॥**

इन नीचों का विचार करने वाला भी कोई है :

**नानकु नीचु कहै वीचारु ।।**

वह भी इसी स्तर का है। इनकी जो बात कर रहा है। सतिगुरु की यह महान विनम्रता कि नीचों का दामन नहीं छोड़ा। जो नीचे हैं, उनकी पंक्ति में खड़े होने का मतलब इतना ढाढस है कि इनकी भी बच जाए। यह आगे जा सकें नहीं तो इस पउड़ी को सुन सकें। इस तरह की फितरत वाले मनुष्य दुखी होंगे, बहुत दुखी होंगे, मगर उस पंक्ति में गुरु नानक देव जी महाराज खड़े हुए तो नीचों को एक सहारा बनेगा उत्तम होने का। महान होने का :

**नानकु नीचु कहै वीचारु ।।**
**वारिआ न जावा एक वार ।।**

हे दाता ! मैं तो इतनी भी समर्था नहीं रखता कि तेरी प्रकृति से एक बार भी कुर्बान हो सकूँ :

**जो तुधु भावै साई भली कार ।।**

जो तुझे भाता है, वही कार्य भला है। वही कार्य ठीक है :

**तू सदा सलामति निरंकार ।।**



तू सदैव है, तू हमेशा है, आकार से रहित है, वजूद से रहित है। ऐसा तू निरंकार है, अनंत जिन्दगियों के दरिया तूने चला दिए, जिसमें यह भी एक दरिया है, जिसमें गुरु नानक देव जी महाराज ने इस तीसरी पउड़ी में प्रकृति की एक और विचार की झाँकी पेश की है।

—o—

## पउड़ी उन्नीसवीं

असंख नाव असंख थाव ।।
अगंम अगंम असंख लोअ ।।
असंख कहहि सिरि भारु होइ ।।
अखरी नामु अखरी सालाह ।।
अखरी गिआनु गीत गुण गाह ।।
अखरी लिखणु बोलणु बाणि ।।
अखरा सिरि संजोगु वखाणि ।।
जिनि एहि लिखे तिसु सिरि नाहि ।।
जिव फुरमाए तिव तिव पाहि ।।
जेता कीता तेता नाउ ।।
विणु नावै नाही को थाउ ।।
कुदरति कवण कहा वीचारु ।।
वारिआ न जावा एक वार ।।
जो तुधु भावै साई भली कार ।।
तू सदा सलामति निरंकार ।। १९ ।।



वह जो सदा है, सलामत है, निश्चल है, आकार से रहित है, उसकी प्रकृति में क्या कुछ हो रहा है :

कुदरति कवण कहा वीचारु ।।

इन चार पउड़ियों में मेरे पातशाह विचार पेश कर रहे हैं प्रकृति का। प्रकृति की बात करते हुए साथ यह भी कह रहे हैं कि मैं कौन हूँ कि प्रकृति का विचार कर सकूँ। मनुष्य के पास स्मरण-शक्ति है, बोलना है, मगर स्मरण शक्ति पर बोलने में पूर्ण रूप में कुदरत को नहीं ढाला जा सकता। इसलिए मेरे पातशाह कहते हैं कि मैं कौन

हूँ प्रकृति का विचार कर सकूँ। फिर भी जो कुछ अनुभव में आया है, सतिगुरु नानक देव जी महाराज उसका वर्णन कर रहे हैं :

**असंख नाव असंख थाव ।।**

कोई भी जगह ठिकाना है, नाम के कारण जाना जाता जगह ठिकाना, वस्तु, पदार्थ, जीव-जन्तु, कीड़े-मकौड़े, पशु-पक्षी, वनस्पति यह सब जगह हैं। सब इन्हीं का स्वरूप है और सभी का यह नाम है। वस्तु की पहचान, हस्ती की पहचान पहले नाम के कारण ही होती है। इसलिए प्रत्येक वस्तु, प्रत्येक हस्ती को मनुष्य ने यथावत नाम दिए हैं। प्रत्येक देश का नाम है, प्रत्येक शहर का नाम है, प्रत्येक कस्बे का नाम है, प्रत्येक गली का नाम है, हर सड़क का नाम है। इस तरह हर बीमारी का नाम है। प्रत्येक दवा का नाम है और उससे आगे जाएँ तो पाँच तत्वों के नाम हैं और पाँच तत्वों से बने साजो-सामान का, संसार का भी अपना एक नाम है। सूर्य, चाँद, सितारे, ग्रह, नक्षत्र यह भी एक नाम है। जो कुछ मनुष्य को दृष्टि-गोचर हुआ, मनुष्य ने फौरन उसको अपनी भाषा के आधार पर नाम दे दिया है, क्योंकि समझ आ गई कि नाम के बिना ज्ञान लेना बहुत कठिन है, मोह ज्ञान के बिना वस्तु की सच्चाई को जानना और उसके साथ संबंध जोड़ना कठिन होगा। जहाँ प्रकृति के ज़र्रे-ज़र्रे को मनुष्य ने नाम दिया, वहाँ मनुष्य ने मनुष्य को भी नाम दिया है। प्रत्येक मनुष्य का नाम है और जब कृत्य मंडल के नाम रख कर मनुष्य निवृत्त हुआ तो फिर मनुष्य ने कर्ता पुरुष को भी नाम दिया। इसलिए कि कर्ता पुरुष की पहचान हासिल करने के लिए भी पहले नाम चाहिए। इतनी बात स्पष्ट है कि वजूद पहले है, नाम बाद में है। हस्ती पहले है, नाम बाद में है। पुत्र का जन्म पहले हुआ, नाम बाद में रखा गया। प्रकृति मंडल का जन्म पहले हुआ, नाम की सूझ का जन्म बहुत बाद में हुआ तो जैसे पदार्थ को अपनी भाषा के आधार पर मनुष्य ने अलग-अलग नाम दिए हैं, परमात्मा को भी मनुष्य ने अपनी भाषा के आधार पर विभिन्न नाम दिए हैं। खुदा है, अल्लाह है, राम है, रहीम है, कृष्ण है, मधुसूदन है, माधो है, करतार है, निरंकार है, वाहिगुरु है, सतिनाम

है। अनंत नाम है तो साहिब कहते हैं।

**बलिहारी जाउ जेते तेरे नाव है ॥** *(अंग ११६८)*

नाम सहित कोई चीज़ जन्म नहीं लेती। प्रत्येक वस्तु अनाम आती है, इसलिए गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज कहते हैं कि परमात्मा तो वैसे अनाम ही है :

**अनाम है ॥ अकाम है ॥**

उसकी कोई जगह नहीं, सर्व व्यापक है। उसका कोई निश्चित नाम नहीं, कोई दावे से नहीं कह सकता। वह सिर्फ अल्लाह है, राम नहीं है। सिर्फ राम है, माधो नहीं है। सिर्फ माधो है, गॉड नहीं है। सो अनंत नाम हैं, बेशुमार नाम हैं। मनुष्य ने अपनी भाषा के आधार पर उसको नाम दिए हैं। यह कितने नाम हैं पदार्थों के। जब पदार्थ ही सभी गणना में नहीं आ सकते, अनंत हैं, इसलिए साहिब कहते हैं कि नाम भी अनंत हैं :

**असंख नाव असंख थाव ॥**



अनंत ही ठिकाने हैं, अनंत रचना है :

**अगंम अगंम असंख लोअ ॥**

अनंत ऐसे द्वीप लोक हैं, खण्ड हैं जो मनुष्य की स्मरण शक्ति में नहीं आ सकते। अनंत सूर्य हैं, जिनको अभी वैज्ञानिक देख नहीं सका। ऐसे-ऐसे ग्रह नक्षत्र हैं जिनके अनुमान लगाए तो हैं मगर अभी वह दृष्टि में नहीं आए। अभी तक पकड़ में नहीं आए। साहिब कहते हैं कि अनंत रचना है, परे से परे रचना है। यह दृष्टि से परे की बात है। अनेकों लोक हैं, अनेकों खण्ड हैं, जो अगम्य हैं। अगम्य उसको कहते हैं जहाँ तक मनुष्य की, किसी भी शक्ति की पहुँच न हो। न शरीर की पहुँच हो, न ही इन्द्रियों की पहुँच हो, न ही मन की पहुँच हो। ऐसी रचना भी हैं प्रकृति में, इस तरह के लोक भी हैं, इस तरह की पुरियाँ भी हैं और कितनी हैं ? असंख्य हैं, जिनकी गणना नहीं हो सकती।

**असंख कहहि सिरि भारु होइ ॥**

फिर मेरे सतिगुरु जी कहते हैं कि इस जगत् की रचना को अगर असंख्य भी कह दिया जाए तो सिर पर भार होता है। गलत बयान करने का बोझ है, यहाँ असंख्य से मुराद जगत् की रचना को असंख्य अंकों से नहीं जोड़ा जा सकता। भाई अमुक वस्तु असंख्य है, अमुक हस्तियाँ असंख्य हैं, अमुक जीव-जन्तु असंख्य हैं। साहिब कहते हैं—नहीं बोझ पड़ जाएगा। असंख्य कह कर सबकी गणना हो गई। जिसकी गिनती हो गई, उसकी सीमा हो गई। जिसकी सीमा बन गई, वह पकड़ में आ गया। जो पकड़ में आ गया, वह पूज्य नहीं है। वह प्रतिष्ठा करने योग्य नहीं रहता। वहाँ मनुष्य का सिर नहीं झुकता। सिर तो वही झुकता है जिसको पकड़ें और पकड़ में भी न आए, जिसको सोचे और सोच में न आए। कथन करें और कथन करने में न आए। जिसका अनुभव करें और पूर्ण तौर पर वह अनुभव में भी न आए तो मस्तक वहाँ झुकता है। हैरानगी का जन्म वहाँ है, विस्माद का जन्म वहाँ है तो सहिब कहते हैं कि यह रचना को असंख्य कह देने से सिर पर गलत बयान करने का बोझ पड़ेगा, भार पड़ेगा।



**असंख कहहि सिरि भारु होइ ॥**
**अखरी नामु अखरी सालाह ॥**

फिर गुरु जी महाराज फुरमान करते हैं कि यह तो ठीक है। उसको असंख्य गणना में अंकों में नहीं दिखाया जा सकता। फिर भी मनुष्य जगत् में रचना का ज्ञान देख लेता है। विचार-विमर्श करता और कथन करता है। परमात्मा की कथन करते समय मूल बात जो है वह यह है कि अक्षर चाहिए, आवाज़ को अक्षर चाहिए, पशुओं के पास आवाज़ है, अक्षर नहीं हैं। इसलिए पशु बोल कर अपने सिर्फ अस्तित्व का ज्ञान दे सकता है कि यह गीदड़ बोलता है, यह शेर गर्ज रहा है। यह कोयल बोल रही है, यह बुलबुल चहचहा रही है, यह चिड़िया बोल रही है और जिस समय पशु या पक्षी बोलता है, बोल कर अपने अस्तित्व का ज्ञान देता है मगर कोई भी पक्षी अपने बोल द्वारा, अपनी आवाज़ द्वारा दूसरे तीसरे का ज्ञान नहीं दे सकता, चौथे पाँचवें का ज्ञान नहीं दे सकता। सिर्फ मनुष्य है जिसको पूछें तू कौन है ? तो बता देता

है कि मैं कौन हूँ, मेरी ज़ाति क्या है ? मेरा मज़हब क्या है, मैं आया कहाँ से हूँ। मैंने जाना कहाँ है। मनुष्य अपने संबंध में बता सकता है, परिवार के संबंध में भी बता सकता है, संसार के संबंध में भी बता सकता है और निरंकार के संबंध में भी बता सकता है। यह महान दात परिपूर्ण परमात्मा ने सिर्फ मनुष्य की झोली में ही डाली है और वह है अक्षर। आवाज़ को जो अक्षर मिल गए तो गुरु ग्रंथ साहिब जी की वाणी का फैसला अक्षरों में ही है। तीन लोकों का ज्ञान अक्षरों में है। मनुष्य की दुनिया में से अक्षर निकाल दें तो मनुष्य और पशु में कोई अन्तर नहीं रह जाएगा। जिस दिन मनुष्य के पास अक्षर नहीं थे, केवल आवाज़ थी, इशारे थे, मनुष्य इतना विकासशील नहीं हो सका था। पिछड़ा हुआ था, जंगलों में रहता था। इसके पास सिर्फ इशारे थे। पानी पीना है तो पानी पीने का एक इशारा था। भूख लगी है तो भूख लगने का एक इशारा था। अगर इंकार करना है तो सिर हिला देता था, अगर हाँ करनी है तो हाँ की तरह सिर हिला देता था। इस तरह के आठ-दस इशारों से मनुष्य के संबंध जुड़े थे। धीरे-धीरे अपने जज़्बात, अपने भावों को बोलों के द्वारा, अक्षरों के द्वारा प्रगट करने का तरीका आ गया तो प्रत्येक देश के जलवायु के मुताबिक मनुष्य की ज़ुबान में से कुछ बोल निकले, कुछ अक्षर निकले। इसलिए अनंत भाषाएँ बन गईं। अनेकों तरह की भाषाओं का जन्म हो गया। तो साहिब कहते हैं कि मनुष्य की दुनिया में जितना ज्ञान-ध्यान है, देना-लेना है, ज्ञान का विचार सभी कुछ अक्षरों में बंद है। अक्षरों में जितने नाम हैं, अक्षरों में हैं। अगर कोई यह कहे कि मैंने अक्षर कोई भी ज़ुबान से नहीं निकालना। उच्चारण बंद है और अक्षरों की इतनी बड़ी महानता है जितना अक्षरों में परमात्मा का ज्ञान है, इन अक्षरों को कहा परमात्मा के रूप में है तो :

**अखरी नामु अखरी सालाह ॥**

गुणगान करना है परमात्मा का, किसी देश का, किसी व्यक्ति का, किसी संत का, किसी महात्मा का। जब भी गुणगान करना है तो अक्षरों के बिना नहीं कर सकोगे। बोल, आवाज़ इसको अक्षर

चाहिए। इसलिए मनुष्य की दुनिया में अक्षरों की बहुत महानता है। साहिब कहते हैं–गुणगान भी अक्षरों में बंद है :

**अखरी गिआनु गीत गुण गाह ।।**

अक्षरों में ही सारा ज्ञान है, चाहे ज्ञान किसी तरह का हो। चाहे वह धर्म का ज्ञान हो और सर्व ज्ञान अक्षरों में बंद है तो ज्ञान की यह तीन धारणाएं मानी गई हैं–प्रकृति का ज्ञान, कला का ज्ञान, और धर्म का ज्ञान। जिसके पास प्रकृति का ज्ञान है, उसको वैज्ञानिक कहते हैं, साईंसदान कह देते हैं। जिसके पास मात्र कला का ज्ञान है वह आर्टिस्ट है और जिसके पास धर्म का ज्ञान है, ईश्वर का ज्ञान है उसको संत कह देते हैं, ब्रह्मज्ञानी कह देते हैं। मगर एक खास कमी जो देखने में आई है कलाकार और वैज्ञानिक में, वह यह है कि जिसके पास प्रकृति का ज्ञान है, उसके पास कला का ज्ञान नहीं है। प्रकृति तत्व ठोस है इसका चीर–फाड़ कर, इसका गहराई से अध्ययन करके और प्रकृति के मूल रहस्य भरी बातों को जान लेने वाला अक्सर हृदय के गहरे तल में उतरना ही भूल जाता है। इसलिए कोई वैज्ञानिक संगीतकार नहीं होगा, कवि नहीं होगा, मूर्तिकार नहीं होगा, चित्रकार नहीं होगा, क्योंकि वह बाहर देखता है, हृदय में नहीं देखता। कला का जन्म तब होता है जब कोई हृदय को गहराई से देखता है। इतनी बात तो स्पष्ट है कि एक चंद्रमा को जिस दृष्टि से वैज्ञानिक देखता है, एक कलाकार नहीं देख सकेगा। रेत के ज़र्रे को प्राकृतिक खोजी जिस ढंग से देखता है, एक कलाकार नहीं देख सकेगा, एक सामान्य मनुष्य उस ढंग से नहीं देखता। एक पेड़ को या मनुष्य के शरीर को एक प्रकृति का खोजी वैज्ञानिक जिस तरीके से देखता है, साधारण मनुष्य किसी ओर ढंग से देखता है, क्योंकि वैज्ञानिक की गहरी दृष्टि है, वह बहुत गहरा देखता है, मनुष्य के शरीर में क्या है ? पेड़ के अंदर क्या है ? रेत के ज़र्रे में क्या छुपा हुआ है ? सूर्य, चाँद, सितारों के अंदर क्या कुछ है ? इस तरह की खोज जिसके अंदर है और जो वैज्ञानिक कर रहा है, मगर ऐसा मनुष्य कलाकार नहीं होता। इतनी बात स्पष्ट हो गई है कि जीवन के जिस पहलू का ज्ञान मनुष्य के

पास जितना ज्यादा दूसरे पहलुओं में है, उतना ही वह अज्ञानी हो जाता है। उतना ही नासमझ हो जाता है। मनुष्य जितना बड़ा वैज्ञानिक है, वह संगीत की दुनिया में उतना ही नासमझ है, वह कविता की दुनिया में उतना ही नादान है। वह मूर्ति की चित्रकारी में बिल्कुल नासमझ है। मगर जो महान चित्रकार है, चित्र की दुनिया में खो गया है, रंगों की दुनिया में खो गया है। वह प्रकृति की खोज के बारे बिल्कुल अज्ञानी है, नासमझ है। जीवन के प्रत्येक पहलू का बोध एक जिन्दगी में किसी के पास नहीं हो सकता। प्रकृति का नियम है कि जो जिस पहलू में जितना आगे बढ़ जाता है, अन्य पहलुओं में उतना ही ज्यादा पिछड़ जाता है। देखते हैं कि आम रोज़ाना की जिन्दगी में कि जो धन की दुनिया में बहुत आगे निकल जाते हैं, धर्म की दुनिया में अक्सर पिछड़ जाते हैं। किसी एक पहलू में बहुत शिखरता का विकास किया जा सकता है तो प्राकृतिक खोजी कलाकार नहीं है, और कलाकार साईंसदान नहीं है, वैज्ञानिक नहीं है और तीसरा जो खोजी है धर्म का खोजी है, परमात्मा का खोजी है, जिसने परमात्मा की खोज कर ली है, वह संत है, ब्रह्मज्ञानी है, वह कलाकार भी होगा, प्रकृति का खोजी भी होगा। इसलिए संतजनों ने परमात्मा की बात गीत में कही है, संगीत में कही है, जो एक कला है। हमारे देश के समस्त श्रेष्ठ भक्त गीत में बोले हैं। संगीत में बोले हैं। कुरान भी गीतों के द्वारा ही नाज़िल हुई है। गीता भी गीत के द्वारा प्रगट हुई है। वेद भी गीत के द्वारा ही प्रगट हुए हैं। गुरु ग्रंथ साहिब की पूरी वाणी गीत है, प्रभु का गीत है :

**नानक भउजलु पारि परै जउ गावै प्रभ के गीत ॥**

*(अंग ५३६)*

सतिगुरु का तो ऐसा कहना है कि भवजल से पार होने के लिए गीत चाहिए, संगीत चाहिए। परमात्मा के मार्ग पर चलना है, कोई रोते हुए नहीं, गीत-संगीत के साथ चलना है, उसके मार्ग पर और प्रकृति ने एक नियम बना दिया है कि रोते हुओं का अक्सर रोते हुओं से ही संबंध जुड़ता है। मुर्दों का मुर्दों से, जीवितों का जीवितों से, कलाकारों का कलाकारों से संबंध जुड़ता है। मूर्खों का मूर्खों से संबंध

जुड़ता है। प्रभु तो आनंद का स्रोत है, वहाँ तो अनहद के बाजे बज रहे हैं और उसके दर पर वही पहुँच सकता है जो गीत-संगीत के साथ जाए। अन्यथा प्रभु से संबंध जुड़ना ही कठिन हो जाएगा। परमात्मा के साथ संबंध जुड़ना कठिन हो जाएगा। जो संत है, कलाकार भी है और प्रमाणित है कि दुनिया के सभी श्रेष्ठ संतजनों ने कला गीत-संगीत के द्वारा ही परमात्मा की बात कही है। ईश्वर की बात कही है, परन्तु संत प्राकृतिक खोजी भी होता है, प्रकृति मंडल के संबंध में, संसार के संबंध में, माँ के संबंध में जिस तरह की गहरी बातें संतजनों ने की हैं, वर्तमान वैज्ञानिक उसको रद्द नहीं कर सका, उसको मिटा नहीं सका। गुरु नानक देव जी का यह मूल ख्याल है कि सर्वप्रथम अरबों-खरबों धुंध ही धुंध थी, गैस ही गैस थी, कुछ भी नहीं था, वह धुंध पानी बनी, फिर पानी से जीवन बना, वह जीवन विकास करके पशु-पक्षी बना और यह विकास चलता रहा। आखिर इस पड़ाव पर पहुँचा जिसको मनुष्य कहते हैं। गुरु नानक देव जी महाराज की इस विचारधारा को आधुनिक साईंस अस्वीकार नहीं कर सकी कि धुंध अरबों-खरबों वर्षों तक नहीं थी। धुंध ही थी-'अरबद नरबद धुंधूकारा।' अरबों खरबों वर्षों तक धुंध ही धुंध थी, गैस ही गैस थी और फिर गुरु अर्जुन देव जी महाराज कहते हैं :

**घटंत रूपं घटंत दीपं घटंत रवि ससीअर नख्यत्र गगनं ॥**

*(अंग १३५४)*

यह नक्षत्र, यह गगन, यह सूर्य, यह चंद्रमा, यह पृथ्वी सभी कम हो रहे हैं, ताकत कम हो रही है, शक्ति कम हो रही है। जो वस्तु आलम-ए-वजूद में आई है, वह जितनी मुद्दत व्यतीत करेगी, आखिर पुरानी होगी, बूढ़ी होगी। शक्ति उसकी कम होगी। सिर्फ यही नहीं कि मनुष्य बूढ़ा होता है, धरती भी बूढ़ी हो जाती है। एक दिन सूर्य ने भी ठण्डा हो जाना है। जिस तरह एक दिन मनुष्य ठण्डा हो जाता है। मनुष्य ठण्डा हो गया, मर गया। सूर्य ठण्डा हो गया, मर गया। गुरु ग्रंथ साहिब जी की वाणी के मुताबिक जैसे अनंत लोग रोज़ाना ठण्डे हो रहे हैं, रोज़ाना जन्म ले रहे हैं, रोज़ाना ही अनंत सूर्य ठण्डे हो रहे हैं, नए सूर्य पैदा हो रहे हैं। यह रचना पल-पल में बड़ी-

बड़ी रचनाओं का रूप हो रही है। आँख के पलक झपकने में अनंत पृथ्वियाँ जन्म ले रही हैं। अनेकों पृथ्वियाँ मिट रही हैं, नाश हो रही हैं और साहिब कहते हैं जो वस्तु बन जाती है, आखिर धीरे-धीरे उसके पूर्ण होने का एक शिखर है, फिर कम होना शुरु हो जाती है। जैसे मनुष्य के बच्चे का जन्म हुआ, वह बढ़ रहा है, मगर कितने समय तक बढ़ेगा, सिर्फ चालीस वर्ष तक।

**चालीसी पुरु होइ पचासी पगु खिसै सठी के बोढेपा आवै ॥**

*(अंग १३८)*

संतिगुरु जी कहते हैं कि शरीर की पूर्णता चालीस वर्ष तक हो जाती है, आगे नहीं होगी। अब कम होना शुरु होगा। दाँत कमज़ोर होंगे, आँखें कमज़ोर होंगी, सुनने की शक्ति कमज़ोर होगी। स्मरण शक्ति कमज़ोर होगी। चालीस वर्ष तक बढ़ता रहा, अब घटना शुरु होगा और साठ वर्ष पर आकर बूढ़ा हो गया। इसको कहते हैं वृद्ध हो गया। जो वस्तु जन्म लेती है, पहले उसका बचपन है, फिर उसकी मृत्यु है। यह नियम रेत के ज़र्रे से लेकर सूर्य, चाँद, सितारों तक एक समान लागू है। तो संत भी है, वह वैज्ञानिक भी है। जो संत हैं वह कलाकार भी हैं। इसलिए संत को पूर्ण कहते हैं। वैज्ञानिक को पूर्ण नहीं कहते। कलाकार को पूर्ण नहीं कहते, कला का बोध है और कुछ भी नहीं है। मात्र प्रकृति की खोज है अन्य कुछ भी नहीं जानता। प्रकृति की खोज शरीर की खोज है। कला की खोज हृदय की खोज है। परमात्मा की खोज आत्मा की खोज है, पदार्थ की खोज है, पूर्णता की खोज है। इसलिए संत को पूर्ण पुरुष कहते हैं। ब्रह्मज्ञानी को पूर्ण पुरुष कहते हैं। क्योंकि जीवन के प्रत्येक पहलू की जानकारी उसके पास है। जीवन के प्रत्येक पहलू का ज्ञान उसके पास है तो साहिब कहते हैं कि जो ज्ञान है, अब दूसरे को भी देना है और अक्षरों के बर्तन में परोस कर ही देना है। भोजन बनाना है तो बर्तन चाहिए। भोजन बाँटना है तो बर्तन चाहिए। आखिर हाथों के ऊपर भोजन बनाया भी नहीं जा सकता। हाथों के ऊपर पूरा भोजन बाँटना भी बड़ा मुश्किल है और जो जाना है ज्ञान, इसको जानने के लिए भी अक्षर चाहिए। इसको समझने के लिए भी अक्षर चाहिए, किसी को ज्ञान देने के लिए

नियमित अक्षर चाहिए। इसलिए साहिब कहते हैं कि जितना ज्ञान है, जितने गीत हैं, जितने गुण हैं, उनकी प्रशंसा जितनी है सब अक्षरों में बंद है :

**अखरी लिखणु बोलणु बाणि ॥**

भाषाओं का ज्ञान अलग-अलग बोलना, अनंत तरह की जो भाषाएँ हैं, ज्ञान है, अलग-अलग भाषाएँ हैं। साहिब कहते हैं कि सब कुछ अक्षरों में है। जो कुछ हम लिखते हैं, समस्त लेखा-जोखा भी अक्षरों में हैं।

**अखरा सिरि संजोगु वखाणि ॥**

इस तरह के दो बोल मीठे बोलेगा, संयोग जुड़ गए। दो मित्र बन गए, पति-पत्नी का रिश्ता जुड़ गया बोलों से, अक्षरों से। आखिर दो अक्षर दो अपरिचित मनुष्यों का संयोग बना दे, दो अक्षर दो अपरिचित मनुष्यों में घनिष्ठ मित्रता पैदा कर दें, इन अक्षरों की कितनी महत्ता है ? इन अक्षरों की कितनी बात है ? साहिब कहते हैं कि जगत् का, परमात्मा का, गुरु का जितना संयोग है, जो जुड़ना है अक्षरों के अधीन है। अक्षर निकाल दें तो मनुष्य से जुड़ना भी कठिन है। परमात्मा से जुड़ना भी कठिन है।

**अखरा सिरि संजोगु वखाणि ॥**

परन्तु अब गुरु बाबा इसमें से विशेष बात बयान करते हैं :

**जिनि एहि लिखे तिसु सिरि नाहि ॥**

जिसने जगत् का सारा ज्ञान अक्षरों में बंद कर दिया, वह खुद पूर्ण रूप से अक्षरों में नहीं है। अक्षरों से न्यारा है। भक्त कबीर जी महाराज कहते हैं :

**ओअंकार आदि मै जाना ॥ लिखि अरु मेटै ताहि न माना ॥**

*(अंग ३४०)*

मैंने उसको ओंकार जान लिया, जो मेरे हृदय में अंकुरित हो गया बोल-बोल कर। मगर अब ज़मीन पर ओंकार लिखते-मिटाते यह ओंकार प्रगट भी नहीं हुआ, ओंकार नाश भी नहीं हुआ। यह ठीक

है उसका अस्तित्व अक्षरों के द्वारा प्रगट हुआ । अक्षर जुबान से उच्चारण किए और जुबान से उच्चारण किए हुए अक्षर हृदय की तख्ती पर यथावत लिखे गए हैं । इसलिए अब कबीर जी कहते हैं कि अब अक्षर उस जगह पर लिखे गए हैं, जहाँ से मिट नहीं सकते । ओंकार अमिट है और अमिट अक्षरों में मेरे हृदय में प्रगट हुआ तो सतिगुरु महाराज का फुरमान है कि वह परिपूर्ण परमात्मा खुद अक्षरों में नहीं है :

**जिनि एहि लिखे तिसु सिरि नाहि ।।**

जिसने जगत् का सारा लेखा-जोखा संयोग अक्षरों में बंद किया हुआ है, वह खुद इन अक्षरों से न्यारा है, भाव पूर्ण रूप से इन अक्षरों को बयान नहीं किया जा सकेगा । अक्षरों में पूर्ण हम उसको नहीं ढाल सकते :

**जिनि एहि लिखे तिसु सिरि नाहि ।।**
**जिव फुरमाए तिव तिव पाहि ।।**

जैसा परिपूर्ण परमात्मा फुरमान करता है, हुक्म करता है, जीवों को वही रंग रूप पदार्थ प्राप्त होता है :



**जेता कीता तेता नाउ ।।**

यहाँ नाम से मुराद हस्ती स्वरूप है जैसे हम कहते हैं अमुक का नाम ऊँचा हो गया । बहुत बड़ा हो गया तो हस्ती का प्रतीक है । उसकी हस्ती बड़ी हो गई है । उसकी शक्ति बहुत बढ़ गई है । तो साहिब कहते हैं कि जो यह रचा हुआ जगत् है, यह सब उसका स्वरूप है, उसी का ही रूप है ।

**विणु नावै नाही को थाउ ।।**

उसके स्वरूप के बिना कोई भी ऐसी जगह नहीं है जहाँ हम कह सकते हैं कि यहाँ ईश्वर नहीं है । ईश्वर व्यापक है, संपूर्ण है, इसकी ज्योत विद्यमान है ।

**कुदरति कवण कहा वीचारु ।।**

फिर सतिगुरु, मैं कौन हूँ कि कुदरत का विचार करूँ ?

**वारिआ न जावा एक वार ।।**

मैं तो इतनी समर्था नहीं रखता कि एक बार उस परम शक्ति पर बलिहारी जाऊँ, कुर्बान जाऊँ।

**जो तुधु भावै साई भली कार ।।**

हे अकाल पुरुष ! वह सब कुछ भला है जो तुम्हें अच्छा लगता है। जो तू कर रहा है, अपनी रज़ा के मुताबिक सब ठीक है। सभी कुछ सही है।

**तू सदा सलामति निरंकार ।।**

तू सदैव है, हमेशा है, शाश्वत है, आकार से रहित है, प्रकृति का विचार चार पउड़ियों में साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज अपने अंदाज़, अपने तरीके से जगत् के सामने रखते हैं। इन चार पउड़ियों में प्रकृति की झलक देखते-देखते सचमुच ही मनुष्य विस्माद होकर प्रकृति के मालिक कादिर का दृश्य देख लेता है। कादिर की झलक देख लेता है। सतिगुरु रहमत करें कि चार पउड़ियाँ कुदरत में हमें कादिर की झलक महसूस हो। हे अकाल पुरुष ! तुम्हारी झलक मुझे प्रकृति में मिलती है। हे परिपूर्ण परमात्मा ! पदार्थ में भी मैं तुम्हारी झलक देखता हूँ। हे कादिर ! प्रकृति में भी मैं तुम्हारा स्वरूप देखता हूँ और यह पंक्ति सार्थक है कि :

**जेता कीता तेता नाउ ।।**

जितना कुछ भी बना है, उसका ही स्वरूप है, उसका ही स्वरूप है।

—o—

## पउड़ी बीसवीं

भरीऐ हथु पैरु तनु देह ॥
पाणी धोतै उतरसु खेह ॥
मूत पलीती कपड़ु होइ ॥
दे साबूणु लईऐ ओहु धोइ ॥
भरीऐ मति पापा कै संगि ॥
ओहु धोपै नावै कै रंगि ॥
पुंनी पापी आखणु नाहि ॥
करि करि करणा लिखि लै जाहु ॥
आपे बीजि आपे ही खाहु ॥
नानक हुकमी आवहु जाहु ॥ २० ॥



मनुष्य की बुद्धि दो तरह से काम करती है और बुद्धि का काम है खोजना। या यह पदार्थ की खोज करेगी या यह परमात्मा की खोज करेगी। वैज्ञानिक ने पदार्थ के नियम को समझ कर उसकी नियमावली की सूझ-बूझ हासिल करके पदार्थ को अपने अनुकूल बना लिया। सुख दे सके, सुविधाएँ दे सके, उसने पदार्थ के अनुकूल चलने में समर्था हासिल कर ली। संत वह है जिसने परमात्मा के नियम को समझा है, परमात्मा तत्व की हकीकत को जाना है और उसके अनुकूल खुद को बनाया है और परमानंद की प्राप्ति की। दोनों ने कुछ प्राप्त किया और जगत् को दिया है। एक ने खुद को पदार्थ के अनुकूल कर और पदार्थ के नियम को समझ कर जगत् को सुविधाएँ दीं और एक ने परमात्मा के नियम को समझ कर और परमात्मा के नियम के अनुकूल खुद को बना कर परमानंद प्राप्त किया है। परमानंद बाँटा है, तक्सीम किया है। हू-ब-हू उस परमात्मा तक की सूझ-समझ को रखने वाले और खुद को उस नियम के अनुकूल ढालने वाले और

परमानंद की प्राप्ति कारण जगत् को परमानंद बाँटने वाले जगत् गुरु बाबा साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने इस तरह के गुप्त रहस्य इस पावन पवित्र पउड़ी में दर्शाए हैं :

**भरीऐ हथु पैरु तनु देह ॥**

यह तो ठीक है कि मनुष्य अपने हाथ और पैर गंदे नहीं करना चाहता, मगर यह भी स्पष्ट है कि संसार में बहुत गंदगी है, धूल है जो धीरे-धीरे हाथों पर पड़ती है, पैरों पर पड़ती है, कपड़ों पर पड़ती है, मुँह पर पड़ती है और मनुष्य सुबह जब तरो-ताज़ा नहा कर बाहर निकलता है और शाम को जब अपने घर वापिस आता है तो उस तरह की सफाई और ताज़गी शरीर में नहीं होती। मैल कुछ जम गई है, संसार में जो धूल है उसके बदन पर पड़ गई है, उसके कपड़ों पर पड़ गई है।

**भरीऐ हथु पैरु तनु देह ॥**

शारीरिक हाथ-पैर, यह तन किसी मैल से भर गया है। संसार की धूल तन पर पड़ गई है, पैरों पर पड़ गई है, हाथों पर पड़ गई है और यह सब मैले हो गए हैं। तो :



**पाणी धोतै उतरसु खेह ॥**

पानी से यह धूल मिट्टी हाथों से उतर जाती है, पैरों से उतर जाती है, मुँह से उतर जाती है। यह पानी में विशेषता है और इस नियम को मनुष्य ने समझा है। तन की मैल पानी से उतर जाती है। तन की धूल पानी से धुल जाती है।

**मूत पलीती कपड़ु होइ ॥ दे साबूणु लईऐ ओहु धोइ ॥**

यदि कहीं कपड़ा बहुत गंदा हो जाए, मल-मूत्र से भर जाएँ, बहुत ही मैला हो जाए। सिर्फ मिट्टी नहीं, सिर्फ धूल नहीं, बल्कि मूत्र से कपड़े गंदे हो जाएँ। कहीं मल-मूत्र से कपड़ा अत्यंत नापाक हो जाए, ज्यादा मैला हो जाए तो :

**दे साबूणु लईऐ ओहु धोइ ॥**

वह गंदगी अकेले पानी से नहीं धुलेगी। अब साबुन भी चाहिए। मनुष्य ने पहले पानी के नियम को समझा, यह मालूम हुआ कि पानी से मात्र ऊपर की मैल, जो रेत की है, धूल की है, धुलेगी मगर मल-मूत्र की जो गंदगी है, वह पानी से नहीं धुल सकती। सो मनुष्य ने साबुन को ईजाद किया। अनेकों तरह के वाशिंग पाऊडर हैं जो कपड़ों में से गंदगी निकाल कर साफ सुथरा करते हैं। हू-ब-हू इसी तरीके से सतिगुरु जी महाराज कहते हैं :

**भरीऐ मति पापा कै संगि॥ ओहु धोपै नावै कै रंगि॥**

एक तो स्वाभाविक मैल है, मनुष्य कुछ करना नहीं चाहता। अशुद्ध कर्म, पर स्वाभाविक हो गया, अनचाहा हो गया, पाप करने की चाहत नहीं थी पर हो गया। अनर्थ करने की कोई मन में इच्छा नहीं थी मगर हो गया। इसको कहते हैं अनिश्चित पाप, अनचाहा, वह जो मन में इच्छा नहीं थी और गलत बोला गया, गलत देखा गया, गलत सुना गया, कुछ गलत हो गया। यह तो ऐसा है जैसे तन पर धूल पड़ जाती है, मिट्टी पड़ जाती है तो यह थोड़े से सत्संग से, थाड़ी सी गुरुवाणी विचार के साथ, थोड़े से आध्यात्मिक चिन्तन के साथ इस तरह की रेत, इस तरह की धूल दूर हो जाती है। मगर जो घोर अपराध किए हुए, घोर पाप जो सोच-समझ कर किए हुए हैं, जिसको साज़िश कहते हैं, जिसका पूरा पहला निशाना ठान कर कोई अनर्थ किया, पाप किया, वह मैल इस तरह है जैसे कपड़े को मल-मूत्र की मैल चिपक गई हो। यह अब सिर्फ मिट्टी की मैल नहीं, मल-मूत्र की मैल है। फिर अब इसको समझना अनिश्चित पाप, अनचाहा पाप, जिसकी मन में कोई इच्छा नहीं, अचानक हो गया, जिसको गुरु तेग बहादुर जी कहते हैं :

**नर अचेत पाप ते डरु रे॥**

हे नर! हे मनुष्य! जो अचानक पाप हो रहे हैं, सहज ही हो जाते हैं जिसका चित्त चिन्तन भी नहीं करता, उस पाप से डर और जिस पाप का चित्त चिन्तन करे, उसकी पूरी साज़िश बनाए और सोच-समझ कर करे तो वह तो बहुत बड़ी मैल है। वह तो बहुत बड़ा अनर्थ

है। वह मैल ऐसे है जैसे कपड़ों को मल–मूत्र की मैल चिपक गई, गंदगी और विष्ठा की मैल लग गई, अब यह पानी से नहीं धुलेगी। अब यह एक दो दिन के पाठ से बात नहीं बनेगी। दान–पुण्य से बात नहीं बनेगी, अब यह थोड़ी बहुत सेवा से बात नहीं बनेगी। यह तो गहरा आध्यात्मिक चिन्तन करना पड़ेगा। अब बहुत बड़े रूप में जप करना पड़ेगा और थोड़ा सा पुण्य–दान कर लेना, सेवा कर लेनी, परोपकार कर लेना ऐसे है जैसे ऊपर जमी हुई थोड़ी सी पापों की मैल को पानी से धोना है और घोर तपस्या करनी है पर घोर तपस्या करना, महान जप करना, विशेष तप करना इस तरह है जैसे पानी के साथ–साथ साबुन को लेकर मैल को धोना। गलत सोच रहा है, गलत विचार कर रहा है, गलत ख्याल चल रहे हैं। यह मति की मैल है और यह कुसंग में पुराने संस्कारों के कारण या अचानक जो संसार में बुरे विचार घूम रहे हैं उनके कारण मति पर यह प्रभाव पड़ता है, बुद्धि गलत सोचने लगती है और गलत सोच को तन अपने कार्य–रूप से प्रकट करता है। मन के कारण गलत सोचा गया, वह विचारों के तल पर गलत है। मगर तन के कारण जो गलत किया गया, वह किरदार के तल पर गलत है तो साहिब कहते हैं :

**भरीऐ मति पापा कै संगि ॥**

जो पापों से मति भर लें, मन भर लें और पहले इसको भी समझें पाप क्या है, ऐसा सोचना जिससे किसी को चोट पहुँचे, ऐसा करना जिससे किसी को दुख पहुँचे। पाप की दो लफ्ज़ों में व्याख्या करनी हो तो इतनी ही है कि जिस विचार के द्वारा, जिस किरदार द्वारा, जिस सोच द्वारा दूसरे को चोट पहुँचे, मेरा चलना किसी का रास्ता रोक ले, तो मेरा चलना भी पाप है। मेरा सोचना किसी के सोच मंडल में ताला लगा दे, मेरे सोचने में पाप हो, मेरा करना किसी के हाथों को रोक दे, किसी के हाथों के लिए हथकड़ी साबित हो, ऐसा मेरा सोचना पाप है और मेरा यह करना, मेरे कृत्य से किसी दूसरे का पूरा कृत्य बर्बाद हो जाए। वह मेरा कृत्य भी पाप है और जगत् में यह पाप प्रवृत्ति रूप में मौजूद है, बहुत फैला हुआ यह पाप मौजूद है। मनुष्य

की सोच, मनुष्य का बोलना, मनुष्य का चलना, मनुष्य का करना ऐसा है कि दूसरे का रास्ता रोक देता है। दूसरे के हाथों के लिए उसका कृत्य हथकड़ी बन जाता है और इसके बोल ऐसे हैं कि दूसरे को खामोश कर देते हैं। बोलने का अवसर तक दूसरे को उपलब्ध नहीं होने देते। वह बोलना पाप हो गया। वह सोचना पाप हो गया, जो दूसरे के दिमाग को बंद करके रख दे। वह करना पाप हो गया, जिसके साथ दूसरे की मेहनत पर ही प्रहार कर गया। तो साहिब कहते हैं कि यह पाप है, जिसके साथ दूसरे को किसी भी तरह की हानि पहुँचे। धार्मिक स्तर पर, राजनीतिक स्तर पर, सामाजिक स्तर पर और आर्थिक स्तर पर जिस कार्य से किसी तरह की भी हानि पहुँचे वह कार्य पाप है, वह कर्म पाप है तो साहिब कहते हैं :

**भरीऐ मति पापा कै संगि ।।**

जो पापों के साथ मति भर ले, मति मलीन हो जाए, मति मैली हो जाए-तो उसको कैसे धोएं ?

**ओहु धोपै नावै कै रंगि ।।**



फिर पाप की मैल धुलती है नाम के रंग से, नाम कहा और साथ कहा :

**ओहु धोपै नावै कै रंगि ।।**

इसका मतलब है नाम का अपना रंग है। भाव नाम को किसी रंग और रस में दबाने से ही मैल धुलेगी, वैसे नहीं। वैसे वाहिगुरु, वाहिगुरु कहता जा रहा है। वाहिगुरु तो है, अब वाहिगुरु का रंग नहीं, राम-राम कहता रहता है, अब रसना तो मन के साथ नहीं है तो यह नाम तो है मगर रंग नहीं, रस नहीं। अल्लाह-अल्लाह की धुन रटता जा रहा है, मगर दिल से खाली है। अल्लाह का रंग नहीं है। नाम का रंग चाहिए, राम का रंग चाहिए, अल्लाह का रंग चाहिए, वाहिगुरु के रंग ने ही पापों के काले रंग को धोना है, मिटा देना है, तबाह कर देना है। अल्लाह का अपना एक रंग है, वाहिगुरु का अपना एक रंग है और यह रंग तब बनता है जब जुबान के बोल से मन पूर्ण तौर पर सहमत होता है, जिसको बाबा फरीद कहते हैं :

**दिलहु मुहबति जिंन्ह सेई सचिआ ॥**
**जिन्ह मनि होरु मुखि होरु सि कांढे कचिआ ॥**

(अंग ४८८)

यह तो कच्चा रंग है और कच्चा रंग उतरते देर नहीं लगेगी तो मात्र रसना कह रही है। जुबान अल्लाह–अल्लाह का रटन कर रही है। ज़ुबान से ही सिर्फ वाहिगुरु–वाहिगुरु निकल रहा है। यह तो बिल्कुल कच्चा रंग है, यह दुनियावी रंग है। ज़ुबान से बोलने से मन भी सहमत है। ज़ुबान के बोल से दिल भी जुड़ा हुआ है। यह ऐसा रंग है कि पापों की पूरी मैल को धोकर रख देगा। इसलिए साहिब कहते हैं कि अगर कहीं मन और बुद्धि पापों से भर जाए तो वह नाम के रंग से धुल जाती है, साफ हो जाती है।

**भरीऐ मति पापा कै संगि ॥**
**ओहु धोपै नावै कै रंगि ॥**
**पुंनी पापी आखणु नाहि ॥**

मनुष्य अपनी तरफ से फैसला करके कह देता है कि अमुक पापी है, अमुक सज्जन है, अमुक शरीफ है, अमुक बदमाश है, अमुक बहुत दानी है, अमुक बहुत ज्ञानी है और अमुक बहुत मूर्ख है। मनुष्य के प्रति मनुष्य फैसला नहीं कर सकता कि यह पापी है या सज्जन है। यह भला इन्सान है या बदमाश है। इसको स्वर्ग नसीब होना है कि नरक नसीब होना है। यह मनुष्य फैसला नहीं कर सकता। हालांकि मनुष्य ही मनुष्य प्रति फैसला करते हुए दिखाई देते हैं। कोई मर जाए तो मनुष्य कह देते हैं कि यह स्वर्गवास हो गया है। इसका मतलब है कि स्वर्ग में भेजना मनुष्य के हाथों की बात है। प्रत्येक मृतक के साथ यह लफ़्ज़ 'स्वर्गवास हो गया', हर मरे हुए के साथ यह शब्द अमुक शांत हो गया है, अमुक सचखण्ड वासी हो गया। नहीं, वह सचखण्ड वासी हुआ, झूठखण्ड वासी हुआ, वह नरक वासी हुआ या स्वर्गवासी हुआ। महाराज कहते हैं कि यह कहने मात्र की बात नहीं है यह :

**पुंनी पापी आखणु नाहि ॥**

हे मनुष्य ! तुम्हारे कहने से यह बात नहीं बनती । तू कह दे अमुक सज्जन है, अमुक पापी है, अमुक दानी है, अमुक चोर है । साहिब कहते हैं कि मात्र यह कहने से बात नहीं बनती और कोई किसी की कृत्य के बारे फैसला भी नहीं कर सकता किसी के पापी होने का, किसी के पुनीत होने का फैसला मनुष्य के हाथ में नहीं है बल्कि हकीकत क्या है ? सच्चाई क्या है ? तो सतिगुरु बताते हैं :

**पुंनी पापी आखणु नाहि ।।**
**करि करि करणा लिखि लै जाहु ।।**

जो कुछ मनुष्य करता है, चाहे वह पुण्य है और चाहे वह पाप है, वह लिखा जाता है । कहाँ लिखा जाता है ? काल्पनिक बात तो यह है कि चित्रगुप्त है जो बहुत वृहद-ग्रंथ अपने पास रखकर बैठा है । वही जीवों के कर्म लिख रहा है । भारतीय धार्मिक साहित्य में चित्रगुप्त का बहुत ज़िक्र है, बहुत बात है और लगभग पूर्ण भारत में धार्मिक दुनिया में इसी तरह से चित्रगुप्त के अस्तित्व को तस्लीम किया जाता है कि मनुष्य जो कुछ कर रहा है, उन जीवों के कर्म, मनुष्यों के कर्म वह चित्रगुप्त लिख रहा है, मगर वास्तविक यह चित्रगुप्त है क्या ? वह चित्र जो गुप्त है, वह बनता किस तरह है :

**करि करि करणा लिखि लै जाहु ।।**

हे मनुष्य ! जो कुछ तू कर रहा है, मन में लिखा जा रहा है । उसके संस्कार बन रहे हैं । यह न समझना कि जो कुछ मैंने कर लिया है, उसकी मन में छाप लग गई है, मन में लेख लिखे गए हैं, मन में उसका स्वरूप बन गया है । मन में उसका एक चित्र बन गया है । उस कर्म से जो उसका चित्र बनता है, उसको संस्कार कहते हैं। संस्कार से स्वभाव बनता है, स्वभाव से भाग्य बनता है । भाग्य से दुख और सुख का जन्म होता है । अगर व्यक्ति की झोली में दुख है तो कहना पड़ेगा इसका स्वभाव ठीक नहीं । इसका स्वभाव ठीक क्यों नहीं है ? क्योंकि इसके संस्कार ठीक नहीं हैं । इसके संस्कार ठीक क्यों नहीं हैं ? क्योंकि इसके कर्म ठीक नहीं । अगर किसी व्यक्ति के पास सुख ही सुख हैं, आनंद ही आनंद है, खुशी ही खुशी है तो सुख को देखकर

कादीआ जि लिख

जोगी जाणै रुति

रठी कउ साजे

किव सालाही किउ



सभु को आखै इक

वडी नाई कीता

ापौ जाणै अगै गइ

दे तो साहिब कहते है

तिल का मानु ।।

मान उसकी झोली मे



तीर्थों पर होकर आया है

त हउ हउ करते ।।

त माइआ राते ।।

से तो दो पाप और किए। सो एक मैल उतरी, दो मैल और चढ़ा कर ले आए। दूसरी अहंकार की मैल, प्रबल मैल और लगा कर ले आए। इसलिए मेरे पातशाह कहते हैं कि तीर्थों के स्नान से, दान-पुण्य के साथ मनुष्य का अहंकार शिखर पर पहुँच जाता है और इसका फल इतना ही हो सकता है :

**जे को पावै तिल का मानु ॥**

संसार में जो सम्मान मिलता है वह तो ऐसे होगा जैसे एक पहाड़ के सामने छोटा-सा तिनका हो और ईश्वर की तरफ से उसको सुख इतना ही मिल सकता है उस दान पुण्य और उस तीर्थों पर जाने का, जैसे मिलनी तो पहाड़ जैसी धन-संपदा और खुशी थी, पर मिली एक तिल जैसी शांति। एक तिल से ज्यादा सुख की, मान प्रतिष्ठा की प्राप्ति हो नहीं सकती। इसलिए महाराज कहते हैं :

**जे को पावै तिल का मानु ॥**

तो वास्तविक तीर्थ का स्नान क्या है ? जिसके साथ जन्मों-जन्मों की मैल दूर हो जाए, आध्यात्मिक तौर पर उन्नत होकर मनुष्य परमात्मा में लीन हो, जीवन की सफलता प्राप्त हो, जीवन का रहस्य और आनंद झोली में आ पड़ें और इस तरीके से मनुष्य मालामाल हो जाए। वह तीर्थ कौन-सा है ? कहाँ है और वहाँ स्नान करने की मर्यादा क्या है ? तो मेरे पातशाह तीर्थ और तीर्थ पर स्नान करने का तरीका बताते हैं। आप फुरमान करते हैं :

**सुणिआ मंनिआ मनि कीता भाउ ॥**

हमारे देश में तीर्थ बहुत हैं, मगर तीर्थों का राजा त्रिवेणी का संगम प्रयागराज माना जाता है। तीन नदियों का संगम तीर्थों का राजा गंगा-यमुना-सरस्वती। गंगा दिखाई देती है बहती हुई, यमुना भी दिखाई देती है। सरस्वती के बारे में कथन है कि यह गुप्त रूप से अंदर से आकर मिलती है और यह त्रिवेणी का संगम है। मेरे पातशाह ने इस पंक्ति में तीर्थों के राजा त्रिवेणी के संगम का ज़िक्र किया है। साहिब फुरमान करते है कि इसमें स्नान करके ही आध्यात्मिक तौर पर मनुष्य

उन्नत हो सकता है। वह त्रिवेणी कौन–सी है ? वह तीर्थों का सम्राट तीर्थ कौन–सा है ? साहिब फुरमान करते हैं :

**सुणिआ मंनिआ मनि कीता भाउ ॥**

पहले ईश्वर का यश जो सुनना है, मानो यह गंगा है। सुनकर जो मानना है, करुणामय है, हृदय में धारण करना है, मान लो यह यमुना है और सुन कर जो मन में भाउ पैदा करना है, प्यार पैदा करना है, मानो यह सरस्वती है। सुनना बाहर से दिखाई दे सकता है। अगर कोई मानता है तो भी गुरुद्वारे जा रहा है, मंदिर जा रहा है। तीर्थों पर जा रहा है। मन में मन्नत न हो तो ऐसा नहीं कर सकता और यह दो धाराएँ बाहर दिखाई दे जाती हैं–गंगा और यमुना, मगर भाउ, प्रेम यह मन की हालत है, यह बाहर प्रगट नहीं हो सकती। इस मनुष्य के मन में प्यार है, भाउ है। भाउ यह सरस्वती है, यह गुप्त वेणी है और त्रिवेणी का संगम क्या है ? परमात्मा का यश सुनना एक वेणी, परमात्मा का यश सुनकर मान लेना दूसरी वेणी, सुनकर और मान कर भाउ पैदा करना यह तीसरी वेणी है, त्रिवेणी का संगम है। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान यही त्रिवेणी है। तीर्थों में से यही तीर्थों का राजा है और यही आंतरिक तीर्थ है। इतनी बात तो स्पष्ट है कि तीर्थ पर तन धोया, मन नहीं। मन और आंतरिक शक्ति है तो आंतरिक तीर्थ चाहिए जो मन की मैल को धो दे, जो जन्मों–जन्मों के पतित संस्कारों की मैल है तो मेरे पातशाह कहते हैं–परमात्मा का यश सुनना यह सबसे बड़ा पुण्य है, सुनना इतना बड़ा पुण्य है कि धार्मिक दुनिया में उससे बड़ा और कोई पुण्य नहीं। करोड़ों का भी कोई दान कर दे पर हरि का जो यश सुनना है, वह श्रोता जितना महान है उसकी तुलना में दानी बिल्कुल तुच्छ है। तो महाराज कहते हैं कि पहले उसके यश को सुनना माना है। सिर्फ सुनना नहीं, जो सुना उसको पूर्ण तौर पर अपने हृदय में जगह देनी है। उसको मानना है, अब जिसने मान लिया है, अब जिसको सुन लिया है, उससे प्यार करना है, उसके साथ स्नेह करना है। बार–बार उस माने हुए को, सुने हुए को दोहराना है, स्मरण करना है। तो जो उस परम शक्ति के प्रति प्रेम पैदा हो जाए, भाउ पैदा हो जाए। साहिब कहते हैं–अंतरगति

तीर्थ है यही सबसे बड़ा तीर्थ है, यही सिरमौर तीर्थ है और इस तीर्थ का ज़िक्र एक शब्द में गुरु नानक देव जी महाराज ने किया है :

**तीरथि नावण जाउ तीरथु नामु है ।।**
**तीरथु सबद बीचारु अंतरि गिआनु है ।।**
**गुर गिआनु साचा थानु तीरथु दस पुरब सदा दसाहरा ।।**
**हउ नामु हरि का सदा जाचउ देहु प्रभ धरणीधरा ।।**

*(अंग ६८७)*

हे धरणीधर और धरती को धारण करने वाले, हे धरती के सहारे परिपूर्ण परमात्मा ! तू अपना नाम मुझे दे और नाम ही तीर्थ है । नाम का विचार ही तीर्थ है । उसके विचार को सुनना ही तीर्थों का स्नान है । इस तरह के स्नान करने से ही जन्मों-जन्मों की मैल दूर हो जाती है । तो मेरे पातशाह का फुरमान है :

**सुणिआ मंनिआ मनि कीता भाउ ।।**
**अंतरगति तीरथि मलि नाउ ।।**

यही आंतरिक गति में तीर्थ है और इस तरह से स्नान करते ही जन्मों-जन्मों के पतित संस्कार धुल जाते हैं :

**सभि गुण तेरे मै नाही कोइ ।।**
**विणु गुण कीते भगति न होइ ।।**

भक्ति गुणों के बिना नहीं हो सकती । गुणों के बिना वास्तविकता का तुम्हारे नज़दीक होना बड़ी कठिन बात है । सुनना भी एक गुण है । मानना भी एक गुण है । भाउ गुण है । शील संयम गुण है । साहिब कहते हैं कि गुणों के बिना कोई भक्त नहीं हो सकता । भक्त का मतलब जिसके अंदर गुण हैं और गुण उसके अंदर क्या हैं ? वह श्रोता है, वह संयमी है, वह शीलवंत है, वह दयावान है, वह कलाकार है, वह कला को समझने वाला प्रेमी है । मगर साहिब कहते हैं कि इस तरह के गुण जब तक नहीं, मनुष्य भक्त नहीं और भगवान को प्यारा नहीं । इसलिए साहिब कहते हैं :

**विणु गुण कीते भगति न होइ ।।**

बिना गुण धारण किए भक्ति नहीं हो सकती, यह भी स्पष्ट है कि :

**सभि गुण तेरे मै नाही कोइ ।।**

गुण तो सभी तुम्हारे हैं, मेरे नहीं हैं । जैसे कमरे में सूर्य की रोशनी है और कमरा मेरा है मैं ऐसा दावा कर रहा हूँ। कमरे में रोशनी है और रोशनी पर भी मैं दावा कर सकता हूँ कि यह रोशनी मेरी है क्योंकि यह मेरे कमरे में है, मगर ऐसा दावा हम कर सकते हैं, फिर भी यह दावा झूठा है, रोशनी सूर्य की है, प्रकाश सूर्य का है । हाँ, मेरे कमरे में भी वह सूर्य प्रकाशमान है, यह तो मनुष्य दावा ही कर सकता है । यह गुण मेरे हैं, मगर यह दावा फिर भी झूठा होगा जैसे सूर्य की किरण ने कमरे को रोशन किया है, परमात्मा की किरण ही मनुष्य के हृदय को रोशन करती है । संबंधित किरणों का जो जाल है, यह सब सूर्य के साथ जुड़ा हुआ है । सामान्य गुणों का आधार परिपूर्ण परमात्मा है । इस कारण ही मालूम होगा कि परमात्मा का कितना प्रकाश इस हृदय में है । जिस दिन मनुष्य दावा करता है यह गुण मेरे हैं, सब गुण अवगुणों में बदल जाते हैं । जैसे ईख के रस की शराब बना लें तो अमृत ज़हर बन जाता है । गुण उस समय अवगुण बन जाते हैं जब गुणों के साथ मनुष्य अपने अहंकार का दावा जोड़ देता है तो मेरे पातशाह का फुरमान है :

**सभि गुण तेरे मै नाही कोइ ।।**
**विणु गुण कीते भगति न होइ ।।**
**सुअसति आथि बाणी बरमाउ ।।**

जगत् की रचना के संबंध में एक चर्चा है कि यह संसार ब्रह्मा ने बनाया है । मेरे पातशाह का फुरमान है–सुअसति, तेरी जय हो, तू कल्याणकारी है, तू सदैव है और तू ही ब्रह्मा है, तू ही वह नाद है, वह वाणी है, वह माया है, जिससे यह संसार उत्पन्न हुआ, क्योंकि एक सामान्य विचार सारी दुनिया में प्रचलित है कि परमात्मा से पहले वाणी हुई, परमात्मा से पहले वाक्य हुआ, फिर समस्त संसार बन गया । जैसे इस्लाम का मत है कि पहले कुन की धुन खुदा से हुई और कुन से संसार बन गया । लोगो ! उस नाम की धुन हुई, समूचा जगत् बन

गया, ऐसा ईसाई मत है। उसकी धुन हुई संसार उसमें से पैदा हुआ। ऐसा उपनिषदों के ऋषि आदि काल से कहते हैं। १ओंकार की धुन हुई तो पूरा जगत् बन गया। यह जैनियों की मूल आधारशिला है और इसी तरीके से गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि एक 'कवाउ' से, एक वचन से संसार की उत्पति हुई :

**उतपति परलउ सबदे होवै ॥ सबदे ही फिरि ओपति होवै ॥**

*(अंग ११७)*

यहाँ आकर फिर पंजाबी का मुहावरा बिल्कुल स्पष्ट हो जाता है कि 'बुद्धिमान एक मत मूर्ख अपनी अपनी'। सौ समझदार बैठे हो तो एक ने सत्य बोलना है, सभी ने उस सत्य से सहमत हो जाना है। इसलिए समझदारों की दुनिया में विवाद नहीं होता, समझदारों की सत्य में सहमति होती है। यह भी कहावत बहुत सुन्दर है कि 'मूर्ख अपनी अपनी'। मूर्ख हैं जो कुछ कहना है दूसरे मनुष्य ने सुनना नहीं। वह उस तैयारी में है कि मैंने कुछ कहना है, मूर्खों की दुनिया में सुना नहीं जाता। सुनाने का ही शौक है, इसलिए मूर्खों में विवाद हो जाता है। झगड़ा हो जाता है। सो धार्मिक दुनिया के बुद्धिमानों का यह तो एक ही मत है कि जगत की पूरी उत्पति का केंद्र शब्द है, धुन है और वही धुन प्रकृति को जन्म देने वाली है तो साहिब कहते हैं, हे परिपूर्ण परमात्मा ! तुम्हारी जय हो। तू कल्याणकारी है, तू सदैव है, तू ही वह वाणी है, तू ही वह नाद है जिससे जगत् पैदा हुआ। तू ही वह ब्रह्मा है इस जगत् का रचयिता, इस जगत् का स्रष्टा :

**सति सुहाणु सदा मनि चाउ ॥**

मगर फिर भी तू कैसा है ? तूने जगत् को बनाया, तूने जगत् नाद से पैदा किया, तू नाद है, तू वाणी है, तू ब्रह्मा है, तेरी जय हो। तू कल्याणकारी है, फिर भी तू कैसा है ? तो साहिब कहते हैं :

**सति सुहाणु सदा मनि चाउ ॥**

तू सत्य है, तू सुन्दर है, तू सदैव खिला हुआ है, जिसको हमारे देश के ऋषि-मुनियों ने कहा है–सत्यम् शिवम् सुंदरम् ! वह सत्य है, वह प्रकाशमान है, वह सुन्दर है। जिसको ऐसे भी पौराणिक ऋषि-

मुनियों ने कहा है—सच्चिदानंद। वह सत्य स्वरूप है, वह प्रकाश स्वरूप है, वह आनंद स्वरूप है तो साहिब कहते हैं :

**सति सुहाणु सदा मनि चाउ ।।**

तू सत्य है, तू सुन्दर है, तू सदैव खिला हुआ है, तू सदैव प्रकाशमान है, तू आनंद स्वरूप हैं। वह आनंद स्वरूप उससे जो प्रकृति का जन्म हुआ, संसार की जो उत्पति हुई, उससे दार्शनिक लोगों के मन में यह विचार बना कि खोज करें यह संसार कब बना और कैसे बना ? उन खोजियों के संबंध में मेरे पातशाह का यह विचार है :

**कवणु सु वेला वखतु कवणु कवण थिति कवणु वारु ।।**

जगत् का प्रश्न है—दार्शनिक लोगों की मनो-वृत्तियों का ज़िक्र है कि कौन सा समय था ? वक्त कौन सा था ? तिथि कौन सी थी ? ऋतु कौन सी थी ? कौन सा दिन था, वह काल कौन सा था।

**कवणि सि रुती माहु कवणु जितु होआ आकारु ।।**

जिस वक्त इस संसार का आकार बना। महीना कौन सा था ? ऋतु कौन सी थी ? तारीख कौन सी थी ? दिन कौन सा था ? वक्त कौन सा था ? सुबह का था या शाम का था ? दोपहर का वक्त था, गर्मी की ऋतु थी या शीत ऋतु थी। तारीख कौन सी थी ? महीना कौन सा था ? साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का एक प्रश्न अगर यहाँ मान लिया जाए अमुक महीना था, अमुक ऋतु थी, अमुक तारीख थी और संसार की रचना पहले ही स्पष्ट हो गई थी, बनी हुई थी मगर महीने का होना, सूर्य का होना अनिवार्य है। फिर चंद्रमा का होना अनिवार्य है। इसलिए साहिब कहते हैं कि कौन सही अंदाज़ा लगा कर कह सकता है।

**कवणु सु वेला वखतु कवणु कवण थिति कवणु वारु ।।**
**कवणि सि रुती माहु कवणु जितु होआ आकारु ।।**

जिस वक्त यह आकार बना, जिस वक्त यह संसार बना, कौन बताए कि महीना कौन सा था, ऋतु कौन सी थी, तारीख कौन सी थी, दिन कौन सा था, वक्त और काल कौन सा था ? तो महाराज

कहते हैं कि किसी की समझ में यह आया होता तो इस संबंधी विषय धर्म ग्रंथों में ज़रूर होता।

**वेल न पाईआ पंडती जि होवै लेखु पुराणु ॥**

यह वक्त, यह ऋतु, यह महीना, यह तारीख पंडितों को नहीं मिल सकी। नहीं मालूम हो सका। विशेष: पंडितों के सिरमौर पंडित, ब्राह्मणों के सिरमौर ब्राह्मण ब्रह्मा जी को भी यह वक्त न मिल सका, वह भी जब सृष्टि की तलाश करने गए कि कब और कैसे बनी तो आखिर रसना से निकला—नेती नेती, यह नही, यह नहीं। मगर जो कुछ है वह हाथ नहीं आया। गुरु नानक देव जी महाराज ने ज़िक्र किया है :

**नालि कुटंबु साथि वरदाता ब्रहमा भालण स्रिसटि गइआ ॥**
**आगै अंतु न पाइओ ता का कंसु छेदि किआ वडा भइआ ॥**

*(अंग ३५०)*

आखिर थक कर, हार कर ब्रह्मा ने कह दिया—बेअंत, बेअंत, बेअंत। तू अनंत है, मैं तुम्हारी तह नहीं ढूँढ सकता और जो कुछ मैंने ढूँढा है नेती नेती, यह नहीं है, यह नहीं है। तू कुछ और है, तू कुछ और है। तो साहिब कहते हैं कि अगर वक्त काल मिलता तो पंडित मौलवी लोग कुरानों में, जहाँ और बहुत सा इतिहास और मिथिहास लिखा है, यह ऋतु और महीना अवश्य लिखते।

**वखतु न पाइओ कादीआ जि लिखनि लेखु कुराणु ॥**

काज़ी लोगों ने जिन्होंने आयतों को इकट्ठा करके कुरान तसदीक की, उनको भी यह वक्त नहीं मिल सका, नहीं तो जैसे आयतों को इकट्ठा करके उन लोगों ने कुरान लिखी थी तो कुरान में एक काल और समय भी लिख लेते। तो साहिब कहते हैं कि उनको यह वक्त, यह ऋतु, तारीख और महीने का पता नहीं चल सका, उनकी रचना से स्पष्ट नहीं है :

**वखतु न पाइओ कादीआ जि लिखनि लेखु कुराणु ॥**
**थिति वारु ना जोगी जाणै रुति माहु ना कोई ॥**

योगी लोग जो योग साधना से बहुत सिद्धियाँ प्राप्त कर लेते हैं, महाराज कहते हैं कि इन हठयोगियों ने भी नहीं जाना कि कौन सा महीना था, ऋतु कौन सी थी, दिन कौन सा था, तारीख कौन सी थी, जिस वक्त यह आकार हुआ। महाराज कहते हैं कि हकीकत यह है :

**जा करता सिरठी कउ साजे आपे जाणै सोई ।।**

जिस वक्त उस कर्ता पुरुष ने सृष्टि की रचना की है, वह खुद ही जानता है। इस संबंध में जब उसने रचना की है, बस उस वक्त से सृष्टि बनी है, पर कब उसने रचना की है ? यह ऋतु, महीना कोई नहीं जानता। यह तारीख दिन कोई नहीं जानता, क्योंकि जब उसने रचना की, ऋतु, महीना और दिनों का जन्म भी तब ही हुआ। उससे पहले नहीं और क्योंकि कोई है ही नहीं था, इसलिए उसके संबंध में कोई नहीं जानता। महाराज फुरमान करते हैं :

**किव करि आखा किव सालाही किउ वरनी किव जाणा ।।**

मैं कैसे तेरी स्तुति करूँ ? मैं कैसे अपनी जुबान से तुम्हारी उपमा करूँ ? तुम्हारा गीत कैसे वर्णन करूँ। साहिब कहते हैं कि तू अनंत है और रसना छोटी है।

**नानक आखणि सभु को आखै इक दू इकु सिआणा ।।**

एक से एक बड़े बुद्धिमान आलिम फ़ाजिल कह रहे हैं, तुम्हारी उपमा कर रहे हैं, बयान कर रहे हैं और हकीकत यह है कि तू अनंत हैं। वह जितना भी बयान कर रहे हैं, उनका बयान करना छोटा है।

**वडा साहिबु वडी नाई कीता जा का होवै ।।**

जिसका यह संसार बनाया हुआ है, वह बहुत बड़ा है, वह मालिक बहुत बड़ा है और उसकी स्तुति जितनी की जाए कम है, छोटी है।

**नानक जे को आपौ जाणै अगै गइआ न सोहै ।।**

कोई यह दावा करे कि मैं कह सकता हूँ। कोई यह दावा करे कि मैं जान सकता हूँ कि कब परमात्मा ने सृष्टि बनाई और मैं ऋतु को भी समझ सकता हूँ। तारीख को भी समझ सकता हूँ, महीना कौन सा था ? दिन कौन सा था ? मैं सभी कुछ जानता हूँ और मैं जान

लूँगा या मैंने यह जान लिया है । इस ढंग का कोई दावा करे और मेरे पातशाह का फुरमान है ।

**नानक जे को आपौ जाणै अगै गइआ न सोहै ॥**

इस ढंग से कोई दावा करे कि मैं जानता हूँ, मुझे सभी कुछ मालूम है, आगे चल कर शोभायमान नहीं होगा । परमात्मा की दरगाह में सम्मान नहीं पाएगा और उसका दावा व्यर्थ होगा, झूठा हो जाएगा, क्योंकि उस अनंत को, उस असीम को जुबान की सीमा से, दिमाग की सीमा से जानना बहुत कठिन है । अगर दिमाग उसको जान ले, रसना उसको बयान कर ले, फिर जुबान स्पष्ट कर देगी कि परमात्मा असीम नहीं है, अनंत नहीं है । कितना भी बयान कर लें और कितना भी समझ ले तो भी समझना कम है और बयान करना छोटा है । महाराज जी कहते हैं कि यहाँ वहाँ वह शोभा नहीं पाएगा । दरगाह में उसका मुँह काला होगा । परमात्मा की दृष्टि में सम्मान नहीं प्राप्त कर सकेगा, क्योंकि असीम को जानने का दावा उस असीम को सीमित करना है । अनंत को जानने का दावा करना उसको किसी हद तक बेअंत नहीं है साबित करना है, मानो हम ने उसकी सीमा पा ली है । यह तो इस तरह होगा जैसे किसी सुलतान को कहा जाए तू बहुत बड़ा चौधरी है, किसी महान धनवान को कहा जाए कि तू बहुत बड़ा भिखारी है, किसी महान सुन्दर को कहा जाए कि तू बहुत बड़ा कुरुप है । बड़ा तो कहा जा रहा है मगर बादशाह को चौधरी कहा जा रहा है ।

**तू सुलतानु कहा हउ मीआ तेरी कवन वडाई ॥**

साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि तू बादशाहों का बादशाह है । मगर मुझे वर्णन करने का ढंग नहीं आता । मैं तुझे मियां जी कह रहा हूँ, तुझे चौधरी कह रहा हूँ । अब बादशाह को चौधरी कहना, यह बादशाह की तौहीन है । सम्राट को मात्र मियां जी कह देना, यह सम्राट की तौहीन है और परमात्मा के प्रति ऐसे कह देना कि मैंने जान लिया है, तूने किस समय सृष्टि की रचना की ? कैसे जगत् को बनाया, मैंने तुझे जान लिया है । जानने का दावा करना ही परमात्मा को छोटा बयान करना है । इसलिए साहिब कहते हैं कि तू कितना भी बयान कर ले,

तेरे बयान में वह नहीं आएगा। तू कितना भी समझने की कोशिश कर, पूर्ण रूप से तेरे बौद्धिक मण्डल में वह नहीं आएगा। तेरा बौद्धिक मण्डल सीमित है। परमात्मा असीम है। इसलिए साहिब कहते हैं कि वर्णन करने वाले और बुद्धिमान तो वर्णन कर रहे हैं परन्तु साथ अपना दावा भी जोड़ देते हैं कि हमने जान लिया है, हमने जान लिया है। तो साहिब कहते हैं कि नहीं :

**नानक जे को आपौ जाणै**

इस ढंग से कोई भी दावा करे कि मैंने जान लिया है, जान लिया है, उस परिपूर्ण परमात्मा को :

**अगै गइआ न सोहै ॥**

प्रभु की दरगाह में शोभायमान नहीं होगा। उसको शोभा प्राप्त नहीं होगी।

—o—

# पउड़ी बाईसवीं

पाताला पाताल लख आगासा आगास ॥
ओड़क ओड़क भालि थके वेद कहनि इक वात ॥
सहस अठारह कहनि कतेबा असुलू इकु धातु ॥
लेखा होइ त लिखीऐ लेखै होइ विणासु ॥
नानक वडा आखीऐ आपे जाणै आपु ॥ २२॥

मनुष्य के मन की रचना कुछ इस तरह की है कि इस में बार-बार यह ख्याल पैदा होते रहते हैं कि किसी वस्तु या हस्ती को देखकर कि यह क्या है ? यह क्यों है ? यह कहाँ है ? इसका आदि क्या है ? इसका अंत क्या है ? इसका मध्य क्या है ? प्रत्येक स्वस्थ मन, प्रत्येक स्वस्थ दिमाग में इस तरह के प्रश्नों का पैदा होना प्राकृतिक है। स्वाभाविक है धार्मिक लोगों के तो दिमाग बड़े स्वस्थ होते हैं, साफ होते हैं। इसलिए प्रकृति को देखकर, कर्ता का अनुभव करके ही उनके मन में यह प्रश्न का पैदा होना बड़ा अनिवार्य होता है और अनंत काल से ऋषि मुनि दार्शनिक खुदा-शनास इस बात की कोशिश करते रहे हैं कि कुदरत की रचना कितनी है। यह ठीक है कि कुछ संख्याएं भी मिलती हैं कि सात आकाश में सात पाताल में। धर्म ग्रंथों में चौदह लोकों का नियमित ज़िक्र मिलता है। गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज की रचना में इसका ज़िक्र है।

चौदह लोक हैं, सात आकाश हैं, सात पाताल हैं, इसमें दो दीप हैं—सूर्य और चंद्रमा लगता है कि एक ऐसा ब्रह्माण्ड है, एक ऐसा माहौल है जिसमें कोई चौदह तरह के सम्प्रदाय इस्लाम ने जो माने हैं, उन चौदह सम्प्रदायों को रोशनी देने वाला, ताकत देने वाला यह सूर्य है, चंद्रमा है। मगर इस ढंग से तो यह ब्रह्माण्ड की बात हुई—**रोम रोम कोटि ब्रहमंड को निवास जास**॥ गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज का फ़ुरमान है। उसके एक-एक रोम में करोड़ों ब्रह्माण्ड हैं। जब करोड़ों

ब्रह्माण्ड हैं तो फिर करोड़ों तरह के सात आकाश होंगे, सात पाताल होंगे और फिर अनंत सूर्य होंगे, जिसका फुरमान श्री गुरु ग्रंथ साहिब में मिलता है कि :

**कोटि सूर जा कै परगास ।। कोटि महादेव अरु कबिलास ।।**

*(अंग ११६२)*

सूर्य तो अनंत हैं, गणना से परे, मगर जब एक ब्रह्माण्ड की बात इस ढंग से की गई कि सात आकाश हैं और सात पाताल हैं तो सात पातालों से मुराद वह सात निम्न धरतियाँ है जहाँ तक सूर्य की रोशनी पहुँचती है । जहाँ तक चंद्रमा की कशिश का संबंध है, सात वह आकाश इस ज़मीन से ऊँची धरतियाँ जो सूर्य के दायरे में हैं और चंद्रमा के घेरे में हैं तो ऐसे गणना का आधार ही अनेकों ने बना लिया है कि कुल चौदह ही लोक हैं । सात आकाश हैं, सात पाताल हैं, जिसका ज़िक्र इस्लामी ग्रंथों में मिलता है कि चौदह सम्प्रदाय हैं । चौदह सम्प्रदाय इस सूर्य के इर्द-गिर्द यह बात तो सही है, मगर सूर्य अनेकों हैं, अनंत चंद्रमा हैं तो इस संबंध में साहिब गुरु नानक देव जी महाराज का यह फुरमान है :



**पाताला पाताल लख आगासा आगास ।।**

लाख से मुराद भी यह है कि न समझा जाने वाला । असंख्य से मुराद भी यह है कि जो संख्या में नहीं आता, गणना में नहीं आता । असंख्य एक भाग है भाव सौ अरब का जो मूल अंक बनता है, उसको कहते हैं असंख्य और इस तरीके से सौ हज़ार का जो मूल अंक बनता है, उसको कहते हैं लाख, मगर शाब्दिक अर्थ इसके यह बन जाते हैं कि असंख्य, जो संख्या में नहीं आता, जो गणना में नहीं आता, जो लिखा नहीं जा सकता । जिसका ज्ञान नहीं हो सकता, जिसका गणित पूरे तरीके से हो नहीं सकता । तो साहिब कहते है कि असंख्य पाताल हैं, बेशुमार आकाश हैं । इतने आकश और इस धरती से ऊँची इतनी धरतियाँ नहीं गिनी जा सकतीं और इस धरती से इतनी नीची धरतियाँ हैं जिसका कोई अंदाज़ा नहीं लगाया जा सकता । सिर्फ इतना ही कह देते हैं कि आगे की भी कोई दुनिया है । यह बात अलग है

कि हमारी पहुँच से परे हैं। आध्यात्मिक सिद्धि से जिन्होंने इस समस्त रचना की कुछ झलक देखी है, इनकी रसना से यह निकला है :

**पाताला पाताल लख आगासा आगास ॥**
**ओड़क ओड़क भालि थके वेद कहनि इक वात ॥**

वेद से मुराद वह ग्रंथ, जिनमें विद्या है, ज्ञान है। उन वेदों के रचयिता ज्ञाता आखिर थक कर, खोज कर, ढूँढ कर इस नतीजे पर पहुँचे। उन्होंने भी एक वात, वात से मुराद है बात, लहज़ा। पंजाब की ओर बातचीत को कहते हैं अमुक वात कर रहा है, भाव बोल रहा है, कह रहा है :

**ओड़क ओड़क भालि थके वेद कहनि इक वात ॥**

आखिर खोज-खोज कर, ढूँढ-ढूँढ कर थक गए, वेदों के रचयिता भी और उन्होंने भी एक ही बात कह दी कि :

**पाताला पाताल लख आगासा आगास ॥**

मात्र चौदह लोक नहीं यह तो अनंत पाताल हैं, अनंत आकाश हैं, फिर सतिगुरु जी महाराज फुरमान करते हैं :



**सहस अठारह कहनि कतेबा असुलू इकु धातु ॥**

जैसे सनातन धर्म के चार वेद हैं, इसी तरह ईसाई और इस्लाम धर्म के चार 'ग्रंथ' हैं, जिसमें अंजील है, कुरान है, तौरेत है, जंबूर है तो साहिब फुरमान करते हैं कि :

**सहस अठारह**

किसी हद तक जिस तरह का मिथिहास हमारे देश में मिलता है तो उसके अनुसार लगभग हमारे ऋषि-मुनियों की बात एक ही है। हू-ब-हू चार ग्रंथों में भी जो मिथिहास मिलता है, वह एक है। बाबा आदम की कथा, गेहूँ नामक वर्जित फल को खाकर बाबा आदम को स्वर्ग से निकाल दिया गया। चारों ग्रंथों में ऐसी एक ही बात है। यह चारों ग्रंथ मानते हैं कि अठारह हज़ार आलिम खुदा ने बनाए हैं, परिपूर्ण परमात्मा ने बनाए हैं ताकि जगत् को इल्म मिले, जगत् को ज्ञान मिले। जैसे हमारे देश में कहते रहे कि चौंसठ तरह की विद्या है और चौंसठ

तरह के ज्ञानी हो सकते हैं, मगर विद्या चौंसठ तरह की है। लगता है कि इस्लाम और ईसाईयों ने इल्म बाँटने वालों की गणना अपने ढंग से की है, उन्होंने कहा है कि अठारह हज़ार आलिम हैं, अठारह हज़ार विद्वान हैं, जो जगत् में विद्याएँ ज्ञान बाँटते रहते हैं तो साहिब कहते हैं :

**सहस अठारह कहनि कतेबा असुलू इकु धातु ।।**

असुलू भाव असूलन बुनियादी, अरबी का लफ़्ज़ है, असूलन बुनियादी यह ग्रंथ भी एक ही बात कह रही हैं :

**पाताला पाताल लख आगासा आगास ।।**

अनंत पाताल हैं, अनंत आकाश हैं और ग्रंथों सहित यह हज़ार आलिम भी यही कह रहे हैं कि बेशुमार पाताल हैं, बेशुमार आकाश हैं और कादिर का अंत पाना बड़ा कठिन है मगर उसकी कुदरत का भी नाप-तोल करना बड़ा कठिन है। तो साहिब कहते हैं :

**लेखै होइ विणासु ।।**

इसके आज तक संप्रदायी और गुरमति व्याकरण के पंडित जो अर्थ करते हैं और दोनों अर्थ इस पंक्ति के अनुकूल हैं :



**लेखै होइ विणासु ।।**

जो लेख में आ जाता है, गणना में आ जाता है, उसका नाश हो जाता है। उसका अंत हो जाता है। वह पकड़ में आ जाता है, वह बंदिश में आ जाता है। जो बंदिश में आ गया, पकड़ में आ गया, असीम नहीं है। जो असीम नहीं है, वह अनंत नहीं है, उसका अंत हो जाएगा। दूसरा अर्थ यह है :

**लेखै होइ विणासु ।।**

यदि कुदरत को गिने तो गिनती खत्म हो जाती है, अंक विनाश हो जाते हैं, अंक खत्म हो जाते हैं, क्योंकि असंख्य एक अंक है और इससे आगे अंक आज तक मनुष्य की दुनिया में ईजाद नहीं हुए। महाराज कहते हैं कि इस तरीके से असंख्य-असंख्य भी गिनते रहें तो :

**असंख कहहि सिरि भारु होइ ।।**

इस तरह भी मेरे पातशाह ने कहा कि यह भी एक सिर पर पाप चढ़ेगा कि सिर्फ असंख्य का अंक ही उपयोग करें तो महाराज कहते हैं कि गिनती नाश हो जाती है, गिनती का अंत हो जाता है। गिनती रहती नहीं कि किस तरह गिनती में उसको लाएँ। आखिर जहाँ मनुष्य की विद्या सीमित है, वहीं गणित शास्त्र भी यथावत सीमित है। आखिर कहाँ तक गणना करें तो साहिब कहते हैं :

**लेखै होइ विणासु ॥**

वहाँ तो लेखा ही खत्म हो जाता है, वहाँ तो गणना ही खत्म हो जाती है। जिसका लेखा करना बाकी रह जाता है, गिनती करनी खत्म हो जाती है, लेखा खत्म हो जाता है तो साहिब कहते हैं :

**लेखै होइ विणासु ॥**

जो लिखने में आए, जो गिनने में आए, तो ही गिनती करें।

**लेखै होइ विणासु ॥**

वहाँ तो गिनती ही खत्म हो जाती है। वहाँ तो लेखा ही खत्म हो जाता है। वहाँ तो कोई अंक ही नहीं रहता और जो अंकों में आ जाए, गणित में आ जाए, लेखे में आ जाए, उसकी सीमा बन जाती है। वह बेअंत नहीं है। जो बेअंत नहीं है, उसका तो फिर अंत हो जाता है। इसके लिए साहिब कहते हैं कि उसका लेखा नहीं हो सकता। इसलिए :

**नानक वडा आखीऐ आपे जाणै आपु ॥**

फिर क्या करें ? उसको लेखे में न लाएँ ? उसकी गणना न करें ? प्रकृति को नापें तोलें न, जबकि मनुष्य की रुचियों में से यह भी एक रुचि है–गिनना, तोलना, नापना। तो इस रुचि का क्या करें ? जब प्रकृति को देखें और कादिर की झलक का अनुभव करें तो साहिब कहते हैं कि फिर यह कहना चाहिए :

**नानक वडा आखीऐ**

तू बड़ा है, पर कितना बड़ा है :

**आपे जाणै आपु ॥**

तू खुद ही जानता है कि तू कितना बड़ा है। तू खुद ही जानता है कि तू कहाँ तक फैला हुआ है। तू खुद ही जानता है कि तूने कितने पाताल बनाए हैं, कितने आकाश बनाए हैं। यह तुम्हें ही मालूम है कि तू कहाँ तक फैला हुआ है, कितना गहरा है, तू कितना ऊँचा है। हे मनुष्य ! तू इस तरह की उसकी स्तुति कर :

**नानक वडा आखीऐ**

तू बड़ा है, बहुत बड़ा है, रहरासि में महाराज कहते हैं कि अक्सर जब मनुष्य बड़ा भी कहता है तो बड़ा कहने का भी उसके पास कोई बोध और अनुभव नहीं बल्कि :

**सुणि वडा आखै सभु कोइ ॥**

लोगों से सुन लेता है कि बहुत बड़ा है, उसको बड़ा-बड़ा ही कहने लग जाते हैं। तो महाराज कहते हैं :

**केवडु वडा डीठा होइ ॥**

वह कितना बड़ा है, आँखों ने देखा हो, कभी आँखों की पकड़ में आया हो, तो वह कितना बड़ा है, उसका बोध नहीं है, मगर वैसे व्यक्ति बड़ा-बड़ा कह रहा है। बुद्धि के साथ बड़ा कहने और जिस दिन खोज करते-करते यह अनुभव नसीब होता है, उस दिन जिस दिन बड़ा-बड़ा कहता है, बड़ा कहने में भी रस है, उस बड़ा कहने में भी आनंद है और हकीकत तो यह है कि बड़ा कहने वाला भी बड़ा हो जाता है। बड़ा कहने वाला भी छोटा नहीं रह जाता। अनुभव के तल पर पहुँच कर जो उसको बड़ा-बड़ा कहता है, खुद बड़ा हो जाता है। साहिब कहते हैं :

**नानक वडा आखीऐ**

उसी बड़े को ही बड़ा कहना है, मगर कितना कहना है, वह कितना बड़ा है? यह तो अब व्यक्ति ने देखा नहीं और ऐसे कहना चाहिए कि हे प्रभु ! तू जितना बड़ा है :

**आपे जाणै आपु ॥**

तू खुद ही जानता है और कोई नहीं जानता।

# पउड़ी तेईसवीं

**सालाही सालाहि एती सुरति न पाईआ ।।**
**नदीआ अतै वाह पवहि समुंदि न जाणीअहि ।।**
**समुंद साह सुलतान गिरहा सेती मालु धनु ।।**
**कीड़ी तुलि न होवनी जे तिसु मनहु न वीसरहि ।। २३।।**

यह तो ठीक है स्तुति करने वालों ने ही उसका अंत नहीं पाया। बड़ा-बड़ा कहा, उनका बड़ा-बड़ा कहना व्यर्थ चला गया। उनकी की गई स्तुति व्यर्थ चली गई तो साहिब कहते हैं :

**सालाही सालाहि एती सुरति न पाईआ ।।**

वह प्रशंसा योग्य जो परिपूर्ण परमात्मा है, उसकी स्तुति करने वालों ने यह बोध तो नहीं हासिल किया :

**एती सुरति न पाईआ ।।**



यह तो उनको नहीं मिल सकी कि सतह कौन सी है ? वह कितना बड़ा है ? पाताल कितने हैं ? आकाश कितने हैं ? यह तो उनको नहीं पता चल सका, परन्तु उनका कहना व्यर्थ नहीं गया जो उन्होंने बड़ा-बड़ा कहा। उसका एक बहुत बड़ा फल मिला :

**नदीआ अतै वाह पवहि समुंदि न जाणीअहि ।।**

जैसे नदियाँ, दरिया, सागर तक पहुँचते हैं और सागर में लीन हो जाते हैं, अब सागर की क्या गणना करें, सागर का रूप हो गए। इस तरह स्तुति करने वाले परमात्मा का स्वरूप हो गए। इस तरह जो उसको बड़ा-बड़ा कहना चाहते थे, वे बड़े में लीन हो गए। धार्मिक दुनिया में एक छोटी सी गाथा है कि कई बार एक नमक के छोटे से टुकड़े ने मन में यह सोचा कि मैंने देखना है कि सागर कितना है ? इसकी सतह को मैंने देखना है और यह कहाँ तक फैला हुआ है, इसमें कितना जल है ? बड़े नाज़ से उसने डुबकी लगाई और बड़े

हौसले से उसने अपने साथियों को कहा कि मैंने अभी वापिस आ जाना है और आपको बता दूँगा कि समुद्र कितना है। गोता लगाया, उसने डुबकी लगाई। किनारे पर खड़े हैं नमक के टुकड़े जो उस टुकड़े का इंतज़ार कर रहे हैं, जिसने गोता लगा लिया है। जिसने डुबकी लगा ली है। डुबकी जैसे-जैसे गहरी होती गई, नमक गलता गया, टुकड़ा गलता गया, गल-गल कर सागर का रूप हो गया। कहते हैं और नमक के टुकड़े अभी भी किनारे पर खड़े हैं। इसी इंतज़ार में कि कब नमक का टुकड़ा बाहर आए और हमें बताए कि सागर कितना गहरा है। कि समुद्र कितना है ? हू-ब-हू यही बात संतजनों की है। नाम जपते-जपते, रस महसूस करते-करते उस परमानंद और परम पुरुष में लीन हो जाते हैं कि जगत् किनारे पर खड़ा है, जिसमें डुबकी लगाने की हिम्मत नहीं सिर्फ किनारे पर बैठने की हिम्मत है और अक्सर धार्मिक मंदिरों में जो अनेकों लोग जाते हैं, कोई विरला ही है जो डुबकी लगाता है। किनारे पर ही खड़े रहते हैं और इस इंतज़ार में रहते हैं कि कोई बताए वह कितना है ? पर जिन्होंने जाना है, वह बताने योग्य रहा नहीं। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है :



**सोई अजाणु कहै मै जाना जानणहारु न छाना रे ॥**

*(अंग ३८२)*

जो यह दावा करे कि मैंने जान लिया है, मैंने जान लिया है, उसने जाना ही नहीं और जिन्होंने जाना, वह लीन हो गए। वह तो कहने योग्य ही नहीं रहा।

**कहु कबीर गूंगै गुड़ु खाइआ पूछे ते किआ कहीऐ ॥**

*(अंग ३३४)*

तो जब भी कोई उसकी सतह का अंत लेने जाता है, उसका ही रूप हो जाता है, उसमें इस तरह मिल जाता है जैसे नमक का टुकड़ा सागर में मिल गया। हू-ब-हू उसका चिंतन करने वाला उसका स्वरूप हो जाता है। बूँद सागर में लीन हो जाती है ! फिर बाहर निकल कर कहने योग्य नहीं रहती कि सागर कितना है, वह कितना बड़ा है। तो साहिब कहते हैं :

**नदीआ अतै वाह पवहि समुंदि न जाणीअहि ।।**

नदियाँ और छोटे-छोटे नाले जब समुद्र में लीन हो जाते हैं तो सागर में ढूँढना फिर कठिन हो जाता है कि इसमें गंगा का जल कौन सा है, इसमें यमुना का जल कौन सा है, इसमें नर्मदा कौन सी है, इसमें ब्यास कौन सा है, इसमें सतलुज का पानी कौन सा है, इसमें चिनाब का पानी कौन सा है । सागर ही सागर है । चिनाब खो गया, सतलुज खो गया, वहाँ जल-भेद मिट जाता है, वहाँ गंगा और यमुना खो गई । हू-ब-हू जब कोई परमात्मा में लीन हो जाता है तो मज़हब खो जाते हैं, जात-पात खो जाती है, भाषा में पन्ने खो जाते हैं । प्राँत का मोह खो जाता है । वहाँ तो वह परमात्मा में लीन होता है और परमात्मा उसमें लीन हो जाता है । और सब कुछ खत्म हो जाता है । जैसे नदियाँ सागर में लीन होकर अपना नाम खो देती हैं, अपना स्वरूप खो देती हैं, अपना आकार खो देती हैं और सागर का ही रूप हो जाती हैं । इसी तरह परमात्मा में लीन होकर संतजन अपनी जात-पात मिटा देते हैं, भाषा, मुल्क का नाज़ मिटा देते हैं । पूरा संसार उनकी विरासत बन जाता है । वह परमात्मा में लीन हो जाता है, परमात्मा उनमें लीन हो जाता है । इसलिए समस्त जगत् ही उनको अपना दिखाई देता है ।

**सभु को मीतु हम आपन कीना हम सभना के साजन ।।**

जब समूह जगत् मित्र दिखाई देता है तो फिर समूह जगत् का कुशलक्षेम माँगने की भावना भी मन में पैदा हो जाती है । इसी तल पर पहुँच कर कहा जाता है :

**नानक नाम चड़्दी कला तेरे भाणे सरबत दा भला ।।**

हे ईश्वर ! तुम्हारी इच्छा, तुम्हारी रज़ा, तुम्हारा ही हुक्म है और तुझे निवेदन है, अरदास है मेरी कि मैं सब का भला माँगता हूँ, सब की नेकनामी माँगता हूँ, सब का फायदा माँगता हूँ । क्योंकि सभी ही मुझे मित्र दिखाई देते हैं ।

**ना को बैरी नही बिगाना सगल संगि हम कउ बनि आई ।।**

*(अंग १२९९)*

**नदीआ अतै वाह पवहि समुंदि न जाणीअहि ।।**
**समुंद साह सुलतान गिरहा सेती मालु धनु ।।**

यहाँ एक प्रश्न उत्पन्न हो जाएगा कि जो लीन हो गए, जाति मिट गई, पात मिट गई, मज़हब मिट गया, शरीर का नाज़ मिट गया, धन का मान मिट गया, रहा क्या उसके पास ? फिर क्या रह गया ? फिर तो कुछ भी नहीं । आखिर जगत् में जीते हैं जाति के मान कारण, मुल्क के मान कारण, भाषा के मान कारण, मज़हब के मान कारण, रंग-रूप के मान कारण, धन-संपत्ति के मान कारण तो यह सभी नष्ट हो गया, फिर क्या प्राप्त हुआ ? इस संबंध में साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज के बड़े सुंदर और मीठे बोल हैं :

**समुंद साह सुलतान गिरहा सेती मालु धनु ।।**

कोई मनुष्य इतना बड़ा बादशाह हो, जितना कि धरती पर समुद्र का पानी । साधारण खोजी कहते हैं कि तीन हिस्से पानी है, एक हिस्सा धरती है तो इसका मतलब है धरती से कई गुणा पानी है । अभी तक ज़मीन पर कोई ऐसा सम्राट नहीं पैदा हुआ जो समस्त धरती का सम्राट बन सका हो, समस्त ज़मीन का बादशाह बन सका हो । साहिब कहते हैं कि जितना पानी फैला हुआ है, उतना ही बड़ा कोई भूमि का मालिक हो, राजा हो, बादशाह हो, फिर उसके घर संपत्ति इतनी हो :

**गिरहा सेती मालु धनु ।।**

जैसे ज़मीन पर ऊँचे-ऊँचे पहाड़ हैं, इतना ही उसके घर सोना हो, चाँदी हो, हीरे जवाहरात हों, मोती हों, वह इतना धनवान हो, वह इतनी बड़ी भूमि का मालिक हो तो साहिब कहते हैं :

**कीड़ी तुलि न होवनी जे तिसु मनहु न वीसरहि ।।**

चींटी के समान वह व्यक्ति जैसे जानवरों में से, कीड़े-मकौड़ों में से, आकार में सब से छोटी चींटी है, जिसकी जाति ऊँची न हो और ऊँची जात का वह मान न कर सके, इस तरह का उसके पास साधन न हो, धन दौलत भी उसके पास न हो और फिर सबसे बड़ी

बात यह है कि फिर रंग–रूप भी न हो, मित्र–रिश्तेदार भी न हो। हालत ऐसी हो। एक दृश्य मेरे पातशाह ने खींचा है :

**बसता तूटी झुंपड़ी चीर सभि छिंना ।।**
**जाति न पति न आदरो उदिआन भ्रमिंना ।।** *(अंग ७०७)*

फिर रंग और रूप भी न हो, कुल और जाति भी न हो, फिर साहिब कहते हैं :

**राजा सगली स्रिसटि का हरि नामि मनु भिंना ।।**

अगर मन में हरि का नाम है तो उसके सामने पूरी सृष्टि का जो राजा है, वह भी तुच्छ है, वह भी हीन है।

**सगल स्रिसटि को राजा दुखीआ ।।**
**हरि का नामु जपत होइ सुखीआ ।।**

तो साहिब कहते हैं कि चींटी के समान किसी की हस्ती हो, जैसे चींटी का आकार कुछ नहीं, वजूद कुछ नहीं, इसी तरह मनुष्यों में से किसी मनुष्य की गिनती भी न हो, तो महाराज कहते हैं :



**कोइ न जानै कोइ न मानै से परगटु हरि दुआरे ।।**
*(अंग ४०६)*

कोई जानता भी नहीं, कोई मानता भी नहीं, इस तरह की गुप्त किसी की हस्ती है। इस तरह की साधारण किसी की शख्सीयत बनी हुई है। जगत् में मनुष्यों की नज़रें भी उस पर नहीं पड़तीं। न कोई मानता है, न कोई जानता है तो महाराज कहते हैं–जैसे चींटी पैरों के नीचे आ जाती है, नहीं दिखाई देती, इस तरह किसी मनुष्य की मनुष्य पर नज़रें भी न पड़ें तो चींटी के समान तुच्छ हो। महाराज कहते हैं :

**कीड़ी तुलि न होवनी जे तिसु मनहु न वीसरहि ।।**

अगर उसके मन में प्रभु का चिंतन है, परमात्मा उसको भुले न, अकाल पुरुष की स्मृति उसके मन में बनी रहे तो उसके सामने वह राजा तुच्छ है, जो समुद्रों जैसा बादशाह हो। जितना पानी फैला हुआ है, इतना बड़ा बादशाह हो, धरती पर जितने पहाड़ हैं, इतना उसके पास सोना हो, चाँदी हो, वह उस मनुष्य के सामने तुच्छ है, जो है

तो चींटी के समान, मगर मन में परमात्मा की स्मृति है। मन में अकाल पुरुष का चिंतन है, मन में परमानंद है। यहाँ से एक बात स्पष्ट हो गई कि ईश्वर की स्मृति मिलते ही धन-दौलत, जाति-पाति सब तुच्छ प्रतीत होती हैं। कहते हैं कि एक धनवान ने, एक ऊँची कुल के ब्राह्मण ने भक्त कबीर को कहा कि तुम्हारे पास गर्व के लिए कुछ नहीं, धन-दौलत नहीं, तुम्हारे पास महल नहीं, न ही तुम्हारी जाति ऊँची है। तू तो जुलाहा है, जाति के कारण नीच है तो भक्त कबीर जी कहते हैं :

**तुम घरि लाख कोटि अस्व हसती हम घरि एकु मुरारी ।।**

*(अंग ३३६)*

तुम्हारे घर हाथी घोड़े हैं, महल हैं, धन-दौलत है मगर मेरे हृदय में वह है सब कुछ देने वाला है, सर्व बनाने वाला है। तुम्हारे पास कृत्य है, मेरे पास कर्ता है। तुम्हारे पास कृत्य का रस है, मेरे पास कर्ता का रस है। जो कृत्य में रस है, उसके कर्ता में कितना रस होगा। जिसकी कृत्य इतनी महान है, वह कर्ता खुद कितना महान होगा।



**तुम घरि लाख कोटि अस्व हसती हम घरि एकु मुरारी ।।**

*(अंग ३३६)*

इसलिए भक्त कबीर ने स्पष्ट बात कर दी है :

**कहि कबीर निरधनु है सोई ।। जा के हिरदै नामु न होई ।।**

*(अंग ११५९)*

वास्तव में निर्धन, निर्लज्ज, छोटी जाति वाला वही है, जिसके हृदय में परमात्मा का नाम नहीं, ईश्वर का चिंतन नहीं और बाबा फरीद जी कहते हैं कि वह व्यक्ति बहुत भयंकर होते हैं। डरावना कहते हैं खेत में एक लिबास लटका दिया जाता है पक्षियों को डराने के लिए। उसको 'डरना' या 'डरावना' कहते हैं। बाबा फरीद जी कहते हैं :

**फरीदा तिना मुख डरावणे जिना विसारिओनु नाउ ।।**
**ऐथै दुख घणेरिआ अगै ठउर न ठाउ ।।** *(अंग १३८३)*

जिन्होंने नाम को भुला दिया, खुदा को भुला दिया, वह तो डरावने हैं, उनके मुँह बहुत डरावने हैं और जिनके मन में कोई वजूद नहीं, वह तो मृतक हैं, वह तो मुर्दा हैं। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि चींटी के समान अगर किसी की हस्ती हो, परमात्मा का नाम उसके हृदय में हो, समस्त सृष्टि का भी राजा उसके सामने तुच्छ है। ठीक है वह परमात्मा का अंत नहीं पा सकता, पर परमात्मा का चिंतन करते-करते परमात्मा स्वरूप हो जाते हैं और परमात्मा के गुणों के मालिक हो जाते हैं।

—o—

## पउड़ी चौबीसवीं

अंतु न सिफती कहणि न अंतु ॥
अंतु न करणै देणि न अंतु ॥
अंतु न वेखणि सुणणि न अंतु ॥
अंतु न जापै किआ मनि मंतु ॥
अंतु न जापै कीता आकारु ॥
अंतु न जापै पारावारु ॥
अंत कारणि केते बिललाहि ॥
ता के अंत न पाए जाहि ॥
एहु अंतु न जाणै कोइ ॥
बहुता कहीऐ बहुता होइ ॥
वडा साहिबु ऊचा थाउ ॥
ऊचे उपरि ऊचा नाउ ॥
एवडु ऊचा होवै कोइ ॥
तिसु ऊचे कउ जाणै सोइ ॥
जेवडु आपि जाणै आपि आपि ॥
नानक नदरी करमी दाति ॥ २४॥



मनुष्य का मन कादिर करीम ने इस ढंग का बनाया है कि यह प्रत्येक वस्तु का अंत पाना चाहता है। अंत से मुराद प्रत्येक वस्तु को अपनी पकड़ में लेना। संसार की पकड़ के पश्चात मनुष्य के मन में प्रभु की पकड़ भाव ख्याल पैदा होता है। सो यह मनुष्य की स्वाभाविक रुचि है और रुचियाँ मनुष्य के अंतिम समय तक साथ रहती हैं। यह प्रत्येक वस्तु का अंत पाने के लिए हर समय तैयार रहता है, पर परिपूर्ण परमात्मा का अंत पाने के लिए उसके अंदर बेअंत

शक्ति चाहिए, बेअंत कथन शक्ति, बेअंत देखने की शक्ति, बेअंत सुनने की शक्ति, बेअंत सोचने की शक्ति जबकि मनुष्य के पास जितनी ज्ञान इन्द्रियाँ हैं इन की सीमा है। हम अपनी ज़ुबान से किसी खास दूरी तक अपनी आवाज़ पहुँचा सकते हैं, उससे आगे नहीं। उससे आगे पहुँचाने के लिए हमें विभिन्न उपकरण उपयोग करने पड़ते हैं। हमारी आँख की देखने की नियमित एक सीमा है और उस सीमा से आगे देखने के लिए हमें दूरबीन चाहिए। मगर फिर भी एक सीमा है। हमारे कानों की सुनने की शक्ति भी सीमित है। हम विशेष दूरी तक ही सुन सकते हैं, उससे दूर की जो आवाज़ है उससे हमारे कान अपना संबंध जोड़ने में असमर्थ हो जाते हैं। हमारा दिमाग भी किसी एक खास सीमा में एक दायरे में ही सोच सकता है। उसके उल्लंघन के कारण आगे निकलना दिमाग के लिए बहुत कठिन कार्य है। जब किसी मनुष्य की स्वाभाविक रुचियाँ यह हैं कि मैंने प्रत्येक वस्तु का अंत पाना है मगर अंत पाने से पहले उसने देखना है, उसने जानना है कि कहीं मेरी ज्ञान इन्द्रियाँ सीमित तो नहीं। इसको जानने और इसका बोध होते ही मनुष्य विस्माद हो जाता है। मनुष्य की लगन खत्म हो जाती है और वह बेअंत में लीन होकर आनंद महसूस करता है। अंत पाने की कोशिश नहीं करता। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज इस पावन पउड़ी में बड़े सुन्दर ढंग से इस तरह के खोजी व्यक्ति को बता रहे हैं कि क्या करना है :

**अंतु न सिफती कहणि न अंतु ॥**

हे मनुष्य ! उस परिपूर्ण परमात्मा का अंत नहीं पा सकते। उसके गुण इतने हैं कि गणना में नहीं आ सकते। किसी मनुष्य की उपमा करनी है, उसकी प्रशंसा करनी है तो इतना ही कहेंगे कि खुशपोश है, खुशमिज़ाज़ है, आल्हा तालीम याफता है, दानी है, ज्ञानी है, उच्च खानदान से ताल्लुक रखता है और उच्च जाति से संबंध रखता है और पाँच दस बातें और कहें और मनुष्य के गुणों का अंत हो गया। इससे अधिक बयान करने को कुछ रहता ही नहीं। हू-ब-हू यही नियम किसी व्यक्ति पर लागू होता है। वह किसी मुल्क पर भी लागू होता

है और किसी कौम पर भी लागू होता है। किसी और वजूद जैसे पशु-पक्षी हैं, उन पर भी लागू होता है। गुणों के दायरे में कायनात के जीवन आ जाते हैं, मनुष्य स्वाभाविक ही इस दायरे में आ जाता है, खुद यह दायरे में है। जो दायरे से परे है, बंधन में नहीं है, जो अनंत है, उसका तो अंत पाना बहुत मुश्किल है। साहिब कहते हैं :

**अंतु न सिफती कहणि न अंतु ॥**

उसके गुण इतने हैं कि हम कहने में उसकी गणना नहीं कर सकते, भाव ज़ुबान में इतनी समर्था नहीं, इतनी ताकत नहीं कि सर्व गुण परिपूर्ण परमात्मा के वह गिन कर बता सकें :

**अंतु न करणै देणि न अंतु ॥**

परमात्मा ने क्या कुछ किया है, क्योंकि कर्ता है, कृत्य नहीं। परमात्मा क़र्ता है, उसकी कृत्य कितनी बड़ी है, इसका अंदाज़ा नहीं, जिसका बनाया हुआ चित्र पूर्ण तौर पर नहीं देखा जा सकता, उस चित्रकार का कैसे पता चलेगा ? फिर साहिब कहते हैं :



**अंतु न करणै देणि न अंतु ॥**

फिर उसके कार्य को भाव अपनी कृत्य को जो कुछ दिया हुआ है, पशु-पक्षियों को दिया, मनुष्य को दिया, सूर्य, चाँद,सितारों को दिया, ग्रह-नक्षत्रों को दिया, कीड़े-मकौड़ों को जीवन व्यतीत करने के लिए रिज़क दिया, समर्था दी, ताकत दी, शक्ति दी है। तो साहिब कहते हैं कि जो कुछ उसका दिया हुआ है, यह उसकी गणना में नहीं आता। जहाँ उसकी कृत्य गणना में नहीं आती, वहाँ उसकी दात अपनी कृत्य को बाँटी हुई जो देन है, जो उसने अपनी कृत्य झोली में डाल दी है। साहिब कहते हैं कि उसका कोई अंत नहीं :

**अंतु न वेखणि सुणणि न अंतु ॥**

हमारी आँखों के देखने की भी यथावत एक सीमा है क्योंकि असीम को देखना बहुत कठिन है :

**अंतु न वेखणि सुणणि न अंतु ॥**

आँख एक प्रबल सूक्ष्म और महान इन्द्रिय है, मनुष्य देखकर ही संतुष्ट होता है, मनुष्य देखकर ही मानता है। पहला सबसे बड़ा प्रमाण मनुष्य के लिए यही है कि मैंने देखा नहीं, मैं मात्र सुनकर ही नहीं मान सकता। मैंने देखा नहीं, मैं मात्र पढ़कर नहीं मान सकता। मैंने देखा नहीं, मात्र अनुमान प्रमाण के द्वारा मैं इसको मानना कबूल करूँ, बहुत मुश्किल बात है। इसलिए मनुष्य के पास जो स्वाभाविक रुचि है, वह यह देखना चाहता है और देखकर ही मानता है। मगर अब कौन बताए कि आँख में पूर्ण रूप से सूर्य को देखने की समर्था नही। दोपहर के समय सूर्य की ओर टकटकी लगा कर देखना बहुत कठिन है और सामान्य समझदार कहते हैं कि सीधे सूर्य को देखने से मनुष्य की आँखें झुलस सकती हैं भाव कमज़ोर हो सकती हैं। नज़र पर असर पड़ सकता है कि मनुष्य की रोशनी को बर्दाशत करने की सीमा से ज़्यादा रोशनी है। आँख में इतनी रोशनी को देखने की समर्था नहीं है तो परमात्मा तो करोड़ों सूरजों जैसा है तो यह आँख देखे तो किस तरह देखे ? यह बात अलग है कि आदि काल से भक्तजन हठ करते आए हैं और देखना-देखना कहते हैं। अर्जुन ने भी श्री कृष्ण के समक्ष यह प्रार्थना की कि आप मुझे अपना विराट स्वरूप दिखाएँ। पूर्ण रूप दिखाएँ, मगर श्री कृष्ण कहने लगे, तुम अभी योग्य नहीं। अगर मैं दिखाऊँ तो तुम देख नहीं सकते। हू-ब-हू इस तरह का हठ कोहतूर पर बैठ कर किसी समय हज़रत मूसा ने किया था कि हे खुदा ! तू मुझे अपना पूरा जलवा दिखा तो खुदा की तरफ से इल्हाम हुआ कि मूसा ! तुम्हारी आँखों में समर्था नहीं, नहीं देख सकते मेरा जलवा। इस लिए जितनी झलक तू देख रहा है इतनी ही प्रर्याप्त है। एक मासूम बच्चा अपने कमरे में बैठा है और सूर्य की किरणें कमरे में प्रवेश कर गई हैं। ज़रा सी धूप की झलक पड़ रही है तो वह बच्चा हठ करे कि सारा सूर्य मेरे कमरे में आना चाहिए। इस सूर्य को मैंने अपने घर में इस कमरे के सोफे पर बिठाना है। यह बच्चे का नादान हठ होगा। सूर्य इतना महान इस कमरे में आए तो किस तरह आए। आँख अगर उसको दूरी से भी देखे तो पूर्ण रूप में तो अधिक समय तक देखना कठिन है, बहुत कठिन है। कहते हैं कि खुदा की तरफ से

इल्हाम हुआ कि मेरा पूर्ण जलवा नहीं देख सकता। मगर भक्त का अपना हठ, मूसा कहने लगे कि मैंने पूर्ण जलवा देखे बिना मानना नहीं, दिखा मुझे। कहते हैं खुदा कृपालु हुआ और जैसे पूर्ण जलवा प्रगट हुआ तो मूसा बेहोश हो गया। यहूदियों के इतिहास में यह गाथा है कि वह तीन दिन तक बेहोश रहा और तीन दिनों के पश्चात होश आई तो प्रार्थना करने लगा, हे प्रभु! तू इतना महान है, मैं तुझे पूर्ण रूप में नहीं देख सकता। सूर्य कौन सा एक है। अगर यह सभी करोड़ों सूर्य एकत्रित हो जाएँ तो फिर इस आँख में कहाँ समर्था है नूर को देखने की। उस रोशनी को देखने की। इसलिए साहिब कहते हैं कि देख कर उसका अंत पाया नहीं जा सकता भाव कोई यह नहीं कह सकता कि मैंने परमात्मा की समस्त बातें सुन ली हैं। अब और कुछ सुनने को शेष नहीं है। कोई यह नहीं कह सकता कि मैंने सब कुछ देख लिया है। अब और कुछ देखने को शेष नहीं। मैंने सारा अपनी जुबान से कथन कर दिया है और कुछ कथन करने को शेष नहीं। इस तरह के दावे सभी बेहूदा हैं, व्यर्थ हैं। तो सतिगुरु कहते हैं :



**अंतु न वेखणि सुणणि न अंतु ॥**
**अंतु न जापै किआ मनि मंतु ॥**

महाराज कहते हैं कि परमात्मा के मन में कौन सी लीला है। वह कौन से विचार-विमर्श में व्यस्त है ? क्या लीला रचा रहा है ? क्या कुछ करना चाहता है ? किस सोच में बैठा है ? इसका भी किसी कुशल मनोविज्ञानी को, ज्योतिषी को पता नहीं। यह ठीक है कि दुनिया के ज्योतिषी मनोविज्ञानी अपने अनुमान संसार के सामने रखते रहते हैं कि इतने वर्षों बाद प्रलय आ जाएगी। यह हो जाएगा, वह हो जाएगा और इस तरह के अनुमान लगाने वाले प्रत्येक देश में मौजूद हैं, जो भविष्यवाणी करते हैं, मगर गुरु नानक देव जी का यह सिद्धांत, यह नुक्ता कि परमात्मा ने क्या करना है ? उसके मन में क्या विचार है ? इस विषय में भविष्यवाणी नहीं की जा सकती। यही कारण है कि गुरु नानक देव जी महाराज ने इस तरह की ज्योतिष विद्या को गुरमति से एक तरफ कर दिया। खासकर ज्योतिष को, खासकर भविष्य-

वक्ताओं की वाणी को आपने सिद्धांतक नुक्ते से एक तरफ कर दिया। क्योंकि यह दावा हो गया कि भगवान जो कुछ करना चाहता था, उसका हमें ज्ञान हो गया है। मेरे पातशाह का कहना है कि जो कुछ वह करता है, इसका उसको स्वयं ज्ञान है। वह किसी से विचार-विमर्श नहीं करता।

**बीओ पूछि न मसलति धरै ॥**
**जो किछु करै सु आपहि करै ॥** *(अंग ८६३)*

जब उसने किसी के साथ विचार-विमर्श नहीं किया तो किसी को क्या पता चल गया कि उसके मन में क्या है ? तो साहिब कहते हैं :

**अंतु न जापै किआ मनि मंतु ॥**

इसका भी अंत नहीं पाया जा सकता कि उस परमात्मा के मन में क्या है ? वह जगत् के संबंध में क्या कुछ करना चाहता है। वह मेरे विषय में क्या कुछ करना चाहता है ?

भक्त कबीर कहते हैं कि मैं तो कुछ और मोह-माया में जी रहा था कि मैं यह करूँ, यह करना है पर हो गया कुछ और। मेरी सोच परमात्मा की सोच के सामने नहीं चलती। मेरी मोह-माया परमात्मा की माया के समक्ष व्यर्थ है। उसकी माया कुछ और है। उसकी माया क्या है ? साहिब कहते हैं कि इसका कोई पता नहीं, उसके मन में जीवों के प्रति, संसार के प्रति, खण्डों-ब्रह्माण्डों के प्रति क्या कुछ सोचा है, उसने अपने मन में क्या कुछ सोच रखा है ? साहिब कहते हैं कि उस का कोई अंत नहीं :

**अंतु न जापै किआ मनि मंतु ॥**
**अंतु न जापै कीता आकारु ॥**

यह आकार कितना है, उसने बनाया है। विशेषः स्थूल शरीर, जो आँखों से दिखाई देता है, यह कितना है ? साहिब कहते हैं कि इसका भी कोई अंत नहीं। आधुनिक विज्ञान कहने लगा है कि कोई पचास अरब सूरजों का पता चल चुका है। जिसकी तुलना में यह सूर्य बिल्कुल एक मामूली खिलौना प्रतीत होता है। इससे अनंत गुणा

बड़े सूरजों का पता चल चुका है। एक प्रसिद्ध सूफी संत का कहना है कि :

जिस परमात्मा की महफिल में सूर्य रेत के ज़र्रे से ज़्यादा नहीं मात्र रेत का एक ज़र्रा हो तो वहाँ तू ज्ञानी बनने की कोशिश करे, वहाँ तू अंत पाने की कोशिश करे, यह समझदारी नहीं, यह बेअदबी होगी। यह गुस्ताखी होगी। उसकी महफिल में सूर्य भी गणना में नहीं, तू क्या चीज़ है ? जो पूरे ब्रह्माण्ड को, मृत्यु लोक को रोशनी देने वाला, इसकी हस्ती भी परमात्मा के सामने ऐसे है जैसे रेत मारुस्थल में एक कण की हो। रेत के एक ज़र्रे की हो। तो साहिब का फुरमान है :

**अंतु न जापै कीता आकारु ॥**

कितना उसने आकार बनाया है, इसका भी कोई अंत नहीं भाव इसकी भी कोई गिनती नहीं :

**अंतु न जापै पारावारु ॥**

वह शुरु कहाँ से होता है, वह खत्म कहाँ होता है। न उसके इस पार का पता है, न उसके उस पार का पता है। हम मध्य में खड़े हैं। न हमें आदि का पता है, न हमें अंत का पता। साहिब कहते हैं :

**अंतु न जापै पारावारु ॥**

उसका आर और पार कहाँ से शुरु होता है ? जगत् कहाँ से शुरु होता है ? ईश्वर कहाँ खत्म होता है ? जगत् कहाँ खत्म होता है ? साहिब कहते हैं कि न आर का पता, न पार का पता।

**अंत कारणि केते बिललाहि ॥**

अनंत काल से परमात्मा का अंत पाने के लिए तड़प रहे हैं। जद्दोजहद कर रहे हैं। बहुत कोशिश कर रहे हैं अपने ढंग से बौद्धिक बल का उपयोग करके, मानसिक सिद्धियों का उपयोग कर, जप तप के कार्य द्वारा प्राप्त की हुई शक्ति को प्रयोग कर परमात्मा का अंत पाने की अनंत काल से जीव कोशिश कर रहे हैं। इसलिए साहिब कहते हैं :

**अंत कारणि केते बिललाहि ॥**

उसका अंत पानें के लिए अनंत काल से जीव तड़प रहे हैं भाव कोशिश कर रहे हैं, यत्नशील हैं :

**ता के अंत न पाए जाहि ।।**

पर उसका अंत किस तरह कोई पाए, उसका अंत नहीं पाया जा सकता। यह बात अलग है कि अनंत काल से अंत पाने की चेष्टा जारी है, मगर उसका अंत अभी तक नहीं पाया गया। साहिब कहते हैं :

**एहु अंतु न जाणै कोइ ।।**

उस परमात्मा का अंत कोई नहीं जानता, इसलिए इस ढंग की कोई चेष्टा भी न करे, इस ढंग का कोई यत्न भी न करे, समय बर्बाद होगा और जीवन व्यर्थ नष्ट करेगा, जो उसका अंत पाने की कोशिश करेगा। साहिब का फुरमान है :

**तू दरीआउ दाना बीना मै मछुली कैसे अंतु लहा ।।**

*(अंग २५)*

मैं तो एक अथाह सागर में एक छोटी सी मछली हूँ, कितना जल है और यह कहाँ से आरम्भ होता है ? कहाँ खत्म होता है ? मैं अंत कैसे पाऊँ ? अगर मछली जल में रह सकती है और सागर का अंत नहीं पा सकती तो साहिब कहते हैं :

**एहु अंतु न जाणै कोइ ।। बहुता कहीऐ बहुता होइ ।।**

अगर उस परमात्मा को कहें वह महान् है, बहुत बड़ा है, बहुत बड़ा है तो अपने मन में काल्पनिक तौर पर जितना बड़ा मान लेते हैं, कल्पना करते और बड़ा हो जाता है, और बड़ा हो जाता है। सीमा तो कहीं बनती नहीं भाव जितना बड़ा कहते हैं, वह बड़ा कहना ही हमारा कम है वह बड़ा कहना भी किसी हद, किसी सीमा के दायरे में आ जाता है। इसलिए साहिब कहते हैं :

**बहुता कहीऐ बहुता होइ ।।**

अगर कह देते हैं बहुत बड़ा है, बहुत बड़ा है तो साहिब कहते हैं उससे भी और बड़ा, उससे भी और बड़ा भाव यह शब्द भी पूर्ण

तौर पर परमात्मा के यथायोग्य नहीं है, क्योंकि यह बहुत बड़ा है, बहुत बड़ा है। यह शब्द भी कमज़ोर है। साहिब कहते हैं :

**बहुता कहीऐ बहुता होइ ॥ वडा साहिबु ऊचा थाउ ॥**

वह साहिब बहुत बड़ा है, बहुत बड़ा है और उसका सिंहासन और उसका स्थान भी ऊँचा है :

**ऊचे उपरि ऊचा नाउ ॥**

ऊँचे से भी ऊँचा है, उसका नाम, उसकी हस्ती, उसका सम्मान, उसके गुण, उसकी धीरजता ऊँचे से भी ऊँची है। जगत् में जो ऊँचे हैं, उच्च श्रेणी में आते हैं, कई धन के कारण, पद के कारण, प्रतिष्ठा के कारण, ज्ञान के कारण, विज्ञान के कारण जो ऊँचे समझे जाते हैं, साहिब कहते हैं कि नहीं, यह ऊँचे ऊँचे नहीं हैं :

**ऊचे उपरि ऊचा नाउ ॥**

जगत् की सब ऊँचाईयों से ऊँचा है परमात्मा का नाम, उसकी हस्ती, उसकी स्तुति :



**एवडु ऊचा होवै कोइ ॥**

अब इतना कोई ऊँचा हो। कितना ऊँचा ? जितना कि परमात्मा स्वयं है। जितना कि अकाल पुरुष खुद है, इतना कोई ऊँचा हो :

**तिसु ऊचे कउ जाणै सोइ ॥**

तो ही फिर उस ऊँचे को, उस परमात्मा को कोई जाने कि वह कितना ऊँचा है। तो साहिब कहते हैं :

**तिस का सरीकु को नही ना को कंटकु वैराई ॥**

*(अंग ५९२)*

परमात्मा का कोई शरीक नहीं। उस जैसा और कोई नहीं। अगर परमात्मा का शरीक मान लें तो फिर परमात्मा दो हैं, एक नहीं। दो तो दुविधा होती है, दो तो संसार है, एक निरंकार है। जहाँ दो का अंक शुरु हुआ वहाँ संसार शुरु हुआ। एक निरंकार है, एक परमात्मा है, दो तीन चार पाँच यह संसार है। यह तो जगत् है इसलिए कहते

हैं कि जगत् में दुविधा ही दुविधा है । यह दो हैं, मगर यह सारी दुविधा, यह सारा संसार किसी एक के सहारे खड़ा है । वह एक ऐसा है जिसके मुकाबले में दूसरा नहीं है, हम जगत् में एक के विकल्प में दूसरा ढूँढ सकते हैं । एक धनवान है, उसके मुकाबले दूसरा भी धनवान है । एक बड़ा व्यापारी है, उसके मुकाबले पर दूसरा बड़ा व्यापारी है । एक ज्ञानी है, एक कवि है, एक दार्शनिक है, एक फिलास्फर है, एक संगीतकार है, चित्रकार है, मूर्तिकार है, उनके मुकाबले दूसरे ढूँढे ज़ा सकते हैं । संसार के तल पर कहते हैं, रिक्त नहीं रहता । अगर एक चला जाए तो दूसरा आ जाता है । दूसरा मौजूद है, मगर यह नियम परमात्मा के तल पर लागू नहीं होता कि उस जैसा कोई और भी है, उसके लिए इस्लाम के संस्थापक मोहम्मद साहिब ने आदि काल से कहा है कि उसका कोई शरीक नहीं, उसकी कोई बराबरी करने वाला नहीं । तो साहिब कहते हैं :

**एवडु ऊचा होवै कोइ ।।**

इतना ऊँचा कोई हो जितना कि परमात्मा खुद है :



**तिसु ऊचे कउ जाणै सोइ ।।**

तो ही फिर वह ऊँचे परमात्मा को जाने कि वह कितना है । इस तरह कोई भी नहीं जान सकेगा । कोई उसका शरीक ही नहीं, उसकी बराबरी करने वाला ही कोई नहीं :

**जेवडु आपि जाणै आपि आपि ।।**

जितना वह खुद है वह खुद ही जानता है । वह कितना है, इसके अलावा और कोई नहीं जानता :

**नानक नदरी करमी दाति ।।**

तरह-तरह की बख्शिशें, सुख, आराम, आनंद जो मिलता है जगत् में महाराज कहते हैं, यह कृपा और कृपा-दृष्टि, रहमत की निगाह से, उसकी कृपा-दृष्टि से ही सभी बख्शिशों की प्राप्ति होती है । इसलिए गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि अंत पाने की कोशिश छोड़ दे । उसकी निगाहे-कर्म की प्राप्ति की कोशिश कर । तू उसको

नापना-तोलना छोड़ दे, तू उसकी कृपा का पात्र बन, तू उसकी नज़रों से ऊँचा उठना छोड़, तू उसकी नज़रों में आ, उसकी निगाह में आ। दरअसल उसकी निगाह में ऊँचा उठना है भी बड़ी कठिन बात, बहुत कठिन बात है, इसलिए हम देखते हैं कि कोई व्यक्ति दूसरों की निगाह में ऊँचा उठ सकता है पर भगवान की निगाह में ऊँचा उठना बड़ी मुश्किल बात है। हे मनुष्य! कोशिश कर, मनुष्यों की निगाह में ऊँचा उठने की और प्रयत्न कर भगवान की निगाह में आने का। परमात्मा की नज़रों में आने का, इसलिए साहिब कहते हैं :

**नानक नदरी करमी दाति ।।**

हो सकता है जब तू मनुष्यों की नज़रों में ऊँचा उठे, तुझे मान-सम्मान मिले मगर धार्मिक दुनिया का परमानंद उस समय नसीब होगा जब प्रभु की निगाह में आएगा, उसकी नज़रों में आएगा। उसकी नज़रों में अमृत है, उसकी निगाह में बख्शिशें हैं, उसकी निगाह में कृपा है, उसकी निगाह में कोमलता है। देखते ही मनुष्य की झोली खुशियों से भर जाती है। इसलिए साहिब कहते हैं :



**नानक नदरी करमी दाति ।।**

इस पउड़ी की यह मूल पंक्ति यह कह रही है कि अंत पाने की कोशिश न कर। नापने-तोलने की कोशिश न कर। वह कहाँ से शुरु होता है और कहाँ खत्म होता है, इस चक्र में पड़ने की आवश्यकता नहीं है, मगर ऐसा यत्न कर, बंदगी कर, प्रार्थना कर कि उसकी निगाह में आ जाए, उसकी कृपा का पात्र बन जाए और तुम्हारे मन की झोली प्रभु गुणों से भर जाए और इस तरह से तू ईश्वरीय कृपा से भर जाए।

—o—

## पउड़ी पच्चीसवीं

बहुता करमु लिखिआ ना जाइ ॥
वडा दाता तिलु न तमाइ ॥
केते मंगहि जोध अपार ॥
केतिआ गणत नही वीचारु ॥
केते खपि तुटहि वेकार ॥
केते लै लै मुकरु पाहि ॥
केते मूरख खाही खाहि ॥
केतिआ दूख भूख सद मार ॥
एहि भि दाति तेरी दातार ॥
बंदि खलासी भाणै होइ ॥
होरु आखि न सकै कोइ ॥
जे को खाइकु आखणि पाइ ॥
ओहु जाणै जेतीआ मुहि खाइ ॥
आपे जाणै आपे देइ ॥
आखहि सि भि केई केइ ॥
जिस नो बखसे सिफति सालाह ॥
नानक पातिसाही पातिसाहु ॥ २५॥



ईश्वर कितना बड़ा दाता है, कितना बड़ा क्षमावान है, कितना बड़ा दया का सागर है, जगत् गुरु बाबा श्री गुरु नानक देव जी महाराज उसका ज़िक्र करते हैं और ईश्वर का मूल अस्तित्व दया पर आधारित है। इसलिए कहते हैं कि ईश्वर-प्राप्ति धर्म-प्राप्ति का मूल साधन भी दया ही है। धार्मिक मनुष्य की पहचान होगी कि वह दयालु है

और दयालु ही दया के सागर के नज़दीक होता है। परमात्मा कितना बड़ा दयालु है। महाराज फुरमान करते हैं :

**बहुता करमु लिखिआ ना जाइ ॥**

यह कर्म शब्द परशिंद का है, जिसके शाब्दिक अर्थ है कृपा, रहमत।

**बहुता करमु**

उसकी बहुत कृपा है, उसकी बहुत रहमत है, कितनी रहमत है :

**लिखिआ ना जाइ ॥**

लिखने में नहीं आती, पकड़ में नहीं आती। उसने कितनी बड़ी बख्शिशें कर रखी हैं। साहिब फुरमान करते हैं :

**वडा दाता तिलु न तमाइ ॥**

बहुत बड़ा दाता है, पहाड़ों जितना देकर तिल जितना भी मान नहीं रखता भाव जताता नहीं कि मैंने यह दिया, यह दिया। महाराज की वाणी फुरमान करती है :



**जे को एक करै चंगिआई मनि चिति बहुतु बफावै ॥**
**एते गुण एतीआ चंगिआईआ देइ न पछोतावै ॥**

*(अंग १३२८)*

मनुष्य कहीं एक-आध किसी के साथ भला कर दे तो उस भले का हज़ार बार ज़िक्र करता है, बार-बार ज़िक्र करता है ताकि दूसरे को अहसास हो कि मैंने भला किया है और दूसरा इस भलाई के बदले मुझे कोई मुआवज़े में भलाई दे सके। पर साहिब कहते हैं :

**वडा दाता तिलु न तमाइ ॥**

वह इतना बड़ा दाता है कि पहाड़ों जितना देकर, पहाड़ जैसी बख्शिशें देकर तिल जितनी भी माँग नहीं रखता, तिल जितना भी ज़िक्र नहीं करता कि मैंने यह दिया है, तुझे यह दिया है। वास्तव में दाता परिपूर्ण परमात्मा है। परमात्मा के अलावा मनुष्य के तल पर जो दात दान का सिलसिला चलता है, किसी हद तक व्यापार होता है क्योंकि उसके बदले में माँग होती है। महाराज फुरमान करते हैं :

**कोटि मधे को विरला सेवकु होरि सगले बिउहारी ।।**

(अंग ४९५)

कई बार हम दानी कह देते हैं, दाता कह देते हैं । जगत् गुरु बाबा कहते हैं कि नहीं, व्यापारी है । अगर वह दान का ज़िक्र कर रहे हैं । भलाई का ज़िक्र कर रहे हैं और बार-बार जतलाना, दीवारों पर लिखना कि मैंने यह दिया, इतना दिया, इस बात का सबूत है कि यह एक व्यापार है । परिपूर्ण परमात्मा पहाड़ों जैसी नियामतें झोली में डाल कर तिल जितना भी वह ज़िक्र नहीं करता । ईरान के प्रसिद्ध सूफी संत जनाब हाफ़िज़ का कहना है कि हे खुदा ! अगर मैं सौ वर्ष तक जिन्दा रहा तो लगातार सौ वर्ष तक गुनाह ही करने हैं, पाप ही करने हैं । ऐसी भाषा अगर कोई संत बोले तो हैरानी होगी । फकीर के मुँह से ऐसे शब्द निकलें तो धार्मिक लोगों में कंपकपी छिड़ जाएगी । वह कहे कि मैं सौ वर्ष तक जिन्दा रहा तो परीक्षा के तौर पर गुनाह ही करूँगा, पाप करूँगा ? कौन सी परीक्षा के तौर पर और किसकी परीक्षा लेगा ? कहता है खुदा की परीक्षा लेनी है, भगवान की परीक्षा लेनी है । किस बात की परीक्षा लेनी है ? मैंने सौ वर्ष तक गुनाह करके देखने हैं कि मेरे गुनाह ज्यादा हैं या तेरी रहमत ज़्यादा है । मैंने उसको तोलना है तराजू में । यह फकीर कहता है हे खुदा ! अगर मैं अपने सौ वर्ष के गुनाह इकट्ठे करूँ तो तुम्हारी इतनी अपार कृपा है कि मेरे सौ वर्ष के गुनाह तुच्छ हैं, कुछ भी नहीं । तू इतना बड़ा दयालु है, तू इतना बड़ा क्षमावान है । इसलिए साहिब श्री गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज फुरमान करते हैं कि तू ऐसा क्षमावान है ।

अवगुण भी देख रहा है, दोष भी देख रहा है, मगर देने से अपने हाथ नहीं रोकता । एक आध कमज़ोरी किसी की देख ले, मनुष्य अपने हाथ रोक लेता है, मगर हज़ारों तरह की कमज़ोरियाँ, कमियाँ और गुनाह देखकर भी परमात्मा अपना हाथ नहीं रोकता । मैंने एक गाथा पढ़ी है कि एक साठ वर्ष का चोर एक संत के द्वार पर गया भीख माँगने । संत ने कटाक्ष कर वापिस भेज दिया कि तू चोर है, डाकू है, लोगों को परेशान करता है, बेचैन करता है, चला जा । मैंने अपने स्थान से तुझे भोजन नहीं देना, प्रसाद नहीं देना, कुछ नहीं देना, चला

जा। चोर चला गया। मगर आज संत अद्भुत हालत में बेचैन है। आज उसकी समाधि नहीं लग रही। आज उसका मन नाम में नहीं जुड़ रहा। तो कारण पूछता है–हे प्रभु! मुझ से भूल क्या हो गई है? इल्हाम हुआ कि जिसको मैं साठ वर्ष से जिन्दा रख रहा हूँ और दे रहा हूँ, तू उसको एक दिन भी नहीं दे सका। तूने उसको वापिस भेज दिया और मैंने तो साठ वर्ष में कभी उसको वापिस नहीं भेजा। वह तुम्हारे पास आज आया तूने वापिस किया, तो बात स्पष्ट हो गई कि तू अभी पूर्ण दया का पात्र नहीं बना और जो दया के पात्र हैं, वही मेरे नज़दीक हैं तो साहिब गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि वह इतना बड़ा दाता है कि तिल मात्र भी बदले में आशा नहीं रखता। दाता का अर्थ ही है हाथ से छोड़ देना। दान दोनों हाथों में से जो छोड़ दिया। अगर उसको जतलाया जा रहा है, छोड़ा नहीं जा रहा तो फिर पकड़ बाकी है। जैसे एक महापुरुष है। इनसे बार-बार निकल रहा था किसी महफिल में कि मैं लाखों को लात मार कर संन्यासी बना। मैं लाखों को लात मार कर साधु बना तो किसी तर्कशील ने कह दिया कि लात ढंग से नहीं मारी, नहीं तो आज ज़िक्र न करते। तुमने लात अवश्य मारी, मगर तुम्हारी लातों से वह चिपक गया, वह चिपक गया तभी तो बार-बार उसका ज़िक्र कर रहे हो। दान का अर्थ है हाथों से छोड़ देना। फिर दोबारा कोई पकड़ नहीं। साहिब कहते हैं:

**वडा दाता तिलु न तमाइ॥**

इतना बड़ा दाता पहाड़ों जितना दान देकर तिल जितना भी बदले में आशा नहीं करता तो उस दाता के दर से और कौन क्या कुछ माँग रहा है। गुरु नानक देव जी महाराज ने इन पावन पउड़ियों में ऐसे चित्रण किया है।

**केते मंगहि जोध अपार॥**

योद्धा, शूरवीर, महाबली, हे प्रभु! तेरे आगे फरियाद कर रहे हैं कि ताकत प्रदान कर, मैदान-ए-जंग में जीत प्राप्त हो, हमारी झोली में सफलता डाल, फतह डाल। आदि काल से मैदान-ए-जंग में जाने से पहले इसी तरह की प्रार्थना करते रहे हैं कि हे प्रभु! प्रत्येक मैदान

फतह हो, सफलता मिले, फतह की याचना कर रहे हैं।

**केतिआ गणत नही वीचारु ॥**

कितने माँग रहे हैं। महाराज कहते हैं कि गणना हो ही नहीं सकती। मेरे विचार की समर्था में सभी आ ही नहीं सकते। तुम्हारे दर पर खड़े हैं और तुम से माँग रहे हैं और किस तरह की यह माँगें माँग रहे हैं। सतिगुरु जी ने भी कुछ इस तरह का ज़िक्र किया है :

**केते खपि तुटहि वेकार ॥**

जगत् का रंग, रस, रूप माँगा। मगर इनमें उलझ रहे हैं, धन प्राप्त कर अहंकारी हो गए हैं। रंग, रूप, रस मिल गया अत्यंत दुराचारी हो गए हैं, व्यभिचारी हो गए, और इस तरह प्रभु की दी हुई नियामतें जो सुन्दर काया, आरोग्य काया, धन और संपत्ति इसको विकारों में व्यय किया और इस तरीके से अपना शरीर तोड़ लिया, ज़मीर तोड़ लिया और समय तोड़ लिया, भाव बर्बाद किया तो महाराज कहते हैं :

**केते खपि तुटहि वेकार ॥**



असंख्य वे हैं जिन्होंने दातें माँगी, पर दाता को जीवन व्यतीत करने का साधन न समझ कर विकारों में उलझ गए और टूट गए भाव खत्म हो गए। यह हकीकत है कि आखिर एक दिन शरीर ही खत्म हो जाता है पर जगत् में पदार्थ नहीं खत्म होते। सब कुछ मौजूद रहता है मात्र मनुष्य थक जाता है, टूट जाता है, खत्म हो जाता है। महाराज कह रहे हैं कि कई इस तरह के हैं जो विकारों में टूट गए हैं, समाप्त हो गए हैं, मर गए हैं।

**केते लै लै मुकरु पाहि ॥**

कई कृतघ्न हैं, तरह-तरह की नियामतें प्राप्त करके भी शिकवा किए जा रहे हैं कि हे परमात्मा ! तूने क्या दिया ? हमें कुछ नहीं दिया। जो दिया, उसका शुक्रिया नहीं, जो कल नहीं है उसके शिकवे हैं, शिकवा किए जा रहे हैं। जैसे एक प्रत्यक्ष प्रमाण सामने रखें कि एक सज्जन को किसी सौदे में छः लाख का मुनाफा हुआ, मगर वह आहें भर रहा है और साथ बैठे मित्र को कह रहा है कि नुक्सान हो गया,

नुक्सान हो गया। मित्र भी अफसोस ज़ाहिर करता है कि तुम्हें नुक्सान हो गया है। हमें अफसोस है। तुम हमारे मित्र हो। तुम्हें नुक्सान हो गया है। मगर पास बैठी पत्नी कहती है कि दरअसल इनको छः लाख का मुनाफा हुआ है, मगर यह जो कह रहे हैं कि नुक्सान हुआ, नुक्सान हो गया, दरअसल इनको आशा थी कि इस सौदे में मुनाफा दस लाख का होना है, मगर दस का नहीं हुआ, छः का हुआ है। जो छः का मुनाफा हुआ है, इसका धन्यवाद नहीं। जो चार नहीं मिल सके उसका गिला है। उसका विलाप है, उसकी कृतघ्नता है। इस तरह के कृतघ्नों के साथ पूरा संसार भरा पड़ा है और साहिब कहते हैं कि कई ऐसे हैं कि तरह-तरह की नियामतें प्राप्त करके भी कह रहे हैं कि हमारे पास कुछ भी नहीं है। जगत् में ऐसे विरले हैं जो कह देते हैं कि हे प्रभु! हमारी झोली बहुत छोटी है, तूने बहुत कुछ दिया है। भाई गुरदास जी का कहना है कि जो कृतघ्न नास्तिक हो रहा है प्रभु की नियामतों से, वह धरती का बोझ है और इतना बड़ा बोझ है कि उसकी निगाह जिसको कहते हैं अमुक को नज़र लग गई, उसकी नज़र ही बहुत बुरी है। नज़र कितनी बुरी है? भाई गुरदास जी एक पउड़ी बड़ी सुन्दर कहते हैं :



**मद विचि रिधा पाइ कै कुते दा मासु।**
**धरिआ माणस खोपरी तिसु मंदी वासु।**
**ढकि लै चली चूहड़ी करि भोग बिलासु।**

भंगन ने कुत्ते को मारा और उसका माँस पकाया। शराब में माँस पका कर उसका कटोरा बनाया है मनुष्य की खोपड़ी का और उस खोपड़ी में माँस को रख कर बाहर से पका कर अपने घर को चली गई है, मगर ढक कर ले जा रही है। दुर्गंध बहुत बुरी थी, बहुत गंदी बदबू आ रही थी। जहाँ से गुज़र रही है, दुर्गंध फैल रही है। आखिर एक ने पूछ लिया :

**आखि सुणाए पुछिआ लाहे विसवासु।**

किसी ने पूछा यह क्या ढक कर ले चली है, इतनी बुरी वस्तु जिसकी इतनी बुरी गन्ध है। उसको इस तरह छुपा कर, ढक कर ले जाने की क्या आवश्यकता है? तो भंगन कहती है :

**नदरी पवै अकिरतघणु मतु होइ विणासु।**

कहीं कृतघ्न की निगाह पड़ गई, कहीं भगवान की दातों से नास्तिक होने वाले की नज़र पड़ गई तो यह मेरे खाने लायक नहीं रहेगा, यह मेरे परिवार के खाने के योग्य नहीं रहेगा। क्योंकि कृतघ्न व्यक्ति धरती पर बोझ है। कितना बड़ा बोझ है ? भाई गुरदास जी ने इस तरह का भी ज़िक्र किया है :

**ना तिसु भारे परबतां असमान खहंदे।**

ज़मीन पर इतना पहाड़ों का कोई बोझ नहीं, जिनकी चोटियाँ आसमान को छूती, गगन-चुंभी हैं।

**ना तिसु भारे साइरां नद वाह वहंदे।**

तरह-तरह के दरिया, नदी नाले यह भी धरती भार नहीं समझती, इसका भी कोई वज़न नहीं।

**ना तिसु भारे कोट गढ़ घर बार दिसंदे।**



असंख्य ऐसे महल, यह किले जो ज़मीन पर बने हुए हैं, ऊँचे-ऊँचे मकान, धरती कह रही है इनका भी मुझ पर कोई भार नहीं।

**ना तिसु भारे कोट गढ़ घर बार दिसंदे।**
**ना तिसु भारे जीव जंत अणगणत फिरंदे।**

यह जो पशु-पक्षी और मनुष्य हैं इनका भी कोई भार नहीं और धरती चीख-पुकार तब करती है :

**भारे भुई अकिरतघण मंदी हू मंदे।**

धरती रो पड़ती है वहाँ जहाँ कृतघ्न खड़ा है, भगवान की नियामतें प्राप्त हो रही हैं, धन्यवाद नहीं, इंकार कर रहा है कि कुछ भी नहीं। उसके पाँव के नीचे की धरती भी रोती है कि बहुत बड़ा बोझ है यह मुझ पर। दुनिया के तमाम भारी-भारी पर्वत और सोना-चाँदी और लोहे के मकान, मनुष्य, पशु-पक्षी और वनस्पति, तरह-तरह की धातुएँ, सबसे भारी कौन है ? कृतघ्न। वह तो बोझ है धरती का और जो धरती का बोझ होगा, वह मनुष्यों पर भी बोझ होगा। जो धरती का

बोझ है वह समाज का भी बोझ है, धरती का बोझ है, वह किसी हद तक घर का भी बोझ है। घर में भी किसी ने भलाई की है तो धन्यवाद नहीं करना, शिकवे ही शिकवे। हर जगह पर इसके शिकवों से तनाव का जन्म होगा। बाहर भी और उसकी अपनी मानसिकता पर भी तो साहिब कहते हैं कि अनेकों ऐसे हैं जो नियामतें प्राप्त कर नास्तिक हो जाते हैं, कृतघ्न हैं।

**केते मूरख खाही खाहि ॥**

कई ऐसे मूर्ख हैं जिन्होंने अपना सिर्फ मुँह ही आगे रखा हुआ है। बस खाए जाते हैं, नियामतों का उपयोग किए जा रहे हैं। इस्तेमाल किए जा रहे हैं। नियामतें देने वाला कौन है? कभी भूल कर भी स्मरण नहीं किया। कभी यह भी ख्याल नहीं आया। इस ओर उन्होंने कभी अपनी रुचि ही नहीं दिखाई।

**केतिआ दूख भूख सद मार ॥ एहि भि दाति तेरी दातार ॥**

यह दो पंक्तियाँ गुरु नानक देव जी महाराज की अद्वितीय हैं। आप कहते हैं कि दुख और भूख की मार में जो जी रहे हैं, हे सृजनहार! यह भी तुम्हारी दी हुई दातों में से एक दात है जो अनेकों की झोली में डाली हैं। दुनिया के अवतार पुरुष गुरु नानक देव जी महाराज हैं जो दुख और भूख को ईश्वर का श्राप नहीं मानते, कोप नहीं मानते। दात मानते हैं। दरअसल कई मनुष्य अहसास के तल पर इतने कमज़ोर हैं, महसूस करने की समर्था इतनी कमज़ोर होती है कि उनको जगाने के लिए, उनकी सोई हुई वृत्तियों को जगाने के लिए कोई दुख का धमाका होना बहुत आवश्यक है। जैसे बम में शक्ति तो बहुत है पर ज़ोर से ज़मीन पर मारें तो फटता है और उसकी शक्ति बाहर आती है और कई मनुष्यों की शक्ति दुख के धमाके से बाहर आती है। इसलिए दुनिया भर के कुछ चोटी के विद्वानों का ऐसा कहना है कि ज्ञान के सच्चे मोती गम की गहरी धाराओं में से निकलते हैं। भगवान का गहरा अनुभव दुख के सागर में से ही प्राप्त होता है। इसलिए साहिब गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं कि असंख्य सोई हुई रुचियों को, वृत्तियों को जगाने के लिए दुख चाहिए। दुख भगवान

का कोप नहीं। जो सुख में जागा हुआ है वह तो देवता है, मगर जिसको सुख ने सुला दिया है, अक्सर सौ में से निन्यानवें मनुष्य सुख में सो जाते हैं। आलसी हो जाते हैं, दारिद्रय हो जाते हैं और सुख सुला देता है। मगर सुख में जो जागा हुआ है, वह तो देवता है, मगर सुख में जो सो गया है, नैसर्गिक बात है उसको जगाने के लिए दुख चाहिए। भक्त कबीर के बीजक नामक ग्रंथ में एक पंक्ति है कि—बलिहारी उस दुख पर जो पल-पल नाम जपाए। मैं कुर्बान जाता हूँ उस दुख पर। हे परमात्मा ! जो मेरे मन में तुम्हारा अहसास पैदा करे, तेरा चिंतन पैदा करे। तो साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि असंख्य दातों में से दुख और भूख भी परमात्मा की दी हुई एक दात है। इसके बिना मनुष्य जागता नहीं। इसके बिना मनुष्य सचेत नहीं होता। कई ऐसी वृत्तियाँ हैं, जो दुख के धमाके के साथ ही जागती हैं। उससे पहले उनका जागना अत्यंत कठिन है। इसलिए साहिब कहते हैं :

**केतिआ दूख भूख सद मार ॥**
**एहि भि दाति तेरी दातार ॥**
**बंदि खलासी भाणै होइ ॥**



कोई ऐसे विनती कर रहा है कि तेरी रज़ा में रह कर, तुम्हारी इच्छा से ही बंधन टूटते हैं, मुक्ति प्राप्त होती है। अवगुणों की ज़ंजीर टूटती है, जन्म और मृत्यु के बंधन टूटते हैं। तुम्हारी रज़ा में, तुम्हारी इच्छा से :

**होरु आखि न सकै कोइ ॥**

और कोई साधन ही नहीं। और कोई जरिया ही नहीं है। तुम्हारी रज़ा में ही बंधन टूटते हैं। तुम्हारी मर्जी से ही मोक्ष की प्राप्ति होती है। कोई इस तरह की विनती और अरदास कर रहा है—महाराज ! इसके बिना अगर कोई और साधन भी है बंधनों को तोड़ने का, मोक्ष की प्राप्ति का तो महाराज कहते हैं :

**जे को खाइकु आखणि पाइ ॥**

कोई मूर्ख, कोई नादान यह कहे कि कोई और भी साधन है मोक्ष की प्राप्ति के, उसकी रज़ा में न चल कर भी आनंद प्राप्त किया जा सकता है। ईश्वरेच्छा को न मान कर भी सुख हासिल किया जा सकता है तो साहिब कहते हैं कि इस तरह कोई मूर्ख कहे तो :

**ओहु जाणै जेतीआ मुहि खाइ ॥**

फिर वही जानेगा जो उसके मुख पर कथन है भाव जो शर्म उसको उठानी पड़ेगी, वह वही जानेगा।

**आपे जाणै आपे देइ ॥**

कुछ इस तरह की भी प्रार्थना कर रहे हैं–सब कुछ स्वयं जानता है और स्वयं दे रहा है। यह कौन है ? इसको क्या देना है ? एक उर्दू के प्रसिद्ध शायर का बड़ा सुन्दर कलाम है। वह कहता है कि जो शख़्स, जो जीव जिस-जिस वस्तु के काबिल नज़र आया, जिस तरह की उसकी झोली थी, तूने उस तरह की दात उसकी झोली में डाली है।



हे प्रभु ! तूने किसी को कुछ दिया, किसी को कुछ दिया मगर मेरी झोली में कुछ गम डाला, मगर उस गम में से बड़ी सुन्दर नज़्मों का जन्म हुआ, उस गम में से सुन्दर रुबाईयों का जन्म हुआ। उस गम में से सुन्दर साहित्य का जन्म हुआ और किसी सीमा तक गम को महसूस करने के लिए अहसास की समर्था चाहिए। इसी अहसास से संगीत, चित्रकारी, साहित्य कला का जन्म हुआ और आखिर परमात्मा भी उसी हृदय में से प्रगट हुआ। इसलिए साहिब कहते हैं कि दुख किसी सीमा तक शाप नहीं, बख्शिश है और उसकी रज़ा में रह कर ही मोक्ष की प्राप्ति होती है। महाराज कहते हैं कि कोई ऐसा भी कह रहा है कि तू सब कुछ जानता है और जान कर नियामतें झोली में डाल रहा है, डाल रहा है :

**आपे जाणै आपे देइ ॥**
**आखहि सि भि केई केइ ॥**

इस तरह भी कोई कह रहा है कि तू जानता है, तू दे रहा है और जीव जान कर दे रहा है। इसकी झोली में क्या डालना है ? इस की झोली में क्या डालना है ?

**आखहि सि भि केई केइ ।।**

इस तरह भी कई कह रहे हैं। इस तरह भी तुम्हारे आगे विनती कर रहे हैं, मगर आखिर में सतिगुरु जी इस पउड़ी की दो पंक्तियों में कहते हैं :

**जिस नो बखसे सिफति सालाह ।।**

जिसकी झोली में तू अपने नाम की दात डाल देता है, गुणों की दात डाल देता है, जिसकी झोली में तू अपना चिंतन डाल देता है, अपनी याद दे देता है :

**जिस नो बखसे सिफति सालाह ।।**
**नानक पातिसाही पातिसाहु ।।**

वह बादशाहों का बादशाह हो गया, वह तो मानो पूरी सृष्टि का राजा हो गया। वह तो बहुत ऊँचे सिंहासन पर जा बैठा, उस ऊँचे सिंहासन पर जिस पर परमात्मा स्वयं बैठा है :

**अब तउ जाइ चढे सिंघासनि मिले है सारिंगपानी ।।**
**राम कबीरा एक भए है कोइ न सकै पछानी ।।**

*(अंग ९६९)*

वह दातें तो हे प्रभु ! तूने हर एक की झोली में डाली हैं। अलग-अलग, मगर सबसे बड़ी दात यह है कि जो तूने किसी की झोली में अपनी स्तुति डाल दी है, अपना नाम दे दिया है, अपना चिंतन दे दिया है :

**जिस नो बखसे सिफति सालाह ।।**
**नानक पातिसाही पातिसाहु ।।**

—o—

## पउड़ी छब्बीसवीं

अमुल गुण अमुल वापार ।। अमुल वापारीए अमुल भंडार ।।
अमुल आवहि अमुल लै जाहि ।। अमुल भाइ अमुला समाहि ।।
अमुलु धरमु अमुलु दीबाणु ।। अमुलु तुलु अमुलु परवाणु ।।
अमुलु बखसीस अमुलु नीसाणु ।। अमुलु करमु अमुलु फुरमाणु ।।
अमुलो अमुलु आखिआ न जाइ ।। आखि आखि रहे लिव लाइ ।।
आखहि वेद पाठ पुराण ।। आखहि पड़े करहि वखिआण ।।
आखहि बरमे आखहि इंद ।। आखहि गोपी तै गोविंद ।।
आखहि ईसर आखहि सिध ।। आखहि केते कीते बुध ।।
आखहि दानव आखहि देव ।। आखहि सुरि नर मुनि जन सेव ।।
केते आखहि आखणि पाहि ।। केते कहि कहि उठि उठि जाहि ।।
एते कीते होरि करेहि ।। ता आखि न सकहि केई केइ ।।
जेवडु भावै तेवडु होइ ।। नानक जाणै साचा सोइ ।।
जे को आखै बोलुविगाड़ु ।। ता लिखीऐ सिरि गावारा गावारु ।। २६।।



प्रभु कितना महान है और प्रभु से जुड़ने वाले कितने महान हैं और यह महान लोग जिस ढंग से परिपूर्ण परमात्मा की खोज करते हैं, जिस तरह से उसकी व्याख्या करते हैं, इस पावन पवित्र पउड़ी में जगत् गुरु बाबा ने यह दृश्य दिखाया है :

**अमुल गुण अमुल वापार ।।**

परमात्मा के गुण ऐसे हैं जिसका जगत् में किसी वस्तु के साथ मूल्यांकन अत्यंत कठिन है। भाव मूल्य से प्राप्त नहीं हो सकता।

**कीमति पाइ न कहिआ जाइ ।। कहणै वाले तेरे रहे समाइ ।।**

मूल्य तुम्हारा नहीं हो सकता, पर जिन्होंने तेरी स्तुति की, तेरे साथ

जुड़े, लीन हो गए, कुछ बताने के योग्य रहे ही न, कुछ कह नहीं सके। इसलिए साहिब कहते हैं :

**अमुल गुण**

परमात्मा के जो गुण हैं, अमूल्य हैं। किसी भी कीमत से हासिल करने अत्यंत कठिन हैं, मगर :

**अमुल वापार ॥**

इन्हीं गुणों का व्यापार भी इतना महान है कि इस का मूल्य करना अत्यंत कठिन है। दरअसल व्यापार शब्द ऐसा है, हो सकता है कि इसमें संसार की कोई दुर्गंध आए। सतिगुरु जी महाराज ने यहाँ दो शब्द उपयोग किए हैं, शुद्ध धार्मिक भावना से भरा है और सब कुछ उस परिपूर्ण परमात्मा की व्यापार की दुनिया में यह है कि कुछ देना है, कुछ लेना है, मगर क्या देना है उसको ? जब सब कुछ तेरा दिया हुआ है, मैं तेरे चरणों में क्या रखूँ ? व्यापार की दुनिया में कुछ देना है, कुछ लेना है, इसको कहते हैं व्यापार, मगर इन्हीं गुणों का सौदा करने को व्यापार का रूप, व्यापार का नाम सतिगुरु महाराज ने दिया है। दरअसल इसलिए एक हिम्मत और हौंसला किया है। देने की तो कोई समर्था नहीं, न ही दे सकते हैं। मगर एक हिम्मत है कहने की, हे प्रभु ! यह सभी कुछ तुम्हारा है। बस ऐसा जो कहना है यह इतना महान है, जिसका कोई मूल्य नहीं। इसी को कहा है यह व्यापार महान है और महाराज इसकी प्रेरणा करते हैं।

**सचु वापारु करहु वापारी ॥ दरगह निबहै खेप तुमारी ॥**

*(अंग २९३)*

मगर साहिब कहते हैं जगत् में :

**इहु वापारु विरला वापारै ॥ नानक ता कै सद बलिहारै ॥**

*(अंग २८३)*

कोई विरला ही इस व्यापार का व्यापारी बनता है। इन गुणों का सौदा करने वाला बनता है। भक्त कबीर जी महाराज का फुरमान :

**किनही बनजिआ कांसी तांबा किनही लउग सुपारी ॥**
**संतहु बनजिआ नामु गोबिद का ऐसी खेप हमारी ॥**

**हरि के नाम के बिआपारी ।।**
**हीरा हाथि चड़िआ निरमोलकु छूटि गई संसारी ।। १।। रहाउ ।।**

*(अंग ११२३)*

जगत् गुरु बाबा ने यथावत नाम-रसियों को वणजारा कहा है। वणजारा, व्यापार करने वाला और अनेकों शब्द हैं जिसमें सतिगुरु जी महाराज वणजारा कहते हैं तो महाराज भी फुरमान करते हैं कि परमात्मा के गुण अमूल्य हैं भाव उनकी कोई कीमत नहीं, मगर इनकी कोई कीमत नहीं :

**अमुल वापारीए अमुल भंडार ।।**

यह गुणों का व्यापार करने वाले जो संतजन हैं, इनकी कोई कीमत नहीं, इनका भी कोई मूल्य नहीं। कम से कम इतनी हिम्मत तो की कि हे प्रभु ! मेरा कुछ भी नहीं है, जबकि छोटे से लेकर बड़ा मनुष्य मैं-मैं के तल पर जीता है-मेरी जाति, मेरी पात, मेरा धन, मेरा परिवार, मेरा मुल्क, मेरी भाषा, मेरी कौम, मेरा रंग, मेरा रूप, पूरा मानव जगत् मेरे तल पर जीता है। कभी-कभी इस मेरे-मेरे की भीड़ में ऐसा व्यक्ति पैदा होता है जो कह देता है :



**मै नाही प्रभ सभु किछु तेरा ।।**

कभी-कभी कोई कबीर जैसी आत्मा आती है, और कह देती है :

**कबीर तूं तूं करता तू हूआ मुझ महि रहा न हूं ।।**
**जब आपा पर का मिटि गइआ जत देखउ तत तू ।।**

*(अंग १३७५)*

और सतिगुरु जी फुरमान करते हैं कि इन गुणों का व्यापार करने वाले जो व्यापारी हैं, संतजन हैं, उनका कोई मोल नहीं। संत की भी कोई कीमत नहीं। वह इतना महान है कि किसी चीज़ से, किसी वस्तु से उसकी तुलना करनी अत्यंत कठिन है :

**अमुल भंडार ।।**

परमात्मा के गुणों के जो भंडार हैं वे भी अमूल्य हैं, बेशकीमती हैं, अनुमान से हट कर हैं। अंदाज़ा नहीं लगाया जा सकता, न ही

उनकी कीमत आँकी जा सकती है। कितने गुण हैं और कितना बड़ा भंडारा है।

**अमुल आवहि अमुल लै जाहि ।।**

साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि संत जनों का आना भी यहाँ अमूल्य है, महान है, बेशकीमती है भाव उनके आने का एक प्रयोजन है कि जगत् को हमारे अस्तित्व से कुछ मिले। डाकू के आने का भी प्रयोजन है कि जगत् में कुछ छीनना है, कुछ लूटना है, कुछ बर्बाद करना है। इसलिए डाकू का भी जो जन्म हुआ, डाकू का जो संसार में आना हुआ, सामान्य एक सांसारिक व्यक्ति का जो संसार में आना हुआ, कुछ भी नहीं है, तुच्छ है। महाराज कहते हैं :

**अमुल आवहि**

संत का जगत् में आना भी बेशकीमती है, अमूल्य है। उसके अस्तित्व से जगत् को कुछ मिलता है। भाई साहिब भाई नंद लाल जी महाराज लिखते हैं कि हे गुरु गोबिंद सिंघ जी ! आपने यह जो रंगीन चोला पहना है, रंगीन पहरावा धारण किया है भाव मनुष्य तन जो तुम्हारी आत्मा ने धारण किया है, इसके साथ दो आलम रंगीन हो गए हैं। इसके साथ छोटे और बड़े को रंग चढ़ गया है। तुम्हारे अस्तित्व से कई रंगीन हो गए हैं। आपके आने से अनेकों का आना-जाना मिट गया है। इस तरह के पुरुषों को कहते हैं कि यह जीवन-मुक्त पुरुष हैं और इनका आना संसार के हित में होता है, संसार के कल्याण के लिए होता है तो साहिब कहते हैं कि यह वास्तव में जन्म और मृत्यु के बंधन कबूल करते हैं तो अनेकों का मृत्यु का भय खत्म करने के लिए। तो साहिब कहते हैं :

**जनम मरण दुहहू महि नाही जन परउपकारी आए ।।**

*(अंग ७४९)*

तो महाराज फुरमान करते हैं :

**अमुल आवहि**

इनका आना अमूल्य है, बेशकीमती है। कोई मूल्य नहीं।

**अमुल लै जाहि ॥**

क्योंकि यह अमूल्य गुणों के खज़ाने लेकर चले जाते हैं, ऐसा नहीं कि बिल्कुल झोली खाली कर जाते हैं। जगत् में धन बाँटों तो बाँटते ही कम हो जाता है। चार भाईयों में धन बाँटा जाए तो कम हो जाएगा। एक ही धन है परमात्मा का नाम, जितना बाँटो उतना ही बढ़ता है :

**खावहि खरचहि रलि मिलि भाई ॥**
**तोटि न आवै वधदो जाई ॥**

धन संसार का यदि बहुत खर्च किया जाए, बाँटा जाए तो कमी आ जाती है, वह तो कम हो जाना है। बंटवारा होते ही कम हो जाता है। मगर यह गणित परमात्मा के गुणों पर पूरा नहीं उतरता। नाम रस, नाम ज्ञान, प्रभु के गुणों का ज्ञान जितना बाँटो उतना ज्ञान बढ़ता है। उतने गुण बढ़ते हैं। उतना रस बढ़ता है। दरअसल संसार की संपति जोड़ने से बढ़ती है, यह नियम विपरीत है, अलग-अलग हैं। इसलिए कहते हैं कि नाम रस आते ही मनुष्य शूम नहीं रहता, उसके मन में बाँटने की भावना पैदा हो जाती है। जो मैंने जाना यह जगत् भी जाने, जो कुछ मेरे पास है, यह जगत् के पास भी हो। इसलिए देखने में आया है कि कभी-कभी एक भक्त, एक संत घर-बार छोड़ कर तपस्या करने जंगलों में चला जाता है, पहाड़ों की गुफाओं में चला जाता है, मगर जब उसको कभी रस मिल जाता है, आनंद मिल जाता है, फिर शहरों की भीड़ में आ जाता है। तो अब शहरों की भीड़ से क्या मतलब ? दरअसल जो रस उसने प्राप्त किया है, अब बाँटने का शौक पैदा हो गया। जो शांति उसने ढूँढी है, उसको बाँटने में ही अब उसकी शांति बरकरार रहती है। इसलिए नाम धन मिलते ही मनुष्य के मन में बाँटने की चाहत पैदा हो जाती है। महाराज कहते हैं :

**अमुल आवहि अमुल लै जाहि ॥**

इस तरह का संतजनों का जगत् में आना भी महान है, अमूल्य है, बेशकीमती है और इनका जगत् से चले जाना भी बेशकीमती है। इस तरह के महापुरुषों के जन्म दिन भी मनाए जाते हैं, बरसियाँ भी

मनाई जाती हैं। इनका जन्म दिन मनाना, जन्म से ऊँचा होने का भाउ पैदा करता है। इनकी बरसी को मनाना मृत्यु के भय को दूर करता है तो इनका जन्म और मृत्यु भी संसार को कुछ शिक्षा देता है, संसार को कुछ ज्ञान देता है। इसलिए साहिब कहते हैं कि इनका आना-जाना भी इतना :

**अमुल भाइ अमुला समाहि ॥**

अमूल्य है। इनका परमात्मा को पसंद आ जाना जो परमात्मा का प्रेम इनके मन में पैदा हो जाए तो परमात्मा को पसंद आ गए हैं। साहिब कहते हैं कि इनकी भी कोई कीमत नहीं।

**अमुला समाहि ॥**

क्योंकि प्रेम सहित ही यह उस अमूल्य परिपूर्ण परमात्मा में समा गए हैं, लीन हो गए हैं :

**अमुलु धरमु अमुलु दीबाणु ॥**

परमात्मा की बनाई हुई मर्यादा, उसका बनाया हुआ धर्म, उसके बनाए हुए नियम, उसका बनाया हुआ विधान भी अमूल्य है। अंदाज़ा नहीं लगाया जा सकता। उसकी भी कोई कीमत नहीं। ऐसा सुन्दर विधान है। दरअसल विधान के बिना सूर्य चाँद सितारों का रहना बहुत कठिन है। हमारे शरीर की एक-एक नस भी किसी विधि-विधान के मुताबिक भीतर कार्य कर रही है और क्रमानुसार बनी हुई है। साहिब कहते हैं कि हे मनुष्य ! यह शरीर का पुतला परिपूर्ण परमात्मा ने किसी विधि-विधान से बनाया है, हाथ-पाँव और हाथों पाँवों की उँगलियाँ, दाँत, आँख, बाल, नसें, हड्डियाँ यथावत किसी विधि-विधान से बनी हुई हैं और जिस नियम को परमात्मा ने इस शरीर में रखा है, वही नियम ब्रह्माण्ड में काम कर रहा है।

**जो ब्रहमंडे सोई पिंडे जो खोजै सो पावै ॥** *(अंग ६९५)*

तो साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि उसका धर्म, उसका विधान यह भी अमूल्य है :

**अमुलु दीबाणु ॥**

उसकी महफिल उसका दरबार यह भी इतना बड़ा है कि अंदाज़ा नहीं लगाया जा सकता कि कितना है। उसका भी कोई मूल्य नहीं।

**अमुलु तुलु अमुलु परवाणु ।।**

यह तराज़ू भी अमूल्य है, जिसमें जीवों के कर्म तोले जाते हैं और वह 'बाट' परवान है जिस द्वारा जीवों के कर्म तोले जाते हैं। वह बाट भी महान है, वह तराज़ू भी महान है। भाव परमात्मा ने जो यह धर्म विधि-विधान बना रखा है और जिस तरीके से कर्मों को तोला जाता है और जिस पक्ष से तोला जाता है, कहते हैं कि यह भी अनुमान से परे है। इसकी भी कीमत लगानी बहुत मुश्किल है।

**अमुलु बखसीस अमुलु नीसाणु ।।**

उसकी बख्शिशें भी इतनी महान और इतनी ज़्यादा हैं कि उसकी कीमत को आँकना कठिन है। दरअसल बाज़ार में से हम लकड़ी के हाथ लगवा सकते हैं पर यह हाथ नहीं। जो पाँव यह मिले हैं उनका कोई मूल्य नहीं है। प्लास्टिक के, लकड़ी के पाँव किसी को मिल सकते हैं, दाँत पत्थर के मिल सकते हैं, मगर यह दाँत इनका कोई मूल्य नहीं। इनकी कोई कीमत नहीं। एक-एक वस्तु बेशकीमती है, इसलिए साहिब कहते हैं कि उसकी बड़ी बख्शिशें हैं, जिसकी कोई कीमत नहीं। हवा के बिना एक सैकिण्ड भी जीना मुश्किल है, पर हवा हमें मुफ्त मिल रही है। सूर्य के बिना एक सैकिण्ड भी हमारा जीना मुश्किल है। सूर्य ठण्डा हो जाए, सारा शरीर और ब्रह्माण्ड ठण्डा हो जाएगा। पर यह सूर्य की रोशनी, यह तपश हमें मुफ्त में मिल रही है। यह उसकी बख्शिशें हैं। यह उसकी नियामतें हैं। साहिब कहते हैं कि इनका भी कोई मोल नहीं।

**अमुलु नीसाणु ।।**

उसकी बख्शिश का जो निशान है, वह भी अमूल्य है। दरअसल किसी पर बख्शिश हो जाए तो उसकी कुछ परख होती है। अमुक मनुष्य पर बख्शिश है तो बख्शिश गुणों के द्वारा प्रगट होती है। बख्शिश शराफत द्वारा प्रगट होती है। बख्शिश तरह-तरह के ऊँचे चरित्र द्वारा

प्रगट होती है और यह जो प्रगट होना है यह निशानी है प्रभु परिपूर्ण परमात्मा की आरोग्य तन का होना, सुन्दर तन का होना। साहिब कहते हैं कि यह भी बख्शिश है :

**जिह प्रसादि आरोग कंचन देही ॥**
**लिव लावहु तिसु राम सनेही ॥....**
**जिह प्रसादि तेरा सुंदर रूपु ॥**
**सो प्रभु सिमरहु सदा अनूपु ॥** *(अंग २७०)*

हे मनुष्य ! उसकी बख्शिश के साथ तू सुन्दर है, तू आरोग्य है, स्वस्थ है और उसकी अनंत बख्शिशें हैं। अगर तू सुन्दर है, स्वस्थ है, गुणवान है, धनवान है, शराफत का पुतला है, ऊँचा चरित्र है तेरा तो यह उसकी महान बख्शिशों की निशानियाँ हैं।

**अमुलु बखसीस अमुलु नीसाणु ॥**
**अमुलु करमु अमुलु फुरमाणु ॥**

अमूल्य है उसकी रहमत, कीमत से परे है और अमूल्य है उसका फुरमान करना, हुक्म करना। बख्शिशों को बाँटना, रहमत को बाँटना, कर्म को करना और इस प्रति उसका फुरमान करना कि अमुक पर बख्शिश हो गई, अमुक पर बख्शिश हो गई, अमुक पर बख्शिश कर दी। इस तरह का जो फुरमान है, जो हुक्म है सारे जगत् का जो परामर्श है, साहिब कहते हैं इसकी भी कीमत आँकना, इसका भी अंदाजा लगाना बहुत कठिन है, क्योंकि जितना बड़ा वह खुद है उतना ही बड़ा उसका फुरमान है और उसके फुरमान में, उसके हुक्म में सभी आ जाते हैं। कोई भी ऐसी जगह नहीं जहाँ उसका फुरमान नहीं, जहाँ उसका हुक्म नहीं तो साहिब आगे फुरमान करते हैं :

**अमुलो अमुलु आखिआ न जाइ ॥**

वह अमूल्य है, वह महान है और इतना महान है कि अमूल्य-अमूल्य भी ठीक ढंग से कहना बहुत मुश्किल है। अनुभव के साथ कहना बहुत मुश्किल है और अनुमान से परे है :

**अमुलो अमुलु आखिआ न जाइ ॥**

वह अमूल्य है, उसका मूल्य कहा नहीं जा सकता, उसकी कीमत नहीं कही जा सकती। वह इतना महान है :

**आखि आखि रहे लिव लाइ ॥**

जो कह रहे हैं कि मूल्य कहना है, कीमत कहनी है, अंदाज़ा लगाने में लग गए, खोज में लग गए, मगर जितनी उन्होंने खोज की, अंज़ाम क्या हुआ ? लीन हो गए, कहने योग्य ही न रहे, खामोश हो गए, चुप रह गए :

**आखि आखि रहे लिव लाइ ॥**

पहले कहने लगे कि वह इतना बड़ा है और उसके इतने गुण हैं। अंदाज़ा लगाने लग पड़े, मगर अंदाज़ा लगाते-लगाते ही समा गए, लीन हो गए। अंदाज़ा लगाने योग्य भी वे न रहे। मोल लगाने योग्य भी वे न रहे। तो साहिब कहते हैं :

**आखि आखि रहे लिव लाइ ॥**
**आखहि वेद पाठ पुराण ॥**



कह रहे हैं, अंदाज़ा लगा रहे हैं और अमूल्य-अमूल्य कह कर बयान कर रहे हैं। वेद पुराण और इनके पाठी, वेदों का पाठ करने वाले, कुरानों का पाठ करने वाले, यह ज्ञाता, यह पाठ करने वाले कह रहे हैं वह परिपूर्ण परमात्मा अमूल्य है, अमूल्य है।

**आखहि पड़े करहि वखिआण ॥**

फिलास्फर-जन पढ़े लिखे दार्शनिक मनुष्य पढ़ पढ़ कर व्याकरण जगत् को समझाते हैं, धर्म ग्रंथों का बखान कर रहे हैं कि परमात्मा अमूल्य है, बेशकीमती है।

**आखहि बरमे आखहि इंद ॥**

इस ढंग से फुरमान कर रहे हैं। प्राचीन देवताओं में से सिरमौर ज्ञाता ब्रह्मा जी वे भी कह रहे हैं कि हे प्रभु ! तू अमूल्य है, तुम्हारी कोई कीमत नहीं और इंद्रपुरी में बैठा इंद्र देवताओं का सिरमौर वह भी कह रहा है कि हे प्रभु ! तुम्हारी कोई कीमत नहीं भाव तू बेशकीमती है, तू महान है।

**आखहि गोपी तै गोविंद ।।**

यही बात कह रहे हैं गोपियों सहित श्री कृष्ण कि हे प्रभु ! तुम्हारा अंदाज़ा लगाना बड़ा मुश्किल है । तुम्हारे विराट स्वरूप को देखना बहुत कठिन है, तू अमूल्य है, तू अमूल्य है :

**आखहि ईसर आखहि सिध ।।**

सिद्धों के साथ बैठे हुए, योगियों के साथ बैठे हुए महादेव भी कह रहे हैं कि :

**अमुलो अमुलु आखिआ न जाइ ।।**

तू अमूल्य है, तुम्हारा मूल्यांकन नहीं किया जा सकता । योगियों के साथ बैठे, सिद्धों के साथ बैठे, बड़ी धूनियां लगा कर बैठे शिवजी अपने शिष्यों सहित कह रहे हैं कि प्रभु !

**अमुलो अमुलु आखिआ न जाइ ।।**

तू अमूल्य है, तेरा मूल्यांकन बहुत मुश्किल है, बहुत मुश्किल है ।



**आखहि केते कीते बुध ।।**

कई तरह के जो तूने बुद्धिमान पैदा किए हैं, विद्वान, बुद्धिमान या महात्मा बुद्ध जैसे अवतार पुरुष हैं, हे परिपूर्ण परमात्मा ! जो तूने पैदा किए हैं, वे भी कह रहे हैं कि तू महान है और ऐसे बयान करते हैं :

**अमुलो अमुलु आखिआ न जाइ ।।**

तू अमूल्य है, तेरा मूल्य वर्णन करना कठिन है :

**आखहि दानव आखहि देव ।।**

बुरी वृत्ति रखने वाले जो पुरुष हैं, आखिर वे भी थक कर कह देते हैं कि हे प्रभु ! तुम्हारा अंदाज़ा लगाना बहुत कठिन है, बहुत मुश्किल है । देवते जो प्रकाशमान हैं, गुणों की मूर्ति हैं, ज्ञाता हैं, जिनके हृदय का दीया रोशन है, वे भी कह रहे हैं :

**आखहि सुरि नर मुनि जन सेव ।।**

कह रहे हैं नर, मुनि, देवता और तरह-तरह के सेवा करने वाले

कि हे प्रभु ! कह रहे हैं सभी कह रहे हैं कि तेरा मूल्य पाना बहुत कठिन है, बहुत मुश्किल है :

**केते आखहि आखणि पाहि ॥**

कितने और नये कहना चाहते हैं, आज से ही आरम्भ कर रहे हैं कि हे प्रभु ! तू अमूल्य है, तू अमूल्य है :

**तूं सतिगुरु हउ नउतनु चेला ॥**
**कहि कबीर मिलु अंत की बेला ॥** *(अंग ३२४)*

हे प्रभु ! सतिगुरु ! तू तो सत्य की मूर्ति है, मगर मैं तुम्हारा नया बना आज का शिष्य हूँ। आज से ही बात शुरु करता हूँ। मैंने बहुत लंबी दूरी तय नहीं की। मैं तो नया शिष्य हूँ तो साहिब कह रहे हैं :

**केते आखहि आखणि पाहि ॥**

कितने और हैं जो कहना चाह रहे हैं, इस मार्ग पर चल रहे हैं, आरम्भ कर रहे हैं और अनुमान लगा कर कह रहे हैं :



**अमुलो अमुलु आखिआ न जाइ ॥**
**केते कहि कहि उठि उठि जाहि ॥**

कितने हैं जो कह रहे हैं और कहते-कहते ही उनका अंत हो जाता है और संसार से चले जाते हैं। यही कहते हैं कि तू अमूल्य है, तू अमूल्य है। जगत् से अमूल्य-अमूल्य कहते ही चले गए, उठ गए।

**एते कीते होरि करेहि ॥**

साहिब कहते हैं कि जितने तूने किए हैं, जो तुझे अमूल्य-अमूल्य कह रहे हैं, देवी देवताओं सहित दानव हैं, सुर नर सहित ब्रह्मा और शिव जी सहित श्रीकृष्ण और गोपियों सहित महात्मा बुद्ध जैसी अद्भुत शक्तियाँ इस तरह के जो तूने पुरुष पैदा किए हैं, अनंत हैं और जो तुझे कह रहे हैं कि तू अमूल्य है, अमूल्य है तो महाराज कहते हैं :

**एते कीते होरि करेहि ॥**

अगर इतने तू और भी पैदा कर ले, अगर इतने तू और भी बना ले, चाहे यह भी गणना में नहीं। अनंत बुद्ध हैं, अनंत कृष्ण हैं, अनंत शिवजी जैसी समाधि लगाने वाले, अनंत ब्रह्माण्ड हैं, मगर साहिब कहते हैं कि फिर भी तू अनुमान से ज़्यादा और भी तू इतने ही पैदा कर ले :

**एते कीते होरि करेहि ।। ता आखि न सकहि केई केइ ।।**

तो भी कोई यह नहीं कह सकेगा कि हमने मूल्य पा लिया है, अंदाज़ा लगा लिया है। उसकी कीमत पा ली है। यह भी कहा जाएगा :

**अमुलो अमुलु आखिआ न जाइ ।।**
**जेवडु भावै तेवडु होइ ।।**

जितना तू चाहता है, उतना ही हो जाता है। दरअसल ब्रह्म का मतलब ही है फैलता हुआ, बढ़ता हुआ। असीम है, उसकी कोई सीमा नहीं। तू जितना स्वयं को चाहता है, उतना ही हो जाता है :

**नानक जाणै साचा सोइ ।।**



पर तू कितना बड़ा हो जाता है, महाराज कहते हैं यह तो सच्चा मालिक स्वयं ही जानता है कि वह कितना फैल गया है, वह कितना बड़ा हो गया है, पर अब इस ढंग का कोई मूल मनुष्य यह दावा करे :

**जे को आखै बोलुविगाड़ु ।।**

अपशब्द, अनुचित बोल, जो कि मैंने अंदाज़ा लगा लिया, मुझे मालूम हो गया कि यह ब्रह्माण्ड कितना है। परमात्मा क्या है ? ईश्वर क्या है ? यह गुण क्या है ? मैंने जान लिया है, मैंने समझ लिया है। महाराज कहते हैं कि इस तरह का कोई अनुचित बोल बोले :

**जे को आखै बोलुविगाड़ु ।।**
**ता लिखीऐ सिरि गावारा गावारु ।।**

तो उसको ऐसे कहना पड़ेगा, लिखना पड़ेगा कि यह गँवार नहीं, यह तो गँवारों का सरदार है। गँवार से मुराद जिसकी जानकारी मात्र गाँव तक सीमित है, जो गाँव तक के चंद व्यक्तियों के अलावा, चंद

घरों के अलावा और कुछ नहीं जानता। गाँव की चार-दीवारी के अलावा जिसको कुछ मालूम नहीं। महाराज कहते हैं कि जो इस तरह का गँवार बोल बोले कि मैंने जान लिया है, मैंने समझ लिया है, मुझे पता चल गया है तो महाराज कहते हैं कि वह गँवार नहीं, मूर्ख नहीं बल्कि मूर्खों का सरदार है, गँवारों का सरदार है। मूल भाव इस पउड़ी का यह है कि परमात्मा के गुण इतने महान हैं जिनकी कीमत को आँकना बहुत मुश्किल है। धन्य हैं वे संत जन जो इन गुणों का व्यापार करते हैं। अपने हृदय में परमात्मा के गुणों को जगह देते हैं तो साहिब कहते हैं कि जो इस तरह के संत हैं, वे भी धन्य हैं, महान हैं।

—o—

## पउड़ी सताईसवीं

सो दरु केहा सो घरु केहा जितु बहि सरब समाले ॥
वाजे नाद अनेक असंखा केते वावणहारे ॥
केते राग परी सिउ कहीअनि केते गावणहारे ॥
गावहि तुहनो पउणु पाणी बैसंतरु गावै राजा धरमु दुआरे ॥
गावहि चितु गुपतु लिखि जाणहि लिखि लिखि धरमु वीचारे ॥
गावहि ईसरु बरमा देवी सोहनि सदा सवारे ॥
गावहि इंद इदासणि बैठे देवतिआ दरि नाले ॥
गावहि सिध समाधी अंदरि गावनि साध विचारे ॥
गावनि जती सती संतोखी गावहि वीर करारे ॥
गावनि पंडित पड़नि रखीसर जुगु जुगु वेदा नाले ॥
गावहि मोहणीआ मनु मोहनि सुरगा मछ पइआले ॥
गावनि रतन उपाए तेरे अठसठि तीरथ नाले ॥
गावहि जोध महाबल सूरा गावहि खाणी चारे ॥
गावहि खंड मंडल वरभंडा करि करि रखे धारे ॥
सेई तुधुनो गावहि जो तुधु भावनि रते तेरे भगत रसाले ॥
होरि केते गावनि से मै चिति न आवनि नानकु किआ वीचारे ॥
सोई सोई सदा सचु साहिबु साचा साची नाई ॥
है भी होसी जाइ न जासी रचना जिनि रचाई ॥
रंगी रंगी भाती करि करि जिनसी माइआ जिनि उपाई ॥
करि करि वेखै कीता आपणा जिव तिस दी वडिआई ॥
जो तिसु भावै सोई करसी हुकमु न करणा जाई ॥
सो पातिसाहु साहा पातिसाहिबु नानक रहणु रजाई ॥ २७॥

सोदरु ऐसा मुख वाक्य है जगत् गुरु बाबा साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का, यह श्री गुरु ग्रंथ साहिब जी महाराज के जहाँ जपुजी साहिब में आया है, रहरासि साहिब में भी है और आसा राग में भी यथावत गुरु नानक देव जी ने उच्चारण किया है। जपुजी साहिब में सोदरु की पउड़ी सबसे बड़ी पउड़ी है। सोदरु से मुराद, वह दर जो केन्द्रीय स्थान, वह जगह जहाँ बैठ कर अकाल पुरुष सभी जीवों की सम्भाल करता है, देख-भाल करता है। इस तरह के मुखवाक साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज के रामकली राग में भी आए हैं। जहाँ आप फुरमान करते हैं :

**जितु दरि वसहि कवनु दरु कहीऐ दरा भीतरि दरु कवनु लहै ॥**

*(अंग ८७७)*

हे अकाल पुरुष ! जिस दर पर तेरा निवास है, जिस घर में तेरा निवास है, वह घर कहाँ है, वह दर कहाँ है ? और दरवाज़ों के अंदर यह जो बहुत गुप्त और छुपा हुआ अंदरूनी दरवाज़ा है, इस तक कौन पहुँचा है ? जिस दर को ढूँढते-ढूँढते मैं उदासीन हो गया, उपराम हो गया, कोई मुझे आकर बताए वह दर कहाँ है ? वह घर कहाँ है ? यह बात स्पष्ट है कि उपराम हुए बिना उस दर की तलाश करनी बहुत कठिन है। दो दर हैं, एक दर ऐसा है जो संसार की तरफ खुलता है, एक दर ऐसा है जो निरंकार की तरफ खुलता है। अक्सर जितने समय तक मनुष्य संसार के दर से निराश नहीं हुआ, उपराम नहीं हुआ, उस अकाल पुरुष के दर सोदरु की खोज, उस मनुष्य के मन में पैदा नहीं हो सकती। सत्संग का मतलब ही इतना है, गुरुवाणी का पाठ पढ़ने का मतलब ही इतना है कि जगत् के दर का पता चल जाए। जगत् जो यह घर है, इसकी सच्चाई का पता चल जाए और मनुष्य उपराम हो जाए। उपराम हुआ मनुष्य इस बात का सबूत है कि जगत् में उसको ऐसा कुछ नहीं दिखाई दे रहा जिससे उसकी तृप्ति हो सके, उसकी पूर्ति हो सके। वह उपराम है। एक तो वह उपराम है जो जगत् में ही अपनी पूर्ति करना चाहता है और हो नहीं रही। दूसरी उपरामता है कि उसको समझ आ गई है कि जगत् में मेरी तृप्ति नहीं हो सकती। इसलिए वह उपराम है और यह जो उपरामता है, यह स्वस्थ उपरामता

है। ऐसी उपरामता के कारण भक्तों ने, संतजनों ने परमात्मा का दर ढूँढा है, क्योंकि उनको यह जीवन, यह संसार व्यर्थ दिखाई देता है। इससे तृप्त होना कठिन दिखाई दिया तो उन्होंने उस दर की, उस घर की, उस जीवन की तलाश आरम्भ कर दी, जिसमें तृप्ति ही तृप्ति है, परमानंद है तो साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज की 'सोदरु' की उच्चारण की हुई यह पउड़ी जिसकी पहली पंक्ति प्रश्नात्मक पंक्ति है :

**सो दरु केहा सो घरु केहा जितु बहि सरब समाले ।।**

हे अकाल पुरुष ! जिस दर पर बैठ कर, जिस घर में रह कर तू समस्त जगत् के जीवों का पालन-पोषण कर रहा है, वह दर कैसा है और कहाँ है ? प्रश्न बहुत साधारण है। बहुत बड़ा है और जितना बड़ा प्रश्न हो, उतना बड़ा उत्तर होता है। जितना सूक्ष्म प्रश्न हो, उतना सूक्ष्म जवाब होता है। जितना कठिन प्रश्न हो, उतना ही कठिन जवाब होता है। यह प्रश्न बहुत बारीक है, बहुत सूक्ष्म है, बहुत गहरा है और इस प्रश्न का उत्तर मंदबुद्धि वालों के लिए देना अत्यंत कठिन है। जगत् गुरु बाबा खुद ही प्रश्न का जवाब देते हैं। प्रश्न इस जगत् का है तो जगत् की तरफ से खुद यह प्रश्न करते हैं :

**सो दरु केहा सो घरु केहा जितु बहि सरब समाले ।।**

वह दर कैसा है, वह घर कैसा है, जहाँ बैठ कर यह जीवनदाता पूरे जगत् के जीवों का पोषण कर रहा है, देख-भाल कर रहा है। अब उस दर का जिस तरीके से गुरु नानक देव जी महाराज ने चित्रण किया है, नक्शा बनाया है, वह शेष पंक्तियों में सतिगुरु जी महाराज जिस ढंग से वर्णन करते हैं :

**वाजे नाद अनेक असंखा केते वावणहारे ।।**

गुरु नानक देव जी उस दर की महिमा नाद से आरम्भ करते हैं, शब्द से आरम्भ करते हैं। महाराज कहते हैं कि अनेकों तरह के नाद उसके दर पर बज रहे हैं। अनेकों ही वे वादक हैं, बजाने वाले हैं जो तरह-तरह के नाद को प्रगट कर रहे हैं। हे प्रभु ! वे तेरे घर

की, तेरे दर की एक महान शोभा है, महिमा है, चाहे वर्तमान में अनेकों श्रद्धालुओं को इस बात का ज्ञान नहीं कि जब सनातन मंदिर में प्रवेश करते हैं तो घंटा बजाकर, घड़ियाल बजाकर अंदर प्रवेश करते हैं। प्राचीन ऋषि-मुनियों ने यह मर्यादा क्यों आरम्भ की कि मंदिर में प्रवेश करने से पहले घड़ियाल बजाओ, घंटा बजाओ। दरअसल यह इस बात की सूचना है, संकेत है, इशारे से समझाया गया है कि परमात्मा तक पहुँचना उसका ही नसीब होगा जिसके पास नाद है, जिसके पास शब्द है, जिसके पास धुन है तो घड़ियाल को बजा कर, घंटे को बजा कर मंदिर में प्रवेश करने का मतलब इतना ही था कि हे मनुष्य ! परमात्मा तक तू पहुँच सकेगा प्रतिध्वनि करके, धुन को अलाप कर, नाद को अलाप कर, जप करके और जप ऐसा कि उसमें प्रतिध्वनि हो, उसमें धुन पैदा हो, फिर मंदिरों में गुंबद बनाए गए सिर्फ इसलिए कि वहाँ आवाज़ गूँजे और ऐसी प्रतिध्वनि पाकर फिर कानों में सुरीली होकर वापिस आए। उसके साथ शीघ्र मन एकाग्रचित होता है और मन परमात्मा के मंदिर में जल्दी प्रवेश करता है। इसलिए साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं कि उस दर की महिमा नाद है, अनेकों तरह के वादक, अनेकों तरह के बजाने वाले तरह-तरह के नाद को छेड़ कर और धुनों को जन्म दे रहे हैं। हे अकाल पुरुष ! यह तेरे दर की शोभा है। भाउ नाद की धुन बजाने वाले यह तेरी महान शोभा है। यह तेरी महान महिमा है।

**वाजे नाद अनेक असंखा केते वावणहारे ॥**

हिन्दुस्तान के जितने भी संगीत के साज़ हैं, लगभग सभी का रूहानियत से बहुत गहरा संबंध है। एकतारे की धुन बजाई थी मीरा ने। एकतारा ही बजाया था नारद ने। वीणा हम सरस्वती के हाथ में देखते हैं। मुरली हम कृष्ण के होठों पर देखते हैं। डमरू बजाते हुए शंकर दिखाई दे रहे हैं। गुरु नानक देव जी महाराज के साथी मरदाना जी के पास हम रबाब देखते हैं। गुरु अर्जुन देव जी महाराज सारंगी की धुन पर प्रभु के गीत अलाप रहे हैं। भारत के अनंत भक्त कहीं खड़तालें बजा रहे हैं, कहीं मृदंग बजा रहे हैं, कहीं ढोलक बजा रहे

हैं, कहीं सितार बजा रहे हैं और अब तो यह स्पष्ट हो गया है कि इन तमाम साज़ों के जन्म-दाता भी भक्त हैं, संत लोग हैं। यह बात अलग है कि वाणी परमात्मा के संतजन उच्चारण करते हैं। मगर उसको पढ़ते हैं सांसारिक भी और साधारण जगत् भी पढ़ लेता है। इस ढंग से चाहे संगीत और साज़ों के जन्म-दाता भक्त-जन हैं, आत्मदर्शी हैं, ब्रह्मज्ञानी हैं, मगर इसको जगत् के लोग भी सीख कर बजा लेते हैं, सुनकर आनंद प्राप्त कर लेते हैं, तो साहिब कहते हैं कि परमात्मा तेरे दर की, तेरे घर की शोभा है, क्या ?

**वाजे नाद अनेक असंखा केते वावणहारे ।।**

असंख्य जो गिनती में नहीं आते, इतने बाजे हैं, इतनी ही उनकी धुनें हैं और जो गिनती में नहीं आतीं, इतने ही उन साज़ों को बजाने वाले हैं। हे प्रभु ! यह तेरे दर की महिमा है।

**केते राग परी सिउ कहीअनि केते गावणहारे ।।**

अनेकों राग हैं परिवारों सहित। रागों का परिवार कितना है ? क्या है ? गुरु ग्रंथ साहिब जी महाराज में रागमाला जो वाणी है, उसमें सब कुछ बता दिया गया है :



**प्रथम राग भैरउ वै करही ।।**

पहले सिरमौर मुख्य राग भैरउ है। भारत में दो तरह का संगीत प्रचलित है, उत्तर भारत का संगीत और पूर्वी भारत का संगीत। गायन में भी और साज़ों में भी अंतर है। मगर रागों के नाम लगभग एक हैं। इतनी बात स्पष्ट है कि पूर्वी भारत में जहाँ भैरउ को सिरमौर मान लिया गया है। दक्षिण भारत ने सिरीराग को सिरमौर मान लिया है। गुरु ग्रंथ साहिब में हम देखते हैं कि जहाँ रागों में वाणी शुरु होती है, वहाँ प्रथम राग सिरीराग है, मगर रागमाला में प्रथम राग भैरउ राग है :

**प्रथम राग भैरउ वै करही ।।**

और यह दोनों तरह का संगीत गुरु ग्रंथ सहिब जी महाराज में मौजूद है। हम देखते हैं कि अनंत गउड़ी पूरबी महला ५ यह जो गउड़ी

है यह पूर्व की गउड़ी गानी है। जो उत्तर भारत में, पूर्व में गउड़ी राग गायन किया जाता है, वह गायन दक्षिण का नहीं। फिर हम ऐसा भी देखते हैं कि वाणी का भी शीर्षक मिलता है रामकली दखणी महला १। यह जो रामकली राग जो दक्षिण भारत में गायन किया जाता है, गुरु ग्रंथ साहिब में यह सारे राग मौजूद हैं। जो दक्षिण भारत में गायन किए जाते हैं और जो पूर्वी भारत में गायन किए जाते हैं। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज फ़ुरमान करते हैं कि साज़ उनकी आवाज़ कि वादकों के पश्चात हे परमात्मा! अगर तेरे दर की कोई महिमा गायन कर रहे हैं तो वे हैं राग परिवारों सहित और उन रागों को गायन करने वाले तो साहिब कहते हैं कि पहला राग तो भैरउ है, पर भैरउ की पाँच रागनियाँ हैं :

**प्रथम राग भैरउ वै करही ।। पंच रागनी संगि उचरही ।।**
**प्रथम भैरवी बिलावली ।। पुंनिआकी गावहि बंगली ।।**
**पुनि असलेखी की भई बारी ।। ए भैरउ की पाचउ नारी ।।**

यह पाँच रागनियाँ भैरउ राग की रागनियाँ हैं, नारियाँ हैं। फिर इनके आगे पुत्र हैं, पोत्रे हैं, पड़पौत्रे हैं। इस तरीके से भैरउ का विशाल परिवार होकर गुरु ग्रंथ साहिब जी महाराज की रागमाला के अनुसार :

**अठारह दस बीस ।।**

अठारह दस अठाईस और बीस अथवा इस ढंग से अड़तालीस राग-रागनियाँ बनीं, जो भैरउ का समस्त परिवार है। इसी तरीके से और रागों के भी अपने-अपने परिवार हैं तो साहिब कहते हैं :

**केते राग परी सिउ कहीअनि**

कितने राग परिवार सहित कहे जाते हैं। एक राग से और कई रागनियों का जन्म, उन रागनियों से कई रागों का जन्म, फिर वे राग आगे कई रागनियों को जन्म देते हैं। इस तरह यथावत रागों के अपने परिवार हैं। तो पातशाह कहते हैं :

**केते राग परी सिउ कहीअनि केते गावणहारे ।।**

परिवार सहित अनेकों जो राग कहे जाते हैं और उनके अनेकों ही रागी सिंघ जो गायन करने वाले हैं, साहिब फुरमान करते हैं, हे प्रभु ! यह तेरे दर पर बैठकर तेरी शोभा कर रहे हैं राग द्वारा।

**गावहि तुहनो पउणु पाणी बैसंतरु गावै राजा धरमु दुआरे ॥**

यहाँ प्रश्न उत्पन्न होगा कि पवन, पानी और अग्नि उस परमात्मा की स्तुति कैसे कर रहे हैं ? यहाँ दो भाव पैदा होते हैं, पहले तो यह कि ईश्वर को गाना इसलिए है, उसकी स्तुति इसलिए करनी है कि हमारा हृदय उस स्थान पर पहुँच जाए जहाँ कि परमात्मा की रज़ा अच्छी लगे, उसका किया मीठा लगे :

**तेरा कीआ मीठा लागै ॥ हरि नामु पदारथु नानकु मागै ॥**

*(अंग ३९४)*

हे प्रभु ! नाम का पदार्थ इसलिए माँगता हूँ कि तेरी रज़ा अच्छी लगे, तेरा किया अच्छा लगे। जब किसी व्यक्ति को नाम में रस मिलता है। नाम की प्राप्ति होती है तो उसकी मूल पहचान है कि वह रज़ा में खुश रहता है, हुक्म में खुश रहता है तो पहले तो सतिगुरु जी यह कह रहे हैं कि यह पवन, यह पानी, यह अग्नि हे अकाल पुरुष ! तेरी रज़ा में हैं, तेरे हुक्म में हैं। तेरे हुक्म को टाल नहीं सकते। कोई मनुष्य यह कहे कि मैंने जलती हुई आग को ठण्डा रखना है, उसमें से शीत मिले, बर्फ की तरह ठण्ड मिले, जलती हुई अग्नि में ऐसा हो नही सकता। हुक्म हैं, मर्यादा है, अग्नि में से तपश ही मिलेगी और कोई मनुष्य यह कहे कि बर्फ का ढेर हो, उसके पास मैं बैठूँ तो मुझे तपश मिले, गर्मी मिले। ऐसा नहीं हो सकता, उसकी बनाई हुई अपनी एक मर्यादा है और उस मर्यादा को, उस रज़ा को, उसके किए को मिटाना, बदलना यह समर्था से परे की बात है। मनुष्य का अपना ढाँचा उसकी रज़ा में हैं तो साहिब कहते हैं कि पहले तो यह पानी, अग्नि और पवन उसकी रज़ा में चल रहे हैं और उसकी रज़ा में यह जो चलना, उसको गाना है, उसकी स्तुति करने का फल क्या है ? उसकी रज़ा में चलना और पानी उसकी रज़ा में चल रहा है। पानी का उसने स्वभाव बना दिया है कि उसने नीचे की ओर ही जाना

गा रही है। यह पानी

म्हारे गीत गा रही है।

कण-कण को देखकर

कर्ता है उसमें विस्माद



को अपने-अपने ढंग

न हो, पवन न हो तो

का यह पुतला इसमें प

र यह सभी कुछ न हो

और जीवन की बाज़ी
ने साजना जनम पदारथु
बसे बड़ा जुआ यह ह
कता है, जीत भी सक

ली। संसार में गर्क हो
ता है कि हज़ारों मनुष्यों
इस बाज़ी को जीतता
ती है। जिसका ज़िक्र

उसके गीत गाए जाएं,
हो जाती है। सभी समस
की यह पहचान है कि
र समस्या में ही फँसा
ुष्य। कोई समस्या नहीं
ह धार्मिक मनुष्य की पह
भी समाधि में होता है।
कर भी विभिन्न समस्य
देव जी महाराज की मूर्

ती संतोखी गावहि व

चारी जिन्होंने ब्रह्मचार्य

किया है। ब्रह्मचारी से

लत नहीं बोलना, कानो



ही नहीं। हाथों से गलत

ा ही नहीं। जिस मनुष्

कह रहे हैं ब्रह्मचारी। व

न है कि गा रहे हैं वह

तुझे दानी दान द्वारा,
ुति ज़ुबान से कर सकें
जो साधन उनके पास
जो कुछ है जैसा है, स
षी मनुष्य को यह पह
डाल दिया, कबूल है
वक्त आभार व्यक्त क
ी झोली तो कुछ भी नह
योग्यता से ज़्यादा दिय

जन वेदों सहित वेदों को आधार बना कर हे परिपूर्ण परमात्मा ! तुम्हारे गीत गा रहे हैं। इस तरह के पंडित इस तरह के ऋषि जो वेदों का उच्चारण करके स्तुति कर रहे हैं :

**गावहि मोहणीआ मनु मोहनि सुरगा मछ पइआले ॥**

वह स्त्रियाँ जो मन-मोहनियाँ हैं और तीनों लोकों के जीवों को मोहित कर लेती हैं :

**सुरगा मछ पइआले ॥**

मृत्यु लोक, स्वर्ग लोक और पाताल लोक जिनका स्वरूप इस ढंग का है कि हर लोक के जीव को मोहित कर लें, कहते हैं देवता तक मोहित हो गए थे गौतम की पत्नी अहल्या पर। बहुत बड़ी गाथा है इंद्र और अहल्या की और गौतम की। इस तरीके से पौराणिक प्रश्न अनंत हैं, देव लोक के देवता भी असंख्य स्त्रियों पर मोहित हुए। इस तरह की मोहनियाँ जो देवताओं को भी मोहित कर लेती हैं, मनुष्यों को भी मोहित कर लेती हैं, पाताल लोक के जो जीव हैं, उनको भी मोहित कर लेती हैं। ऐसी मोहनियाँ भी हे परिपूर्ण परमात्मा ! तुम्हारे गीत गा रही हैं, तुम्हारी स्तुति कर रही हैं :

**गावहि मोहणीआ मनु मोहनि सुरगा मछ पइआले ॥**

दरअसल मोहिनी उस समय ही परमात्मा के गीत गा सकती है जब उसको मालूम हो कि मेरा यह मनमोहक चेहरा, मेरा यह सुन्दर रूप परमात्मा की देन है। उस चित्रकार का बनाया हुआ चित्र है। गुरु अर्जुन देव जी महाराज फुरमान करते हैं :

**रूपवंतु होइ नाही मोहै ॥**
**प्रभ की जोति सगल घट सोहै ॥**

प्रभु की ज्योति के बिना कोई रूपवंत नहीं हो सकता। पर कोई मान करे उसकी ज्योति का, ख्याल एक तरफ रखकर केवल अपने रूप का ही मान करे तो महाराज कहते हैं :

**जो जानै मै जोबनवंतु ॥**
**सो होवत बिसटा का जंतु ॥**

वह तो फिर विष्ठा का कीड़ा बनेगा। जिसको अपने रूप का मान हो गया और यह सुन्दर स्वरूप किसी अरूप की दात है, किसी अरूप के हाथों की बरकत है। साहिब कहते हैं कि इस तरह की समझदार मोहिनी स्त्रियाँ जिनके पास सुन्दर स्वरूप हैं, हे अकाल पुरुष ! जो तीन लोकों के जीवों को मोहित कर लेती हैं, वह भी तुम पर मोहित हुई हैं। तुम्हारे गीत गा रही हैं। वह भी तुम्हारी स्तुति कर रही हैं।

**गावहि मोहणीआ मनु मोहनि सुरगा मछ पइआले ।।**
**गावनि रतन उपाए तेरे अठसठि तीरथ नाले ।।**

अड़सठ तीर्थों सहित हे परिपूर्ण परमात्मा ! तुम्हारे बनाए हुए, तुम्हारे पैदा किए हुए रत्न जो नौ प्रकार के माने जाते हैं—पुखराज है, नीलम है, जवाहर है, मूँगा है, पन्ना है, मोती है, यह वे पत्थर हैं जिनको कहते हैं रत्न चमक और दमक नूर। हे परिपूर्ण परमात्मा ! तुम्हारा दिया हुआ एक ऐसा हीरा मुगल शहंशाह ने कह दिया कोहिनूर है। यह तो पहाड़ों का नूर है। यह तो पत्थरों का नूर है। आज यह कोहिनूर हीरा मौजूद है जगत् में तो हे परिपूर्ण परमात्मा ! इस तरह के जो तूने नूर पैदा किए हैं हीरों में, पन्नों में, नीलम में, पुखराज में, मोतियों में, यह भी तुझे गा रहे हैं। यह भी तुम्हारी रज़ा के अनुसार चमके हैं, बने हैं। या कोई हीरे को देख कर हे परमात्मा ! तेरी स्तुति कर रहा है कि तूने पत्थर में नूर डाल दिया है, तूने नीलम को इतना सुन्दर बना दिया, तूने पुखराज में चमक पैदा कर दी, तूने मोतियों में चमक और दमक पैदा कर दी, पत्थरों के अंदर रोशनी पैदा कर दी, कोई इनको आधार मान कर तेरे गीत गा रहा है और कोई तीर्थों को आधार मान कर हे परिपूर्ण परमात्मा ! तुम्हारे गीत गा रहा है :

**गावनि रतन उपाए तेरे अठसठि तीरथ नाले ।।**

हमारे देश में संभवतः सनातन मत द्वारा ऐसे अड़सठ स्थान माने गए हैं, जिनको कहते हैं तीर्थ। तीर्थ से मुराद है तट। वह तट जहाँ से मनुष्य नदी को पार करता है। दरिया को पार करता है, तीर्थ तो वह ही बड़ा है, वही महान है, जहाँ बैठ कर परमात्मा की याद आए। कबीर के कथनानुसार तीर्थों के जन्मदाता संतजन हैं और संतजन का

कहीं जन्म हो तो वह जन्म स्थान तीर्थ हो जाता है। संत कहीं बैठ कर तप करे तो वह तपोस्थान तीर्थ हो जाता है। संत की कहीं शहादत हो, जहाँ उसका खून गिरता है, वह स्थान तीर्थ हो जाता है। इसलिए भक्त कबीर कहते हैं :

**कहि कबीर हउ भइआ उदासु ॥**
**तीरथु बडा कि हरि का दासु ॥** *(अंग ३३१)*

मैं तो उदास हो गया हूँ। हे प्रभु ! तीर्थ बड़ा है कि हरि का दास बड़ा है। समझ आ गई है कि हरि का दास बड़ा है क्योंकि जितने तीर्थ हैं हरि के दासों के कदमों से पैदा हुए हैं। जपीश्वर और तपीश्वर लोगों की देन हैं अड़सठ तीर्थ। साहिब कहते हैं कि यह तरह-तरह के रत्न और यह अड़सठ तीर्थ हे परिपूर्ण परमात्मा ! तुम्हारे गीत गा रहे हैं भाव कोई अड़सठ तीर्थ और रत्न इनके सहारे पर इनके साथ तुम्हारे गीत गा रहा है, तुम्हारी स्तुति कर रहा है।

**गावहि जोध महाबल सूरा गावहि खाणी चारे ॥**



गा रहे हैं तुझे योद्धा, महाबली शूरवीर और चारों स्रोत भी तुम्हारी स्तुति कर रहे हैं। कौन-से चार स्रोत ? स्रोत जहाँ से कुछ पैदा हो। कुछ वे स्रोत हैं जहाँ धातुएँ जन्म लेती हैं, सोना पैदा होता है, चाँदी पैदा होती है, तांबा, लोहा, कोयला आदि के स्रोत हैं। मगर जहाँ से जीव पैदा होते हैं, जीवन पैदा होता है, वे भी स्रोत हैं और वह स्रोत है चार किस्मों के-अंडज, जेरज, स्वेदज, उदभिज्ज। अंडज सब से बड़ा स्रोत है। अंडे लगभग जल जंतु जिसमें मछलियाँ, कछुए मुख्य हैं, अंडों से पैदा होते हैं। जितने जंतु आकाश में उड़ने वाले हैं, सभी अंडों से पैदा होते हैं। जितने कीड़े मकौड़े हैं सभी का जन्म अंडों से है। सबसे बड़ा जो जीवों का स्रोत है यह हैं अंडें। फिर दूसरा स्रोत है जेरज। पेट से पैदा होने वाले चौपाए, जानवर हैं और मनुष्य, यह जेरज से जन्म लेते हैं। स्वेदज पसीने से जो जीव पैदा होते हैं चीचड़, जूएं, जोंक आदि जो पशुओं को चिपक जाते हैं और जो मनुष्य स्नान न करे तो मैल के संयोग से जुओं का जन्म हो जाता है। यह भी परिपूर्ण परमात्मा ने एक स्रोत बना दिया है। चौथा स्रोत है वनस्पति,

उदभिज्ज जो धरती से, धरती की नमी से जो स्वयं धरती में से फूट पड़ते हैं, निकलते हैं। यह चारों स्रोत भी तुझे गा रहे हैं। भाव कोई अंडों को देखकर, जेरज से पैदा होते जीवों को देखकर, पसीने से पैदा होते जीवों को देखकर और धरती से पैदा होती वनस्पति को देख कर, हे परिपूर्ण परमात्मा ! विस्माद होकर तुम्हारे गीत गाने लग पड़े हैं। मगर उनके गाने का आधार है यह चार स्रोत :

**गावहि खंड मंडल वरभंडा करि करि रखे धारे ।।**

गा रहे हैं तुझे यह खण्ड टुकड़े, धरती के टुकड़े, मण्डल ब्रह्माण्ड का एक चक्र जो तूने बनाया है :

**करि करि रखे धारे ।।**

जो तूने बना कर धारण किए हैं, रखे हैं। क्या ब्रह्माण्डों और ब्रह्माण्डों का चक्र, फिर ब्रह्माण्डों में छोटे-छोटे टुकड़े, धरतियों के टुकड़े, ज़मीन, हे परिपूर्ण परमात्मा ! यह तुझे गा रहे हैं भाव कोई इस ब्रह्माण्ड के चक्र को देखता है, कोई धरती के टुकड़ों को देखता है और कोई पूरे ब्रह्माण्ड के ऊपर दृष्टि डालता है और तुम्हारी स्तुति करने लग जाता है। हे परिपूर्ण परमात्मा ! यह सब कुछ तेरी रज़ा में है, इसलिए तुम्हारे गीत गा रहे हैं।



**सेई तुधुनो गावहि जो तुधु भावनि रते तेरे भगत रसाले ।।**

यह तो ठीक है कि हे परिपूर्ण परमात्मा ! तुझे बहुत गा रहे हैं, अनंत गा रहे हैं, बेशुमार गा रहे हैं। पर हकीकत में :

**सेई तुधुनो गावहि**

वे भी तुझे गा रहे हैं। कौन ?

**जो तुधु भावनि**

जो तुझे पसंद आ जाते हैं। गाने वाले बहुत हैं, पर तुझे पसंद आए कि नहीं। साहिब कहते हैं कि यह विषय बहुत अहम है, आवश्यक है, मगर मेरी दृष्टि में तो वही तुझे गा रहे हैं, जो तुझे पसंद आ गए हैं। कौन तुझे पसंद आ गए हैं ?

**रते तेरे भगत रसाले ॥**

जो तेरे नाम के रंग में रंग गए हैं और रसीला जिनके पास रस है, रसों का घर तेरा नाम। जो रस में भीग गए हैं, जो रस में डूब गए हैं। अगर भोजन का निवाला मुँह में रखें तो जिह्वा को स्वाद आता है, इसी ढंग से जिह्वा जब परमात्मा का नाम जपे तो जपते शब्द आए तो समझ लें कि वह भक्त रसीला भक्त है। उसके पास रस है, रसों का घर है, परिपूर्ण परमात्मा का नाम है और रस में जो भक्ति कर रहे हैं, भोजन का निवाला मुँह में रखे तो स्वाद नहीं आया, अवश्य ही बुखार होगा, जिस कारण जिह्वा कड़वी है और जिह्वा का स्वाद बदल गया। तो अब स्वादिष्ट भोजन, स्वादिष्ट पदार्थ स्वाद नहीं दे रहे। हू-ब-हू मन को विकारों का ज्वर चढ़ा हो, लोभ और तृष्णा का और परमात्मा का नाम जपे तो उसमें स्वाद नहीं आता, उसमें रस नहीं आता। रसीले भक्त की यह पहचान है कि उसकी जिह्वा पर परमात्मा का नाम होगा और नाम में ही यह सारा दिन, सारी रात, सारी आयु रस लेता रहेगा। इसलिए मेरे साहिब कहते हैं कि :

**प्रभ जी बसहि साध की रसना ॥**
**नानक जन का दासनि दसना ॥** *(अंग २६३)*

परमात्मा कहाँ बसता है, वह साधु की जिह्वा पर बसता है। जिसको जपते हुए रस आ रहा है, स्वाद आ रहा है तो :

**सेई तुधुनो गावहि**

वही तुझे गा रहे हैं वास्तव में :

**जो तुधु भावनि**

जो तुझे पसंद आ गए हैं। कौन तुझे पसंद आ गए हैं ?

**रते तेरे भगत रसाले ॥**

जो तेरे भक्त हैं, तेरे नाम के रंग में रंगे हुए हैं। जो रसों का घर तेरा नाम प्राप्त कर चुके हैं। इस तरह के जो भक्त हैं, हकीकत में तुझे यही गा रहे हैं। वास्तव में मुख्य रूप में यही तुझे गा रहे हैं।

**होरि केते गावनि से मै चिति न आवनि**
**नानकु किआ वीचारे ।।**

और अनंत गा रहे हैं। बेशुमार गा रहे हैं :

**से मै चिति न आवनि**

जो मेरी स्मरण–शक्ति से परे हैं, जिनको मैं अपनी स्मरण शक्ति में नहीं ला सकता। भाव मेरी स्मरण शक्ति भी एक सीमा रखती है। तुझे गा रहे हैं, असंख्य, अनंत, बेशुमार हैं। हे परिपूर्ण परमात्मा! और भी अनेकों गा रहे हैं। जो कुछ मैंने कहा। इसके अलावा भी गा रहे हैं, जो मेरे स्मरण में नहीं आ रहे।

**नानकु किआ वीचारे ।।**

मैं इन सभी गाने वालों का क्या विचार करूँ ? क्योंकि सभी मेरी स्मरण शक्ति में नहीं आते। मैं सभी की गणना नहीं कर सकता, क्योंकि मेरी स्मरण शक्ति सीमा में हैं। हे परिपूर्ण परमात्मा! अनंत तुझे गा रहे हैं जो मेरे स्मरण से परे हैं :



**सोई सोई सदा सचु साहिबु साचा साची नाई ।।**

वही परमात्मा सत्य है, सदैव है, शाश्वत है और उसके गुण भी सत्य है, महान है, है भी, अब भी है। ऐसा नहीं कि हो गया, नहीं वह अब भी है। जिसके गुण सत्य है, जो सच्चा है, जो सदैव है, शाश्वत है, निश्चल है, मालिक है :

**है भी होसी**

आगे भी होगा

**जाइ न जासी**

उसका जन्म नहीं है, उसका जाना भी नहीं है, उसकी मृत्यु भी नहीं :

**जाइ न जासी**

जो जन्म और मृत्यु में नहीं है :

**रचना जिनि रचाई ।।**

जिसने रचना रची है, वह अब भी है, जन्म और मृत्यु में नहीं है। वह मालिक है, उसकी महिमा सत्य है।

**रंगी रंगी भाती करि करि जिनसी माइआ जिनि उपाई ॥**

तरह-तरह के रंग की वस्तुएँ जिसने अपनी पैदा की हुई हैं प्रकृति द्वारा बनाई, पैदा की, वह परिपूर्ण परमात्मा जन्म-मृत्यु से रहित है, निश्चल है और कायम है। उसने अपनी माया द्वारा तरह-तरह के रंग की वस्तुएँ बना कर रख दी हैं।

**करि करि वेखै कीता आपणा जिव तिस दी वडिआई ॥**

जो कुछ उसने बनाया, कर कर के उनको देख रहा है, बना बना कर उनको देख रहा है। जैसे उसके गुण, जैसे उसकी रज़ा, जैसे उसकी मर्ज़ी है, उस ढंग से इन जीवों के ऊपर अपनी दृष्टि कर रहा है, देख रहा है। अपने बनाए हुए जगत् का भाव पालन कर रहा है। अपनी बनाई हुई प्रकृति का :

**जो तिसु भावै सोई करसी हुकमु न करणा जाई ॥**



जो कुछ उसको अच्छा लगता है, वही वह करता है। हुक्म करके ईश्वरेच्छा से इंकार नहीं किया जा सकता। कोई यह नहीं कह सकता कि हे परमात्मा! तू यह न कर, यह कर। उस पर हुक्म नहीं चलता :

**नानक हुकमु न चलई नालि खसम चलै अरदासि ॥**

हुक्म करके हम उसको उसकी कृत्य से रोक नहीं सकते। अरदास कर सकते हैं, हाँ विनती कर सकते हैं, प्रार्थना करके उससे जुड़ सकते हैं। हुक्म करके उसको रोक नहीं सकते। आखिरी पंक्तियाँ :

**सो पातिसाहु साहा पातिसाहिबु नानक रहणु रजाई ॥**

जो बादशाहों का बादशाह है, मालिक है, उसका आनंद पाने के लिए, उसकी प्राप्ति के लिए हे जगत् के जीवो! एक ही साधन है :

**नानक रहणु रजाई ॥**

उसकी रज़ा में रहना, उसकी इच्छा में रहना, उसके हुक्म में रहना। इसके अलावा उससे जुड़ने का और कोई साधन नहीं और कोई तरीका

नहीं। सोदरु की इस महान पउड़ी में साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं कि अनंत रचना जो तेरी रची हुई है, तुझे गा रही है, तेरी स्तुति कर रही है और तुम्हारी स्तुति में मुख्य है—संगीत, गीत, नाद और हे परिपूर्ण परमात्मा ! गायन करने का फल है तेरी प्राप्ति। असल ढंग है तेरी रज़ा में रहना और जो रज़ा में रह रहा है, उसको राज़िक रहीम परिपूर्ण परमात्मा की प्राप्ति हो जाती है। मूल बात समस्त प्रकृति मण्डल हे परमात्मा ! तुझे गा रहा है। हे जीव ! तू भी इसको गा, उसकी रज़ा में रह, उसके समक्ष हुक्म न कर। उससे प्रार्थना कर, उसके समक्ष अरदास कर, विनती कर।

—o—

## पउड़ी अठाईसवीं

**मुंदा संतोखु सरमु पतु झोली धिआन की करहि बिभूति ॥**
**खिंथा कालु कुआरी काइआ जुगति डंडा परतीति ॥**
**आई पंथी सगल जमाती मनि जीतै जगु जीतु ॥**
**आदेसु तिसै आदेसु ॥**
**आदि अनीलु अनादि अनाहति जुगु जुगु एको वेसु ॥ २८ ॥**

जपुजी साहिब गुरमति के शोधकर्ताओं की दृष्टि में सिद्धों से हुई चर्चा है, सिद्ध गोष्ठी है। चाहे इन अड़तीस पउड़ियों में गुरु नानक देव जी महाराज ने ब्रह्मज्ञान, ब्रह्म दृष्टि, ब्रह्म की सूझ-समझ जगत् के सामने रखी है, मगर इसमें उस वक्त के चल रहे एक मुख्य संप्रदाय के योगियों से हुई चर्चा, प्रश्नों के उत्तर भी नियमित रूप से मिलते हैं। जैसे कि इन चार पउड़ियों में कुछ ऐसी झलक मिलती है और इन चार पउड़ियों में एक मूल पंक्ति चलती है।



**आदेसु तिसै आदेसु ॥**
**आदि अनीलु अनादि अनाहति जुगु जुगु एको वेसु ॥**

वह परिपूर्ण परमात्मा सबका आदि है, आरम्भ है, मूल है, अनील है, बेदाग है, कालिमा से रहित है, मोहक नहीं। फिर यदि कोई उसका आदि ढूँढने की कोशिश करे तो उसके जगत् का आदि है; पर उसका कोई आदि नहीं, संसार का आरम्भ है, पर उसका कोई आरम्भ नहीं। संसार का वह मूल है, पर उसका कोई मूल ढूँढे तो उसका मूल नहीं है। इसलिए कह दिया अनाहद भाव जिसका कोई आदि नहीं है, अनाहत भाव नाश से रहित है। वह नाश नहीं किया जा सकता :

**जुगु जुगु एको वेसु ॥**

जिसका युगों-युगों से निश्चल रूप है, एक रूप है निरंकार। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि हे योगियो ! हम

उसे ही नमन करते हैं :

**आदेसु तिसै आदेसु ।।**

उसको सिजदा है, नमस्कार है, हमारा नमन है, किसको ? जो जगत् का आरम्भ है, जिसका कोई आरम्भ नहीं, जो बेदाग है, नाश से रहित है और युगों-युगों में जिसका एक ही रूप है । उसकी प्राप्ति का साधन क्या है ? योग मत के कुछ चिन्ह हैं धार्मिक और वह धार्मिक चिन्ह प्रभु प्राप्ति के साधन मानते हैं। गुरु नानक देव जी महाराज के समझाने का तरीका यह है और अन्य संप्रदाय और उसके चिन्हों द्वारा उसको ज्ञान करा देना । यह गुरु नानक देव जी महाराज की दूर-दृष्टि है जिससे किसी को चोट न पहुँचे । लगता है योगियों ने जब प्रश्न किया कि महाराज आप कौन हैं ? तो साहिब कहते हैं कि मैं योगी हूँ। मगर कैसे योगी हो ? आपके कानों में मुद्रा नहीं हैं, आपके हाथ में खप्पर नहीं है, आपके पास झोली नहीं है । आपके शरीर पर राख नहीं लगी है । आपने खिंथा नहीं पहनी है, आपने योगियों की तरह हाथ में डंडा धारण नहीं किया हुआ, हम किस तरह मान लें कि आप योगी हो ? तो महाराज कहते हैं कि शरीर ने यहीं नाश हो जाना है, अब तुम बताओ शरीर को योगी बनाना है कि मन को योगी बनाना है ? यदि मन को योगी बनाना है तो मैंने मन के सर्व चिन्ह धारण किए हैं, यदि तुम कहो कि तन को योगी बनाना है तो शायद यह रूप-रेखा न मिले । तो साहिब बताते हैं हमने यथावत मुद्रा पहनी हैं । ईश्वर प्राप्ति का मूल गुण जगत् गुरु बाबा मानते हैं संतोष । जो जगत् से तृप्त नहीं हुआ तो मुश्किल है कि उसके मन में प्रभु प्राप्ति की चेष्टा पैदा हो, माँग पैदा हो । ऐसा देखने में आया है कि या तो परमात्मा को वे मानते हैं जिन्होंने अपनी वासना पूर्ति करनी है । अपनी कामना की पूर्ति करनी है । दूसरा समूह वह है जो अपनी कामना की पूर्ति के लिए, वासना का पूर्ति के लिए परमात्मा से इंकार करते हैं क्योंकि परमात्मा बाधा खड़ी कर देगा । मन में जो तृष्णा है, मन में जो वासना है, पूर्ति करनी है तो ईश्वर रुकावट खड़ी कर देगा तो इस तरह के मनुष्य नास्तिक हो जाते हैं क्योंकि उन्होंने अपनी वासना की

पूर्ति करनी है। दो तरह के मनुष्य हम जगत् में देखते हैं—कमज़ोर वर्ग अपनी वासना की पूर्ति के लिए ईश्वर को मानता है और ताकतवर वर्ग अपनी वासना की पूर्ति के लिए ईश्वर के होने से इंकार कर देता है। कमज़ोर से मुराद जिसके पास बेटी-बेटों का कोई सहारा नहीं, धन का कोई सहारा नहीं, पद-प्रतिष्ठा का कोई सहारा नहीं, उसके लिए अब आखिरी सहारा है ईश्वर। वासना बड़ी प्रबल है, तृष्णा बड़ी प्रबल है, मगर उसकी पूर्ति करनी है तो किस तरह हो। मगर कमज़ोर व्यक्ति अपनी वासना की पूर्ति के लिए ईश्वर को साधन बनाता है। ईश्वर साधक है वासना पूर्ति के लिए। अगर ताकतवर व्यक्ति जिसने अत्याचार करना है, लूटना है, दुराचार करना है, हुक्म चलाना है तो ईश्वर उसके लिए रुकावट है। वह फिर नास्तिक हो जाता है, तो ताकतवर ईश्वर को रुकावट समझ कर, बाधक समझ कर नास्तिक हो जाता है, कमज़ोर ईश्वर को साधक समझ कर उसको मानता है। दोनों का मानना क्योंकि दोनों के मन में जो है प्रबल वासना ही है।

चंगेज़ ख़ाँ, तानाशाह और हिटलर यदि बस्तियों की बस्तियाँ उजाड़ सके, यदि एक करोड़ मनुष्यों की हिटलर हत्या कर सका तो यह सब कुछ तभी हो सकता है, अगर ईश्वर की हस्ती को एक तरफ रख दिया जाए। चाहे ईश्वर को एक तरफ रखना बहुत मुश्किल है मगर कम से कम मन से तो उसको एक तरफ रखा ही जा सकता है। अपनी सोचने की शक्ति से तो एक तरफ रखा जा सकता है। मगर ताकतवर व्यक्ति ने अपनी वासना की पूर्ति करनी होती है तो वह फिर ईश्वर को बाधा समझकर इंकार कर देता है तो ही तो वह रक्तपात कर सकता है। ईश्वर का मतलब है दया, ईश्वर का मतलब है संतोष, ईश्वर का मतलब है नम्रता, ईश्वर का मतलब है सदाचार, ईश्वर का मतलब है भाईचारा और ईश्वर का मतलब है प्रेम भावना तो यदि यह सब कुछ है तो फिर हिटलर अपनी वासना की पूर्ति नहीं कर सकता। चंगेज़ ख़ाँ और तानाशाह का आगे चलना बहुत मुश्किल होगा यह इस तरह की फितरत के लोग जो मनुष्य हुए हैं सारी दुनिया में कंस, रावण आदि अगर यह ईश्वर की हस्ती को सामने रख दें तो मुश्किल है कि वे अपनी वासना की पूर्ति कर सकें। फिर मुश्किल बात है

और ताकतवर व्यक्ति चाहे तो उसके पास इल्म की ताकत है, धन की ताकत है, शरीर की ताकत है, पद–प्रतिष्ठा की ताकत है, किसी भी तरह की जो ताकत है और उसने जो अपनी वासना की पूर्ति करनी है तो ईश्वर एक दीवार है, दीवार गिरानी पड़ेगी। ईश्वर एक बाधा है तो जैसे–जैसे इल्म जगत् में बढ़ा, जैसे–जैसे सांसारिक पदार्थों की ताकत मनुष्य के पास बढ़ी, वैसे–वैसे ईश्वर को मनुष्य बाधा समझकर नास्तिक होता गया और आज मुख्य तौर पर आधी दुनिया नास्तिक है।

संसार के इतिहास में ऐसा पहली बार हुआ है कि आधी मानवता बिल्कुल नास्तिक है, जिसके मन में कोई आस्था नहीं, जिसके मन में परमात्मा का कोई यकीन नहीं, कोई भरोसा नहीं। कारण, बाधा समझते हैं। अगर ईश्वर है तो फिर दया चाहिए, अगर ईश्वर है तो फिर इन्साफ चाहिए। ईश्वर है तो फिर भाईचारा, नम्रता चाहिए, अगर ईश्वर है तो सबके पैरों की धूल बनना है। अगर ईश्वर है तो सभी को गले से लगाना पर एक करोड़ व्यक्तियों की कौन हत्या करेगा ? फिर बस्तियों की बस्तियाँ कौन जलाएगा ? फिर बम कौन फैंकेगा ? फिर कब्रिस्तान कौन बनाएगा। फिर बस्तियाँ कौन उजाड़ेगा ? यह तब ही हो सकता है अगर ईश्वर को इंकार किया जाए और लगभग जिन्होंने ईश्वर को इंकार किया, अवश्य ही है वे किसी न किसी तरह से ताकतवर थे, चाहे धन से, चाहे प्रतिष्ठा से। चाहे ज्ञान और इल्म से ताकतवर अवश्य होंगे और ताकतवर को ईश्वर ऐसा दिखाई देता है कि यह मेरी वासना की पूर्ति नहीं होने देगा। यह तो दीवार है, यह तो बाधक है। इसको एक तरफ रखो। कमज़ोर है बेचारा, दुर्बल है, हीन है, जाति से नीच है, पाति से नीच है, धन से नीच है, पद–प्रतिष्ठा ही कोई नहीं, रंग–रूप की वजह से हीन है, ऐसा मनुष्य अब इसने वासना पूर्ति करनी है जगत् में, उसको कोई सहारा चाहिए। किस बात का ? वासना की पूर्ति करनी है और कमज़ोर के लिए वासना की पूर्ति करने का एक साधन है, मगर ताकतवर के लिए अपनी वासना पूर्ति करने के लिए परमात्मा बाधक है। एक अनीश्वरवाद होता है, एक मानता है। मगर दोनों का मूल आधार वासना है।

साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज इस पावन पवित्र पउड़ी

में फुरमान करते हैं कि धर्म की बुनियाद खड़ी है संतोष पर, वासना पर नहीं। चाहे वह वासना ताकतवर होगी तो वह ईश्वर को एक तरफ रख देगा और अगर कमज़ोर होगी तो फिर अपनी वासना के लिए जुड़ा रहेगा। ईश्वर से नहीं जुड़ सकेगा। परमात्मा से नहीं जुड़ सकेगा तो सतिगुरु जी का फुरमान है—**मुंदा संतोखु**। हमने मुद्रा पहन रखी हैं, कौन सी ? संतोष की, जो कुछ है, जैसा है, सब ठीक है। अपने भाग्य पर भरोसा है। अपने भाग्य पर ही भरोसा है, मगर संतोषी मनुष्य तो हर परिस्थिति में प्रसन्न रह सकता है। तृष्णालु हर हालत में खुश नहीं रह सकता। गुरु अर्जुन देव जी महाराज का फुरमान है :

**आगिआ महि भूख सोई करि सूखा सोग हरख नही जानिओ ॥**
**जो जो हुक्मु भइओ साहिब का सो माथै ले मानिओ ॥**

*(अंग १०००)*

हे परिपूर्ण परमात्मा ! अगर भूख भी आई है, कोई दुख भी आया है तो मैंने इनको भी तेरी दात समझा है और प्रसन्न रहा हूँ, खुश रहा हूँ। संतोषी मनुष्य हर हालात में खुश है। हर हालात में प्रसन्न है। तृष्णालु ने संसार का सिमरन करना, निरंकार का सिमरन करना, संतोषी ने निरंकार का सिमरन करना, जो प्रभु के चिंतन में लीन है तो एक बात स्पष्ट हो गई कि संतोषी है। जो जगत् में लीन है, डूब गया है। प्रमाण है तृष्णालु तो महाराज कहते हैं कि मैंने अपने दोनों कानों को, श्रवण शक्ति की मुद्रा पहनाई हैं, संतोष की।

**मुंदा संतोखु सरमु पतु झोली**

पतु शब्द ऐसा है जिसके व्याकरण अनुसार कई अर्थ हैं। पतु— पात्र, बर्तन, पेड़ का पत्ता, फिर पत का पंजाबी मुहावरे में अर्थ है इज्जत आबरू। यहाँ जो पत शब्द आया है, जिसके 'त' के नीचे छोटे उ की मात्रा है, एक वचन है, मतलब पात्र बर्तन और महाराज कहते हैं, हमने संतोष की मुद्रा पहनी है। मगर खप्पर हमारे हाथ में कौन सा है ? बर्तन कौन सा है ? योगी घर-घर से भिक्षा माँगे तो उसके हाथ में खप्पर होता है और खप्पर में मिली भिक्षा को वह झोली में डाल लेता है। तो साहिब कहते हैं :

**सरमु पतु झोली**

मेरे पास बर्तन है मेहनत का, श्रम–मेहनत, मेरी मेहनत से जो कुछ मुझे प्राप्त हो जाए, बस यही मेरा बर्तन है। उस में मैं खुश हूँ। उससे मैं प्रसन्न हूँ और मेरी झोली क्या है–मेहनत, मेरा बर्तन क्या है–मेहनत। मेहनत से जो मेरी झोली में पड़ जाता है, मेहनत से जो मुझे प्राप्त हो गया, मैं उसी में ही प्रसन्न हूँ, मैं इसी में ही खुश हूँ। मुझे दर–दर माँगने की आवश्यकता नहीं। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि **मांगत माण न पाइआ ॥** माँगने से मनुष्य की मान–प्रतिष्ठा नाश होती है। मनुष्य की जो सोच है नीचे चली जाती है। इसलिए गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि मैं भिक्षु नहीं, मैं दर–दर माँगने की क्रिया में यकीन नहीं रखता। मेरे हाथ में परिश्रम की झोली है, मेहनत का बर्तन है। इस मेहनत के बर्तन में जो कुछ पड़ जाए, उसी से ही मैं संतुष्ट हूँ।

**धिआन की करहि बिभूति ॥**

योगी लोग अपने शरीर पर राख लगा लेते हैं, विभूति लगा लेते हैं और कहते हैं इससे त्वचा सख्त हो जाती है और सर्दी और गर्मी से यह राख बहुत बचाव करती है। शरीर में जुएं नहीं पड़ने देती और भी कई तरह के रोगों से यह राख बचाती है। महाराज कहते हैं कि मैंने ध्यान की विभूति लगाई है :

**धिआन की करहि बिभूति ॥**

हमने विभूति लगाई है, कौन सी ? ध्यान की, प्रभु से जो ध्यान जुड़ जाए, ईश्वर में जो सुरति जोड़ी है और सुरति जो ईश्वर में जोड़ी है। सुरति की, ध्यान की जो विभूति लगाई है, हमें कोई रोग नहीं लगता, हमें कोई संताप नहीं लगता, हमें सर्दी आलसी नहीं बनाती, हमें गर्मी बेचैन नहीं करती। हमने इस तरह की राख अपने तन पर लगाई है। योगी लोग तन पर खिंथा पहनते हैं, हाथ में एक डंडा रखते हैं और योगियों ने ईश्वर की प्राप्ति की अपनी युक्तियाँ और उक्तियाँ भी मानी हुई हैं। उस प्रकार साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज के यह वाक्य :

**खिंथा कालु कुआरी काइआ जुगति डंडा परतीति ।।**

हमने खिंथा पहननी है शीघ्र मृत्यु की, मृत्यु का चिंतन है, मृत्यु की खिंथा पहननी है। मृत्यु हर समय याद है :

**कुआरी काइआ जुगति**

और हमारी युक्ति क्या है ? काया को कोरा रखना, कुंआरा पंजाबी में कोरा लफ़्ज़ है, हिन्दी और संस्कृत में कुंआरा लफ़्ज़ भाव साफ-सुथरा, पवित्र, बेदाग। महाराज फुरमान करते हैं कि काया को कोरा रखना, बेदाग रखना, पवित्र रखना, यह हमारी योग साधना की युक्ति में प्रचलित हुई है। पर एक जीवन को ही स्मरण रखें मगर एक मृत्यु को स्मरण न करें। हम देखते हैं श्रीकृष्ण के मंदिर में जो रौनक है, गीत है, संगीत है, बाँसुरी वादन है, सितार वादन है, यह सब जीवन है, राग रंग जीवन है, खुशी-उल्लास जीवन है। गीत जीवन है, मगर महात्मा बुद्ध के मंदिर में खामोशी है, मौन है, बिल्कुल चुप्पी है, बिल्कुल खामोशी है। वहाँ ध्यान साधन है। दरअसल कृष्ण जीवन में डूबे और इतना गहरा डूबे कि जीवन से पार चले गए, परम जीवन में। पर जीवन में डूबना, राग-रंग में डूबना, संसार में डूबना है परन्तु महात्मा बुद्ध मृत्यु में डूबे। मुरझाए हुए फूल को देखकर, एक वृद्ध को देखकर, एक लाश को देखकर हृदय को आघात पहुँचा, चोट पहुँची और खुद महलों को छोड़ कर जंगलों में चले गए। मृत्यु का चिंतन करते रहे, मृत्यु में ही डूबे रहे और मृत्यु में ऐसे डूबे कि अमृत बन गए। जीवन में ऐसे डूबे कि परम जीवन बन गए।

दो दीवारें हैं। या जीवन में डुबकी लगा कर परम जीवन को उपलब्ध हो या मौत में डुबकी लगाकर मृत्यु से हार पा ले। अमृत तत्व को प्राप्त हो जाए। देखने में आया है श्रीकृष्ण के होठों पर बाँसुरी है। वह सपने में भी महात्मा बुद्ध से नहीं मिल सकते, वह खामोश हैं, चुप मुर्दा तो खामोश होता है। लाश तो खामोश होती है, मृत्यु तो खामोशी का नाम है। किसी घर में कोई मृत्यु हो जाए, खामोशी छा जाती है। किसी घर में कोई शादी है तो राग-रंग की महफिलें सज जाती हैं। जिस घर में ज्यादा शोर-शराबा हो तो समझ लेना चाहिए

कि कोई खुशी है, कोई शादी है, मगर जहाँ बिल्कुल खामोशी हो, होंठ बंद हैं, समझ लो कोई मृत्यु हो गई। इसलिए महात्मा बुद्ध भिक्षु खामोश हैं। लाश और मृत्यु की मूर्ति बने हुए हैं, मगर चले गए जीवन में और इतने गहरे डूबे, इतना गहरा अध्ययन किया जीवन का कि इस जीवन से परे चले गए। श्रीकृष्ण जहाँ तक गुरु नानक दर्शन का प्रश्न है, गुरु नानक देव जी महाराज जीवन में भी डूबना कहते हैं, मृत्यु में भी डूबना कहते हैं। जीवन यह नहीं, यदि कोई मनुष्य यह कहे कि मैं सिर्फ मृत्यु हूँ। जन्म नहीं है तो झूठ बोलता है। जन्म हुआ, जीवन है, क्या कोई यह कहता है कि मैं जीवन हूँ, मृत्यु नहीं यह भी अधूरी बात होगी। मनुष्य जीवन है, मनुष्य मृत्यु है, जिन्दगी जीवन है, जिन्दगी मृत्यु है और फिर डूबना दोनों में है। तो महाराज कहते हैं कि मेहनत करनी है, मेहनत की मेरी झोली है। काम करना है। संसार में डूबना है, गुरु नानक ने काम किया, मोदीखाना चलाया, खेतीबाड़ी की, आपके बेटे हुए, संतान हुई, परिवार हुआ, बच्चों को गले भी लगाया और यह संदेश है श्री गुरु नानक देव जी महाराज का कि जीवन में डूबना है, रबाब पास है, गीत-संगीत की दुनिया गुरु नानक के पास है, राग-रंग की दुनिया सतिगुरु जी अपने साथ रखते हैं मरदाना को। गुरु जी जीवन में भी डूबे हुए हैं, मगर गुरु जी मृत्यु में भी डूबे हैं। आपका उपदेश है :

**पहिला मरणु कबूलि जीवण की छडि आस ॥**
**होहु सभना की रेणुका तउ आउ हमारै पासि ॥**

*(अंग ११०२)*

दार्शनिक लोगों का ऐसा मत है और यह दृष्टि पढ़ते-पढ़ते बन जाती है। अक्सर कुछ सिर्फ जीवन में ही डूबे हैं, राग-रंग में ही डूबे और हिन्दुस्तान के सनातन मंदिर राग-रंग के अखाड़े बन गए। हुआ क्या कि दूर-दूर से डाकुओं के मुँह में पानी आया। उन्होंने इन राग-रंग की महफिलों को जी भर कर बर्बाद किया और लूटा। सिर्फ राग-रंग ही था, सिर्फ जीवन ही था और किसी सीमा तक देव-दासियों के रंगस्थल बन गए और यह स्थान जीवन में डूब कर दरअसल दुराचार की दुनिया में डूब गए। यहाँ गुरु नानक देव जी महाराज को कहना पड़ा :

नचणु कुदणु मन का चाउ ।।
नानक जिन्ह मनि भउ तिन्हा मनि भाउ ।। *(अंग ४६५)*

पर जो मौत में डूबे, चुप हो गए, खामोश हो गए। बोलना नहीं, हरकत नहीं करनी। उसका अंजाम यह हुआ कि देश दो हज़ार वर्ष तक गुलाम रहा, कुछ करना ही नहीं। खामोश, चुप। किसी को रोकना नहीं, कुछ कर्म नहीं करना, कुछ कहना ही नहीं, मुख से कुछ बोलना ही नहीं, सिर्फ ध्यान साधना। तो इतना बड़ा महान देश गुलाम हो कर रह गया। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने फुरमान किया है कि डूबना जीवन में भी है, डूबना मृत्यु में भी है क्योंकि हम सिर्फ जीवन नहीं, मृत्यु हैं। हम सिर्फ मृत्यु नहीं, जीवन हैं। तो महाराज कहते हैं कि परिश्रम भी करना है, उद्यम भी करना है। पुरुषार्थ भी करना है, राग-रंग में साधना जो परिपूर्ण परमात्मा की प्राप्ति का साधन है, राग-रंग की महफिल और आपका उपदेश भी :

नानक भउजलु पारि परै जउ गावै प्रभ के गीत ।।
*(अंग ५३६)*



पर इस गीत-संगीत की महफिल में भी गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि मृत्यु का चिंतन रखें, खामोशी में भी भूल न जाएँ। समाधि में भी भूल न जाएँ। इसलिए खुद मृत्यु में डूबना सिखाते हैं और उपदेश भी करते हैं।

पहिला मरणु कबूलि जीवण की छडि आस ।।
होहु सभना की रेणुका तउ आउ हमारै पासि ।।

पर इतना मृत्यु में न डूबना कि जीवन को ही भूल जाएँ। इसलिए आप उपदेश करते हैं :

उदमु करेदिआ जीउ तूं कमावदिआ सुख भुंचु ।।
धिआइदिआ तूं प्रभू मिलु नानक उतरी चिंत ।।
*(अंग ५२२)*

तो बात यह अधूरी होगी अगर कोई कहे कि मैंने जन्म लिया है, मैंने मरना नहीं है। तो यह भी बात अधूरी होगी अगर कोई कहे मैंने मरना है, जन्म नहीं हुआ। मैंने जन्म ही नहीं लिया मरना कहाँ ?

तूने मरना ही नहीं तो जन्म कहाँ ? जन्म और मृत्यु यह एक दरिया के दो किनारे हैं, जो जुड़े हुए हैं जीवन रूपी धारा से, जन्म और मृत्यु जुड़े हुए हैं। डूबना जीवन के किनारे मृत्यु के किनारे तो क्या दोनों की हकीकत मालूम हो। जो जीवन में डूबता है वह परम जीवन को प्राप्त कर लेता है, जो मृत्यु में डूबता है वह मृत्यु से परे हो जाता है। वह अकाल में लीन हो जाता है। काल से परे हो जाता है। तो साहिब कहते हैं कि हमने खिंथा पहन रखी है मृत्यु की मगर यहाँ यह प्रश्न उत्पन्न होगा कि अगर मृत्यु की खिंथा पहन रखी है तो फिर परिश्रम की झोली की क्या आवश्यकता है। फिर उद्यम पुरुषार्थ के बर्तन की क्या आवश्यकता है ? मगर यहाँ ख्याल दर्शा दिया है कि जीवन भी है हमारे पास और जीवन में डूबना भी है। जीवन में तो डूबा जा सकता है, अगर कोई परिश्रम करे। कोई भाग-दौड़ करे और परिवार की देख-भाल करे। तो ही जीवन में डूबा जा सकता है। मगर चिंतन मृत्यु का करे। साहिब कहते हैं कि इन दोनों में डूबना है क्योंकि दोनों हमारे पास हैं। प्रत्येक मनुष्य के पास जीवन है। प्रत्येक मनुष्य के पास मृत्यु भी है। हे मानव ! जीवन में डूब ताकि दोनों से परे, जन्म मृत्यु से ऊँचा उठ जाएगा, जीवन और मृत्यु से ऊँचा उठ जाएगा। महाराज फुरमान करते हैं हमने ऐसी खिंथा पहन रखी है काल की और हमारी योग की युक्ति यह है कि काया को कुँवारा रखना है, पवित्र रखना है, बेदाग रखना और हाथों से कोई गलत कर्म नहीं करना, जुबान से कुछ गलत बोलना नहीं। आँखों से कुछ गलत देखना नहीं, काया को बिल्कुल कुँवारा रखना, कोरा रखना है :

**खिंथा कालु कुआरी काइआ जुगति डंडा परतीति ॥**

हमारे हाथों में डंडा कौन सा है ? जो योगी लोग रखते हैं। महाराज कहते हैं प्रभु विश्वास का डंडा हमारे पास है। यह तरह-तरह के विचारों से हमारी हिफाज़त करता है—भरोसा विश्वास :

**जा कै रिदै बिस्वासु प्रभ आइआ ॥**
**ततु गिआनु तिसु मनि प्रगटाइआ ॥** *(अंग २८५)*

योगियों में सबसे बड़ा पंथ है आई पंथ। जो योगियों के बारह पंथों को ही मानता है। गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि मेरा पंथ आई पंथ है, पर सिर्फ बारह पंथों को नहीं मानता, बल्कि :

**आई पंथी सगल जमाती**

संसार में जितनी जमाते हैं, संसार में जितने पंथ हैं, मैं सभी को मानता हूँ और सभी की एक जमात समझता हूँ। एक जमात में बैठे हैं सभी। एक पाठशाला में सभी बैठे हैं। सभी में सांझेदारी है, मैं सिर्फ बारह पंथों से संबंध नहीं जोड़ता, मैं जगत् के सभी पंथों से संबंध जोड़ता हूँ। सब के साथ चलता हूँ। सब को साथ लेकर चलता हूँ। यही मेरा आई पंथ है :

**आई पंथी सगल जमाती**

सभी जमातों के साथ रहना यह मेरा आई पंथ है।

**मनि जीतै जगु जीतु ।।**

तो मैं जगत् पर जीत मन को जीतने से मानता हूँ। रिद्धियों सिद्धियों की प्राप्ति में जगत् की जीत नहीं मानता। मेरा उस परिपूर्ण परमात्मा के आगे नमन है :



**आदेसु तिसै आदेसु ।।**

किसको नमन है ?

**आदि अनीलु अनादि अनाहति जुगु जुगु एको वेसु ।।**

जो सबका आरम्भ है, जिसका कोई आरम्भ नहीं। जो बेदाग है, अविनाशी है। युगों-युगों तक जिसका एक ही रूप है, उसको ही कोटि-कोटि नमन है। उसको ही कोटि-कोटि प्रणाम है।

—o—

## पउड़ी उनतीसवीं

भुगति गिआनु दइआ भंडारणि घटि घटि वाजहि नाद ।।
आपि नाथु नाथी सभ जा की रिधि सिधि अवरा साद ।।
संजोगु विजोगु दुइ कार चलावहि लेखे आवहि भाग ।।
आदेसु तिसै आदेसु ।।
आदि अनीलु अनादि अनाहति जुगु जुगु एको वेसु ।। २९ ।।

जगत् गुरु बाबा की इस पउड़ी में मूल उपदेश है कि कैसे कूड़ की दीवार टूटे ? कैसे सत्य से मिलाप हो ? जपुजी साहिब में सत्य के दर की अड़तीस पउड़ियाँ हैं । आहिस्ता-आहिस्ता मनुष्य की सुरति को ऊँचा उठाकर गुरु नानक देव जी महाराज उसको :

**सच खंडि वसै निरंकारु ।।**

तक ले जाना चाहते हैं। हमारे देश में ईश्वर प्राप्ति के विभिन्न साधन जुटाए गए हैं । जैसे धन कमाने के अनेकों ढंग हैं, वैसे धार्मिक साधना भी अलग-अलग तरह से जगत् में प्रगट हुई । साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज धर्म की साधना से मन की साधना मानते हैं, तन की साधना नहीं । तन की साधना से, तन की मेहनत से सांसारिक पदार्थ प्राप्त होंगे । मन की साधना अंदर की साधना है और तन की साधना बाहर की साधना है । तन की साधना संसार से जोड़ती है और मन की साधना निरंकार से जोड़ती है । तो साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज योगियों के उन साधक चिन्हों का ज़िक्र कर रहे हैं जो शारीरिक रूप में योगियों ने अपनाए हुए थे । साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज के समय योगियों का इस देश में बहुत प्रभाव था । वैसे भी सभी धार्मिक साधना का फल है योग । योग से मुराद है जुड़ना, जुड़ जाना । योगी की धार्मिक दुनिया में उपमा रही है । योगी से मुराद जुड़ा हुआ भोगी की निंदा द्वारा । भोगी से मुराद टूटा हुआ भाग करना,

भाव तक्सीम करना, योग करना, भाव जोड़ना। तो जो ईश्वर से जुड़ जाता है उस एक से क्रिया प्रगट होती है। कदम कदम पर जोड़ने का काम करता है। दो दिलों को जोड़ता है, दो जातियों को जोड़ता है, दो देशों को जोड़ता है, दो मित्रों को जोड़ता है, दो परिवारों को जोड़ता है। मगर जो टूटा हुआ है, जो तक्सीम हो चुका है, जो खण्ड-खण्ड हो चुका है, जो भाग-भाग में है, जो भोगी है, उसका रस इसमें है कि कैसे मैं दो दिलों को तोड़ कर रख दूँ। कैसे मैं दो कौमों को, दो मुल्कों को, दो परिवारों को तोड़ कर रख दूँ। तो दुनिया का दुर्भाग्य है भोगी। दुनिया की किस्मत है योगी। ईश्वर से जुड़ जाना सभी धार्मिक साधनों का फल है। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज उस वक्त के तथाकथित योगियों के प्रति बड़ा सुन्दर उपदेश कर रहे हैं। यह उपदेश आंतरिक है, मन की साधना है, जिसमें पूरा जगत् आ जाता है। गुरु नानक के बोल किसी व्यक्ति, किसी संपद्राय या किसी एक प्राँत के निवासी के प्रति नहीं हैं। आप के बोल सभी के लिए हैं। जैसे सूर्य की रोशनी सभी के लिए है, एक जैसी है, वैसे ही गुरु नानक के वचन सभी के लिए हैं। आप फुरमान करते हैं :



**भुगति गिआनु दइआ भंडारणि घटि घटि वाजहि नाद ।।**

जहाँ योगी कानों में मुद्रा पहन लेते हैं, हाथों में खप्पर रख लेते हैं, झोली रख लेते हैं, शरीर पर राख मल लेते हैं, खिंथा पहन लेते हैं, हाथों में डंडा रखते हैं और तरह-तरह के उनके चिन्ह हैं। वहाँ उनके जो तेरह आश्रम हैं, उनमें भी एक नियमावली चलती है। वहाँ एक चूरमा बनाया जाता है, भोजन बनाया जाता है, जिसको वे चूरमा कहते हैं। एक वितरक होता है, बाँटने वाला, पंक्ति योगियों की लग जाती है। फिर एक नाद बजाया जाता है, जिसको सारंगी कहते हैं। उसको ज़ोर से सुर में बजाने से यह भंडारा तक्सीम किया जाता है, बाँटा जाता है। योगी खाते हैं और इस तरह का खाना, इस तरीके से बाँटना उनकी धार्मिक साधना में से एक है, उनका भोजन विशेष स्वरूप में आता है। चूरमा मोटी रोटियाँ बना कर, उनके बीच घी डाल कर, फिर उसको कूटना, इस तरह के भोजन को योगी चूरमा कहते

थे। दाल और चूरमा इन्होंने खाना है नाद बजाकर, पंक्ति में बैठ कर। यह उनकी धार्मिक साधना का एक हिस्सा है। तो साहिब कहते हैं कि हे योगी! ज़रूर तू चूरमा खा, भोजन खा, मगर कौन-सा?

**भुगति गिआनु**

भोजन तेरा होना चाहिए, ज्ञान चूरमे का भोजन इस तन की खुराक है। तन का भोजन अन्न है, पर मन का भोजन ज्ञान है। ज्ञान से तन नहीं तृप्त होता। अन्न से मन नहीं तृप्त होता। आज तक मन अन्न से नहीं तृप्त हुआ क्योंकि अन्न मन का भोजन ही नहीं। इस तरीके से ज्ञान से तन का दूर का भी संबंध नहीं। तन तो स्थूल है। इसका भोजन भी जड़ है, इसका भोजन भी स्थूल है। मन चेतन है और सबसे अंश है पाँच तत्वों की, ऐसे कह लो कि जैसे सागर में उछली हुई अवस्था को तूफान कहते हैं, आत्मा की उछली हुई अवस्था को मन कहते हैं। तो गुरुबाणी ने कह दिया :

**मन तूं जोति सरूपु है आपणा मूलु पछाणु॥**

*(अंग ४४१)*

तू ज्योति स्वरूप है, तू सागर है। आज तो तू तूफान है। जब तूफान शांत हो जाता है तो हम कहते हैं कि अब सागर ही सागर है, तूफान नहीं है, जब मन लीन हो जाए आत्मा में तो शांत हो जाता है, उस समय हम कहते हैं, अब आत्मा ही आत्मा है, परमात्मा ही परमात्मा है अब मन नहीं है। तो सागर में उछली हुई अवस्था तूफान है, आत्मा की उछली हुई अवस्था मन है और मन का भोजन है ज्ञान। तन का भोजन है अन्न और अन्न खाने को अगर धार्मिक साधना समझ लिया जाए तो साहिब कहते हैं कि अन्न तो सभी खाते हैं, पशु-पक्षी भी खा रहे हैं। भूख तो सभी को लगती है, खाते सभी ही हैं और इस तरीके से कि जितने भी खाने वाले हैं, प्रभु से जुड़ जाएँ और अन्न खाने को अगर धार्मिक साधना समझ लिया जाए तो साहिब कहते हैं कि अन्न तो सभी खा रहे हैं, पशु-पक्षी भी खा रहे हैं, भूख सभी को लगती है। खाते सभी हैं तो इस तरीके से जितने भी खाने वाले हैं, वे प्रभु से जुड़ जाए।। जो भोजन खाते हैं परमात्मा से जुड़ जाएँ तो साहिब कहते हैं कि धर्म मन की साधना है, तन की साधना नहीं :

## भुगति गिआनु

मन का भोजन हो ज्ञान। साहिब श्री गुरु अर्जुन देव जी महाराज के वाक्य हैं :

**ब्रहम गिआनी का भोजनु गिआन ।।**

अगर अन्न न मिले तो शरीर की तृप्ति हो नहीं सकती। यह मूल खुराक तन की और ज्ञान न मिले तो मन की तृप्ति हो ही नहीं सकती। कहते हैं कि जिसका मन तृप्त नहीं, मन से खाली। खाली मनुष्य जो अपने मन में बहुत बड़ी कमी रखता है, उसको कई बार अन्न से भरने की कोशिश करता है। इसलिए जितने भी आंतरिक रूप से खाली व्यक्ति होते हैं, वे ज़्यादा खाने वाले होते हैं और खाते रहते हैं, दिन भर खाते रहते हैं, रात को खाते रहते हैं। खाना भूख की पूर्ति के लिए नहीं खाना, खालीपन की पूर्ति के लिए खाना है। वह जो खालीपन है उसको भरना है मगर कौन बताए कि मन में जो यह खालीपन है वह भोजन से नहीं भरेगा। यह सच्चाई है कि भोजन से एक तृप्ति मिलती है, भजन ज्ञान से भी एक बहुत बड़ी तृप्ति मिलती है। ऐसी तृप्ति जिसमें खुशी है, परम खुशी है और ऐसी खुशी है जिसमें तन का भोजन कम हो जाता है, अन्न कम हो जाता है, हम अक्सर देखते हैं कि घर में इकलौते बच्चे की शादी है और माँ खुशी से फूली नहीं समाती। एक सखी का बाजू पकड़ कर कहती है कि तू भोजन खा, दूसरी को पकड़ती है, तीसरी को पकड़ती है, सभी को खिलाने में खुशी महसूस कर रही है, जब कोई सखी कहती है कि तू भी बैठ कर खा तो कहती है मुझे भूख नहीं। क्यों भूख नहीं ? खुशी से भर गई है, खुशी ने तृप्त कर दिया है, खुशी ने प्रसन्न कर दिया है, प्रसन्नता में डूबा हुआ मनुष्य, खुशी से खिला हुआ मनुष्य, उसकी शारीरिक रूप से अन्न की भूख कम हो जाएगी, भोजन की भूख कम हो जाएगी। भूख के कम होने से इसका मतलब यह नहीं होगा कि उसका शरीर कमज़ोर होगा। दरअसल खुशी एक ताकत है, खुशी खुद एक खुराक है। भोजन खाकर जो खुशी प्राप्त होती है, ज्ञान से उससे अनंत ज़्यादा खुशी नसीब होती है और खुशी मनुष्य

को कमज़ोर नहीं होने देती। वह कमज़ोर नहीं होता, ताकत बनी रहती है। इसलिए देखने में आया है कि पंद्रह-पंद्रह, बीस-बीस दिन लगातार समाधि में बैठकर भी जब संतजन उठते हैं तो वह तन में कमज़ोरी महसूस नहीं करते, थका हुआ महसूस नहीं करते। अगर दो-तीन दिन भजन करके कोई थका हुआ, कमज़ोर हुआ, चेहरा पीला पड़ गया तो यह साधना कर रहा था मगर सफलता नहीं मिली। समाधि में लीन परमानंद में चला जाता है। परम खुशियों से उसकी झोली भर जाती है और वह खुशी ही उसको कमज़ोर नहीं होने देती तो साहिब श्री गुरु नानक देव जी फुरमान करते हैं कि हे योगी! अगर कहीं तेरा भंडारा तेरा ज्ञान हो :

**भुगति गिआनु दइआ भंडारणि**

ज्ञान दो तरह का है—बाहर का ज्ञान, मन का ज्ञान। कुछ पढ़कर ज्ञान हासिल किया, कुछ सुनकर ज्ञान हासिल किया। विचार कर ज्ञान हासिल किया, एक तो यह ज्ञान है। एक ज्ञान यह है कि जो अनुभव से मिला है और यह अनुभव जगत् में ठोकरें खाकर मिलता है, यह अनुभव जप-तप करते हुए ही प्राप्त होता है। कहते हैं कि सबसे दुखी वह आदमी है जिसने जीवन में कभी भूल नहीं की, कोई बहुत बड़े अनुभव नहीं होंगे। जिन मनुष्यों ने बहुत बड़ी-बड़ी भूलें की हैं, उनके पास जिन्दगी के बहुत बड़े-बड़े अनुभव हैं। इसलिए कहते हैं कि प्रत्येक गलती एक गुरु है। प्रत्येक भूल एक उस्ताद है। हाँ, यह भूल दोबारा नहीं होनी चाहिए। अगर यह भूल दोबारा हो गई है तो यह पशु है। यह मनुष्य नहीं है। अगर एक भूल एक बार हुई है, उस भूल ने अनुभव दे दिया है, उस भूल ने ऊँचा उठने का सबक दे दिया है। तो वह भूल तो सीढ़ी बन गई है। वह भूल साधना बन गई। इसलिए संसार में वह सभी से ज़्यादा भूला हुआ है जिसने कभी भूल नहीं की। क्योंकि जितनी भूलें हैं, उतने ही उस मनुष्य के पास अनुभव होते हैं, उतना ही उस मनुष्य के पास ज्ञान होता है। सूझ और समझ होती है। मगर स्पष्ट कर दें कि अगर एक भूल बार-बार हो रही है तो फिर मनुष्य का तल नहीं, यह पशु का तल है।

इसको भूलें कोई शिक्षा नहीं दे रहीं, इसको भूलें कोई अनुभव नहीं दे रही। किसी को भूल से अनुभव मिल गया तो पहचान होगी कि उससे दोबारा भूल नहीं होगी। भूल करना इन्सान का स्वभाव है तो भूलों से अनुभव हासिल कर लेना यह तो देवता हो जाना है। भूल को बार-बार दोहराए जाना, यह पशुओं का जगत् है, यह दैत्यों का जगत् है। यह मनुष्य की दुनिया नहीं है। इसलिए तरह-तरह की ठोकरों से जो अनुभव मिलता है, ज्ञान मिलता है। जगत् में ऐसा कोई भी नहीं जो ठोकर नहीं खाता। जो चलेगा किसी तल पर ठोकर ज़रूर खाएगा। जो नाव सागर में हैं तो वह कहे कि मैं लहरों से नहीं टकराना चाहती तो इतना ही हो सकता है कि नाव को सागर से बाहर आ जाना चाहिए। जो सागर में है, उसको लहरों से टकराना पड़ेगा। जो जीता है और सागर में हैं तो उसको तो ठोकरों में जीना पड़ेगा। तरह-तरह की ठोकरें जगत् में मौजूद हैं। अगर ठोकर शिक्षा दे गई है, अनुभव हो गया है, अगर भूल कोई ज्ञान दे गई है तो यह ठोकर और यह भूल भी एक उस्ताद है। एक रहमत है। परिपूर्ण परमात्मा की कृपा है। जप करते, अभ्यास करते जो आंतरिक अनुभव मिलता है, वास्तव में गुरु नानक देव जी महाराज उसी ज्ञान का ज़िक्र कर रहे हैं कि हे योगी! कहीं तेरे पास अनुभव ज्ञान, प्रभु का ज्ञान भोजन हो तो यह भोजन ऐसा है जिसके साथ अच्युत तृप्ति नसीब हो जाती है :

**साचु नामु अधारु मेरा जिनि भुखा सभि गवाईआ ॥**

*(अंग ९१७)*

भोजन एक भूख मिटा सकता है, परन्तु शरीर की, मन की जो अनेकों भूखें हैं, उनको नहीं मिटाएगा और इन्द्रियों की जो अनेकों भूखें हैं, उनको नहीं मिटाएगा। मगर एक भोजन ऐसा है, जो सभी भूखों को शांत करके रख देता है और भूख से जुड़े हुए दुख सभी मिट जाते हैं। गुरु जी कहते हैं :

**भुगति गिआनु**

हे योगी! यदि कहीं ज्ञान तेरा भोजन हो तो :

**दइआ भंडारणि**

इस भोजन को बाँटने वाली भंडारन हो दया। यदि कहीं तुम्हारे मन में दया हो, दया भाव मनुष्य के मन में हो तो बाँटने का मन करता है। कलाकार कला बाँटेगा, गुणवान गुण बाँटेगा, धनवान धन बाँटेगा, संपतिशील मनुष्य अपनी दौलत बाँटेगा और यह बाँटना दया से जन्म लेता है। शूम का मतलब है सिर्फ लेना ही जानता है, व्यापारी का मतलब है जो लेना भी जानता है और देना भी जानता है। दानी का मतलब, दयालु का मतलब है जिसके मन में देने का स्वभाव बहुत प्रबल है और यह दया के बिना हो नहीं सकता। इसलिए साहिब कहते हैं, हे योगी! अगर तेरे मन में भंडार बाँटने वाली दया हो तो इतनी बात स्पष्ट है कि अगर कलाकार शूम है तो अपनी कला दूसरे को नहीं देगा। वह किसी को संगीत नहीं सिखाएगा, कविता नहीं सिखाएगा। इल्म किसी को नहीं सिखाएगा, चित्र कला, मूर्ति कला, ईश्वरीय ज्ञान, विज्ञान शूम मनुष्य बाँटेगा नहीं, देगा नहीं। जो कुछ उसने प्राप्त किया, वह उसने बाँटना नहीं, मगर मन में दया भाव हो तो एक दम ख्याल आता है कि जो कुछ मेरे पास है, वह दूसरे के पास भी चाहिए। यह दूसरा जो मेरे पीछे है, पीछे नहीं होना चाहिए। यह मेरे बराबर आ जाए या मेरे आगे हो। कहते हैं कि संसार के तल पर जो जी रहा है, वह संसार को जीतना चाहता है। वह संसार की जीत में अपनी जीत समझता है और जो परमात्मा के तल पर जीना चाहता है वह मन की जीत में ही अपनी जीत समझता है। संसार के तल पर वह हारना चाहता है, मन के तल पर वह जीतना चाहता है। यह दो विपरीत दिशाएँ हैं। दो विपरीत नियमित मार्ग हैं। संसार के तल पर जो मनुष्य खड़ा है वह सोचता है कैसे ऊँचा हो जाऊँ। सभी की निगाह मुझ पर हो। सभी मुझे देखें। सांसारिक का मतलब है जो इस तरह से यत्न कर रहा है कि जगत् को पता चले कि मैं हूँ और धार्मिक का मतलब है वह इस ढंग से यत्न कर रहा है कि मैं नहीं हूँ, बिल्कुल नहीं हूँ, कुछ भी नहीं हूँ। वह मिटना चाहता है, मैं नहीं हूँ और संसार के तल पर जो जी रहा है, वह कुछ होना चाहता है, जगत् को बताना चाहता है कि मैं कुछ हूँ। जिस मनुष्य के मन में दया भाव है, वह तो जो कुछ पास है, उसको बाँट कर

खुश होगा। सभी की झोली में डालेगा। साहिब कहते हैं कि अगर कहीं तेरे पास ज्ञान का भोजन हो और दया भंडार हो, उस ज्ञान को बाँटने का भाव भी तेरे मन में हो तो जो तूने अनुभव प्राप्त किया, उसको बाँट दे। इसको जगत् को दे दे और यह दया के बिना हो नहीं सकता। इसलिए साहिब कहते हैं कि अगर दया भंडार हो, ज्ञान का भोजन हो और :

**घटि घटि वाजहि नाद ॥**

भोजन को उस वक्त बाँटा जाता है जब नाद बजाया जाता है। सिंगी बजाई जाती है। तो साहिब कहते हैं कि यह नाद प्रत्येक शरीर के मन में बज रहा है। जो प्रत्येक शरीर के अंदर प्रभु बोल रहा है। अगर यह बुद्धि तेरे पास हो, अगर इस नाद का तू श्रोता हो, जैसे गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज फुरमान करते हैं :

**समसतुल ज़ुबां हैं कि साहिब किरां हैं ॥**

जाप साहिब में समसतुल ज़ुबां हैं।

सबकी ज़ुबान में तू ही बोल रहा है, तू सभी की ज़ुबान है :

**जो बोलत है म्रिग मीन पंखेरू**
**सु बिनु हरि जापत है नही होर ॥** *(अंग १२६५)*

गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि मनुष्य की ज़ुबान तो एक तरफ, यह पशु-पक्षी भी जो कुछ बोल रहे हैं, हे प्रभु ! यह भी तू बोल रहा है :

**समसतुल ज़ुबां हैं**

तू सभी की ज़ुबान है, भाव सभी की ज़ुबान में से जो कुछ निकल रहा है वे तेरे बोल हैं, वह तू बोल रहा है और मैं सुन सुन कर महान हो रहा हूँ। सुन सुन कर मस्त हो रहा हूँ। तो साहिब कहते हैं कि सभी की अंतरात्मा में समाया हुआ :

**घटि घटि वाजहि नाद ॥**

जो सभी के घट-घट में यह बाजा बज रहा है, परमात्मा प्रकाश है और सभी के अंदर है। परमात्मा नाद है और सभी के मन में है

तो साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का वाक्य घट–घट में जो उसका नाद बज रहा है, जो अनहद की धुन बज रही है, अगर कहीं तू उसका श्रोता हो जाए, जो अपने मन में अनहद सुन लेता है, सभी के मन में सुनता है। यह हकीकत है, यह सच्चाई है। साहिब कहते हैं :

**घटि घटि वाजहि नाद ॥**

वह नाद जो घट–घट में बज रहा है, वह अनहद की धुन जो घट–घट में बज रही है, अगर कहीं तू इसका श्रोता हो, इसको सुनने वाला हो :

**आपि नाथु नाथी सभ जा की रिधि सिधि अवरा साद ॥**

योगियों में एक नाथ होता है, बाकी सभी उसके शिष्य होते हैं और गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं कि हे योगी ! यदि तेरा नाथ हो :

**आपि नाथु**



वह परमात्मा ही नाथ है जिसने पूरे जगत् को नुकेल डाली हुई है, काबू में किया हुआ है। नुकेल जिसने सभी को डाल दी है, जिसके काबू में सभी ही हैं, वह खुद ही परिपूर्ण परमात्मा नाथ है :

**आपि नाथु नाथी सभ जा की**

जिसके वश में यह सम्पूर्ण सृष्टि है, सभी जीव हैं, सभी जन्तु हैं, कहीं यह तेरा नाथ हो, इसी को ही तू सिजदा करने वाला हो :

**रिधि सिधि अवरा साद ॥**

योगियों की तमाम धार्मिक साधना का फल होता है रिद्धियाँ और सिद्धियाँ। जिसमें कुछ विशेष सिद्धियाँ इस प्रकार हैं–प्रकट हो जाना, अदृष्ट हो जाना, गुप्त हो जाना, मनपसंद पदार्थ प्राप्त कर लेने, दूसरों पर प्रभावित हो जाना, अपने मन की बात दूसरों से पूरी करवा लेनी, अणु जितना छोटा होकर भ्रमण करना इत्यादि। यह विशेष सिद्धियाँ है। साहिब कहते हैं अगर कहीं तुझे इस बात का भी बोध मिल जाए कि :

**रिधि सिधि अवरा साद ॥**

यह परमात्मा का रस नहीं है, रिद्धियाँ और सिद्धियाँ हैं, यह तो और भी स्वादिष्ट है। यह तो जगत् का रस है जैसे कोई वैज्ञानिक शक्तिमान होकर बौद्धिक तल पर शक्ति प्राप्त करके हाईड्रोजन बम बना लेता है, ऐटम बम बना लेता है, हू-ब-हू कोई धार्मिक साधना करता उससे यह सिद्धियाँ प्राप्त कर लेता है और गुप्त हो जाना और दूसरों को वशीभूत कर लेना। यह तेरी उस मिली हुई शक्ति का दुरुपयोग है। जैसे विज्ञान ने शक्ति प्राप्त की, मगर उसका इस्तेमाल गलत हो गया। इसी तरीके से मन को वश में कर किसी योग साधना द्वारा रिद्धियाँ और सिद्धियाँ प्राप्त कीं और जगत् से पूजा प्रतिष्ठा करवाई, अपना प्रभाव डाला, दूसरों को काबू किया, दूसरों को बंधन में डाला तो यह मिली हुई शक्ति का दुरुपयोग है। साहिब कहते हैं कि रिद्धियाँ और सिद्धियाँ यह दूसरों का स्वाद है, यह जगत् का स्वाद है। यह धार्मिक मनुष्य का रस नहीं। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान :



**सिधु होवा सिधि लाई रिधि आखा आउ ॥**
**गुपतु परगटु होइ बैसा लोकु राखै भाउ ॥**
**मतु देखि भूला वीसरै तेरा चिति न आवै नाउ ॥**

*(अंग १४)*

महाराज कहते हैं कि मैं सिद्ध हो जाऊँ, गुप्त हो जाऊँ, प्रगट हो जाऊँ, छोटा हो जाऊँ, बड़ा हो जाऊँ, प्रभावित कर लूँ दूसरों को, मनपसंद पदार्थ प्राप्त कर लूँ और इस तरह की मुझे योग की सिद्धियों की प्राप्ति हो जाए। सभी रिद्धियों के साथ मेरी झोली भर जाए। मैं इस जगत् पर प्रभाव डाल लूँ। परन्तु महाराज कहते हैं :

**मतु देखि भूला वीसरै**

कहीं इन रिद्धियों और सिद्धियों को देखकर तू सिद्धियों में ही भटक कर रह जाए और तुझे परमात्मा की याद न आए। हे योगी ! यदि धार्मिक साधना का फल रिद्धि और सिद्धि है तो फिर यह साधना का फल परमात्मा नहीं है। अकाल पुरुष नहीं है, यह तेरी समझ में

हो। यह रिद्धियाँ और सिद्धियाँ और स्वाद है। परमात्मा का यह रस नहीं है और फिर तेरी समझ में यह बात भी हो, तेरे ज्ञान में यह बात भी हो कि :

**भोजनु गिआन**

का सतिगुरु जी ने कह दिया है और ज्ञान किस-किस बात का हो ? ज्ञान इस बात का हो कि घट-घट में नाद बज रहा है। ज्ञान इस बात का हो कि वही नाथ है, जिसने पूरे जगत् को काबू में किया हुआ है। ज्ञान इस बात का हो कि रिद्धियाँ-सिद्धियाँ नाम का रस नहीं है और ज्ञान इस बात का हो :

**संजोगु विजोगु दुइ कार चलावहि लेखे आवहि भाग ॥**

परिपूर्ण परमात्मा पूर्व संयोग के अनुसार परिवारों के संयोग जोड़ता है। मित्र, पुत्रों के संयोग जोड़ता है और यह संयोग बिछुड़ जाते हैं। इस तरह का कार्य भाग्य के अनुसार चल रहा है। यह समझ में हो जैसे कि सतिगुरु कहते हैं :



**पूरब जनम के मिले संजोगी अंतहि को न सहाई ॥**

*(अंग ७००)*

जिनसे अब हमारा मिलाप है, पहले मेल हुआ, अवश्य हुआ। पूर्व मेल अब मिले हैं। साहिब कहते हैं कि यह परिपूर्ण परमात्मा का चल रहा एक कार्य है। इसकी सूझ हो, इसका ज्ञान हो कि संयोग और वियोग वह परिपूर्ण परमात्मा द्वारा धुर दरगाह से चले आ रहे हैं और भाग्य और इच्छा में प्रत्येक को सुख दुख की वस्तु प्राप्त हो रही है। पदार्थ की प्राप्ति हो रही है, यह भी तेरी समझ में हो :

**लेखे आवहि भाग ॥**

जैसा मेरा बर्तन है, जैसा मेरा भाग्य है, वैसे उस भंडार में से मुझे यह पदार्थ प्राप्त हो रहा है और जगत् को मिल रहा है। यह भी समझ में हो तो साहिब कहते हैं कि फिर तू पूर्ण योगी है, फिर तू उसको नमस्कार कर :

**आदेसु तिसै आदेसु ॥**

प्रणाम है, सिजदा है, नमस्कार है उसको। किसको ? आदि जो आरम्भ है जगत् का, जो सबकी बुनियाद है।

**अनीलु**

जो धब्बों से रहित है।

**अनादि**

जिसका कोई आरम्भ नहीं, जो सभी का आरम्भ है और जिस का कोई आरम्भ नहीं और जिसका आदि ढूँढना, अनादि आदि ढूँढना बहुत मुश्किल है।

**अनाहति**

जो नाश से रहित है और

**जुगु जुगु एको वेसु ॥**

युगों-युगों से जिसका एक ही वेश है, उसको नमन कर।



—o—

## पउड़ी तीसवीं

**एका माई जुगति विआई तिनि चेले परवाणु ।।**
**इकु संसारी इकु भंडारी इकु लाए दीबाणु ।।**
**जिव तिसु भावै तिवै चलावै जिव होवै फुरमाणु ।।**
**ओहु वेखै ओना नदरि न आवै बहुता एहु विडाणु ।।**
**आदेसु तिसै आदेसु ।।**
**आदि अनीलु अनादि अनाहति जुगु जुगु एको वेसु ।। ३० ।।**

संसार की उत्पति, रचना और गर्दिश के संबंध में योगियों ने जो जगत् के विचार दिए हैं, उस संबंध में साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज जगत् को विचार दे रहे हैं और योगियों को समझा रहे हैं। प्राचीन काल से यह कहावत चली आ रही है कि ब्रह्म और माया अर्थात् (शिव तथा शक्ति) के संयोग से माया युक्ति-विशेष से प्रस्विनी हुई और उससे तीन शक्तियों और तीन शिष्यों ने जन्म लिया। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज फिर अपना विचार जगत् के सामने रखते हैं :

**एका माई जुगति विआई तिनि चेले परवाणु ।।**

युक्ति से विवाह, प्रस्विनी हुई यह माया, यह प्रकृति और फिर बने :

**तिनि चेले परवाणु ।।**

प्रमाणिक तीन चेलों का सिरमौर तीन देवताओं का जन्म हुआ जिनके साथ नाम जुड़े-एक संसारी है, एक भंडारी है, एक संसार का पोषण करने वाला है और एक प्रलय करने वाला :

**इकु संसारी इकु भंडारी इकु लाए दीबाणु ।।**

यहाँ तक विचार जगत् का है, योगियों का है, संसार का है और इस संसार के विचार को मुख्य रखकर फिर मेरे पातशाह अपना विचार,

अपने ख्याल, अपना जवाब जगत् और योगियों के सामने रखते हैं। इतनी बात तो स्पष्ट है कि योगियों की पकड़ में एक बात आई कि शक्तियाँ तीन ही हैं और क्रिया सिर्फ तीन तरह की ही हो रही है–जीव जन्म ले रहे हैं, जीव टिक रहे हैं, जीव मिट रहे हैं। ग्रह, नक्षत्र, सूर्य, चाँद, तारे बन रहे हैं, टिक रहे हैं, मिट रहे हैं। पशु-पक्षी जन्म ले रहे हैं, टिक रहे हैं फिर मिट रहे हैं। यह नियम तीन तरह का जन्म, जीना और मिट जाना सभी पर लागू है। सभी की यथावत अपनी आयु है :

**तिनि चेले परवाणु ॥**

प्रमाणिक तीन शिष्य हैं। दरअसल तीनों की ही गणना लगभग सभी विद्वानों ने प्रकृति के संबंध में की है। उन्होंने प्रकृति के गुण भी तीन माने हैं–रजो, तमो, सतो। शरीर भी तीनों का जोड़ है–मन है जो स्थूल तत्व है, शरीर और फिर आत्मा एक को भी अलग कर दें तो हस्ती कायम रखनी बड़ी मुश्किल हो जाती है। आत्मा है, मन है, शरीर है। समय की परिस्थितियाँ भी तीन हैं–भूत, भविष्य, वर्तमान। इस तरीके से देखा जाए कि जो शरीर में, जीवन में चल रही चेतना है, उसकी परिस्थितियाँ भी तीन हैं –जागृति, सौंदर्य, क्रुद्ध और फिर हम देखते हैं जो कुछ जगत् में हो रहा है उसमें क्रियाएँ भी तीन हैं। जीव जन्म ले रहे हैं, जीव बन रहे हैं और उनका पालन-पोषण हो रहा है, टिक रहे हैं फिर मिट जाते हैं। योगियों और कुछ साधारण प्राचीन संतों के मन में ख्याल आया जो जन्म दे रहा है, हो ही सकता वही मार रहा है। उसको मारने का फिर क्या प्रयोजन हो गया ? क्योंकि जन्म उसने दिया। जिसने जन्म दिया, मारने का प्रश्न पैदा नहीं होता, तो जन्म कोई और दे रहा है, मगर प्रलय कोई और कर रहा है तो फिर और पकड़ में आई बात कि पालन-पोषण कोई और कर रहा है। यह तीन  शक्तियाँ अलग-अलग हैं। उसके पश्चात इन तीन शक्तियों को नाम भी दे दिए गए–ब्रह्मा, विष्णु, महेश। ब्रह्मा संसारी है, विष्णु भंडारी है और शंकर प्रलय करने वाला है। एक जन्म देने वाला है, एक पोषण करने वाला और एक मृत्यु देने वाला है। इन

तीनों ख्यालों के आधार पर यह तीन देवता हमारे देश में प्रमाणिक माने गए हैं। ज़्यादा मंदिर महादेव और विष्णु के हैं, ब्रह्मा जी के मंदिर भारत में नहीं हैं। कहीं विरला मंदिर एक–आध मौजूद है। कारण जन्म हो गया, अब उससे कोई संबंध नहीं। अब तो उससे संबंध होगा, जो पालन करे या जिससे मृत्यु होनी है। जहाँ से जन्म हो गया, जहाँ से हम आ गए, उससे दोबारा तो कोई संबंध है नहीं। इसलिए यह बहुत बड़ा स्वार्थ समझो कि ब्रह्मा के फिर कोई मंदिर नहीं बने। उसकी पूजा भी नहीं हुई। किसी जगह कोई उसकी आरती भी गायन नहीं होती। अन्य देवताओं की तरह उनको कोई इष्ट रूप में भी नहीं मानता। सिर्फ इतना ही ख्याल है कि वह वेदों का रचयिता है, संसार का रचयिता है, संसार को बनाने वाला है।

वास्ता पड़ना है उससे जिसने पालन–पोषण करना है और विष्णु के बहुत मंदिर हैं। पालन–पोषण पदार्थ से होती है। पोषण धन से होता है और फिर नारायण के साथ लक्ष्मी है। लक्ष्मी से मुराद पदार्थ, वस्तु, संपत्ति, जिसके द्वारा पालन होता है। जिसके बिना जीवों का पालन–पोषण करना अत्यंत कठिन है तो लक्ष्मी नारायण की महिमा तो है कि लक्ष्मी है और लक्ष्मी के बिना पालन–पोषण नहीं हो सकता। धन पदार्थ के बिना जीवन को तृप्त करना शारीरिक तल पर बहुत कठिन है तो लक्ष्मी नारायण की खूब पूजा हुई, खूब मंदिर बने, बहुत उसकी पूजा और प्रतिष्ठा है, पर डरे हुए मनुष्यों ने, भयभीत मनुष्यों ने शंकर की ही पूजा की। नारायण की पूजा इसलिए हुई कि पालन–पोषण होता रहे। शिव की पूजा इसलिए होती रही कि मृत्यु से बचे रहें। अन्यों के घर तो जाए, मगर हमारे घर न आए इसलिए पूजा हुई, इसलिए सिजदे हुए। नारायण की पूजा इसलिए हुई कि रोज़ाना हमारे घर आए, क्योंकि नारायण आएगा तो लक्ष्मी आएगी। लक्ष्मी आएगी तो नारायण आएगा। पूजन चला, रोज़ाना पूजन चला। शंकर की पूजा इसलिए हुई कि कम से कम हमारे घर से दूर रहे। मृत्यु का देवता, यह प्रलय का देवता है, हमारे घर से दूर रहे। उसका निवास श्मशान में होता है, मुर्दों की खोपड़ियाँ वह गले में पहनता है। हकीकत है मौत का अंतिम अंजाम तो श्मशान ही हैं। श्मशान घाट के इर्द–गिर्द

जो प्रतीक एकत्रित किए हैं, सब के सब मृत्यु के हैं और विष्णु जी के इर्द-गिर्द जो प्रतीक एकत्रित किए हैं, वह जीवन का कमल फूल है। सोने की मोहरें पड़ी हैं आगे थाली में, हाथी ख्वार कर रहा है, लक्ष्मी साथ खड़ी है। कोई भक्तजन बैठा है, वीणा बजा रहा है, इकतारा बजा रहा है। यह सभी जीवन के प्रतीक हैं, जिन्दगी के प्रतीक हैं। मगर बैठे हैं महादेव खामोश आँखें भी मूँद कर बैठे हैं, चुप बैठे हैं, सुनसान है, तन पर राख मली हुई है और यह प्रतीक है तन तो राख हो ही जाना है। यह प्रतीक एक मौत का प्रतीक है। एक जीवन का प्रतीक है, एक जीवन का इशारा कर रहा है और एक मृत्यु का।

जब इस ढंग के छापेखाने नहीं थे, किताबें नहीं थी, लिखाई पढ़ाई नहीं थी तो मनुष्यों की दुनिया में प्रचलित थी इशारों की भाषा और इस ढंग से मनुष्य को धार्मिक बोध भी कराया जाता, संसार का बोध भी कराया जाता। आहिस्ता आहिस्ता विद्या पढ़ने-लिखने का और छापेखाने का जन्म हुआ तो इशारों की भाषा की जगह शब्द भाषा, बोल-चाल की भाषा ने ले ली। धार्मिक दुनिया के वे प्राचीन इशारे आज भी मौजूद हैं। यह बात अलग है कि समझने से लोग धीरे धीरे असमर्थ होते जा रहे हैं और उनको वास्तविक रूप देते जाते हैं जब कि वास्तविक रूप मिथिहास बन जाता है। इतिहास नहीं, हकीकत नहीं।



साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं कि साधारण प्राचीन यह जगत् की कथा है। यह प्रकृति यह तत्व युक्ति से प्रस्विनी हुई और इससे तीन चेले बने-ब्रह्मा, विष्णु और महेश जो प्रमाणिक हैं। तैंतीस करोड़ देवताओं में से यह तीन प्रमाणिक हैं, सिरमौर हैं। तो साहिब कहते हैं कि एक को संसारी होने का नाम दे दिया गया। संसारी होने से मुराद सिर्फ संसार की रचना ही की, जो रचयिता है, पालनहार नहीं है। इस तरह से साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज की दृष्टि में तीनों ही अधूरे हो जाते हैं क्योंकि जो रचना कर सकता है वह पालन-पोषण नहीं कर सकता, जो पालन-पोषण कर रहा है, वह मार नहीं सकता और जो मृत्यु दे रहा है, वह रचना नहीं कर सकता। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि नहीं, हकीकत

यह है कि जहाँ से उत्पति हो रही है, पालन–पोषण भी वहीं से हो रहा है। जिससे पालन–पोषण हो रहा है, नाश भी उससे है। मगर यदि यहाँ प्रश्न उत्पन्न हो जाए कि जिससे उत्पत्ति हो रही है, मृत्यु भी उसी से ही हो रही है तो बात समझ में नहीं आती, क्योंकि जो बनाएगा, वह मिटाएगा क्यों ? और जिसने मिटाना ही है, वह पालन–पोषण क्यों करेगा ? इसके लिए गुरुवाणी का एक बड़ा सुन्दर जवाब है कि यह परमात्मा का उद्देश्य नहीं है, उसका एक खेल है। शौक से दरिया के किनारे बच्चे अपने घर बनाते हैं, जितना हँस कर बनाते हैं, उतने ही हँस कर तोड़ देते हैं। बनाते समय जो हँसी मौजूद है, तोड़ते समय भी वह मुस्कराहट मौजूद है। जो प्रसन्नता बनाते समय है, तोड़ते समय भी वही प्रसन्नता है और जितनी लगन और परिश्रम से बनाया है, उतने शौक और लगन से तोड़ दिया। क्या प्रयोजन है इस बच्चे का ? अगर प्रयोजन होता, कोई मुद्दा होता, कोई मकसद होता तो तोड़ते समय इसने रोना था, तड़पना था, नाखुश होना था। नहीं, यह उसका खेल है। साहिब कहते हैं :

**आवन जानु इकु खेलु बनाइआ ।।**
**आगिआकारी कीनी माइआ ।।** *(अंग २९४)*



जगत् में आना और जाना परमात्मा का एक खेल है, मकसद नहीं। जिस काम के पीछे कुछ मकसद रख लें, वहाँ तनाव पैदा हो जाता है। तनाव इस बात का पैदा हो जाता है कि अब मकसद की पूर्ति होगी कि नहीं क्योंकि जिसने जिस काम के लिए कोई मकसद रखा, इसका मतलब है उसने कहीं पहुँचना है। अगर रास्ते में है, अभी मंज़िल–ए–मकसूद पर नहीं पहुँचा तो परमात्मा का कोई मकसद है, उसने भी कहीं पहुँचना है। यह तो फिर अधूरा हो गया, यह तो फिर अपने घर में नहीं है। अगर उसने भी कोई मकसद रखा तो स्पष्ट बात है कि जैसे–जैसे मनुष्य जिस काम से मकसद जोड़ता है, तनाव पैदा हो जाता है। अब मकसद की पूर्ति हो तो ही मुझे सफलता मिलेगी, तो ही मैं आगे बढ़ सकूँगा। अगर मकसद की पूर्ति न हो तो मायूसी होती है, उपरामता होती है। अभी मकसद दूर है, अभी प्रयोजन दूर है। मुद्दा मंज़िल दूर है, मगर तनाव पहले पैदा हो जाता है कि सफलता

मिलेगी या नहीं, मैं पहुँच भी सकूँगा कि नहीं। मेरा पहुँचना ही मेरी सफलता है। अगर परमात्मा का यह सब कुछ करना भी, कहीं पहुँचना भी इतनी बात स्पष्ट होगी कि परमात्मा के पास अभी सफलता नहीं है, मगर वह भी दुविधा में है कि मैं सफल होऊँगा कि नहीं। तो साहिब गुरु अर्जुन देव जी महाराज कहते हैं कि नहीं, जगत् की रचना के संबंध में उसका कोई मकसद नहीं, उसका एक खेल है :

**आवन जानु इकु खेलु बनाइआ ।।**
**आगिआकारी कीनी माइआ ।।** *(अंग २९४)*

उसका कोई मकसद नहीं है, मगर बनाए जा रहा है। इसलिए परमात्मा की दुनिया में तनाव नहीं है, खिंचाव नहीं है। वह जहाँ है अपने स्थान पर है। यहाँ है प्रसन्न है, आनंद है, खुशी में है, उल्लास में है। साहिब श्री गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज का यह बहुत मधुर कलाम कि :

**मै हो परम पुरख को दासा ।।**
**देखनि आइओ जगत तमासा ।।**



यदि जगत् एक तमाशा है तो मैं इस तमाशे को देखने के लिए आया हूँ। दरअसल कोई तमाशा देखता है, वह तो प्रसन्न रहता है। मगर जो तमाशा बन जाता है, वह लोगों की नज़रों में गिर जाता है, दुखी हो जाता है। उदास हो जाता है। गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज यह वाक्य कह रहे हैं कि हे मनुष्य ! तमाशा देख, तमाशा न बन। कई व्यक्ति तमाशा ही बन गए। उनका जीना और रोज़ मरना जिन्दगी का एक तमाशा बन गया है और लोग देख-देख कर खुश होते हैं। जिनको देख-देख कर दूसरों को प्रसन्नता मिले, समझ लो कि वह व्यक्ति तमाशा बन गया है, यह खेल बन गया। लड़ रहे हैं घर के अंदर और पड़ोसियों को मज़ा आ रहा है, रस आ रहा है। हाथापाई कर रहे हैं, गाली-गलौच कर रहे हैं, एक दूसरे के बाल खींच रहे हैं, एक दूसरे को घायल कर रहे हैं। हज़ारों की भीड़ इकट्ठी हो गई है और हज़ारों के लिए वे तमाशा बन गए। साहिब कहते हैं कि हे मनुष्य ! जगत् में जो कुछ हो रहा है, तमाशा है, इस तमाशे को देखने

वाला बन, न कि तू खुद तमाशा बन।

भक्तजनों के बाद कुछ दार्शनिक अजीब चिंतक हैं, जो जीवन के गहरे तल को देख सके। यह बात अलग है कि जीवन के गहरे तल पर जा तो नहीं सके, मगर देख सके हैं। जो पहुँच गए हैं जीवन के गहरे तल पर, वे संत हैं, भक्त हैं, मगर जो देख सके हैं, वह दार्शनिक हैं और महादार्शनिक हैं। तो यह दो श्रेणियाँ महान हैं। मगर जिन्होंने नज़र डाल कर गहरा तल देख लिया है वह भी कम नहीं। वह भी महान हैं तो इस तरह की गहराई में नज़र डाली है। उर्दू के प्रसिद्ध शायर मिर्ज़ा गालिब हैं। वे कहते हैं :

जो कुछ हो रहा है सब कुछ मेरे लिए बच्चों के खेल से ज़्यादा कुछ भी नहीं। यह बात अलग है कि रात का तमाशा कुछ और है, दिन का तमाशा कुछ और है। मगर मैं देख रहा हूँ दिन के तमाशे भी और रात के तमाशे भी। मेरे आगे तख़्त-ए-सुलेमानी, यह भी एक बच्चों का खेल है। राजनीतिज्ञ के लिए खेल नहीं है, उसका तो एक मुद्दा है, मकसद है, तख़्त-ए-सुलेमानी तक पहुँचना। वह अपनी जिन्दगी की दात ले सकता है। सफलता न मिली तो वह बहुत दुखी भी हो सकता है। हो सकता है कई दिन चारपाई से न उठ सके। कितनी उसको चोट पहुँचे। कितना उसको आघात पहुँचे क्योंकि तख़्त तक पहुँचना उसका मकसद है, मगर गालिब कहते हैं कि मुझे कोई उठा कर भी बिठा दे तो मैं यह समझूँगा कि यह भी एक बच्चों का खेल है। इससे ज़्यादा कुछ भी नहीं है। जिसके लिए तख़्त-ए-सुलेमानी एक खेल है तो उसके लिए तख़्त-ए-सुलेमानी जिन्दगी का एक मुद्दा नहीं है, मकसद नहीं है। उसका मकसद कुछ और होगा तो यह एक खेल है। हज़रत ईसा के मोअजज़े। मोअजज़े क्या ? कब्र पर हाथ लगाया मुर्दा जिन्दा हो गया। बीमार के सिर पर हाथ फेरा स्वस्थ हो गया। अन्धे की आँखों पर हाथ रख दिया वह देखने लग गया। गालिब हँस कर कहते हैं यह भी बच्चों के खेल से ज्यादा कुछ भी नहीं। सभी कुछ एक खेल है। हज़रत ईसा के मोअजज़े तख़्त-ए-सुलेमानी दिन रात में जो कुछ हो रहा है सब कुछ एक तमाशा है। यह बात अलग है कि जीवन के इस महान तल को अगर महापुरुष देख सका,

वहाँ तक पहुँचा तो नहीं, मगर देख लेना भी कोई कम नहीं, बहुत बड़ी साधना है। यह बात अलग है कि दिमागी साधना है, मगर जिन्होंने आध्यात्मिक साधना की। हेमकुंट के तपीश्वर ने हेमकुंट में बैठ कर जीवन के गहरे तल में नज़र नहीं डाली। वह जीवन के गहरे तल में पहुँचा, उस स्थान पर पहुँच कर कह रहा है :

**मै हो परम पुरख को दासा ॥**
**देखनि आइओ जगत तमासा ॥**

मैं तमाशा देखने के लिए आया हूँ। मैं तमाशा खुद नहीं हूँ। अगर वह तमाशा खुद होते तो जब चार बच्चे शहीद हुए तो जगत् रोते हुए को देख कर हँसता। कभी रोते हुए को देखकर रोता नहीं। इसलिए आम कहावत है कि तुम हँसोगे तो जगत् तुम्हारे साथ हँसेगा। मगर जब तुम रोओगे जगत् रोने को तैयार नहीं होगा। रोने की कौन सांझ डालता है? हँसी की कौन सांझ डालता है ? जीवन की सभी सांझ डालते हैं, मृत्यु की कौन सांझ डालता है। लाभ में सभी भागीदार होते हैं, नुक्सान का कौन भागीदार होगा ? सभी रिश्ते सुख देते हैं, दुख की रिश्तेदारी कौन जोड़े ? साहिब गुरु तेग बहादुर साहिब जी महाराज का फैसला :

**सुख मै बहु संगी भए दुख मै संगि न कोइ ॥**
**कहु नानक हरि भजु मना अंति सहाई होइ ॥** *(अंग १४२८)*

हरि का भजन कर रहे हैं :

**कहु नानक हरि भजु मना अंति सहाई होइ ॥**

जगत् के सुख का संगीत है, इतना बड़ा संगीत है कि :

**सुख मै आनि बहुतु मिलि बैठत रहत चहू दिसि घेरै ॥**
*(अंग ६३४)*

बहुत अधिक भीड़ हैं तुम्हारे इर्द-गिर्द, कहीं यह न समझ लेना कि तेरे संगी साथी हैं। गुरु तेग बहादुर साहिब कहते हैं कि नहीं, सभी सुख के साथी हैं और जिस दिन तू देखेगा तेरी झोली में सुख नहीं रहे, तू दीया लेकर भी इन संगियों साथियों को ढूँढेगा तो नहीं

मिलेंगे। यह किसी तरफ नहीं मिलेंगे। सारा शोर-शराबा, सारी भीड़, सारा यह संबंध सुख का है :

**सुख मै आनि बहुतु मिलि बैठत रहत चहू दिसि घेरै ॥**

साहिब श्री गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज बच्चे शहीद हो गए, पिता शहीद हो गए तो खुद दावे से कहते हैं कि क्या हुआ अगर जलती हुई आग में से चार चिंगारियाँ बुझ गई हैं। सब उनके लिए तमाशा है। तो साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का फुरमान है कि प्रचलित गाथा तो यह है और विशेषत: योगियों के प्रचार में यह खास बात आई है कि यह तत्व, यह माया युक्ति से प्रस्विनी हुई ब्याही और उससे तीन प्रमाणिक चेलों ने जन्म लिया, जिसमें एक संसारी है, एक भंडारी है और एक प्रलय करने वाला है। मगर हकीकत क्या है ? साहिब कहते हैं :

**जिव तिसु भावै तिवै चलावै जिव होवै फुरमाणु ॥**

हकीकत तो यह है कि परमात्मा जैसे चाहता है वैसे अपनी प्रकृति को चला रहा है। जैसे उसका हुक्म है वैसे ही जगत् में सब कुछ हो रहा है, उसके बिना और कुछ नहीं। उससे ही उत्पति हो रही है, उससे ही पालन हो रहा है, उससे ही नाश हो रहा है क्योंकि उसका मुद्दा कोई नहीं, उसके लिए यह सब कुछ तमाशा है, उसके लिए यह सब कुछ खेल है।

एक शिक्षा है बड़ी सुन्दर कि एक बार शिवजी ने प्रार्थना की हे अकाल पुरुष ! तूने मुझे यह जो कार्य दिया है मृत्यु का, मैं जिस घर में जाता हूँ, रोना विलाप शुरु हो जाता है। यह अच्छा नहीं लगता। मेरा कार्य बदल दिया जाए। जो काम इंद्र को सौंपा गया है वर्षा करने का, वह काम मुझे दिया जाए। तो परमात्मा ने कहा वर्षा करना तेरे स्वभाव के अनुकूल नहीं, मृत्यु देना तेरे स्वभाव के अनुकूल है। हमने तुझे काम दिया है तुम्हारे स्वभाव के अनुकूल। मगर शिवजी ने हठ किया कि अगर वर्षा इंद्र कर सकता है तो मैं क्यों नहीं कर सकता। मुझे यह कार्य दिया जाए। बहुत आग्रह करके, हठ करके परमात्मा ने यह कार्य सौंप दिया। अच्छा अब से तू वर्षा करेगा। शिवजी ने

यह वर प्राप्त कर लिया कि जब मैं डमरू बजाऊँ तब वर्षा हो, पहले नहीं। मंजूर कर दिया गया कि जब तू डमरू बजाएगा, वर्षा तब होगी। मृत्यु लोक आए शिवजी। किसान हल चला रहे थे तो शिवजी कहने लगे सुनो हल न चलाओ। क्यों ? तेरह वर्ष तक बरसात नहीं होगी। बरसात मेरे हाथ में है। लेकर वर आया है वर्षा का और कर रहा है मृत्यु, अपने स्वभाव के मुताबिक। पंद्रह दिनों के पश्चात जब फिर वहाँ से गुज़रा तो किसान बीज बो रहे थे। तो शिवजी गुस्से में आकर कहने लगे कि जब मैंने कह दिया कि तेरह वर्ष तक बरसात नहीं होगी तो बीज क्यों बो रहे हो ? ज़मीन का क्यों नाश कर रहे हो ? क्यों अपना नुक्सान कर रहे हो ? किसान कहने लगे कि अगर प्रभु चाहेगा तो बिना बरसात के भी बीज उग जाएँगे और अगर अब नहीं उगे तो तेरह वर्ष पश्चात बरसात होगी, तेरह वर्ष तक हम हल चलाना ही भूल जाएँगे, हमारी संतान भूल जाएगी। हम कृषि का कार्य ही भूल जाएँगे। ज़रा सा शिवजी आगे गए, पेड़ के नीचे बैठे और ख्याल आया कि अगर मैंने तेरह वर्ष तक डमरू न बजाया तो मैं डमरू बजाना भूल जाऊँगा। तो तुरंत झोली से डमरू निकाला और उसको बजाने लग पड़े और उसको बजाते ही वर्षा होने लगी। गुस्से में आए कि मेरी चाहत के बिना किस तरह हुआ ? इल्हाम हुआ, आकाशवाणी हुई कि तूने ही वर लिया था कि जब मैं डमरू बजाऊँ तब वर्षा होगी तो हो गई वर्षा। शिवजी हाथ जोड़कर कहने लगे–नहीं जो कुछ तू चाहता है, वही होता है। जो कुछ हम चाहते हैं वह नहीं होता। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं :

**जिव तिसु भावै तिवै चलावै जिव होवै फुरमाणु ।।**

जैसे वह चाहता है और जैसे उसका हुक्म है, वैसे ही वह जगत् को चला रहा है और उसी तरीके से जगत् में सब कुछ हो रहा है।

**ओहु वेखै ओना नदरि न आवै बहुता एहु विडाणु ।।**

यह बड़ी अद्‌भुत लीला है कि परमात्मा सभी जीवों को देखता है मगर सभी जीवों को परमात्मा दिखाई नहीं देता। महाराज कहते हैं कि मेरी दृष्टि में सबसे बड़ा यही है कि वह प्रत्येक पर निगाह

रखता है। मगर किसी जीव की निगाह के सामने परमात्मा नहीं, अकाल पुरुष नहीं :

**आदेसु तिसै आदेसु ॥**

नमस्कार है, प्रणाम है उसको। किसको ? जो जगत् का आरम्भ है, जिसका कोई आरम्भ नहीं और जो कालिमा से रहित है, नाश से रहित है और जिसका वेष युगों-युगों से एक ही है।

**आदेसु तिसै आदेसु ॥**
**आदि अनीलु अनादि अनाहति जुगु जुगु एको वेसु ॥**

—o—

## पउड़ी इकतीसवीं

आसणु लोइ लोइ भंडार ॥
जो किछु पाइआ सु एका वार ॥
करि करि वेखै सिरजणहारु ॥
नानक सचे की साची कार ॥
आदेसु तिसै आदेसु ॥
आदि अनीलु अनादि अनाहति
जुगु जुगु एको वेसु ॥ ३१ ॥

उस अनादि अनील के आसन हर भवन में हो :

**आसणु लोइ लोइ भंडार ॥**



हर लोक में, हर भवन में, ज़मीन के हर हिस्से में जहाँ तक भी निगाह जाती है, वह निगाह से परे की असीम दुनिया हर जगह उस परिपूर्ण परमात्मा का आसन है। ऐसा नहीं कि वह रेत के ज़र्रे में है, हाथी में नहीं। चींटी में है, पक्षियों में नहीं।

वह जो अनादि है, वह जो अखंड ज्योतिमान है, व्यापक है और उसका आसन हर जगह है, हर भवन में है। हर लोक में है क्योंकि उसका आसन व्यापक है, उसके भंडार भी व्यापक हैं। उसका भंडार प्रत्येक भवन में है, प्रत्येक लोक में है, प्रत्येक जगह पर मौजूद है। जहाँ जीवन मौजूद है, वहाँ जीवों का रिज़क भी मौजूद है, अन्यथा जीव रह ही नहीं सकते। तो भंडार उसके हर जगह पर हैं। मगर साहिब कहते हैं कि सबसे बड़ी महान बात यह है :

**जो किछु पाइआ सु एका वार ॥**

उसने अपने भंडारों में जो कुछ डाला है, एक ही बार डाल दिया है। युगों-युगों से जीव निकाल रहे हैं, ईश्वर का भंडार खत्म नहीं हो रहा। कोयले निकाले जा रहे हैं, खनिज पदार्थ निकाले जा रहे हैं और

धरती में से तरह-तरह के खाद्य पदार्थ, साग-सब्ज़ियाँ, अन्न इत्यादि सभी कुछ धरती में से पैदा हो रहा है। पर यह भंडार धरती के आज तक खत्म नहीं हुए। इस तरह कहने का जो सतिगुरु नानक देव जी महाराज का प्रयोजन है, वह यह कि मनुष्य को वैसे तो बेशुमार चिंताएँ होती हैं पर सबसे मुख्य चिंता है रिज़क की। रिज़क आज मुझे मिला है, कल मिलना है कि नहीं। तो कल की चिंता भी सिर्फ मनुष्य को है, पशु-पक्षियों को नहीं और कल की चिंता में मुख्य चिंता है रिज़क की। आज मुझे रिज़क मिला है, कल मिलना है कि नहीं, इसलिए देखने में आया है कि मनुष्य की सारी भटकन जो है, उसके लिए कहा जाता है कि भटकन दो रोटियों की है। अगर मनुष्य एक मुल्क से दूसरे मुल्क जाता है तो कहता है कि मैं रोटी कमाने के लिए एक मुल्क से दूसरे मुल्क, एक शहर से दूसरे शहर, एक गाँव से दूसरे गाँव जा रहा हूँ पर रोटी से भी कुछ अहम पदार्थ हैं जो आवश्यक हैं, जैसे पानी और हवा। कभी किसी मनुष्य से यह नहीं सुना कि मैं हवा कमाने के लिए एक मुल्क से दुसरे मुल्क जा रहा हूँ। पानी कमाने के लिए एक शहर से दूसरे शहर जा रहा हूँ। भाई रोटी कमाने के लिए मैं एक मुल्क से दूसरे मुल्क जा रहा हूँ। यह सारी भटकन रोटी से जोड़ी गई है। इसके कुछ तत्व सत्य पुरुषों के सामने आए अपने ढंग से तो उन्होंने विधाता पर गिला भी किया, गिला करने वालों में राजयोगी भर्तृहरि, कवि सुन्दर, पंडित गुलाब सिंघ जी महाराज और इसी तरह के और अनेकों महापुरुषों ने ईश्वर को कह दिया कि वैसे तो तू निर्दोष है मगर रिज़क के पक्ष से हम तुझे निर्दोष नहीं मानते। दोषी तू भी है। हम तो अनीति करते ही हैं, मगर एक अनीति तुझ से भी हुई है। बड़ा सुन्दर ज़िक्र किया राजयोगी भर्तृहरि ने। वे कहते हैं कि हे परिपूर्ण परमात्मा! तूने स्वरूप बना कर और इस तरह के कीड़े-मकौड़े बनाए जिनका रिज़क बना दिया मिट्टी। वह मिट्टी खा लेते हैं, छः छः महीने तक साँप बिल में बैठा रहता है, अंदर ही पड़ा रहता है। मिट्टी खाता रहता है और पवन में जो पानी की नमी है, उसको ही वह पी जाता है और इस ढंग से वह छः महीने एक जगह पर पड़ा हुआ भी तृप्त रहता है। राजयोगी भर्तृहरि कहते हैं-ऐसा ज़हरीला जानवर जो तेरा रिज़क प्राप्त करके अपने अंदर ज़हर बढ़ाता है और ज़हर के साथ फिर किसी को डस लेता है, और

उसको मौत के घाट उतारता है। ऐसा खतरनाक यह जानवर, उसके ऊपर तेरी इतनी दया, इतनी बख्शिश और उसका रिज़क हर जगह पर मौजूद है। साँप को अपना रिज़क ढूँढने के लिए भटकने की आवश्यकता नहीं, क्योंकि मिट्टी हर जगह पर मौजूद है, धूल हर जगह पर मौजूद है और धूल ही उसका मुख्य भोजन है। जैसे मनुष्य का भोजन अन्न है अन्य तरह-तरह की साग-सब्ज़ियाँ और अनेकों पदार्थ हैं। यह किसी सीमा तक भोजन के सहायक हैं। मूल भोजन तो मनुष्य का अन्न है। मूल भोजन तो साँप का सिर्फ धूल है, मिट्टी है। अन्य तो भोजन को स्वादिष्ट बनाने के साधन हैं, नहीं तो मुख्य भोजन साँप का मिट्टी है। मिट्टी हर जगह पर मौजूद है। तो भर्तृहरि कहते हैं कि रिज़क के मामले में साँप को सदैव सुख की भटकन नहीं, न हिंसा, न यत्न, न कल की चिंता है। फिर तो कादिर करीम तूने कुल चौपाए जानवर जंगलों में पैदा कर दिए और उनका रिज़क बना दिया तिनके, घास-फूस, बेरियों के पत्ते, पेड़ों के पत्ते आदि। यह भी बड़ी आसानी से जंगलों में उपलब्ध हैं। जिसके लिए कोई हिंसा, यत्न और ज़्यादा कष्ट नहीं सहना पड़ता। स्वाभाविक ही यह सब कुछ उनको प्राप्त हो जाता है। हिरण, नील गाय, इस तरह के चौपाए जानवर घास खा लेते हैं और इन स्वाभाविक पदार्थों से जंगल भरे पड़े हैं। जिसके लिए उनको विशेष परिश्रम नहीं करना पड़ता। भर्तृहरि और कहता है कि तूने मनुष्य का रिज़क ऐसा बना दिया है कि बिना यत्न, बिना परिश्रम, बिना धन, बिना साधन के रिज़क ढूँढना बड़ा कठिन है। हे प्रभु ! यह तुझसे इतनी बड़ी अनीति हुई है कि मैं खुद कहूँगा कि विधवा का पुत्र है। कोई दंड देने वाला ही नहीं। काश ! तुझे कोई दंड देता, तुझे कोई समझाता और जीवों में यह जो सिरमौर जीव है मनुष्य, उससे रिज़क के मामले में इतना बड़ा तू अन्याय न करता। वैसे ही इसी तरीके से कवि सुन्दर की रचना का एक बोल है कि :

**कव सुंदर पेट दीउ वड पाप कीउ**

जहाँ भर्तृहरि कहते हैं कि हे प्रभु ! तुझसे बहुत बड़ी अनीति और भूल हुई है, वहाँ सुन्दर कहते हैं कि भूल नहीं, बहुत बड़ा पाप हुआ

है । हे परमात्मा ! तूने मनुष्य का पेट बना दिया और मनुष्य को ज़्यादा समय तो उपजीविका ढूँढने में ही नष्ट हो गया । इतना कीमती दिमाग लेकर आया, इन्द्रियाँ लेकर आया, इतना सुन्दर जिस्म लेकर आया मगर समय, शरीर, दिमाग सारा नष्ट हो गया रिज़क की तलाश में । रोटी की तलाश में । इसी तरह ऐसे ही महापुरुषों की पंक्ति में खड़े हैं पंडित गुलाब सिंघ जी महाराज निर्मले । वे कहते हैं :

**बिध एक अनीत अनीत रची सुभ संतन के तन पेट लगाइउ ।**
**अति दीन मलीन दुखी नर जो तिन के गहि भीतर भीख मंगाइउ ।**

हे प्रभु ! अगर तूने पेट लगाना ही था तो कम से कम उनका लगाता, जो सिर्फ उदर-पूर्ति के लिए ही जी रहे हैं । मगर जो तुम से जुड़ना चाहते हैं, नाम रस का आनंद लेना चाहते हैं, उनका पेट क्यों लगाया ? यह तुमसे बहुत बड़ी अनीति हो गई और इस अनीति के कारण इन महापुरुषों को कई बार उनके आगे हाथ फैलाने पड़ते हैं जो अति दीन मलिन दुखी नर हैं । जो मैले हैं, दुखी हैं, चंडाल वृत्ति के हैं और आध्यात्मिक तल की कोई सूझ-समझ रखने वाले नहीं तो उनके अगर आश्रय में रहना पड़ता, खामोश रह जाना पड़ता तो पंडित गुलाब सिंघ जी कहते हैं यह तो बहुत बड़ी अनीति हो गई तुमसे । गुरु नानक देव जी महाराज की दृष्टि में इस विषय को लें कि जो प्रभु कहा जाता है, उसने पक्षियों पर दया की, पशुओं पर दया की, साँपों पर दया की, उनका रिज़क साधारण बना दिया । इस तरीके से मनुष्य का साधारण रिज़क क्यों नहीं बना दिया ? साहिब कहते हैं कि एक रोटी नहीं, यह सबसे बड़ी बख्शिश है । साँप की जिन्दगी पर कौन नाज़ करेगा ? क्योंकि रिज़क तो निश्चित है, इसलिए छः छः महीने एक बिल में पड़ा रहता है । अगर मनुष्य इस तरीके से निश्चित हो जाता तो संसार रौनक-विहीन होना था । यह भी किसी पहाड़ की गुफा में पड़ा रहता और उसी तरह ही पड़ा रहता जैसे साँप बिल में बैठा रहता है । इसने कुछ बनाना ही नहीं था । यह रेल, मोटरें, गाड़ियाँ, यह ऊँची इमारतें, यह दर्शन शास्त्र, कविता, संगीत और इसके अलावा ज्ञान-विज्ञान, साहित्य कला, यह तरह-तरह का जो जन्म हुआ,

मनुष्य का इतिहास देखें और जिस रिज़क ने विवश कर मनुष्य से इतनी सुन्दर वस्तुओं की रचना करवाई। संसार को इतना सुन्दर बना लिया और जो रचनात्मक काम मनुष्य ने किए। इस तरह की कठिन परिश्रम से प्राप्त हुई रोटी रब्ब का श्राप नहीं, उसकी बख्शिश है। उसकी रहमत है। नहीं तो मनुष्य ने कुछ उद्यम नहीं करना था और मनुष्य आया था उद्यम करने के लिए। यह उद्यम तो कर सकता था कि इसका रिज़क ज़रा कठिन बना दिया जाए। इसका रिज़क ज़रा सख्त बना दिया जाता। इसको रिज़क अपना तलाश करना पड़ता और रिज़क को तलाश करने के आधार पर यह जगत् को सुन्दर बना सके।

परिपूर्ण परमात्मा ने यह विषय ज़रा कठिन बनाया, नहीं तो रोटी से ज़्यादा ज़रूरी है पानी। देखने में आया है कि जगत् में जिन लोगों ने मरण-व्रत रखे। वह चौहत्तर दिन तक बिना अन्न के रह गए। तो एक सबूत तो मिल गया कि यह शरीर चौहत्तर दिन तक बिना रोटी के रह सकता है। मगर जिन्होंने मरण-व्रत रखे, वह पानी दिन में आठ बार पीते थे। पानी का त्याग नहीं, अन्न का त्याग था। पानी का त्याग करना एक दिन भी कठिन है। रोटी का त्याग चौहत्तर दिन किया जा सकता है। इससे और भी कोई शक्तिशाली आया। इससे भी ज्यादा दिन भूखा रह सकता है मगर पानी दिन में कई-कई बार चाहिए तो रोटी से पानी ज़्यादा कीमती है। गज़ब की बात है पानी प्राप्ति के लिए इतनी कठिनाई नहीं है, सुविधा है, दरिया बह रहे हैं, मगर अन्न के दरिया नहीं बहते। पानी के दरिया बह रहे हैं। अन्न के सागर नहीं हैं, पानी के सागर हैं। आसमान से अन्न की वर्षा नहीं होती, पानी की वर्षा होती है। इतना पानी कि चारों ओर पानी है। पानी के सरोवर, पानी की झीलें, पानी का दरिया, पानी का सागर। एक बात स्पष्ट है कि मनुष्य को रोटी से ज़्यादा ज़रूरी पानी चाहिए। तो पानी आम परिपूर्ण परमात्मा ने बना दिया। वैसे भी वैदिक ग्रंथ कहते हैं कि शरीर में 80 प्रतिशत पानी है। मूल पानी है, पानी पिता है। साहिब गुरु नानक देव जी महाराज ने पानी को पिता कहा है और इस शरीर में 80 प्रतिशत पानी की मात्रा मौजूद है। मगर पानी पैदा करने के लिए इतनी मुश्किल नहीं, इतना कष्ट नहीं हो सकता। कोई यत्न करे पानी के बिना भी कोई दो-चार दिन रह जाए जैसे रोज़े के दिनों में मुसलमान एक दिन रह जाते हैं।

वे रोज़ा रखते हैं, अन्न का भी त्याग है, पानी का भी त्याग है तो एक सबूत प्राप्त हो गया कि एक दिन के लिए कम से कम बारह–चौदह घंटों के लिए पानी का त्याग किया जा सकता है, इससे ज़्यादा नहीं। तो देखने में आया है कि पानी से ज़्यादा ज़रूरी है शरीर के लिए हवा और हवा के बिना मनुष्य एक सैकिण्ड भी नहीं रह सकता। पानी के बिना सोलह–सत्रह घंटे रह जाएगा, अन्न के बिना दो–तीन महीने रह जाएगा, मगर हवा के बिना दो–तीन सैकिण्ड भी नहीं रह सकेगा और यह परिपूर्ण परमात्मा ने व्यापक बना दी, पानी के दरिया कहीं हैं, कहीं नहीं। सरोवर व्यापक नहीं, सागर व्यापक नहीं मगर हवा व्यापक है। सागर के तल पर, ज़मीन के तल पर, दरियाओं के तल पर, भाव कि हर जगह पर यह पवन व्यापक है क्योंकि एक सैकिण्ड के लिए पवन न हो तो मनुष्य का अन्त हो गया। वैसे भी कहते हैं कि अमुक मनुष्य के श्वास चलने बंद हो गए और प्राणों का अन्त हो गया। जिन्दगी तो एक दम की है, जिन्दगी तो एक श्वास की है। कोई मनुष्य हवा कमाने के लिए नहीं जाता, हवा मुफ्त में मिल रही है। पानी लगभग मुफ्त ही है। जो मनुष्य की झोली में विधाता ने डाला है। अन्न मुफ्त में नहीं डाला। इसके लिए भाग–दौड़ करनी पड़ती है। मगर यह भाग–दौड़ कुछ उस परमात्मा की अनीति नहीं, पाप नहीं, कोप नहीं। यह भाग–दौड़ इसलिए है कि मनुष्य कुछ करे। इसके हाथ इस तरीके से बनाए गए हैं कि यह सुन्दर तामीर कर सकता है। मगर यह करेगा तभी जब इसके अंदर रिज़क की भाग–दौड़ हो। साहिब कहते हैं रिज़क के लिए भाग–दौड़ तो ज़रूर कर, मगर रिज़क की चिंता न कर। तू कृत्य है, परमात्मा कर्ता है और चिंता कर्ता ने करनी है। कृत्य क्यों चिंता करे ? हम प्रभु के मुसाफिरखाने में बैठे हैं। उसके मेहमान हैं। रहना हमने ढंग से है। यह हमारी ज़िम्मेवारी है, बाकी ज़िम्मेवारी उस परमात्मा पर है, उस मालिक पर है। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का एक कीमती वाक्य है :

**सो करता चिंता करे जिनि उपाइआ जगु ॥**

तू चिंता करने के लिए नहीं है। तू चिंतन करने के लिए है और चिंतन करने वाले मनुष्यों ने कला को जन्म दिया है, साहित्य को जन्म

दिया है, संगीत को जन्म दिया है, ज्ञान को जन्म दिया है, विज्ञान को जन्म दिया है, धर्म को जन्म दिया है, आत्मिक शांति को जन्म दिया है, मगर जो चिंता-ग्रस्त हैं, उन्होंने एक तो संसार को कुछ दिया नहीं और दूसरा अपना तन भी व्यर्थ गँवाया, अपना समय भी वैसे बर्बाद किया। गुरु अर्जुन देव जी महाराज फुरमान करते हैं कि मनुष्य चिंतन न करके चिंता ही करता है। जिस कारण अपनी महानता गँवा बैठा है और लगभग इस श्रेणी में बहुत दुनिया आ जाती है। चिंता करने के लिए साहिब कहते हैं कि :

**चिंतत ही दीसै सभु कोइ ॥**

मैं जहाँ तक देखता हूँ, चिंता ही चिंता है, चिंतित मनुष्य दिखाई देगा तो फौरन पता चलता है कि किसी चिंता में है। इस चिंता के पीछे मूल आधार रिज़क का ही होता है, और कुछ नहीं। कहीं मेरा जीवन नष्ट न हो जाए, कहीं जो मेरे जीवन के आधार हैं वे नष्ट न हो जाएँ। तो इस ढंग की चिंता, वासना, कामना, भविष्य, कल यह सारा बोझ मनुष्य के दिल-दिमाग पर पड़ जाता है। साहिब कहते हैं कि इसका एक इलाज यह है कि अगर व्यक्ति एक का चिंतन करे तो फिर सभी चिंताओं का अन्त हो जाता है और उसमें रिज़क की भी चिंता दिल-दिमाग से उतर जाती है और मनुष्य ऐसे होता है जैसे कमल का फूल सुगन्धित हो जाता है, हल्का हो जाता है। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि मैं क्यों चिंता करूँ। मैं देखता हूँ कि जितने तूने पक्षी बनाए, सभी को रिज़क मिलता है। जितने तूने पेड़ बनाए हैं, सभी को रिज़क मिलता है। उनको पानी मिलता है, वे खड़े हैं। जंगलों के जंगल भरे पड़े हैं पेड़ों से। उनको कल की चिंता नहीं कि पानी का स्टॉक कर लें और पक्षियों को चिंता नहीं कि अन्न का गोदाम भर लें, दाने चुन-चुन कर। मालूम नहीं आज मिला कल मिलना है कि नहीं। इस तरह की बेहूदा चिंता सिर्फ मनुष्य करता है कि मालूम नहीं आज मिला है कल मिलना है या नहीं। तो कल मिलना है कि नहीं, इसका मतलब आज रब्ब है, मालूम नही कल रब्ब होगा या नहीं। आज परमात्मा है। मालूम नहीं कल परमात्मा होगा कि नहीं। गुरु नानक देव जी महाराज इस पावन पउड़ी

में फुरमान करते हैं कि परमात्मा का आसन हर जगह पर है और हर जगह पर ही उसके भंडार हैं। उसने अपने भंडारों में जो कुछ डाल दिया है, एक ही बार डाल दिया है। युगों-युगों से जीव उन भंडारों में से निकाल रहे हैं और भंडार खत्म होने में नहीं आ रहा और न ही खत्म होगा। जीवन खत्म हो जाते हैं। जिन्दगी का अन्त हो जाता है, रंग, रूप, रस का अन्त नहीं होता। जगत् के पदार्थों का अन्त नहीं होता। पदार्थ जैसे के तैसे रहते हैं मगर मनुष्य का अन्त हो जाता है। इससे मनुष्य अगर शिक्षा ले तो एक बात स्पष्ट हो गई कि रिज़क मौजूद है, जन्म से पहले मौजूद है। गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं :

**प्रथमे माखनु पाछै दूधु ।। मैलू कीनो साबुनु सूधु ।।**

*(अंग ९००)*

तेरा जन्म बाद में हुआ है मगर हे मनुष्य ! माँ के स्तन परिपूर्ण परमात्मा ने पहले बनाए और उनमें दूध भी पहले बना। तेरे जन्म से पहले बना। इससे शिक्षा क्यों नहीं लेता कि रिज़क पहले है, जीवन उसके बाद है। विधाता ने रिज़क पहले पैदा किया है, जीवन की रचना उसके बाद की है। यहाँ फुरमान करते हैं कि एक ही बार उसने बरकत से भंडार भर दिए हैं जो आज तक खत्म होने में नहीं आ रहे :

**करि करि वेखै सिरजणहारु ।।**

रचना करने वाला परिपूर्ण परमात्मा रची हुई सृष्टि को बना बना कर देखता है। बना बना कर देता है। बना बना कर रिज़क समाए जा रहा है :

**सिरि सिरि रिजकु संबाहे ठाकुरु काहे मन भउ करिआ ।।**

*(अंग १०)*

इस संबंध में क्यों भयभीत होता है ? वह प्रत्येक के सिर पर खड़ा है और सबसे बड़ा राज़िक रहिन्द है। महाराज फुरमान करते हैं कि :

**कि रोज़ी दहिंद हैं ।। कि राज़क रहिंद हैं ।।**
**करीमुल कमाल हैं ।। कि हुसनुल जमाल हैं ।।**

हे परिपूर्ण परमात्मा ! तू जहाँ अनंत नियामतें देने वाला है, रिज़क देने वाला है, रोज़ी देने वाला है, तू जीवों को बना बना कर, कर कर

के तुम सृजणहार, जीवों को देखता है, सृष्टि को देखता है। महाराज फुरमान करते हैं :

**नानक सचे की साची कार ॥**

परमात्मा सत्य है, उसकी बनाई हुई प्रकृति भी सत्य है। इसमें नियमावली भी पूरी की पूरी सत्य है। कहीं भी कमी ढूँढना दरअसल किसी की कमी ढूँढना है जैसे कह दिया--

हे प्रभु ! यह तेरी अनीति है, यह तेरी भूल है। इससे एक बात तुम्हारी स्पष्ट हो गई कि मनुष्य अपनी भूल सामने रख रहा है। प्रभु की भूल नहीं। साहिब कहते हैं :

**नानक सचे की साची कार ॥**

उसने तो जो कुछ किया है, सत्य है और उसकी रचना भी सच्ची है। उसमें भूल ढूँढनी बड़ी कठिन बात है। किसी वस्तु में कमी नहीं, प्रत्येक वस्तु खुद में मुकम्मल है, संपूर्ण है और संपूर्ण से ही उस परिपूर्ण परमात्मा ने टिका कर रखी है और उसके यथावत साधन बनाए हैं :

**आदेसु तिसै आदेसु ॥**



ऐसा जो परिपूर्ण परमात्मा है, नमस्कार है उसको, सिजदा है, प्रणाम है। किसको ? अब उसका स्वरूप इस ढंग से उच्चारण की हुई चौथी पउड़ी की चौथी पंक्ति में साहिब फुरमान करते हैं :

**आदि अनीलु अनादि अनाहति जुगु जुगु एको वेसु ॥**

आदि जो जगत् का आरम्भ है, अनीलु जिसमें कोई धब्बा नहीं, जो पवित्रता का स्रोत है, अनादि जिसका कोई आदि नहीं जो सभी का आरम्भ है, जिसका कोई आरम्भ नहीं। क्योंकि यहाँ प्रश्न उत्पन्न हो जाता है कि वह सभी का आरम्भ है, फिर उसका कौन आरम्भ है ? जैसे पुरानी धारणा थी कि धरती बैल पर खड़ी है तो गुरु नानक देव जी महाराज का प्रश्न है कि बैल कहाँ खड़ा है ? अगर कहें कि धरती पर खड़ा है तो फिर यह धरती कहाँ खड़ी है ? अगर कहें बैल पर खड़ी है, फिर वह बैल कहाँ खड़ा है ? इस तरीके से तो यह प्रश्न चलता रहेगा। इसका कोई अन्त नहीं होगा। साहिब कहते हैं ऐसे ही

कह कर छुटकारा हो सकता है कि वह सभी का आरम्भ है, उसका कोई आरम्भ नहीं :

**आदि अनीलु अनादि अनाहति**

जो नाश से रहित है, जिसको नाश नहीं किया जा सकता :

**जुगु जुगु एको वेसु ॥**

युगों-युगों तक एक ही वेश है, जिसके बारे गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज का फुरमान है :

**ना घाट है ना बाद है ना घाट बाद होत है ॥**

जो कम हो रहा है, जो बढ़ रहा है, इतनी बात स्पष्ट हो गई कि यह एक रस नहीं है। युगों युगों से इसका वेश एक ही नहीं है। बच्चा बढ़ रहा है अगर ठीक परख करें तो वह छोटा हो रहा है। भक्त कबीर कहते हैं :

**जननी जानत सुतु बडा होतु है**
**इतना कु न जानै जि दिन दिन अवध घटतु है ॥**



निश्चित जो जिन्दगी वह लेकर आया है, निश्चित जो वर्ष, महीने लेकर आया है। दिन दिन करके कम हो रहे हैं। यह ठीक है कि माँ कह रही है कि मेरा पुत्र बड़ा हो रहा है, बड़ा हो रहा है। मगर कबीर कहते हैं कि बड़ा अवश्य हो रहा है मगर साथ छोटा भी हो रहा है। जो निश्चित जिन्दगी लेकर आया है, दिन-प्रतिदिन कम हो रही है, कम हो रही है। अगर कह दें परमात्मा बढ़ रहा है तो फिर कम होना भी तो जोड़ना पड़ेगा। इसलिए गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज कहते हैं कि परमात्मा सदा एक रस है। कम होना और बढ़ना उससे नहीं जोड़ा जा सकता, जिसको गुरु नानक देव जी महाराज अपने शब्दों में ऐसे फुरमान करते हैं :

**जुगु जुगु एको वेसु ॥**

युगों-युगों में जिसका एक वेश, एक रस है, एक रूप है। व्यापक सत्ता है। इसमें घटना और बढ़ना है ही नहीं।

—o—

## पउड़ी बत्तीसवीं

इक दू जीभौ लख होहि लख होवहि लख वीस ॥
लखु लखु गेड़ा आखीअहि एकु नामु जगदीस ॥
एतु राहि पति पवड़ीआ चड़ीऐ होइ इकीस ॥
सुणि गला आकास की कीटा आई रीस ॥
नानक नदरी पाईऐ कूड़ी कूड़ै ठीस ॥ ३२ ॥

जपुजी साहिब की इस पावन पउड़ी में जगत् गुरु बाबा साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने परमात्मा के दर तक जो पहुँचने का मार्ग बताया है। उसके लिए यह जानकारी दी है। वह चढ़ाई का मार्ग, वह घाटी है, वह समतल नहीं है, वह मैदानी इलाका नहीं है। देश भर के संतजनों ने जब उस मार्ग का ज़िक्र किया है तो मार्ग की कठिनता उन्होंने बताई है और यह भी बताया है कि प्रत्येक व्यक्ति के वश की बात नहीं कि इन चढ़ाईयों पर चढ़ सके। यह ठीक है शरीर जिस ढंग का हो, धीरे-धीरे पहाड़ों की ऊँचाई पर चढ़ जाता है या वहाँ तक चढ़ने के साधन और भी उपलब्ध हो सकते हैं। आदमी घोड़े पर बैठ कर जा सकता है, पिठू पर बैठ कर पहाड़ों के शिखर पर पहुँच सकता है, मगर परमात्मा का जो दर है, वहाँ तक पहुँचना है मनुष्य की सुरति ने, मनुष्य के ध्यान ने, वह तो खुद ही चलाना पड़ेगा। साधन उपलब्ध भी नहीं हो सकता, इस मार्ग पर सुरति को खुद ही चलाना पड़ेगा। इस मार्ग पर भीड़ भी नहीं मिलेगी। आम तौर पर मनुष्य को जब यह मालूम हो जाए कि उसके आगे दस-बीस व्यक्ति जा रहे हैं और उसके पीछे भी दस-बीस व्यक्ति आ रहे हैं तो व्यक्ति को आस हो जाती है। मगर यह मार्ग तो ऐसा है, जहाँ सन्नाटा है। जहाँ आगे जाते हुए भी नहीं मिलेंगे। जहाँ पीछे भी नक्शे-कदम पर चलते हुए नहीं मिलेंगे। इसलिए मायूसी घेर लेती है। गुरु नानक देव जी महाराज ने इस उपरामता का ज़िक्र किया है :

**भई निरासी बहुतु दिन लागे ।। देस दिसंतर मै सगले झागे ।।**

(अंग ७३७)

बहुत खोज की है, बहुत खोज की है । अब निराशा ने घेर लिया है । उपरामता ने घेर लिया है । दूसरा यहाँ समय निश्चित भी नहीं कि कितने दिन चलना पड़ेगा और कितना चलना पड़ेगा । भाई चलते रहो और इतने समय के बाद उस मंज़िल-ए-मकसूद पर पहुँच जाओगे । मार्ग की इस कठिनाई का ज़िक्र भक्त शिरोमणि श्री कबीर ही महाराज ने इन शब्दों में किया है :

**कबीर जिह मारगि पंडित गए पाछै परी बहीर ।।**
**इक अवघट घाटी राम की तिह चड़ि रहिओ कबीर ।।**

(अंग १३७३)

चतुर चालाक आदमी, समझदार व्यक्ति जो उक्तियों और युक्तियों के मालिक हैं, प्रमाणों से सिद्ध करते हैं और दूसरे को प्रभावित कर लेते हैं जप हम करेंगे, फल आपकी झोली में पड़ेगा । माला हम फेरेंगे, बैकुंठ आपको मिलेगा । भजन हम करेंगे, पहुँचेगा आप के पित्रों को । कबीर कहते हैं कि इस तरह के व्यक्तियों के पीछे भीड़ ही भीड़ चल पड़ी, बहुत भीड़ पर :



**इक अवघट घाटी राम की तिह चड़ि रहिओ कबीर ।।**

एक जटिल घाटी में अकेला जा रहा हूँ, न मेरे आगे कोई है, न मेरे पीछे कोई है । जहाँ आकर उर्दू के महान प्रसिद्ध दार्शनिक शायर ने यह बहुत सुन्दर शे'र लिखा है :

**काफिले या बन गए या मिट गए रास्ते सुनसान नज़र आते हैं ।**

जो काफिले मंज़िल-ए-मकसूद की तरफ चले थे, कुछ पहुँच गए और कुछ रास्ते में ही मिट गए हैं । अब रास्ते उजड़े हुए हैं और तुमको धर्म के मार्ग पर भीड़ नहीं मिलेगी । यह बात अलग है कि धर्म मंदिरों में तुमको भीड़ अवश्य मिलेगी । धार्मिक स्थानों पर तुमको भीड़ अवश्य मिलेगी । तीर्थ स्थानों पर भीड़ अवश्य मिलेगी । किसी का जीवन ही तीर्थ बन गया हो, किसी का जीवन ही भगवान का मंदिर बन गया हो, इस तरह की जिन्दगी तुमको बहुत कम मिलेगी,

जीवन जितने समय तक मंदिर नहीं बना, उतने समय तक मनुष्य के धार्मिक होने पर शक किया जा सकता है। भक्त पीपा जी कह रहे हैं :

**कायउ देवा काइअउ देवल काइअउ जंगम जाती॥**
**काइअउ धूप दीप नईबेदा काइअउ पूजउ पाती॥**

*(अंग ६९५)*

मेरी काया ही देवता बन गई है, मंदिर बन गई है, काया में देवता प्रगट हो गया, प्रभु प्रगट हो गया। प्रभु के प्रगट होते ही यह काया काया नहीं रही, हरिमंदिर बन गई। महाराज फुरमान करते हैं :

**हरि मंदरु एहु सरीरु है गिआनि रतनि परगटु होइ॥**

*(अंग १३४६)*

सत्य को कोई प्रगट कर ले, काया हरिमंदिर है। इस सत्य को जितनी देर तक प्रगट नहीं किया, यह काया मल-मूत्र का ढेर है, यह गन्दगी का ढेर है, यह नापाक है। साहिब का फुरमान है :

**एक वसतु बूझहि ता होवहि पाक॥ बिनु बूझे तूं सदा नापाक॥**

*(अंग ३७४)*

अगर उस एक को तू जान ले और प्रगट कर ले तो काया हरिमंदिर, काया देवल, पर यदि तूने उस एक को प्रगट नहीं किया और एक को जाना नहीं तो यह काया व्यर्थ है, यह काया गन्दगी का ढेर है। यह काया सिर्फ मिट्टी है और प्रभु के दर की जो सीढ़ियाँ हैं, गुरु नानक देव जी महाराज ने इस पावन पउड़ी में उनका ज़िक्र किया है और कबीर कह रहे हैं कि मैं चलते-चलते थक गया हूँ। वास्तव में मनुष्य ही थकता है, क्योंकि चढ़ाई है। इसका ज़िक्र भक्त शिरोमणि श्री रविदास जी महाराज ने भी किया है :

**घट अवघट डूगर घणा इकु निरगुणु बैलु हमार॥**
**रमईए सिउ इक बेनती मेरी पूंजी राखु मुरारि॥**

*(अंग ३४५)*

हे मुरारी! हे परिपूर्ण परमात्मा! बख्शिश कर। घाटी पर चलते-चलते मेरा मन रूपी बैल थक गया है। अब इस मन पर जो मैंने ध्यान सवार किया, सुरति सवार की है, आगे चलना बहुत कठिन है। तू रहमत कर, तू बख्शिश कर, यहाँ ध्यान को गमन करना, सुरति को

ऊपर चढ़ाना ज़मीन का एक स्वभाव है। ज़मीन अपनी तरफ हर चीज़ को खींचती है। यह बोध जगत् को सबसे पहले न्यूटन ने दिया पर ज़मीन तब से ही हर चीज़ को खींच रहीं है, जब से यह है। यह बात अलग है कि सूझ-समझ बाद में आई कि ज़मीन सिर्फ स्थूल वस्तु को ही नहीं खींचती, सूक्ष्म को भी खींचती है। अति सूक्ष्म को भी खींचती है। मनुष्य की सुरति को भी अपनी तरफ खींचती है। मनुष्य के ध्यान को भी अपनी तरफ खींचती है। मनुष्य अपनी सुरति को शब्द के सहारे ऊँचा ले जाना चाहे तो ज़मीन उसके ध्यान को भी अपनी तरफ खींचती है। जैसे प्रैशर की वजह से, दबाव की वजह से फव्वारे का पानी ऊपर उठता है, मगर धरती खींच कर फिर नीचे ले आती है। कीर्तन सुन लें, कथा सुन लें, जप किया, इस दबाव से, कुछ ध्यान से मनुष्य की सुरति थोड़ी सी ऊपर उठती है मगर धरती के आकर्षण से फिर नीचे जिन्दगी में आ जाती है। यह उतार-चढ़ाव अभ्यासी व्यक्ति अक्सर रोज़ाना देखते हैं। जिसका ज़िक्र गुरु जी की वाणी भी करती है :

**कबहू जीअड़ा ऊभि चड़तु है कबहू जाइ पइआले ।।**
**लोभी जीअड़ा थिरु न रहतु है चारे कुंडा भाले ।।**

*(अंग ८७६)*

कभी सुरति ऊँची हो गई, कभी नीचे हो गई। कभी मनुष्य खुद को महसूस करता है मैं बहुत सदाचारी हूँ और कभी ग्लानी से भर जाता है। वही मनुष्य किसी वक्त दानी स्वभाव में हैं, किसी वक्त बेईमान है, किसी वक्त विनम्र तबीयत में है, किसी वक्त अहंकारी है। किसी वक्त बड़ा बेचैन है, बहुत बेचैन है। यह उतार-चढ़ाव प्रत्येक मनुष्य की जिन्दगी में हर रोज़ हो रहा है। चारें तरफ और कुछ प्रेरणा मिलती है ऊपर उठ, ऊपर उठ। मगर धरती अपना स्वभाव कहाँ छोड़ती है। धरती खींचती है तो मनुष्य की सुरति जब नीचे आएगी तो रूप की वजह से आएगी, रंग कारण आएगी, धन-संपति करके आएगी। यह सभी धरती के अंग हैं। यह सभी धरती के हिस्से हैं। मगर धरती की कशिश का अपना एक दायरा है। दो सौ मील से आगे जो निकल जाए, वह धरती की कशिश के दायरे से आगे चली जाती है। फिर

धरती में इतनी क्षमता नहीं रह जाती कि अब उस वस्तु को अपनी तरफ खींच ले। जप करते, तप करते, साधना करते जब कोई मनुष्य अपनी सुरति इतनी बुलंदी पर ले जाता है, जहाँ धरती की कशिश का दायरा ही खत्म हो जाता है, फिर उस व्यक्ति के ध्यान को नीचे ले आना बहुत कठिन हो जाता है। हम देखते हैं, दुनिया के लोग थक गए हैं कि इस महापुरुष की सुरति को नीचे लाएँ, मगर सुरति को नीचे नहीं ला सकते। गर्म तवी पर बिठा दिया, ऊपर रेत पड़ रही है, उबलती देग में पाँचवे गुरु नानक उबल रहे हैं, सुरति बुलंदियों को छू रही है। सुरति आकाश को चूम रही है, प्रभु के दर पर नमस्कार कर रही है। गर्म-गर्म रेत सिर पर डाली जा रही है, मगर मन में शांति है। वह शीतलता उसी तरीके से बनी है। देखने में आया है कि दिल्ली के चाँदनी चौक में आरे से दो टुकड़े हो गए भाई मती दास के, मगर उसकी सुरति के दो टुकड़े न हो सके। उनकी सुरति उस तरीके से एकाग्र है, एक है और जिस दिन सुरति उस दायरे को छू लेती है, उस बुलंदी को छू लेती है, जहाँ धरती की कशिश खत्म है, फिर इस तरह के व्यक्ति की सुरति को नीचे ले आना बहुत कठिन है। इस तरह के पुरुषों को कहते हैं पूर्ण पुरुष। जिसने बुलंदी को छू लिया, ऐसी बुलंदी को, जहाँ घबारहट नहीं है। जहाँ नीचे नहीं है। जहाँ पतन नहीं है, जहाँ मायूसी नहीं है। उस दर तक पहुँचने का साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज इस पउड़ी में बड़ा सुन्दर ढंग से ज़िक्र करते हैं। इस पउड़ी की मूल पंक्ति यह है :

**एतु राहि पति पवड़ीआ चड़ीऐ होइ इकीस ॥**

**एतु राहि पति पवड़ीआ**

यह मार्ग है, यह सीढ़ियाँ हैं। कहाँ की ? पति के दर की, पति के महल की, परमात्मा के महल की :

**चड़ीऐ होइ इकीस ॥**

कोई चढ़े एक एकरूप बन जाए, एक ईश्वर बन जाए। उस एक में लीन होकर एक ईश्वर बन जाए पर अब चढ़ना किस तरह है ? सुरति को कैसे चढ़ाएँ ? यह तो हमें मालूम है कि सीढ़ियों पर शरीर

को कैसे चढ़ाते हैं, मगर सुरति के लिए कौन सी सीढ़ी है, ध्यान के लिए कौन सी सीढ़ी है और किस सीढ़ी पर अपनी सुरति को चढ़ाना है, ध्यान को बुलंदियों पर ले जाना है और इस पावन पवित्र पउड़ी में जगत् गुरु बाबा इस ढंग से बताते हैं :

**इक दू जीभौ लख होहि लख होवहि लख वीस ।।**

ज्ञानेन्द्रियाँ जितनी परिपूर्ण परमात्मा ने दी हैं सभी ही महान हैं। आँख, कान और ज़ुबान यह सिरमौर हैं और यह बहुत बड़ी सच्चाई है कि अंधा व्यक्ति वैज्ञानिक नहीं बन सकता, मगर गूंगा व बहरा व्यक्ति संत भी नहीं बन सकता। भक्त भी नहीं हो सकता। क्योंकि जहाँ विज्ञान की सारी खोज, सारी साधना आँख पर निर्भर है वहीं धर्म की साधना सारी ज़ुबान पर निर्भर है ज़ुबान ही नहीं, बोलना नहीं तो मुश्किल है यह मनुष्य धार्मिक हो सके। साहिब श्री गुरु अर्जुन देव जी महाराज के दरबार में जब कवि शाह हुसैन ने निवेदन किया कि पातशाह ! मेरा कलाम भी आप सुनें तो सतिगुरु कहने लगे, सुना। उसने अपनी पहली पंक्ति सुनाई—चुप वे अड़िआ। चुप वे अड़िआ। बोलने की नहीं है जा वे अड़िआ। तो गुरु जी महाराज कहने लगे कि तू यहाँ ही चुप रह। क्योंकि हमारे तो सोचने का ढंग यह है :

**जब लगु दुनीआ रहीऐ नानक किछु सुणीऐ किछु कहीऐ ।।**

*(अंग ६६१)*

जितनी देर तक जगत् में रहना है, जीना है, कुछ कहना है, कुछ सुनना है। हाँ, कहना एक है, सुनना दो है। हम तो इस सिद्धांत के पुजारी हैं। खामोश, चुप करके बैठ जाना है तो परमात्मा फिर गूंगा ही बनाता। ज़ुबान जब बोलने के लिए दी है तो वह ज़रूर सार्थक होगी। किसी काम आती होगी। इसलिए धर्म की पूरी साधना ज़ुबान पर आधारित है। सतिगुरु बताते हैं :

**इक दू जीभौ लख होहि लख होवहि लख वीस ।।**

एक ज़ुबान को दो कर ले, फिर साहिब कहते हैं दो नहीं लाख कर ले, फिर कहते हैं नहीं बीस लाख कर ले। एक ज़ुबान से लाखों-लाखों बार उस जगदीश के नाम का उच्चारण करते जाओ, करते जाओ।

भाव असंख्य बार। गिनती के चक्र में न पड़ें। अब एक जुबान अगर लाखों जुबानें हो जाए और एक-एक जुबान लाखों बार उस जगदीश के नाम का उच्चारण करे तो गिनती से परे की बात हो गई। साहिब कहते हैं इस तरीके से जाप करते रहो। जुबान को इसी तरीके से चलाते रहो :

**लख होवहि लख वीस ।।**
**लखु लखु गेड़ा आखीअहि एकु नामु जगदीस ।।**
**एतु राहि पति पवड़ीआ**

परमात्मा के दर की बस यही सीढ़ियाँ हैं, यही मार्ग है, बस और कोई नहीं। जपते जाओ, रसना से वाहिगुरु-वाहिगुरु की ऐसी धुन अलाप करते जाओ। भक्त कबीर जी कहते हैं :

**कबीर केसो केसो कूकीऐ न सोईऐ असार ।।**
**राति दिवस के कूकने कबहू के सुनै पुकार ।।**

*(अंग १३७६)*



दिन रात मैं कूक रहा हूँ, बोल रहा हूँ, बोले जा रहा हूँ, केसो की धुन रटे जा रहा हूँ, रटे जा रहा हूँ। किसी दिन तो बात बन जाएगी। जिस दिन वाहिगुरु-वाहिगुरु कहने में स्वाद आने लग जाए, रस आने लग जाए, समझ लो पुकार पहुँच गई। समझ लो सुरति आकाश मंडल तक पहुँच गई, प्रभु के दर पर पहुँच गई और परमात्मा के दर पर पहुँचने का यह साधन है। यह साधन परिपूर्ण परमात्मा ने हर एक को बख्शिश कर दिए हैं। यह ठीक है, इन साधनों का कोई मनुष्य ठीक उपयोग करे या न करे। अगर साधन परमात्मा के दर तक पहुँचने के हर एक की झोली में डाल दिए हैं। इस जुबान से जप करते, सत्य बोलते मनुष्य की सुरति सत्य मंडल तक पहुँच जाती है, मगर इस रसना से मिथ्या बोलते, गलत बयान करते मनुष्य गिरावट की तरफ चला जाता है। यह जुबान नरक में ले जाती है, यह जुबान स्वर्ग में भी ले जाती है। यह जुबान दोस्त भी बनाती है और यह जुबान दुश्मन भी बनाती है। एक ऐसा वचन दूसरे ने सुना, मन शीतल हो गया। मगर एक ऐसा वचन बोला गया दूसरा क्रोधित हो गया। बेचैन हो

गया। दूसरा रात भर तड़पता भी रहा। इतना कड़वा बोल ? बोल क्या मानो एक अंगारा है। यह रसना का गलत इस्तेमाल है। यह इस का दुरोपयोग है। इसलिए जुबान स्वर्ग है, अमृत है, अगर अमृतमयी नाम रसना पर है। जुबान नरक बन जाती है, कलह का अखाड़ा बन जाती है अगर मिथ्या वाक्य और कलह भरे वाक्य रसना पर हों। जीने का ढंग हो जिन्दगी अमृत है, जीने का ढंग नहीं तो जिन्दगी ज़हर बन जाती है। साहिब कहते हैं कि परमात्मा के दर तक जाने के लिए यह सीढ़ियाँ हैं :

**एतु राहि पति पवड़ीआ चड़ीऐ होइ इकीस ॥**

आज तक जिसकी भी समाधि लगी है, जो भी उस अनाहत के देश में पहुँचा है, जिसने भी उस परम आकाश का आनंद लिया है, तो जुबान से जप-जप कर ही वहाँ तक पहुँचा है। रसना से ही उस प्रभु का नाम रट-रट कर ही उसने अपनी सुरति को परमात्मा के चरणों से जोड़ा है। साहिब कहते हैं :

**सुणि गला आकास की कीटा आई रीस ॥**



आकाश तक जो पहुँच गए, उनकी सुरति ऊँची उठ गई और उनको देख कर कीड़ों ने भी नकल करनी है। भाई हम भी उड़ें, और आकाश तक पहुँचें। भाव जब किसी की समाधि लग जाती है, किसी को परमानंद प्राप्त हो जाता है, परम शांत हो जाता है तो पाखंडियों ने भी नकल करनी है, पाखंडी से मुराद है कि जिन्होंने जप-तप कुछ भी नहीं करना, वासना से भरे हुए ने नकल करनी है, वही कुछ करना है, जो कुछ उस साधक ने किया है। साधक ने किया है पूर्ण श्रद्धा से। यह जो कर रहा है मात्र नकल कर रहा है। सिर्फ नकल कर रहा है तो जगत् में इस तरह की नकल सिर्फ सामाजिक जिन्दगी में ही नहीं, राजनीतिक जिन्दगी में ही नहीं, बल्कि धार्मिक जिन्दगी में भी चलती है। एक संत को, एक धर्मगुरु को, एक परम भक्त को देखकर अक्सर कीड़ों को भी नकल करनी आ जाती है, भाई हम भी भक्त बनें, हम भी संत बनें, नकल करने से तो कोई संत नहीं होता। जप करने से कोई संत होता है। साधना

करने से कोई भक्त बनता है। साधना कर करके ही कोई प्रभु के दर पर पहुँच सकता है :

**सुणि गला आकास की कीटा आई रीस ॥**

आकाश तक पहुँचे हुए को देख कीड़ों को भी नकल आ गई, उन्होंने भी अपने नाम के साथ संत शब्द जोड़ लिया, भक्त जोड़ लिया, ब्रह्मज्ञानी जोड़ लिया। इस देश में लाखों की संख्या में संत हैं। मगर एक भी सच्चा संत हो तो पूरे शहर की फिज़ा पवित्र करके रख देता है, सारी कौम की जिन्दगी बदल कर रख देता है। कहते हैं, गाथा है 'भक्त माल' की। एक रोगी भक्त कबीर जी के पास आया। उस समय भक्त कबीर जी की पत्नी घर में थी, कबीर जी नहीं थे। रोगी ने फरियाद की कि भक्त जी मुझे किसी तरीके से स्वस्थ करें। रोग से पीड़ित हूँ। कबीर की पत्नी ने यह फरियाद सुनी और रोगी के पास आई और कहने लगी, राम कह। तीन बार राम कहलवाया। रोगी का रोग जाता रहा। कहा तू अब अपने घर जा। रास्ते में वह धन्य कबीर, धन्य कबीर कहता हुआ अपने घर जा रहा था तो कबीर रास्ते में मिल गए। कहने लगे भाई ऐसी कौन सी सौगात तुम्हारी झोली में पड़ गई कि तू धन्य कबीर, धन्य कबीर कहता जा रहा है ? कहने लगा, तीन बार भक्त जी की पत्नी ने मुझसे राम कहलवाया, मेरे सभी रोग जाते रहे। कबीर जी जब घर पहुँचे तो अपनी पत्नी पर इस तरह नज़र डाली, जैसे कि आप नाराज़ है। पूछती है कि कारण क्या है ? उस वक्त कबीर जी कहते हैं कि एक बार राम कहने से पूरा शहर पवित्र हो जाता है, पूरी कौम पवित्र हो जाती है, तूने तीन बार राम कहलवा कर रोगी का रोग दूर किया, यह राम नाम की तौहीन है। राम का नाम तो महान है। बड़ा सुन्दर कबीर जी का श्लोक है :

**कबीर सुोई मुखु धंनि है जा मुखि कहीऐ रामु ॥**
**देही किस की बापुरी पवित्रु होइगो ग्रामु ॥** *(अंग १३७०)*

इस तन का कहना क्या, सारा शहर पवित्र हो जाता है, सारा नगर पवित्र हो जाता है। जब टिके हुए मन से एक बार परमात्मा का नाम

लिया जाता है । तो इर्द-गिर्द की सारी फिज़ा पवित्र हो जाती है, पावन हो जाती है तो इस तरह के रसिक व्यक्तियों को देख कर कई पाखंडियों ने भी नकल करनी है । वह भी अपने नाम के साथ संत शब्द, ब्रह्मज्ञानी शब्द जोड़ लेते हैं । मगर साहिब कहते हैं :

**नानक नदरी पाईऐ कूड़ी कूड़ै ठीस ।।**

यह सौगात परमात्मा की निगाह से परमात्मा की कृपा से होती है । नकल करने से नहीं । कोई अपने नाम से जोड़ ले परम पुरुष, संत, ब्रह्मज्ञानी तो इसके साथ कोई ब्रह्मज्ञानी नहीं हो सकता । यह तो कोई जप करता है, तप करता है तो फिर उसकी नज़र का पात्र बनता है । उसकी बख्शिश का पात्र बनता है, फिर कहीं ये सौगात उसकी झोली में पड़ती है । साहिब कहते हैं :

**कूड़ी कूड़ै ठीस ।।**

पाखंडी झूठे की यह झूठी नकल है, भाव जो वह चिल्ला-चिल्ला कर कह रहा है—मैं संत हूँ, मैं परम ज्ञानी हूँ, मैं यह कर सकता हूँ, मैं वह कर सकता हूँ और तरह-तरह की रिद्धियों सिद्धियों का वह दावा करे । साहिब कहते हैं कि यह सभी झूठी कूड़ की नकल है । इस तरह की घटना साहिब श्री गुरु नानक देव जी के सामने हुई । जगन्नाथ पुरी में एक साधु ने अपने इर्द-गिर्द बड़ी भारी भीड़ एकत्रित की हुई थी । नाक को पकड़ कर दो उँगलियों से आँखें मूँद कर तीनों लोकों की बातें कर रहा था । कभी विष्णु लोक की चर्चा करे, कभी ब्रह्म लोक की और कभी रुद्र लोक की । लोग उसके आगे बर्तन में, जो उसके आगे पड़ा था, पैसे डालते जाएँ । गुरु नानक देव जी ने वह बर्तन उठा कर योगी के पीछे रख दिया । योगी इस तरीके से ब्रह्म लोक, विष्णु लोक और तरह-तरह के लोकों की बातें करता रहा, चर्चा करता रहा । अंत में उसने आँखें खोली, देख कर हैरान रह गया कि उसका बर्तन नहीं है । वह भिक्षा डालने वाला बर्तन, जिसमें लोग पैसे डाल रहे थे, आगे से गायब देख कर हैरान हो गया । मेरा खप्पर कहाँ है ? चिल्लाकर उसने कहा । गुरु नानक देव जी खड़े थे, मुस्करा कर बोले :

**आंट सेती नाकु पकड़हि सूझते तिनि लोअ ॥**
**मगर पाछै कछु न सूझै एहु पदमु अलोअ ॥** *(अंग ६६३)*

गुरु नानक देव जी महाराज का यह वाक्य गुरु ग्रंथ साहिब जी महाराज में दर्ज है । आप कहते हैं कि हे साधु ! तू दो उँगलियों से नाक को पकड़ लेता है और आँखें मूँद कर तीनों लोकों की बातें करता है । तुझे अपने पीछे पड़ा हुआ खप्पर दिखाई नहीं देता तो तीन लोकों की जो तू बात करता है, यह सभी तेरी झूठी बातें हैं ।

**नानक नदरी पाईऐ कूड़ी कूड़ै ठीस ॥**

इस धर्म की दुनिया में इस तरह के ठग अक्सर मौजूद होते हैं जो रिद्धियों-सिद्धियों का दावा करते हैं और कहते हैं कि हमें इस वस्तु की प्राप्ति हो गई, उस वस्तु की प्राप्ति हो गई । साहिब कहते हैं कि यह झूठे के झूठे दावे हैं । यह उसकी कृपा से, उसकी रहमत से सौगात प्राप्त की जाती है :

**नानक नदरी पाईऐ कूड़ी कूड़ै ठीस ॥**

उसके दर की सीढ़ियाँ यह है कि रसना से वाहिगुरु वाहिगुरु मनुष्य उतने समय तक जपता रहे, जितने समय तक कृपा का पात्र नहीं बन जाता, बख्शिश का पात्र नहीं बन जाता ।



—o—

## पउड़ी तैंतीसवीं

आखणि जोरु चुपै नह जोरु ॥
जोरु न मंगणि देणि न जोरु ॥
जोरु न जीवणि मरणि नह जोरु ॥
जोरु न राजि मालि मनि सोरु ॥
जोरु न सुरती गिआनि वीचारि ॥
जोरु न जुगती छुटै संसारु ॥
जिसु हथि जोरु करि वेखै सोइ ॥
नानक उतमु नीचु न कोइ ॥ ३३ ॥

जपुजी साहिब की यह पउड़ी एक अद्वितीय पउड़ी है :

**एतु राहि पति पवड़ीआ चड़ीऐ होइ इकीस ॥**



जप तप करके सीढ़ियों पर चढ़कर मनुष्य कहाँ कहाँ पहुँचता है, यह पउड़ी वही बताती है। इस पउड़ी तक पहुँचते पहुँचते मनुष्य की सुरति को यह बोध होता है कि–

**जिसु हथि जोरु करि वेखै सोइ ॥**
**नानक उतमु नीचु न कोइ ॥**

एक बात स्पष्ट हो जाती है कि परमात्मा एक ज़ोर है, ताकत है, शक्ति है। इस बात का भी बोध होता है कि मैं झूठ हूँ, तू सत्य है। मेरी हस्ती झूठी है, मेरा मानना झूठ है। तू ही है, तू ही है। 'मैं' ही सबसे बड़ी दीवार है। यहीं से सतिगुरु ने बात आरम्भ की थी कि :

**किव सचिआरा होईऐ किव कूड़ै तुटै पालि ॥**

कैसे कूड़ की दीवार टूटे ? कैसे 'मैं' की दीवार टूटे ? कैसे 'तू' की प्राप्ति हो ? तू क्या है ? एक ताकत सर्व-शक्तिमान जहाँ आकर बात स्पष्ट हो जाती है कि परमात्मा कोई व्यक्ति नहीं, एक परम शक्ति

है, वह शक्ति क्या है और कितनी है। जपुजी साहिब में यह इशारा सतिगुरु जी कर गए हैं :

**केता ताणु सुआलिहु रूपु ।।**

कितना तान है ? कितनी शक्ति है ? किसके पास कितनी ताकत है कौन अंदाज़ा लगाए ? कौन तराज़ू पर तोले ? कौन इस शक्ति को मापे ? उस असीम को किस तरह कोई सीमित करे ? साहिब कहते हैं कि कठिन बात है। इस पावन पवित्र पउड़ी में साहिब कहते हैं कि जप-तप करके सुरति जब शिखर पर पहुँचती है तो एक बात स्पष्ट हो जाती है कि सब कुछ हो रहा है, किया नहीं जा रहा। जैसे कि नब्ज़ चल रही है, चलाई नहीं जा रही। श्वास चल रहे हैं, चलाए नहीं जा रहे। सब कुछ हो रहा है, किया नहीं जा रहा। किया जा रहा है या मैं कर रहा हूँ, यह मेरी हस्ती है, एक झूठ है। हो रहा है सब कुछ हो रहा है मगर बोध के बिना, ज्ञान के बिना, अनुभव के बिना। ऐसा कहना सब कुछ हो रहा है, किया नहीं जा रहा तो यह भी एक झूठ है। उस अनुभव के बिना ऐसा कहना कि तू ही है, तू ही है, मैं नहीं हूँ, दरअसल वह तू ही, तू ही कहने में कोई रस नहीं होगा, यह भी कहना गलत होगा और सुरति जब बुलंदियों को छूती है तो उसको एक बात स्पष्ट दिखाई दे जाती है और जैसे एक बच्चा अपनी जवानी को रोकना चाहे, नहीं रोक सकता, कोई जवान बुढ़ापे को रोकना चाहे, नहीं रोक सकता। एक बात स्पष्ट हो गई कि हो रहा है सब कुछ, किया नहीं जा रहा। जीवन के इतने बड़े पड़ाव-बचपन, जवानी, बुढ़ापा, जन्म और मृत्यु जब मेरे हाथ में नहीं तो भक्त कहने लगे कुछ भी मेरे हाथ में नहीं, इतनी महान घटना जिससे मैं गुज़र रहा हूँ, मेरे हाथ में नहीं। मैं तो एक नदी के बहाव की तरह हूँ। यह बात अलग है कि नदी गर्व से कहे कि मैं बह रही हूँ और सागर की तलाश कर रही हूँ। नहीं, यह बहना स्वाभाविक है। नदी खुद को रोक नहीं सकती। रोक ले तो खत्म हो जाएगी और इसका बहना जारी रहेगा, पर बहने का जो नियम परिपूर्ण परमात्मा ने बना दिया वह

नीचे की तरफ होगा और यह नीचे की ओर ही बहता रहेगा। यह बात अलग है कि नदी कहे, मैं खुद नीचे की ओर बह रही हूँ। मैं खुद सागर की तलाश कर रही हूँ। नहीं, एक दैवी नियम है जो पीछे काम कर रहा है, वह नीचे की तरफ पानी को चला रहा है और सागर तक पानी को पहुँचा रहा है। हू-ब-हू यह जो जीवन की धारा है, यह अनंत जिन्दगियों के जो दरिया चल रहे हैं, दरअसल यह चल ही रहे हैं। यह बात अलग है कि जीवन का दरिया कह सकता है कि मैं खुद चल रहा हूँ, क्योंकि प्रभु ने एक जुबान दे दी है। दिमाग दे दिया है, तो जीवन धारा कह सकती है मैं खुद तलाश कर रही हूँ, धन को, संपति को, सुख शांति और परमात्मा को और मैं अपना केंद्र यह सब कुछ मैं खुद तलाश कर रही हूँ। मगर साहिब कहते हैं, नहीं, सिमरन करते-करते एक बोध मिलता है और मनुष्य कह देता है कि नहीं, हो रहा है, सब कुछ किया नहीं जा रहा। अगर मेरे हाथ में कुछ है तो गुरु अर्जुन देव जी महाराज कहते हैं :

**इस कै हाथि होइ ता सभु किछु लेइ ॥**
**जो तिसु भावै सोई करेइ ॥** (अंग २७७)

अगर सचमुच ही मनुष्य के हाथ में सब कुछ है तो सब कुछ मनुष्य के हाथों में होना चाहिए। सब कुछ मनुष्य के हाथों में नहीं है। यह बात अलग है कि मनुष्य दावा कर सकता है कि सब कुछ मेरी मुट्ठी में है। चाहे मुट्ठी में कुछ भी न हो। खाली है यह मुट्ठी, कुछ भी नहीं है तो भी दावे किए जा सकते हैं। इस पउड़ी में कुछ इस ढंग का बोध गुरु नानक देव जी महाराज करवाते हैं, जिसकी मूल पंक्ति यह है :

**जिसु हथि जोरु करि वेखै सोइ ॥**

अगर कोई शान से कहे कि नहीं, मेरा ज़ोर काम कर रहा है और मैं ज़ोर से बहुत कुछ कर सकता हूँ तो साहिब कहते हैं कि कोई करके दिखाए :

**जिसु हथि जोरु करि वेखै सोइ ॥**

जो कहे मेरे हाथ में ज़ोर है, करके देख ले क्या कर सकता है तो महाराज बात यहीं से आरम्भ करते हैं :

**आखणि जोरु चुपै नह जोरु ।।**

बोलने में मनुष्य का ज़ोर नहीं और चुप रहने में भी मनुष्य की ताकत काम नहीं कर रही । परिपूर्ण परमात्मा की शक्ति काम कर रही है । अक्सर ऐसा देखने में आया है कि मनुष्य पश्चाताप कर रहा होता है कि यह बात मुझे नहीं कहनी चाहिए थी । मैं कह चुका हूँ । वह जो कह चुका है उसका अफसोस है और ऐसा भी दिखाई देता है कि कई बार मनुष्य कह देता है कि यह बात मुझे कहनी चाहिए थी, मैंने क्यों नहीं कही ? मैं चुप क्यों रह गया ? महाराज कहते हैं कि एक अगम्य शक्ति काम कर रही है तेरे चुप रहने में, तेरे बोलने में और वैसे भी उसकी रसना उसकी शक्ति से बोल रही है । जिसकी शक्ति से रसना बोल रही है उसका गुणगान किस तरह करेगी ? हमारा दिमाग जिसकी शक्ति से सोच रहा है, यह पूर्ण तौर पर उसको किस तरह सोच सकेगा ? कृत्य है, कर्ता का पूर्ण रूप से किस तरह गुणगान करेगी ? तो महाराज कहते हैं कि बोलने और चुप रहने में मनुष्य की समर्था, मनुष्य की शक्ति काम नहीं कर रही । यह परिपूर्ण परमात्मा की शक्ति है । यह ज़ोर उसका है । उसके ज़ोर से हम बोल रहे हैं, उसके ज़ोर से हम चुप कर जाते हैं । या ऐसे कह लो प्रश्न चल रहे हैं, बोल रहे हैं । उसकी शक्ति है, उसकी ही ताकत है । मगर आज इंसान खामोश हो गया है । बिल्कुल ही खामोश, चुप हो गया है । इसमें भी उसकी शक्ति है । साहिब आगे इसका खुलासा करते हैं :

**जोरु न मंगणि देणि न जोरु ।।**

अक्सर देखने में आया है कि भिखारियों को माँगने में अफसोस होता है कि मैं क्यों माँग रहा हूँ और माँग-माँग कर मेरे दिमाग और मेरे ज़मीर पर बोझ पड़ रहा है । फिर माँगना बंद नहीं होता । लगता है इसके पीछे भी कोई शक्ति काम कर रही है । किसी अन्य का ज़ोर काम कर रहा है । महाराज ऐसे कहते हैं :

**इकि दाते इकि भेखारी जी सभि तेरे चोज विडाणा ।।**

हे अकाल पुरुष ! यह तेरी माया है, कहीं तू ही दाता है, कहीं तू भिखारी है। इस तरह की तूने सृष्टि, इस ढंग का तूने जीवों का जीवन बनाया है। गुरु गोबिंद सिंघ जी फुरमान करते हैं कि हे अकाल पुरुष ! मैं देखता हूँ कि कहीं तू भिखारी बना माँग रहा है और कहीं मुँह माँगा दान दिए जा रहा है, दिए जा रहा है। यह देने में, यह माँगने में तेरा ही ज़ोर काम कर रहा है। तेरी ही शक्ति काम कर रही है। तो महाराज कहते हैं :

**जोरु न मंगणि देणि न जोरु ।।**

अक्सर ऐसा देखा गया है कि एक इंसान है, यदि वह कहता है कि यह वस्तु मुझे नहीं देनी चाहिए, मैं दे बैठा हूँ। अगर तू दे चुका है तो बात स्पष्ट हो गई कि ज़ोर किसी और का काम कर रहा है और आज तक का यह अनुभव कह रहा है कि माँगने के पीछे, देने के पीछे परिपूर्ण परमात्मा की एक प्रेरणा काम कर रही है। लाख समझाओ भिखारी माँगने से नहीं हटेगा। बादलों को कह दो कि बरसें ही न, चंदन को कह दो कि तू खुशबू न बाँट। फूलों को कह दें कि तुम महक चारों ओर क्यों बिखेर रहे हो ? क्यों बांट रहे हो ? देने का स्वभाव ही कादिर करीम ने बना दिया है बादलों का, चंदन का, फूलों का। इस तरह का स्वभाव जिस मनुष्य का होता है, उसको कहा जाता है फूलों जैसा है। यह तो बादलों जैसा है, यह तो चंदन जैसा है। यह तो लुटाना जानते हैं, यह तो बरसना जानते हैं, यह तो जगत् की झोली को मुअतर करना जानते हैं, खुशबू बाँटना जानते हैं। मगर ऐसा देखने में आया है कि बाँटा तो जा सकता है अगर किसी की झोली खाली हो, माँगने के लिए भी खड़ा हो। यहाँ पर गुरु नानक देव जी की वाणी कहती है कि सब तेरी माया है, कहीं तू माँग रहा है, कहीं तू दे रहा है। इसलिए साहिब कहते हैं कि अगर कोई दाता यह कह दे कि मैं दे रहा हूँ तो यह उसकी अज्ञानता है और कोई भिखारी यह कह दे कि मैं माँग रहा हूँ तो यह भी उसकी अज्ञानता है। जिस दिन भिखारी और दाता को यह सूझ मिल जाती है :

**इकि दाते इकि भेखारी जी सभि तेरे चोज विडाणा ।।**

उस दिन भिखारी भिखारी नहीं रहता, दाता दाता नहीं रहता। केवल परमात्मा ही रह जाता है, केवल अकाल पुरुष ही रह जाता है। उस दिन बात स्पष्ट हो जाती है कि कहीं तू ही भिखारी है और कहीं तू ही महादानी बनकर बाँट रहा है :

**जोरु न मंगणि देणि न जोरु॥**
**जोरु न जीवणि मरणि नह जोरु॥**

जन्म, जीवन और मृत्यु में हमारा ज़ोर काम नहीं कर रहा। हम अपनी मर्ज़ी से जगत् में नहीं आए और अपनी मर्ज़ी से जाना भी नहीं। यह बात अलग है कि नास्तिक कहते हैं कि चाहे जन्म और जीवन हमारे हाथ में है। जब भी चाहे, हम आत्म-हत्या कर सकते हैं, पर आत्म-हत्या का ख्याल पैदा हो, उसके लिए भी एक वातावरण चाहिए, उसके लिए भी एक माहौल चाहिए और वह भी प्रभु खुद है। वह भी परमात्मा खुद है। तो जिस तरह हमारा जन्म हुआ, हमारी मर्ज़ी के अनुसार नहीं। महाराज कहते हैं कि मृत्यु में भी हमारी मर्ज़ी काम नहीं करती। हम एक मकान बनाना चाहते हैं तो मकान से पूछते नहीं कि तू बनना चाहता है या नहीं, हम उससे पूछते नहीं कि तू गिरना भी चाहता है या नहीं। उस पर हमने कौन सा रंग करना है, किस तरह का रंग-रोगन करना है, यह हम मकान से नहीं पूछते। हम अपनी मर्ज़ी के ही रंग मकान को देते हैं और मर्ज़ी का ही मकान को रूप देते हैं। परमात्मा ने हम से पूछा नहीं कि तेरी आँखें किस तरह की बनाऊँ, तेरे दाँत किस तरह के बनाऊँ, तेरे नयन-नक्श किस तरह के बनाऊँ ? तेरा रंग किस तरह का बनाऊँ ? उस महान कारीगर ने जिस तरह का जिन्दगी का मकान बनाना था, बना दिया। महाराज कहते हैं कि जन्म में तेरा ज़ोर काम नहीं किया। तू अपनी मर्ज़ी के अनुसार जगत् में नहीं आया। इतनी बड़ी घटना तेरे हाथों में नहीं और याद रख, दूसरी सबसे बड़ी घटना क्योंकि जन्म का दूसरा छोर है, वह भी तेरे हाथ में नहीं और जन्म और मृत्यु के मध्य में है जीवन, यह भी तेरे हाथ में नहीं है। जप, तप करके, सत्संग करके, वाणी पढ़कर, अभ्यास करके उस बात की

समझ आ जाए तो समझ लो कि उस मनुष्य ने जीवन की शिखरता को छू लिया। तो महाराज कहते हैं :

**जोरु न मंगणि देणि न जोरु ।।**
**जोरु न जीवणि मरणि नह जोरु ।।**
**जोरु न राजि मालि मनि सोरु ।।**

मन में यह राज माल का, धन संपति का जो शोर-शराबा है कि मेरे पास यह वस्तु हो, मेरे पास यह वस्तु हो, मेरे पास यह होना चाहिए, मेरे पास वो होना चाहिए। अभ्यासी व्यक्ति को कुछ समझ आ जाती है कि इसमें मेरी मर्ज़ी काम नहीं करती, मेरा ज़ोर नहीं है। मैं अपने ज़ोर से नहीं कर रहा, यह भी प्रभु का ज़ोर है। अगर इस तरह का शोर-शराबा लोगों के मन में परिपूर्ण परमात्मा न पैदा करता तो इस जगत् में कुछ बनना भी नहीं था। यह ठीक है कि संतोष एक बहुत बड़ी दौलत है मगर तृष्णा और असंतोष भी कोई कम नहीं है। उसने मनुष्य को हुक्म मानने पर मजबूर किया। यह ठीक है कि फूल अत्यंत खूबसूरत और कीमती हैं, मगर यह भी मानना पड़ेगा कि खाद भी व्यर्थ नहीं है, जो बदबूदार है, गंदी है, उसके कारण ही फूल खिलते हैं और ठीक है कि फूल कोमल हैं, मगर यह भी नहीं भूलना चाहिए कि उनका बीज बड़ा कठोर है। इस बात की जब अभ्यासी को समझ आ जाती है कि तृष्णा से संतोष पैदा होता है, क्रोध से नम्रता पैदा होती है, लोभ से दान की वृत्तियाँ उजागर होती हैं, झूठ के बोल से तंग आकर ही सच्चाई का जन्म होता है और सिमरन की शिखरता अगर यह बोध करवा दे तो समझ लो सिमरन का फूल मनुष्य की झोली में पड़ गया। महाराज कहते हैं :

**जोरु न राजि मालि मनि सोरु ।।**

मन में जो राज माल का शोर है, धन संपति का शोर है, मेरे पास यह चाहिए, मेरे पास यह चाहिए। महाराज कहते हैं कि यह अपनी मर्ज़ी से शोर समाप्त नहीं कर सकता, खामोश नहीं होगा, चलता ही रहेगा, यह भी चलता ही रहेगा :

**जोरु न सुरती गिआनि वीचारि ।।**

मन की एकाग्रता पर भी मनुष्य का अपना ज़ोर नहीं है। इंसान यह चाहे कि मैंने अपनी ताकत से आज मन को टिका लेना है, एकाग्र कर लेना है। तो साहिब कहते हैं कि ऐसा नहीं हो सकता। मनुष्य ज़ोर से ज्ञान नहीं प्राप्त कर सकता। अपनी ताकत से न ही परमात्मा का जो विचार है, यह शक्ति से, ज़ोर से प्राप्त किया जा सकता है। साहिब कहते हैं कि यह तो एक दात है। मनुष्य के ज़ोर से परे की बात है। क्योंकि मनुष्य के पास जो जन्म और मृत्यु है, उन पर भी उसका ज़ोर नहीं चल सकता तो बाकी किस क्रिया पर इसका ज़ोर चलेगा ? इसलिए साहिब कहते हैं :

**जोरु न सुरती गिआनि वीचारि ।।**
**जोरु न जुगती छुटै संसारु ।।**

उक्तियों और युक्तियों में भी मनुष्य का अपना ज़ोर काम नहीं करता, नहीं तो प्रत्येक मनुष्य उक्तियों और युक्तियों को हासिल करके और संसार के बंधनों से छुटकारा पा लेता। देखने में आया है कि एक घर को त्याग देता है, पर आश्रम का बंधन पड़ गया। परिवार का बंधन टूटा, शिष्यों का बंधन पड़ गया। लोक का बंधन टूटा, परलोक का बंधन पड़ गया और लोक में शराब नहीं पीनी, परलोक में सोम रस पिलाएँगे। लोक में सदाचारी बनना है ताकि परलोक में अप्सराओं के साथ नृत्य कर सकें और परियों की महफिल में बैठ सकें। इकबाल ने यहाँ कह दिया :

**कहाँ ले जाऊँ दिल दोनों जहाँ में मुश्किल है।**
**यहाँ परियों का मजमा है वहाँ हूरों की महफिल है।**

मनुष्य की कल्पना देखो, यहाँ सदाचारी इसलिए बनना चाहता है कि परलोक में दुराचारी हो सके। यहाँ शराब के जाम को इसलिए तोड़ना चाहता है कि वहाँ अंगूरी शराब के चश्मों में स्नान कर सके। यहाँ थोड़े-से धन को इसलिए छोड़ना चाहता है कि वहाँ कँचन के महल जो हीरों और मोतियों से जड़े हैं, वह प्राप्त हो सकें। यहाँ मुस्लिम शायर डाक्टर इकबाल ने करारी चोट कर दी और कहा है कि इसने ईमान को कमज़ोर कर छोड़ा है, नमाज़ अदा करता रहा। इबादत करता

रहा। खुदा की बंदगी करता रहा, इसलिए ताकि हूरें मिलें, अंगूरी शराब मिले, जन्नत में गिलमा मिले, धन–संपति मिलने को और परलोक को भी बाज़ार बना दिया तूने तो ईमान कमज़ोर कर छोड़ा। तो देखने में आया है कि मनुष्य भी कई बार लोक छोड़ने की कोशिश करता है तो परलोक के बंधन पड़ जाते हैं। बच्चों को छोड़ देता है, शिष्यों के बंधन पड़ जाते हैं। यहाँ एक स्त्री छोड़ देता है, वहाँ हूरों के बंधन, कल्पना की हूरों के बंधन अपने इर्द–गिर्द बना लेता है और समझदार दार्शनिकों ने कह दिया कि यह भी मनुष्य की वासना है कि जो कुछ इस लोक में से नहीं मिल सका, नहीं प्राप्त हो सका, उसको परलोक में प्राप्त किया जाए। गालिब ने तभी तो व्यंग्यात्मक ढंग से कह दिया :

**हम जानते हैं हकीकत को, लेकिन**
**दिल के बहलाने को गालिब यह ख्याल अच्छा है।**

फिर कहते हैं :

**जोरु न जुगती छुटै संसारु ॥**



मनुष्य अपनी युक्ति से संसार के बंधन तोड़ नहीं सकता। देखने में आया है कि जिन्होंने दावे से संसार के बंधन तोड़े हैं, उन्होंने परलोक के बंधन पैरों में डाल लिए और पहले से भी ज़्यादा जकड़ में आ गए, पकड़ में आ गए। महाराज कहते हैं कि नहीं इसमें भी मनुष्य का ज़ोर काम नहीं कर सकता और मनुष्य अपने ज़ोर के साथ उक्तियाँ–युक्तियाँ हासिल करके जगत् के बंधन नहीं तोड़ सकता। महाराज कहते हैं कि अगर कोई मनुष्य दावा करे कि मैं अपनी बौद्धिक शक्ति से, शारीरिक ताकत के साथ सब कुछ हासिल कर सकता हूँ तो साहिब कहते हैं :

**जिसु हथि जोरु करि वेखै सोइ ॥**

है किसी के पास ज़ोर तो करके देख ले, मुझे दिखा दे कि ज़ोर से कोई ज्ञानी बन सकता है, ज़ोर से कोई भक्त बन सकता है, ज़ोर से कोई अपना रंग–रूप बदल सकता है, ज़ोर से कोई मनुष्य अपना स्वभाव बदल सकता है या ज़ोर के साथ जो जन्म और मृत्यु के बंधन

के चक्र हैं, इनको तोड़ सकता है। साहिब कहते हैं कि सब कुछ में यदि मनुष्य का ज़ोर काम नहीं कर रहा तो हे मनुष्य ! तू उस अनुभव को प्राप्त कर, जिसका ज़ोर सब जगह चल रहा है और जिसके ज़ोर के साथ सब कुछ हो रहा है :

**जिसु हथि जोरु करि वेखै सोइ ।।**

है किसी के हाथों में ज़ोर तो फिर वह अपने ज़ोर से प्राप्त कर ले। साहिब कहते हैं कि किसी के भी हाथों में इस तरह का ज़ोर नहीं है :

**नानक उतमु नीचु न कोइ ।।**

जब इस बात की समझ आती है कि ज़ोर परमात्मा का है, तो मनुष्य कहता है—कोई उत्तम नहीं, कोई नीच नहीं। खाद गंदी ज़रूर है, बदबूदार अवश्य है, पर यह न हो तो सुगंधित फूलों का जन्म नहीं होता। इस तरह कोई उत्तम नहीं, कोई नीच नहीं, कोई छोटा नहीं, कोई बड़ा नहीं। इस तरह की हालत जिस दिल की बनती है, उसी को कहते हैं यह भक्त ज्ञानी है। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज का वाक्य :



**हम नही चंगे बुरा नही कोइ ।। प्रणवति नानकु तारे सोइ ।।**

हम अच्छे नहीं हैं तो जगत् में कोई बुरा नहीं है। इसको कहते हैं सांसारिक वृत्ति। कोई अच्छा नहीं है, कोई उत्तम नहीं है, कोई छोटा नहीं है, कोई बड़ा नहीं है, कोई शिष्य नहीं है, कोई ठाकुर नहीं है, सभी बराबर हैं। इसे कहते हैं ब्रह्म दृष्टि, अकाल दृष्टि। अब इसको सच की समझ आ गई है, पर कुछ बुरा-बुरा दिखाई दे रहा है तो ऐसा कि मनुष्य के मन में अभी बुराई है। वह मन की बुराई दरअसल बाहर प्रगट हो रही है, जिसके सहारे जगत् में अनेक बुराईयाँ और खुशियाँ दिखाई दे रही हैं। उर्दू के प्रसिद्ध दार्शनिक कवि और आखिरी मुगल सम्राट बहादुर शाह ज़फ़र का ऐसा कहना है कि जितनी देर तक मैं देखता था जगत् में कि यह बुरा है, यह बुरा है, यह ऐबी है, यह दोषी है, वह नीच है, उतनी देर तक मैं स्वयं को देखने में

असमर्थ रहा और जिस दिन मैंने अपनी कमियाँ देखीं तो मुझे पता चला कि मैं अपनी बुराईयों के कारण ही जगत् को बुरा देख रहा हूँ। संसार में जितनी बुराईयाँ दिखाई दे रही हैं। हे मनुष्य! तू बुरा है, बद है, जिस दिन मनुष्य नेक हो जाता है, जिस दिन मनुष्य का हृदय साफ हो जाता है, पवित्र हो जाता है, उस दिन मनुष्य कहता है :

**सभु गोबिंदु है सभु गोबिंदु है गोबिंद बिनु नही कोई ॥**

*(अंग ४८५)*

उस दिन मनुष्य की रसना से यह वाक्य निकलते हैं :

**सभै घट रामु बोलै रामा बोलै ॥ राम बिना को बोलै रे ॥**

*(अंग ९८८)*

उस दिन मनुष्य की जुबान से यह मधुर वाक्य निकलते हैं :

**फरीदा खालकु खलक महि खलक वसै रब माहि ॥**
**मंदा किस नो आखीऐ जां तिसु बिनु कोई नाहि ॥**

*(अंग १३८१)*

बाबा फरीद जी कहते हैं कि मैं किसको बुरा कहूँ, सब खुदा है, सब अकाल है, सब परिपूर्ण परमात्मा है। बाबा फरीद कहते हैं कि चाहे जगत् मुझे फकीर-फकीर कह रहा है, पर मैं फकीर नहीं हूँ, मैं तो गुनाहों से भरा हुआ हूँ :

**फरीदा काले मैडे कपड़े काला मैडा वेसु ॥**
**गुनही भरिआ मै फिरा लोकु कहै दरवेसु ॥**

यह दृष्टि दरवेश की है, यह दृष्टि भक्त की है, यह दृष्टि संत की है। वह कहता है मेरे हाथ में कुछ नहीं है। इस अवस्था तक पहुँचा है तो यकीन मानो वह परमात्मा के हाथों में होता है और जो कह देता है कि मेरे हाथों में सब कुछ है तो परमात्मा के हाथों से दूर चला जाता है और अपने हाथ भी खाली कर बैठता है। सिवा दुखों और कुरूपता के उसकी झोली में और कुछ नहीं आता। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं कि जिस दिन इस स्थान पर पहुँचता है कि मेरे हाथों में कुछ नहीं, उस दिन उसको इस बात की समझ आती है :

**नानक उतमु नीचु न कोइ ।।**

कोई उत्तम नहीं, कोई नीच नहीं, कोई छोटा नहीं, कोई बड़ा नहीं, कोई दाता नहीं, कोई भिखारी नहीं। सब ईश्वर है, सब अकाल पुरुष है, सब तू ही है, सब तू ही है। दरअसल यह अहंकार की भाषा है–मैं हूँ, मैं हूँ और यह निरंकार के वचन हैं–तू ही है, तू ही है। यह शब्द जिस दिन रसना उच्चारण करे और हृदय के गहरे तल से निकलें, समझ लें मनुष्य परमात्मा में लीन हो गया है।

—o—

## पउड़ी चौंतीसवीं

**राती रुती थिती वार ॥ पवण पाणी अगनी पाताल ॥**
**तिसु विचि धरती थापि रखी धरम साल ॥**
**तिसु विचि जीअ जुगति के रंग ॥ तिन के नाम अनेक अनंत ॥**
**करमी करमी होइ वीचारु ॥ सचा आपि सचा दरबारु ॥**
**तिथै सोहनि पंच परवाणु ॥ नदरी करमि पवै नीसाणु ॥**
**कच पकाई ओथै पाइ ॥ नानक गइआ जापै जाइ ॥ ३४ ॥**

जपुजी साहिब में आए पाँच खण्ड आध्यात्मिक मंडल की पाँच अवस्थाएँ हैं। चार अवस्था पड़ाव हैं और पाँचवीं अवस्था मंज़िल-ए-मकसूद है। पाँचवी अवस्था को गुरु नानक देव जी महाराज ने सचखंड कहा है :

**सचखंडि वसै निरंकारु ॥**



जहाँ मनुष्य निरंकार में होता है और निरंकार मनुष्य में होता है। आखिर हर मार्ग के कुछ न कुछ पड़ाव होते हैं, हर मार्ग किसी जगह से शुरु होता है और किसी जगह पर उसका अंत होता है। जगत् के अवतार पुरुषों ने मनुष्य की सुरति के जो पड़ाव माने हैं, उस संबंधी जानकारी साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज अपनी इस पावन रचना में करवाते हैं और इतनी बात स्पष्ट है कि मार्ग सुरति का है, मार्ग ध्यान का है, मार्ग शरीर का नहीं है। इस मार्ग पर शरीर ने नहीं चलना। इस मार्ग पर सुरति ने चलना है। इस मार्ग पर तन ने नहीं चलना, इस मार्ग पर मन ने चलना है। इसलिए धर्म की सारी साधना मन की साधना है न कि तन की साधना। सुरति की साधना न कि शरीर की साधना। जब सुरति ने जाना है गगन मंडल में वहाँ :

**सचखंडि वसै निरंकारु ॥**

तक रास्ते के पड़ावों का श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने ज़िक्र किया है। हमारे देश में धर्म संबंधी जो कुछ तजुर्बे किए गए हैं, उन्होंने दो पड़ाव बताए हैं और तीसरी मंज़िल-ए-मकसूद। उपनिषदों के ऋषि पहले पड़ाव को कहते रहे हैं कर्म काण्ड, दूसरे को कहते रहे हैं उपासना काण्ड और तीसरी मंज़िल-ए-मकसूद है, टिकाना है, स्थान है, जिस को कहा गया है ज्ञान काण्ड। ज्ञान काण्ड तक पहुँचना परमात्मा तक पहुँचना है। परमात्मा क्या है ? प्रकाश ज्ञान क्या है ? प्रकाश-

**नामु जपत कोटि सूर उजारा बिनसै भरमु अंधेरा ।।**

हू-ब-हू इसी तरीके से इस्लाम के महान संस्थापक मोहम्मद साहिब ने तीन पड़ाव और चौथी मंज़िल बताई है। पहले वे कहते हैं खुदा के मार्ग पर चलना है तो यात्रा आरम्भ करनी पड़ेगी शरीयत से, यहीं से कदम उठाना पड़ेगा। पहले शराह में आना, फिर तरीकत, कुछ तर्क करना, त्याग की दुनिया, तीसरी मार्फत की दुनिया और चौथी हकीकत जिसको सच्चाई कहते हैं। उसको अरबी में हकीकत, हक, सच, हकीकत सच्चाई कहते हैं। गुरु नानक देव जी महाराज का कथन है कि सच तक पहुँचना परमात्मा तक पहुँचना है। मोहम्मद साहिब का कहना है कि हकीकत तक पहुँचना खुदा तक पहुँचना है। बात बिल्कुल एक है। यहाँ एक पंजाबी मुहावरा भी सिद्ध हो जाता है कि 'सौ सिआणे इको मत, मूर्ख आपो आपणी'। समझदारों ने, ज्ञानी पुरुषों ने वही बात करनी है, जिसकी बुनियाद सत्य होती है, जिसमें उछाल सुगंधि गुण सत्य के लिए होते हैं तो सत्य तक पहुँचना खुदा तक पहुँचना है, सत्य तक पहुँचना परमात्मा तक पहुँचना है। इसलिए जहाँ बैठ कर सत्य का चिंतन हो, सत्य से ध्यान जोड़ा जाए उस स्थान को कहते हैं सत्संग। उन व्यक्तियों का समूह जो सत्य की संगत करने आए हैं, सत्य की तलाश करने आए हैं और जिसका सत्य से संबंध हो जाता है, उसको कहते हैं सत्संगी। यह तो सत्य का संगी हो गया और सत्य का संगी हो जाना परमशक्ति का संगी हो जाना, मूल का संगी हो जाना और ऐसे कह लें कि उनको सबसे बड़ा मित्र मिल गया, जिसके बराबर और कोई भी नहीं। साहिब श्री गुरु नानक देव जी

महाराज ने चार पड़ाव बताए हैं पाँचवी मंज़िल–ए–मकसूद। जिस तरह दो पड़ाव और तीसरी मंज़िल हमारे देश के प्राचीन सनातन ऋषियों ने बताए हैं–कर्म काण्ड, उपासना काण्ड, फिर ज्ञान काण्ड। कर्म काण्ड, शरीर ने कर्म काण्ड करना है और उपासना काण्ड मन ने करना है। ज्ञान काण्ड फल है। ऐसे कह लें कर्म काण्ड बीज है। उपासना काण्ड शाखा है और ज्ञान काण्ड फल है। कर्म का फल ही है ज्ञान। पर जैसे ज्ञान की प्राप्ति होती है तो कर्म काण्ड की दुनिया रह जाती है। यदि जिन्दगी भर कर्म काण्ड चल रहा है तो इतनी बात स्पष्ट है कि इस व्यक्ति के पास वह फूल है जिसमें से अभी तक फल नहीं निकला और हकीकत में कुछ कर्म काण्ड तो ऐसे ही हैं जिनमें से वास्तव में फल की प्राप्ति नहीं होती। जिसको आजकल नानक मता कहते हैं, किसी समय इस स्थान का नाम था गोरख मता। जब साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज अपने साथियों मरदाना इत्यादि सहित पहुँचे, गोरख मता में तो योगियों ने आप का सम्मान किया और प्रमुख सिरमौर योगी लहोड़िपा नाथ ने गुलाब का फूल पेश किया। मरदाना कहने लगा, पातशाह ! पहले सुमेर पर्वत और वटाला जहाँ-जहाँ भी गए हैं, योगी बहुत बहस करते रहे हैं, मगर अब इनका स्वभाव बिल्कुल बदला हुआ है। अब आप को देखकर प्रसन्न होकर गुलाब का फूल भेंट कर रहे हैं। पातशाह इनके स्वभाव में तबदीली आई हुई है। सतिगुरु कहने लगे–फूल भेंट नहीं किया, एक प्रश्न किया है। यह फूल हमें अर्पण नहीं किया, इन समस्त योगियों ने एक प्रश्न किया है। मरदाना कहता है कि सवाल ? हाँ, उन्होंने सवाल किया है कि योग मत गुलाब के फूल की तरह है। इसमें रिद्धियों सिद्धियों की सुगंध है। इसमे सांसारिक पूजा प्रतिष्ठा की सुन्दरता है। इसमें समाधि की कोमलता है और यह कह रहे हैं कि गुरु नानक देव जी क्या आपने आज तक योग मत धारण नहीं किया और क्यों नहीं किया ? गुरु नानक देव जी महाराज ने वह फूल योगियों को वापिस किया और कहा कि यह फूल कोमल है, इस फूल में सुगंध भी है। यह फूल सुंदर भी है, मगर नानक उसका पुजारी भी है, जिस फूल में से फल भी निकले, यह फूल खूबसूरत तो ज़रूर है पर किसी खूबसूरत

और मीठे फल को जन्म नहीं देता। गुरु नानक को केवल रिद्धि सिद्धि और सांसारिक पूजा प्रतिष्ठा नहीं चाहिए। गुरु नानक को नाम का फल चाहिए। मैं जिन्दगी का आधार केवल नाम को ही समझता हूँ। जिस कर्म में नाम रस नहीं, मेरे लिए वह फूल है, जिसमें कोई फल नहीं, मुझे इस तरह के फूल नहीं चाहिए, जिन फूलों में फल नहीं। योगी खामोश हो गए। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने यथावत फुरमान किया कि भई कर्म भी वह करना जिस कर्म के बीज में से ज्ञान निकले। जिस कर्म का धर्म के साथ संबंध नहीं,वह कर्म पाखंड है। जैसे गुरु अर्जुन देव जी महाराज फुरमान करते हैं :

**करम धरम पाखंड जो दीसहि तिन जमु जगाती लूटै ॥**
**निरबाण कीरतनु गावहु करते का निमख सिमरत जितु छूटै ॥**

*(अंग ७४७)*

अब जगत् में यह ही उपदेश दिया जाता है कि संसार के लोगो ! धर्म कर्म करो, धर्म कर्म करो। गुरु अर्जुन देव जी महाराज कहते हैं कि अनुपयोगी कर्म वे कर्म हैं जिनमें ज्ञान नहीं, जिस काम में प्रभु की भक्ति नहीं, जिस कर्म में नाम का रस नहीं, वह बीज, वह कर्म अनुपयोगी है। कर्म धर्म जो दिखाई दे रहा है वह तो पाखंड है, खंडित करेगा मन को। दरअसल कर्म काण्ड वहीं ठीक है जो मन को अखंड करे, मन को एक करे, जिस कर्म को करते ही पाखंड खंड-खंड में जीना है, टुकड़ों-टुकड़ों में जीना है तो साहिब कहते हैं यह वह कर्म है जिनमें से ज्ञान फल नाम का रस निकलता ही नहीं। यह कर्म काण्ड पाखंड है। साहिब गुरु गोबिंद सिंघ जी का फुरमान है कि हे परमात्मा के पुजारियो ! सिर्फ उन कर्मों के सहारे पर जो कर्म भ्रम पर खड़े हैं, भाव जिस कर्म में से भ्रम निकलता है, जिस कर्म में से ज्ञान नहीं निकलता, जिस कर्म में से भक्ति रस नहीं निकलता तो यह सब पाखंड है। साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने चार पड़ाव बताए हैं और पाँचवीं मंज़िल बताई है। पहला आप कहते हैं धर्म खण्ड, दूसरा ज्ञान खण्ड, तीसरा श्रम खण्ड, चौथा कर्म खण्ड और पाँचवाँ सचखण्ड। जो पड़ाव हैं, जहाँ तक मनुष्य के मन ने, मनुष्य के ध्यान ने, मनुष्य की सुरति ने पहुँचना है, यात्रा आरम्भ करनी होगी धर्म खण्ड

से। पर अब कोई मनुष्य यात्रा आरम्भ कर चुका है और वास्तव में वो धर्म खण्ड है। इसकी पहचान किस तरह होगी। दरअसल गुरु नानक की पूरी शिक्षा मन के प्रति है और साहिब ऐसा भी कहते हैं कि धार्मिक दिखाई दे जाना एक श्रृंगार है। कोई भी किसी तरह का श्रृंगार कर धार्मिक दिखाई दे सकता है। मगर धार्मिक हो जाना बहुत बड़ी मेहनत है। साहिब स्वयं कहते हैं कि यह तो परिश्रम है :

**जिनी नामु धिआइआ गए मसकति घालि ।।**

बहुत अधिक मेहनत है, बड़ा कड़ा परिश्रम है तो इसी तरीके से इस्लाम के पहले पड़ाव की पहचान हो जाती है कि यह शराह में आया है। उपनिषदों और ऋषियों के मुताबिक कर्म काण्ड में आया, उसने यात्रा आरम्भ कर दी। गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं कि जो धर्म खण्डी है, उसने यात्रा आरम्भ कर दी मगर अब धार्मिक है यह किस तरह पहचान होगी ? साहिब कहते हैं कि धर्म खण्डी अपने जीवन को धर्म देता है, एक मर्यादा देता है, एक नियम देता है, एक विधि और विधान देता है और वह किस तरह देता है ? उसको एक सूझ मिलती है, उसको एक समझ मिलती है, सत्संग कर-करके कि यह जगत् में जो कुछ हो रहा है सब विधिपूर्वक हो रहा है, सब वैधानिक ढंग से हो रहा है। साहिब उसका ही फैसला इस पावन पवित्र पउड़ी में करते हैं :

**राती रुती थिती वार ।। पवण पाणी अगनी पाताल ।।**

यह रातें, यह ऋतुएँ, यह तिथि, यह दिन, यह त्यौहार किसी विधि विधान के अनुसार परमात्मा ने अटल नियम अनुसार बना दिए हैं, उसका उल्लंघन नहीं हो सकता, अगर कोई लाख कोशिश भी करे कि अग्नि में से ठण्डक मिले और बर्फ में से गर्मी मिले तो ऐसा हो ही नहीं सकता। सूर्य में से अंधेरा मिले, चंद्रमा से जलन मिले, नहीं, ऐसा नहीं हो सकता। प्रत्येक को अपने-अपने नियमों का पालन करने के लिए उस परिपूर्ण परमात्मा ने जिम्मेदारी पर लगाया हुआ है, सेवा पर लगाया हुआ है। साहिब कहते हैं कि जिस तरह यह रातें, ऋतुएँ, तिथि, दिन नियम पूर्वक चलते हैं और अपनी जिम्मेदारी निभा रहे हैं, इसी

तरीके से पवन व पानी और अग्नि और पाताल किसी नियम पर खड़े हैं। भाव ऊपर की धरती, नीचे की धरती, किसी वैधानिक ढंग से खड़ी है। किसी नियम पर खड़ी है। एक समझदार व्यक्ति, धर्म खण्डी जब देखता है, ग्रह नक्षत्रों पर निगाह डालता है कि ज़रूर किसी वैधानिक ढंग से यह टिका हुआ है। देखो ट्रैफिक के नियम होते हुए भी असंख्य ऐक्सीडैंट हो जाते हैं, टक्कर हो जाती हैं। हज़ारें नहीं अरबों-खरबों ग्रह, नक्षत्र, सूर्य, चाँद, तारे जो आवाज़ से भी तेज़ चलते हैं, पर मजाल है कहीं टक्कर हो जाए तो अवश्य कोई विधि है, कोई विधान है, कोई नियम है। यदि यह सभी टकरा जाएँ तो सभी आज खत्म हो जाएँ, जब कि देखते हैं कि मनुष्य के बनाए हुए नियम के बावजूद, मनुष्य की बनाई हुई मर्यादा के बावजूद ऐक्सीडैंट हो जाते हैं, टकराव हो जाते हैं तो यहाँ तो मानना पड़ेगा कि अगर मर्यादा है ही नहीं तो अभी धरती किसी ग्रह से टकरा जाए, और ग्रह एक सैकिण्ड में सभी टकरा कर तबाह हो जाएँ। नहीं, यह असंख्य सूर्य मंडल, यह असंख्य ग्रह नक्षत्रों का मंडल बहुत तेज़ गर्दिश में हैं, पर टकराव नहीं है। अवश्य कोई विधि है, विधान है। तो साहिब कहते हैं कि सभी कुछ वैधानिक ढंग से चल रहा है :

**तिसु विचि धरती थापि रखी धरम साल ॥**

पवन में, पानी में, अग्नि में और पाताल में और रातों, ऋतुओं, तिथियों, दिनों में उस परिपूर्ण परमात्मा ने जीवों को धर्म कमाने के लिए, यह धरती बना रखी है। इसलिए पूरी धरती को गुरु नानक देव जी कहते हैं यह धर्मशाला है। यह जीवों के धर्म कमाने की जगह है धर्मशाला है, यहाँ मनुष्य ने कुछ पढ़ना है, यहाँ जीवों ने कुछ सीखना है। अगर इंसान बार-बार इसी पाठशाला में आ रहा है, बार-बार इसी पृथ्वी पर जन्म ले रहा है तो बात स्पष्ट हो गई कि बार-बार फेल हो रहा है। नाकाम हो रहा है। जैसे कोई विद्यार्थी एक कक्षा में परीक्षा देकर फेल हो गया, उसी में बैठना पड़ेगा। आगे बढ़ना उसको नसीब नहीं होगा तो यहाँ धरती जो धर्मशाला है, यहाँ परीक्षा क्या है ? मृत्यु, मृत्यु बता देगी जिन्दगी सफल हुई या नाकाम। भक्त कबीर कहते हैं :

**चले जुआरी दुइ हथ झारि ।।** *(अंग ११५८)*

यह दोनों हाथ झाड़ कर जा रहा है । मृत्यु बता रही है कि जिन्दगी खाली रही, जीवन खाली रहा । कुछ भी नहीं है तो मृत्यु परीक्षा है । अगर मृत्यु आ रही है तो मनुष्य दुखी है, बेचैन है । मोह बढ़ता जा रहा है, संताप बढ़ता जा रहा है तो बात स्पष्ट हुई कि इस जीवन से ऊँचा जीवन इसको नहीं मिला । इस संसार से कोई ऊँची दुनिया इसको उपलब्ध नहीं हो सकी । इसलिए यह इसी संसार में रहेगा । मनुष्य को उतने समय तक इसी संसार में रहना पड़ता है, जब तक इस संसार से ऊँची दुनिया मिलती नहीं । जितने समय तक विद्यार्थी ऊँची कक्षा में न जाए, कामयाब न हो, निचली कक्षा में ही रहना पड़ता है । बार-बार फेल होता रहा है । भक्त कबीर जी कहते हैं :

**बहुते फेर पए किरपन कउ अब किछु किरपा कीजै ।।**
*(अंग ६६६)*

हे अकाल पुरुष ! बहुत चक्र लग चुके हैं, कई बार इस धरती पर मैं रह चुका हूँ । आगे बढ़ना मुझे नसीब नहीं हुआ, जबकि गुरु अर्जुन देव जी महाराज जी प्रेरणा देते हैं कि यह धर्म कमाने की जगह है और तू यहाँ ही घर बना कर बैठ गया है, यहाँ ही टिक कर बैठ गया है । आगे बढ़ने का नाम ही नहीं ले रहा । साहिब कहते हैं कि यह जीवों के धर्म कमाने की जगह है । धरती पर जनसंख्या का बढ़ जाना इस बात का सबूत है कि मृत्यु नज़र आ रही है । यह जीव फेल हो गया तो बार-बार यहाँ आ रहा है और कुछ पशु योनियों, पशु तन को त्याग कर विकास करती हुई मनुष्य बन रही हैं । उन्होंने भी इस धरती पर ही रहना है और मनुष्य मर कर फिर मनुष्य बनने लगे । आगे नहीं जा रहे । मुक्ति प्राप्त नहीं हो रही । तो इस ढंग से आहिस्ता-आहिस्ता जनगणना बढ़ती जा रही है । बढ़ने का यह एक मूल कारण है । धार्मिक दृष्टिकोण के मुताबिक अगर इस जीव ने मोक्ष ही नहीं पाना । अगर इस बहती हुई धारा ने सागर में लीन होकर सागर का रूप ही नहीं बनना तो उसने रास्ते की ज़मीन को जगह-जगह पर पोखर बन कर घेरना है । तालाब बन कर घेरना है तो धरती की जनसंख्या बढ़ने का धार्मिक दृष्टिकोण के मुताबिक

यही कारण है कि मनुष्य मर कर फिर इसी धरती पर आ रहा है। पशु योनियाँ धीरे-धीरे पशु-तन त्याग करके विकास करती हुई मनुष्य तन प्राप्त कर रही हैं और इस ढंग से जनगणना बढ़ती जा रही है। जैसे विद्यार्थी बार-बार फेल होते रहे और पुनः प्रवेश लेते रहे तो कक्षा में बहुत भीड़ हो जाएगी। धरती की भीड़ इस बात का सबूत है कि मनुष्य की सुरति आगे नहीं जा रही तो साहिब कहते हैं कि यह जीवों के धर्म कमाने की जगह है :

**तिसु विचि जीअ जुगति के रंग ।।**

इसमें जीवन की असंख्य युक्तियाँ हैं। जीव बहुत हैं, पर एक युक्ति से नहीं जीते। जैसे कई जीव हैं। चौपाए जानवर हैं वह जुबान से चाट कर ही पानी पीते हैं और माँस खाते हैं, घास नहीं खाते। भूखा मर जाएगा शेर, मगर घास नहीं खाएगा। भूखी मर जाएगी गाय, मगर माँस नहीं खाएगी। इनकी जीवन युक्तियाँ परिपूर्ण परमात्मा ने निश्चित कर दी हैं। इसलिए कहा जाता है कि पशु भोग योनि है और मनुष्य जो है यह कर्म योनि है। वह कुछ भोगने के लिए आया है मगर कुछ करने के लिए भी आया है, मगर पशुओं की जीवन युक्ति भी बंधी हुई है। वह अपनी जीवन युक्ति से एक तरफ नहीं जा सकते। उसी में ही विवश होकर उनको जीना पड़ता है। मनुष्य को अपनी जीवन युक्ति खुद तलाश करनी पड़ती है, क्या पहनना है, क्या नहीं पहनना है ? कहाँ रहना है और कैसे रहना है ? क्या खाना है और क्या नहीं खाना ? भाव सभी युक्तियाँ उक्तियाँ मनुष्य को खुद ढूँढनी पड़ती हैं जीवन के संबंध में। तो साहिब कहते हैं कि अनेकों तरह के जीवन जो धरती पर हैं, उनकी अनेकों तरह की जीवन युक्तियाँ हैं। उनके अनेक रंग हैं :

**तिन के नाम अनेक अनंत ।।**

तो साहिब कहते हैं कि इन जीवों के नाम भी अनेक हैं, रूप भी अनेक हैं, रंग भी अनेक हैं और जीवन की युक्तियाँ भी अनेक हैं। मगर अब साहिब कहते हैं :

**करमी करमी होइ वीचारु ।।**

प्रभु के दर पर जो विचार होता है, वह कर्मों का होता है। कर्म क्या हैं? मनुष्य क्योंकि है ही कर्म योनि। यह भोग योनि नहीं है यह कर्म योनि है। मनुष्य ने कितना भोगा है, इस बात की महानता वहाँ नहीं मानी जाएगी। मनुष्य ने कर्म क्या किए हैं, इस बात की गणना होगी, इस बात की गिनती होगी और कर्म वही शुद्ध होता है जिससे दूसरों की जिन्दगी बने और अपनी सुरति ऊँची हो। मन को उल्लास मिले और दूसरों को सुख मिले, यह तो शुभ कर्म है और जो काम करते दूसरों को चोट पहुँचे और मन में गुलामी पैदा हो, वह तो अशुभ कर्म है। साहिब कहते हैं कि उस प्रभु के दरबार में फिर जीवों के कर्मों पर विचार होता है :

**करमी करमी होइ वीचारु ।। सचा आपि सचा दरबारु ।।**

इन कर्मों का कहाँ विचार होता है जो परमात्मा स्वयं सच्चा है और जिसका दरबार सच्चा है और जिसका न्याय सच्चा है। उस दरबार में समस्त जीवों के कर्मों का विचार होता है :

**तिथै सोहनि पंच परवाणु ।।**



उस परमात्मा के दरबार में शोभायमान होते हैं। कौन? पंच जन, उत्तम मनुष्य। कौन संतजन, भक्तजन, यह पंच हैं। यह मनुष्यों के पंच हैं, उत्तम हैं, महान हैं, प्रमुख हैं, प्रभु के दर पर यह शोभा पाते हैं।

**नदरी करमि पवै नीसाणु ।।**

प्रभु की बख्शिश द्वारा उनके मस्तक पर इसका निशान पड़ जाता है भाव कि भक्ति भाव माथे पर प्रगट होता है। जैसे कि साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं :

**गुझड़ा लधमु लालु मथै ही परगटु थिआ ।।**

*(अंग १०९६)*

क्रोध माथे पर प्रगट होता है, लोभ माथे पर प्रगट होता है। वासना माथे पर प्रगट होती है, प्रेम भाउ माथे पर प्रगट होता है। भक्ति रस माथे पर प्रगट होता है। मस्तक बता देता है। आँखें बता देती हैं कि मनुष्य कहाँ है? साहिब कहते हैं कि गुप्त लाल मुझे मिला, पर मैं

उस गुप्त लाल को रख नहीं सका छिपा कर। माथे पर प्रगट हो गया भाव माथे पर प्रगट होगा, प्रेम माथे पर प्रगट होगा :

**गुझड़ा लधमु लालु मथै ही परगटु थिआ ॥** *(अंग १०९६)*

**अनिक जतन करि हिरदै राखिआ रतनु न छपै छपाइआ ॥**

*(अंग ६५९)*

सो अवश्य माथे पर प्रगट होता है तो साहिब कहते हैं कि यह जो माथे पर प्रगट हुआ भक्ति भाउ है, यह परमात्मा की ओर से बख्शिश का निशान है, टीका है। जैसे मस्तक पर टीका लगाते हैं। साहिब कहते हैं कि परमात्मा ने टीका लगा दिया बख्शिश का, रहमत का :

**कच पकाई ओथै पाइ ॥**

कौन कच्चा है, कौन पक्का है, यह तो प्रभु के दर पर ही फैसला होगा। यहाँ मनुष्य किसी के बारे यह नहीं कह सकता कि यह कच्चा है, यह पक्का है। जैसे पक्का फल मीठा होता है, वैसे पक्का संत ही मिठास से भरा होता है। कच्चा संत जो अभी कर्म काण्ड में है, पक्का संत जो नाम रस तक पहुँच गया है। तो साहिब कहते हैं :



**नानक कचड़िआ सिउ तोड़ि ढूढि सजण संत पकिआ ॥**

*(अंग ११०२)*

कच्चे फल फीके होते हैं, कड़वे होते हैं। उनमें रस नहीं होता। स्वाद नहीं होता। कर्म काण्डी के पास तुअसब होता है, तंगदिली होती है। उसके हृदय में दूसरे के लिए जगह नहीं होती, मगर कर्म काण्डी जब ज्ञान काण्ड तक पहुँचता है, भक्ति रस तक पहुँचता है तो सारे संसार के लिए उसका हृदय खुल जाता है। वह सभी द्वार खुले रखता है। प्रत्येक के लिए खुले रखता है। प्रत्येक को मित्र कहता है तो साहिब कहते हैं कि कौन कच्चा है, कौन पक्का ? कौन संत है ? कौन असंत है ? यह तो परमात्मा के दर पर ही फैसला होगा।

**नानक गइआ जापै जाइ ॥**

जिसने अब मर कर आगे जाना है तो पता चलेगा कि कौन कच्चा है, कौन पक्का है। यहाँ किसी के बारे में फैसला नहीं किया जा सकता। यह बात अलग है कि कोई भी मर जाए, हम उसको कह देते हैं यह

स्वर्गवास हो गया। किसी एक मनुष्य के लिए भी ऐसा नहीं कहा जाता कि यह नरकवास हुआ है, यही कहा जाता है स्वर्गवास हुआ है। गुरमति में कहते हैं कि सचखंड पिआना कर गया। यह सचखंड वासी हो गया। तो सचखंड मर कर नसीब नहीं होता। जो जीते जी सचखंड तक उपलब्ध नहीं हुआ, उसको मृत्यु के पश्चात सचखंड नसीब नहीं हो सकता।

**बेणी कहै सुनहु रे भगतहु मरन मुकति किनि पाई ॥**

हाँ, मृत्यु, मरना यह ज़रूर बता देती है कि यह मनुष्य सचखंड में जीया कि झूठ खंड में जीया। यह मनुष्य नरक में जीया कि स्वर्ग में जीया। साहिब कहते हैं कि धर्म खण्ड की यह विचार है कि उस मनुष्य की जिन्दगी पूरी वैधानिक होगी। उसका उठना, बैठना, खाना पीना, सोना, जागना, पहनना है तो क्या हँसना और रोना सब वैधानिक होगा। उसके उठने से, बैठने से, हँसने से, रोने से किसी को चोट नहीं पहुँचेगी। उसके पहनने से, उसके खाने पीने से और उसके दिन भर के व्यवहार से किसी को नुक्सान नहीं पहुँचेगा। उसकी पूरी जिन्दगी सिमटी हुई होगी। विधान में होगी। जहाँ नदी की धारा दो किनारों के बंधन में चलती है, इसी तरह उस मनुष्य की जीवन धारा धर्म के बंधन में चलती है, विधान के बंधन में चलती है और किसी को हानि नहीं पहुँचती। जैसे तटबंध का, किनारों का उल्लंघन करके दरिया के पानी में उछाल आ जाए तो वह बहुत सारे कस्बों को, शहरों को, खेतों को तबाह कर देता है, इसी तरह ही गैर-वैधानिक जिन्दगी कईयों के लिए दुख का कारण बनती है, कलह का कारण बनती है। साहिब कहते हैं कि धर्म खण्ड की यह पहचान है कि जप करते हुए उस मनुष्य को समझ आ गई कि जिन्दगी को मैंने एक विधान देना है। जिन्दगी को मैंने एक धर्म देना है। जीवन को मैंने एक नियम देना है और जो नियम में जी रहा है, धर्म में जी रहा है, वैधानिक ढंग से जी रहा है और भक्ति कर रहा है, नाम जप रहा है। इस तरह के इंसान को कहते हैं कि यह इंसान धर्म खण्डी है। अगले खण्ड श्री गुरु नानक देव जी बताते हैं—ज्ञान खण्ड, हर्ष, कर्म और सत्य।

—o—

## पउड़ी पैंतीसवीं

धरम खंड का एहो धरमु ।।
गिआन खंड का आखहु करमु ।।
केते पवण पाणी वैसंतर केते कान महेस ।।
केते बरमे घाड़ति घड़ीअहि रूप रंग के वेस ।।
केतीआ करम भूमी मेर केते केते धू उपदेस ।।
केते इंद चंद सूर केते केते मंडल देस ।।
केते सिध बुध नाथ केते केते देवी वेस ।।
केते देव दानव मुनि केते केते रतन समुंद ।।
केतीआ खाणी केतीआ बाणी केते पात नरिंद ।।
केतीआ सुरती सेवक केते नानक अंतु न अंतु ।। ३५ ।।



जो मनुष्य अपनी जीवन क्रिया को मर्यादा देता है, विधि विधान देता है और विधिपूर्वक रहते जप करता है, सिमरन करता है, उसकी सुरति अगले मंडल में चली जाती है और उस अगले मंडल को गुरु नानक देव जी महाराज ने ज्ञान खंड कहा है :

**धरम खंड का एहो धरमु ।।**

धर्म खंड की व्याख्या है और यही है धर्म का, मर्यादा का हिस्सा कि उस व्यक्ति का उठना, बैठना, जागना, हँसना, रोना, खाना पीना भाव जीवन का प्रत्येक कर्म विधिपूर्वक होगा । गैर-वैधानिक उसकी जिन्दगी में से कुछ भी कर्म प्रगट नहीं होगा । धर्म खंडी मनुष्य की यही पहचान है और जगत् में धर्म खंडी ढूँढना बहुत कठिन कार्य है । ज्ञान खंड तो अगला पड़ाव है । साहिब कहते हैं कि धर्म खंड की व्याख्या तो यही है कि उस मनुष्य का जीवन मर्यादा में होगा :

**गिआन खंड का आखहु करमु ॥**

महाराज कहते हैं कि अब मैं कहने लगा हूँ, अब मैं कहने लगा हूँ, ज्ञान खंड की बात जो मर्यादा में रह कर जप तप करता है, उसकी सुरति अगले मंडल, अगले खंड में चली जाती है और उसका नाम है :

**गिआन खंड**

ज्ञान खंड से मुराद यह नहीं है कि कोई पढ़ लिख कर उसने विद्या हासिल कर ली है, ज्ञान हासिल कर लिया है । नहीं, विधि पूर्वक जीते हुए जो उसका सार गुरु नानक देव जी महाराज इस पउड़ी में वर्णन करते हैं, उसको इस बात का बोध होता है कि :

**केते पवण पाणी वैसंतर केते कान महेस ॥**

उसको इस बात का बोध होता है कि पवन कई तरह की है, एक तरह की नहीं । हमारे शरीर में भी जो पवन है, एक को प्राण वायु कहते हैं, एक को अपान वायु कहते हैं । भाव कि बाहर भी जो पवन है, इसके भी अलग-अलग रूप हैं और अलग-अलग इसके गुण है । अलग-अलग इनका असर है, मगर ज्ञान खंडी को यह बोध खुद हो जाता है । प्राचीन काल में जो लोग जप तप करके ज्ञान खंड तक पहुँचते थे और उन्होंने ऐसी अद्वितीय बातें अपने धर्म ग्रंथों में लिखी हैं, जिसको आज भी विज्ञान गलत साबित नहीं कर सका । तो साहिब कहते हैं कि उस ज्ञान खंडी को इस बात का बोध होता है कि कई तरह की पवन है और अग्नि भी कई तरह की है । जैसे जठराग्नि है जो शरीर में, बड़वाग्नि जो सागर में है । फिर तृष्णा अग्नि जो मन में है और इस तरीके से अनेकों तरह की अग्नियाँ हैं । जिसका कि उनको बोध होता है । उसको उस जगह का भी बोध होता है कि अग्नि का निवास कौन-सी जगह पर है । साहिब कहते हैं :

**केते पवण पाणी वैसंतर केते कान महेस ॥**

कृष्ण जैसे अवतार पुरुष भी कई हुए हैं । गुरु गोबिंद सिंघ जी का फुरमान है कि प्रत्येक युग का कोई न कोई अवतार पुरुष होता है । पैगंबर पुरुष से भाव है कृष्ण जैसे पैगंबर पुरुष भी अनेकों हैं ।

जगत् में अनेकों बार आए हैं। भक्त कबीर जी महाराज की सुरति जब ज्ञान खंड में पहुँची है तो आपने बड़ा सुन्दर बयान किया है, हू-ब-हू इसी तरीके से जो उस पउड़ी में गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं कि कितने ही कृष्ण हैं और अनंत ही महेश हैं। अनेकों तरह की अग्नि है, अनेकों तरह का पानी और अनेकों तरह की पवन है। प्रत्येक सागर का पानी अलग है, उसका स्वभाव, तासीर की बात तो एक तरफ, प्रत्येक सागर के पानी का रंग भी अलग है। प्रत्येक नदी का पानी अलग-अलग है। प्रयाग राज में जो गंगा और यमुना का संगम है, साफ दिखाई देता है कि गंगा का जल सफेद है और यमुना का जल काला है। पीने में, दोनों की तासीर में, स्वभाव में बड़ा अंतर है। प्रत्येक नदी का जल अलग-अलग है, प्रत्येक चश्मे का रंग अलग-अलग है। प्रत्येक सागर का जल अलग-अलग है, उसका रंग अलग है और उसकी तासीर अलग-अलग है। साहिब कहते हैं कि ज्ञान खंडी मनुष्य को इस बात का बोध होता है कि प्रत्येक जगह का पानी अलग-अलग है। पानी की अनेकों किस्में हैं, अग्नि अनेक किस्म की है और कई तरह की पवन है। अनेकों ही कृष्ण जैसे महाबली और राजयोगी हुए हैं। एक नहीं, अनेकों ही महेश जैसे योगी हुए हैं। लंबी समाधि लगाने वाले भक्त कबीर जैसे इस ज्ञान खंड में पहुँचे हैं तो आप कहते हैं :

**कोटि सूर जा कै परगास ।। कोटि महादेव अरु कबिलास ।।**

*(अंग ११६२)*

आप फुरमान करते हैं कि जब मैं पहुँचा ज्ञान खंड की अवस्था में तो क्या देखता हूँ कि सूर्य एक नहीं, करोड़ों हैं। सूर्य की पूजा करने वालो ! जल देने वालो ! कबीर जी कहते हैं कि पहले यह फैसला करो कि किस सूर्य को जल दे रहे हो, किस सूर्य की पूजा कर रहे हो क्योंकि इस सूर्य के पीछे कई और सूर्य हैं और फिर उसके पीछे कई और सूर्य हैं और वर्तमान साईंस कोई पचास सूर्यों का ज़िक्र करती है और भक्त कबीर कहते हैं कि अनंत सूर्य हैं, जिनको मैं देख रहा हूँ :

**कोटि सूर जा कै परगास ।। कोटि महादेव अरु कबिलास ।।**

महादेव जैसे योगी लंबी समाधि लगाने वाले इस अनंत काल में करोड़ों हुए हैं। एक नहीं, करोड़ों हैं :

**कोटि सूर जा कै परगास ।। कोटि महादेव अरु कबिलास ।।**
**दुरगा कोटि जा कै मरदनु करै ।। ब्रहमा कोटि बेद उचरै ।।**

*(अंग ११६२)*

श्री कबीर जी फुरमान करते हैं आप कहते हैं कि दुर्गा जैसी देवियाँ करोड़ों हैं, एक नहीं अनंत हैं। मनुष्य व्यक्ति का पुजारी नहीं रह जाता, देवी देवताओं का पुजारी नहीं रह जाता, वह ब्रह्म का पूजक हो जाता है। ब्रह्म का पुजारी हो जाता है क्योंकि उसको समझ आ जाती है कि यह सभी कुछ उस कादिर करीम की कृत्य है और मैंने कृत्य मंडल से ऊँचा उठ कर उस कर्ता से जुड़ना है। जिससे योगी पैदा होते हैं। अवतार आते हैं, संतजन आते हैं, देवी-देवताओं का जन्म होता है। तो आप कहते हैं :

**दुरगा कोटि जा कै मरदनु करै ।। ब्रहमा कोटि बेद उचरै ।।**

ब्रह्मा भी एक नहीं है, करोड़ों हैं और करोड़ों तरह के ब्रह्मा ने करोड़ों तरह के वेद रचे हैं। वेद से मुराद विद्या ज्ञान के ग्रंथ रचे हैं। इस अनंत काल के समय में अनंत ही ब्रह्मा हुए हैं और अनंत तरह के ज्ञान के ग्रंथ वह रचते रहे हैं। इसलिए साहिब गुरु नानक देव जी महाराज फुरमान करते हैं :

**केते बरमे घाड़ति घड़ीअहि रूप रंग के वेस ।।**

कबीर जी के शब्दों से गुरु नानक देव जी की इस पउड़ी की एक-एक पंक्ति समान है। भक्त कबीर जी आगे कहते हैं :

**कोटि चंद्रमें करहि चराक ।।** *(अंग ११६२)*

चंद्रमा भी एक नहीं, करोड़ों हैं जो रोशनी देते हैं, शीतलता देते हैं और अपनी किरणों के द्वारा अमृत रस बाँटते हैं। जब पृथ्वियाँ अनंत हैं, ब्रह्माण्ड अनंत हैं तो कबीर जी कहते हैं कि चंद्रमा भी अनेक हैं :

**सुर तेतीसउ जेवहि पाक ।।**

तैंतीस करोड़ देवता परिपूर्ण परमात्मा की कृपा के लिए तरस रहे

हैं पर इस तरह के तैंतीस करोड़ देवते भी अनंत हैं, बेशुमार हैं। इनकी गिनती नहीं हो सकती। आप आगे कहते हैं :

**नव ग्रिह कोटि ठाढे दरबार ॥**

हमारे देश में नौ ग्रहों की विशेष रूप से पूजा होती है। जब किसी का दिन अच्छा न हो, काम धंधे में कोई फर्क आ गया, बीमारी इत्यादि की कोई घटना घटित हो जाए तो साधारणतः माहिर नजूमी कहते हैं कि तुझ पर कोई ग्रह का असर ठीक नहीं और यह विशेषतः इन ग्रहों जिनका इस पृथ्वी पर और मनुष्य के मानसिक मंडल पर खास प्रभाव माना जाता है, उनमें से किसी एक आध ग्रह की दिशा ठीक नहीं है, इस ढंग का ज़िक्र नजूमी कर रहे हैं पर कबीर कहते हैं कि इस तरह के नौ ग्रह भी करोड़ों हैं। यह सिर्फ नौ नहीं हैं :

**नव ग्रिह कोटि ठाढे दरबार ॥**

उस परिपूर्ण परमात्मा के दरबार में एक नहीं, नौ ग्रह, नौ ग्रह जैसे करोड़ों नौ ग्रह देख रहा हूँ तो फिर यह फैसला करना पड़ेगा कि कौन से नौ ग्रहों का यह प्रभाव है। बुरा या अच्छा, जिनकी पूजा हो रही है, यथावत ग्रहों की पूजा होती है हमारे देश में। नौ ग्रहों के मंदिर भी हैं तो भक्त कबीर कहते हैं :



**नव ग्रिह कोटि ठाढे दरबार ॥ धरम कोटि जा कै प्रतिहार ॥**

कथा है एक धर्मराज है। जो जीवों का लेखा रखता है और फिर उनके लेखों के अनुसार, कर्मों के अनुसार सज़ा देता है या बख्शिश करता है। परिपूर्ण परमात्मा ने धर्मराज स्थापित किया हुआ है तो कबीर कहते हैं कि इस तरह के धर्मराज भाव परमात्मा के बनाए हुए नियम भी मैं करोड़ों देखता हूँ। कोई एक तरह की नियमावली नहीं है। उसने सूर्य को अलग नियम दिया, चंद्रमा को अलग नियम दिया, सागर को अलग नियम दिया, दरियाओं को अलग नियम दिया, पहाड़ किसी अन्य नियम के सहारे खड़े हैं, नौ ग्रह किसी अन्य नियम के सहारे पर खड़े हैं और प्रत्येक को उसने अलग-अलग नियम दिया है। मर्यादा दी है, धर्म दिया है। अगर इस ढंग की गिनती करें तो फिर करोड़ों

तरह का धर्म हो गया है। व्यक्ति का धर्म और, पशुओं का धर्म और, सौंदर्य लुटाना और महक देना। सूर्य का धर्म है रोशनी देना, गर्मी देना। पानी का धर्म है प्यास बुझाना, निर्मल करना और पानी का धर्म यह भी है वह नीचे की ओर बहे। ऐसे हर वस्तु को हर हस्ती को परिपूर्ण परमात्मा ने जो धर्म दिया है, अगर इस तरीके से धर्मों की गणना करें तो कबीर कहते हैं कि करोड़ों बनते हैं :

**धरम कोटि जा कै प्रतिहार ॥**

आप आगे कहते हैं :

**कोटि कमेर भरहि भंडार ॥ कोटिक लखिमी करै सीगार ॥**

करोड़ों तरह के कुबेर हैं और करोड़ों तरह के ख़ज़ाने हैं और करोड़ों तरह की लक्ष्मी देवियाँ हैं। किस लक्ष्मी की पूजा कर रहे हो ? भक्त कबीर कहते हैं यह तो करोड़ों हैं। धन-संपति करोड़ों प्रकार की होती है। हमारे देश में राज धन, गाय धन, हस्त धन, फिर स्वर्ण धन, भूमि धन, ग्रह धन, यह सभी धन माने गए हैं। सभी लक्ष्मी के रूप में माने गए हैं। मकान एक धन है, धरती ज़मीन एक धन है, राज धन, गाय धन पुरातन काल में जिसके घर में अनेकों गाय हों, उसको धनवान माना जाता था। उसके पास गायों का धन बहुत है। उसके पास हाथिओं का धन बहुत है, इसके पास घोड़ों का धन बहुत है। इसके पास भूमि का धन बहुत है और इसी ढंग से धन की गणना करें तो बेशुमार है। यह तो प्रत्येक पृथ्वी का अलग-अलग धन है। तो आप कहते हैं :

**कोटिक लखिमी करै सीगार ॥**

आगे आप कहते हैं :

**बावन कोटि जा कै रोमावली ॥ रावन सैना जह ते छली ॥**

जिसने रावण की सेना को छल लिया, नाश किया और रावण की भी मृत्यु की। भक्त कबीर कहते हैं कि वह श्री राम भी मैं करोड़ों देख रहा हूँ। उस परमात्मा के दरबार में इस तरह की महान मूर्तियाँ, मर्यादा पुरुषोत्तम जैसे महान पुरुष करोड़ों देख

रहा हूँ। मगर करोड़ों बार अलग-अलग पृथ्वियाँ पर यह आए। तो आप कहते हैं :

**सहस कोटि बहु कहत पुरान ।। दुरजोधन का मथिआ मानु ।।**

इसने पुराण लिखे, शास्त्र लिखे, वेद लिखे और कबीर कहते हैं कि इस जैसा महान पंडित वेद व्यास, जिसने पुराण लिखे, गीता लिखी, वेद लिखे, इस तरह के महान ऋषि भी मैं करोड़ों देख रहा हूँ। इस तरह के महान पंडित भी मैं करोड़ों देख रहा हूँ और दुर्योधन का मथिआ मानु—जिसने दुर्योधन के मान को मिट्टी में मिला दिया था। कबीर जी कहते हैं वे कृष्ण भी मैं करोड़ों देख रहा हूँ। उसके दरबार में तो एक बात स्पष्ट हो गई कि ज्ञान खंड में पहुँचते मनुष्य अवतार का सम्मान करता, सत्कार करता, पूजा करता है पर उसको इतना बोध हो गया कि अवतार प्रभु की कृत्य है, अवतार कर्ता नहीं, अवतार परमात्मा की कृत्य है और परिपूर्ण परमात्मा अवतार पुरुषों को जगत् में भेजता है, जगत् के कल्याण हित मगर क्योंकि प्रत्येक समय बदलता है, युग बदलता है तो अवतार पुरुष भी बदलते रहते हैं और मालूम नहीं इस पृथ्वी पर कितनी बार युग बदल चुके हैं। गणना से यह परे की बात है। इसलिए अवतार पुरुष की भी गणना नहीं की जा सकती। तो साहिब गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं :

**केते कान महेस ।।**

कितने ही कृष्ण हैं और कितने ही महेश हैं।

**केते बरमे घाड़ति घड़ीअहि**

कितने ही ब्रह्मा हैं, अनंत ही ब्रह्मा जो विभिन्न तरह की रचना रचने वाले हैं, तरह-तरह की वस्तुएँ बनाने वाले हैं। जो कुछ भी बनाया जा रहा है, वह रजोगुण वृत्ति द्वारा बनाया जा रहा है और रजो गुण वृत्ति ब्रह्मा है। पक्षी घोंसले बना रहे हैं तो पशु घोंसले नहीं बना रहे, ब्रह्मा घोंसले बना रहा है। पक्षियों में ब्रह्मा बैठा है, चूहे बिल बना रहे हैं रहने के लिए, चूहा नहीं बना रहा, चूहे में बैठा ब्रह्मा बना रहा है। मनुष्य मकान बना रहा है, सड़कें बना रहा है, रेलगाड़ियाँ, मोटर गाड़ियाँ बना रहा है। इसलिए साहिब कहते हैं :

**केते बरमे घाड़ति घड़ीअहि**

कितने ही ब्रह्मा हैं जो तरह–तरह की रचना रच रहे हैं, तरह–तरह की वस्तुएँ बना रहे हैं। यह गणना और माप से परे की बात है।

**रूप रंग के वेस ॥**

कई तरह के रूपों की वस्तुएँ, कई तरह के कपड़े, कई तरह के आभूषण, कई तरह का साज़ो–सामान, यह ब्रह्मा बना रहा है तो साहिब कहते हैं न ब्रह्मा की गिनती हो सकती है, न ही उनके बनाए हुए साज़ो–सामान का कोई अंदाज़ा लगा सकता है। आप आगे कहते हैं :

**केतीआ करम भूमी मेर केते केते धू उपदेस ॥**

कर्म भूमि यहाँ मनुष्य कर्म करता है मृत्यु लोक में, साहिब कहते हैं कि इस तरह की पृथ्वियाँ एक नहीं, अनेकों हैं। यहाँ जीव तरह–तरह के कर्म करते हैं, कितने ही पहाड़ हैं, गणना, माप नहीं हो सकता, एक पृथ्वी पर अनंत पहाड़ हैं, जिनकी गणना बड़ी कठिन है। अनंत पृथ्वियाँ हैं, प्रत्येक पृथ्वी पर तरह–तरह के पहाड़ हैं। तो आप कहते हैं :

**केतीआ करम भूमी मेर**

अनेकों ही धरतियाँ हैं, अनगिणत ही पहाड़ हैं :

**केते केते धू उपदेस ॥**

और अनेकों ही, असंख्य ही ध्रुव जैसे भक्त उपदेश करने वाले, नारद जैसे गुरु हैं। नारद भी एक नहीं अनेकों हैं और ध्रुव जैसे भक्त भी एक नहीं हर समय में हुए हैं। ध्रुव जैसे बालक को ब्रह्मज्ञान हुआ तो इस तरह के बालक अनेकों हुए हैं और इस तरह के बालकों को उपदेश देने वाले नारद जैसे गुरु भी अनेकों हुए हैं। गिनती से परे की बात है। आप आगे फुरमान करते हैं :

**केते इंद चंद सूर केते**

कितने ही इंद्र जैसे देवता हैं भाव बादल हैं जो वर्षा करते हैं और जिनकी गिनती नहीं हो सकती और अनेकों ही चंद्रमा हैं, अनेकों

ही सूर्य हैं जिनका अनुमान लगाना बड़ा कठिन है। भक्त कबीर जी महाराज से पूछा जाए यह सारी ज्ञान खंड की जो रूप-रेखा आप बता रहे हो, जगत् को आपने किस तरह देख लिया कि करोड़ों सूर्य हैं, करोड़ों कृष्ण हैं, करोड़ों राम हैं, करोड़ों ही धरतियाँ हैं, करोड़ों ही दुर्गा हैं, करोड़ों तरह के नौ ग्रह हैं और करोड़ों लक्ष्मियाँ हैं, करोड़ों महादेव हैं। यह आपने किस तरह देख लिया? आप कहते हैं कि जिस तरह मैंने देखा है सभी ही देख सकते हैं। अगर कोई अपने अंदर देखने की समर्था पैदा कर सके।

**कहु कबीर जानैगा सोइ ॥ हिरदै रामु मुखि रामै होइ ॥**

रसना पर राम हो, हृदय में राम हो तो कबीर कहते हैं कि कपाट खुल जाते हैं और सब कुछ दिखाई देने लगता है। साहिब श्री गुरु नानक देव जी फुरमान करते हैं कि अनेकों ही चंद्रमा हैं, अनेकों ही इंद्र जैसे देवता हैं और अनेकों ही सूर्य हैं :

**केते मंडल देस ॥**



अनेकों ही मंडल हैं, भाव ज़मीन के टुकड़े हैं और अनेकों ही देश हैं, जिनकी गिनती करना मुश्किल है। आगे साहिब कहते हैं :

**केते सिध बुध नाथ केते केते देवी वेस ॥**

अनेकों ही सिद्ध पुरुष हुए हैं जो सिद्धि को प्राप्त हो जाएँ, जिनके पास सिद्ध कला नियमित रूप में हो, उनको कहते हैं सिद्ध। काम करने को, सफल करने की उनके पास समर्था हो। किसी भी घटना को चाहे वह कितनी ही दुखद हो, उसको सुखद रूप दे सकें। इस तरह की उनके पास सिद्धि हो। साहिब कहते हैं कि ऐसे सिद्ध पुरुष एक नहीं असंख्य हैं। और बुद्ध जैसे तपीश्वर, बुद्ध जैसे दयालु, बुद्ध जैसे ज्ञानी, साहिब कहते हैं कि यह भी एक नहीं अनेकों हैं। अनेकों तरह की पृथ्वियों पर अनेकों तरह के बुद्ध और अनेकों मिट रहीं पृथ्वियों और अनेकों नई बन रही और उनमें पैदा हो रहे नये महात्मा बुद्ध। आप कहते हैं कि अनेकों ही बुद्ध हैं और अनेकों ही योगी हैं, नाथ हैं, जिनकी गिनती नहीं हो सकती और अनेकों ही देवियों के वेश

भाव पुरुषों के अतिरिक्त जिनके अंदर दिव्य ज्योति विद्यमान हुई, उस तरह की स्त्रियाँ भी अनेकों हैं। भाव देवियाँ भी अनेकों हैं। जिनकी गणना करना कठिन है :

**केते देव दानव मुनि केते केते रतन समुंद ।।**

कितने ही देव हैं जिनके अंदर प्रकाश हो गया है और कितने ही दानव हैं जो राक्षसी वृत्ति के मालिक हैं। बड़े शक्तिशाली हैं, बड़ी उनके पास ताकत है। मगर ताकत का प्रयोग करके उसका दुरुपयोग करते हैं। इस तरह के शक्तिशाली दानव भी साहिब कहते हैं कि असंख्य हैं, जिनकी गणना नहीं हो सकती।

**मुनि केते**

अनेकों ही मुनि हैं जो मौन धारण कर गए, जो मन से ऊँचे उठ गए हैं और जिनका मन विश्राम में चला गया है। साहिब कहते हैं कि इस तरह के मौनी भी अनेकों हैं :

**केते रतन समुंद ।।**



समुद्र को रत्नाकर कहा गया–रत्नों की खान। तो महाराज कहते हैं कि समुद्र भी अनेकों हैं जिनके अंदर अनेकों तरह के रत्न मौजूद हैं :

**केतीआ खाणी केतीआ बाणी केते पात नरिंद ।।**

स्रोत भी कितने हैं। हमारे इस मृत्यु लोक में चार स्रोत हैं जिनका इस ढंग से गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज ज़िक्र करते हैं–अंडज, जेरज, स्वेदज, उद्‌भिज्ज। सबसे बड़ा स्रोत है, अंडों का। जिससे पक्षी पैदा होते हैं और अनेकों जल–जन्तु मछलियाँ, कछुए इत्यादि जो अंडों से पैदा होते हैं। दूसरा स्रोत है जेरज, पेट से पैदा होने वाले। तीसरा स्रोत है स्वेदज, पसीने से पैदा होने वाले चीचड़, जुएं इत्यादि और चौथा स्रोत है उद्‌भिज्ज, जो धरती से पेड़ आदि पैदा होते हैं। यह चार स्रोत इस मृत्यु लोक में हैं, मगर क्योंकि पृथ्वियाँ अनेकों हैं, तो वहाँ अनेकों तरह के अलग–अलग स्रोत हैं तो साहिब कहते हैं कि इन स्रोतों की भी गिनती नहीं हो सकती और यहाँ से जीवन का जन्म हो रहा है :

**केतीआ खाणी केतीआ बाणी**

मनुष्य की वाणी को चार हिस्सों में बाँटा गया है–पर, बसंती, मधमा, बैकरी। जुबान जिस शब्द को बाहर प्रगट करती है, उसको बैकरी वाणी कहते हैं। मगर जुबान जिसको प्रगट करती है, यह सब से पहली है। इसकी धुन नाद से निकलती है। जब धुन नाद से निकलती है तो इसको कहते हैं परा वाणी और नाद से निकल कर यह वाणी ह्रदय में आती है तो इसको कहते हैं बसंती। यहाँ इसको अक्षर मिलने शुरु हो जाते हैं तो इसको कहते हैं मधमा वाणी। यहाँ यथावत रूप वाणी का बन जाता है और ज़ुबान जब उस धुन को प्रगट करती है तो उसको कहते हैं बैकरी वाणी। यह मनुष्य जो बोलता है उसके बोलने को भी पिछले चार पड़ावों से गुज़रना पड़ता है--परा वाणी, बसंती वाणी, मधमा वाणी और बैकरी वाणी और फिर अब जितने पशु–पक्षी बोल रहे हैं, उनकी वाणी उनके बोल अनंत तरह की वाणियाँ हैं, अनेकों तरह के बोल हैं, अनंत प्रकार की भाषाएँ हैं, विभिन्न पृथ्वियों पर, विभिन्न उनकी वाणियाँ हैं तो साहिब कहते हैं :

**केतीआ खाणी केतीआ बाणी केते पात नरिंद ॥**



कितनी ही राजाओं की पंक्तियाँ हैं, अनेकों तरह के राजा हुए हैं। बादशाह अलग–अलग देशों के, अलग–अलग भूमियों के। साहिब कहते हैं कि इनकी गणना भी अनुमान से परे ही है :

**केतीआ सुरती सेवक केते**

कितने ही विचारक हैं, दार्शनिक हैं, फिलास्फर हैं, सुरति विचारक, फिलास्फर गहराई से देखने वाले, प्रत्येक वस्तु को बहुत गहरे तल पर देखने वाले, फिलास्फर हमारे देश की भाषा का लफ्ज़ है। ठीक है दार्शनिक यदि उसका अंग्रेज़ी में अनुवाद करें तो कहते हैं फिलास्फर और फिलास्फर का मतलब ही इतना है कि विचारक। मगर दार्शनिक का मतलब विचारक नहीं है। दार्शनिक का मतलब उसके पास इतनी गहरी आँख है कि सिर्फ ऊपर से दर्शन नहीं करता, उसके आरम्भ के भी दर्शन करता है। वह बहुत गहराई से देखता है दार्शनिक। तो साहिब कहते हैं कि अनेकों तरह के दार्शनिक हैं, अनेकों तरह के सेवक है। जो गिनती से परे हैं :

**केतीआ सुरती सेवक केते नानक अंतु न अंतु ॥**

महाराज जी कहते हैं कि अंत पाया ही नहीं जा सकता। अंत है ही नहीं। किसी जगह पर भी हम नहीं कह सकते कि हमने विचारकों की गिनती कर ली है। दार्शनिक हमने गिन लिए हैं, ब्रह्मा की गिनती कर ली है, धरतियों की गिनती कर ली है। साहिब कहते हैं कि गिनती में कोई भी रचना नहीं आएगी। हाँ, जुबान इतना ही कह सकती है कि :

**अंतु न अंतु ॥**

तुम्हारा अंत नहीं पाया जा सकता, तू बेअंत है। जप करते हुए जो मनुष्य अपनी जिन्दगी को मर्यादा दे देता है, उसकी सुरति इस ज्ञान मंडल में पहुँच जाती है, जिसको साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज ज्ञान खंड कहते हैं और ज्ञान खंड में उसको बोध हो जाता है। यह सब कुछ कृत्य है, चाहे वह कृत्य कितनी शक्तिशाली है। किसी देवता के रूप में, किसी अवतार के रूप में, किसी सिद्ध और बुद्धि के रूप में या किसी देवी के रूप में। चाहे वह कृत्य कितनी शक्तिशाली है परन्तु उस कर्ता से बड़ी नहीं। कर्ता महान है। ज्ञान खंड में पहुँच कर उसको इस ढंग का पूर्ण रूप से बोध हो जाता है।



—o—

## पउड़ी छत्तीसवीं

गिआन खंड महि गिआनु परचंडु ॥
तिथै नाद बिनोद कोड अनंदु ॥
सरम खंड की बाणी रूपु ॥
तिथै घाड़ति घड़ीऐ बहुतु अनूपु ॥
ता कीआ गला कथीआ ना जाहि ॥
जे को कहै पिछै पछुताइ ॥
तिथै घड़ीऐ सुरति मति मनि बुधि ॥
तिथै घड़ीऐ सुरा सिधा की सुधि ॥ ३६ ॥

आध्यात्मिक मंडल के जो पाँच पड़ाव हैं—पहला धर्म खंड, दूसरा ज्ञान खंड, तीसरा श्रम खंड, चौथा कर्म खंड और पाँचवां सचखंड ।

सचखंड मनुष्य की मंज़िल है । सत्य में लीन होना जीवन का मनोरथ है । सत्य में सत्यस्वरूप हो जाना सत्यचित आनंद हो जाना । यह ही जीवन का मुद्दा है, मकसद है । दो पड़ाव धर्म खंड, ज्ञान खंड के पश्चात साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज इस पउड़ी में श्रम खंड की व्याख्या करते हैं । ज्ञान खंड की बात दोहराते हुए आप फुरमान करते हैं :

**गिआन खंड महि गिआनु परचंडु ॥**

ज्ञान खंड में पहुँचे हुए मनुष्य के मन में ज्ञान की अग्नि प्रचंड रहती है भाव वह हर समय ज्ञान में रहता है । सूझ समझ में रहता है । बौद्धिक तल पर वह इस सीमा तक उन्नत हो जाता है कि वह परिपूर्ण परमात्मा को एक शक्ति समझता है, व्यक्ति नहीं । उस अवस्था को साहिब कहते हैं :

**तिथै नाद बिनोद कोड अनंदु ॥**

वहाँ हज़ारों तरह की नाद और संगीत की धुनें हैं । जिसको अनाहद की धुन कहा जाता है । वहाँ करोड़ों तरह के तमाशों का आनंद है । संगीत का, तमाशों का और तरह-तरह के कौतुकों का भाव जो तमाशे देखकर, संगीत सुनकर तरह-तरह के और रंग-रूप देखकर जो मनुष्य को रस प्राप्त होता है । उससे अनंत गुणा ज़्यादा यह आनंद उस मनुष्य को ज्ञान खंडमयी अवस्था में प्राप्त हो जाता है और आवश्यक है कि इस अवस्था में पहुँचे हुए मनुष्यों का बाहर के रंग तमाशों में कोई खास लगाव नहीं रहता और अनहद की धुन को सुनकर असीमित के संगीत से भी किसी सीमा तक उपराम हो जाता है क्योंकि अनहद की ध्वनि में संगीत का सारांश आ जाता है और हर्ष और कौतुक जो ज्ञान खंड के लिए बनते हैं । उनमें भी सभी रंग तमाशों का सारांश आ जाता है, तत्व आ जाता है । इसी तरह का जो मनुष्य है किसी सीमा तक सांसारिक तल पर उपराम होगा, क्योंकि संसार में जो कुछ है उससे ज़्यादा अपनी अंतरात्मा में उसकी झलक देख ली है, उसका रस मान लिया है । ज्ञान खंड से आगे की अवस्था है श्रम खंड । श्रम शब्द है संस्कृत का और इसके अर्थ हैं परिश्रम, मशक्कत, सख्त मेहनत, वैसे शर्म शब्द जो प्रसन्न का हो तो इसका मतलब है लज्जा या हया । आगे जो कर्म खंड आ रहा है तो कर्म खंड का अगर उर्दू रूप लें, प्रसन्न रूप ले तो कर्म का मतलब है बखशिंद, रहमत, मगर संस्कृत में कर्म का मतलब है काम-धंधा तो श्रम खंड, मेहनत का खंड, धर्म खंड में सिर्फ शारीरिक तल का परिश्रम था । खाने-पीने का संयम, पहनने का संयम, उठने बैठने का संयम भाव कि जीवन की बाहरी क्रिया को सीमित दायरे में रखना, मानवता के दायरे में रखना । एक बाहर की साधना थी, मगर यह इतनी सख्त नहीं थी । श्रम खंड में जो साधना है वह है, मन को ढालने की, बुद्धि को ढालने की, चित को पढ़ने की, इसलिए इसको गुरु नानक देव जी महाराज ने परिश्रम का खंड कहा है, मशक्कत का खंड कहा है और इतना कठिन परिश्रम है कि जगत् में कोई परिश्रम इसकी तुलना में नहीं रखा जा सकता । महाराज खुद भी श्लोक में इसको मशक्कत कहते हैं :

**जिनी नामु धिआइआ गए मसकति घालि ।।**
**नानक ते मुख उजले केती छुटी नालि ।।**
**सरम खंड की बाणी रूपु ।।**

श्रम खंड की जो रचना है, अत्यंत अनुपम है, सुन्दर है, महान है। किस तरह की सुन्दर है और कैसी सुंदर है ? तो आप कहते हैं :

**तिथै घाड़ति घड़ीऐ बहुतु अनूपु ।।**

वहाँ अत्यंत सुन्दर तरह की, अत्यंत खूबसूरत तरह की रचनाएँ रची जाती हैं, रचना रची जाती हैं। क्या बनाया जाता है ? तो साहिब कहते हैं कि वास्तव में उसकी पूर्ण रूप से व्याख्या करनी कठिन है :

**ता कीआ गला कथीआ ना जाहि ।। जे को कहै पिछै पछुताइ ।।**

क्या रचा जाता है ? किस ढंग से रचा जाता है ? वह रचना क्या है ? महाराज का कहना है कि वह बयान से परे है। अगर कोई कोशिश करे, हिम्मत करके कथन कर भी दे तो उसको पश्चाताप होगा। इस अवस्था के बारे में जो मैंने कथन किया है, मेरा कथन अधूरा है। दरअसल अवस्था मेरी कथनी से आगे की है, मेरे कहने से आगे है कि क्या रचा जाता है ? फिर भी सतिगुरु जी महाराज ज़िक्र करते हैं :

**तिथै घड़ीऐ सुरति मति मनि बुधि ।।**



मनुष्य का अंतःकरण चार शक्तियों का मजमूहा है, समूह है, मन, बुद्धि, चित, अहंग। यहाँ मन, बुद्धि, चित, अहंग विचार शक्ति, स्मरण शक्ति, विचार शक्ति, सोचने की शक्ति यह रची जाती है और क्योंकि सभी शक्तियाँ सूक्ष्म है। इसलिए इनको रचने के लिए अत्यंत सूक्ष्म साधना, अत्यंत सूक्ष्म वृत्तियों का प्रवाह चाहिए। साहिब कहते हैं कि इस अवस्था में पहुँच कर मनुष्य अपने मन को तराशता है, जैसे सोने को तराश लें तो अत्यंत खूबसूरत ज़ेवरों का रूप अखित्यार कर जाता है। तराशी हुई मिट्टी खूबसूरत सुराही बन जाती है, प्याला बन जाती है, घड़ा बन जाती है और तराशी हुई लकड़ी खूबसूरत फर्नीचर का रूप अखित्यार करके इस्तेमाल करने के काबिल बनती है। इसी तरीके से ज़मीन को अगर तराश दें तो तराशी हुई ज़मीन गुलिस्तान बन जाती है, बाग बन जाती है, मगर ज़मीन तराशना, लकड़ी तराशना, लोहा तराशना, सोना चाँदी तराशना, इससे भी मुश्किल है अपना जीवन तराशना, खुद को तराशना और खुद को तराशना क्या है ? अपने मन को तराशना।

बिना–तराशा मन ऐसे है जैसे मिट्टी है, मगर तराशा हुआ मन ऐसा है जैसे सुराही। बिना–तराशा चित है जैसे लोहा मगर तराशा हुआ चित्त ऐसा है जैसे एक यंत्र बन गया हो। बिना–तराशा हुआ अहंग भाव और बुद्धि ऐसे हैं जैसे बिना–तराशी लकड़ी, बिना–तराशा पत्थर देखने के काबिल नहीं होता। पत्थर तराश दें तो तराशा हुआ पत्थर ही महात्मा बुद्ध बन जाता है, श्री राम बन सकता है। तराशा हुआ जीवन परमात्मा नहीं बन सकता, ईश्वर नहीं बन सकता। बदकिस्मती है बाहर से पत्थर को तराश कर पत्थर को भगवान बना देना चाहे एक कठिन कला है, मगर फिर भी इस तुलना में आसान है कि जीवन को ही तराश कर भगवान बना लेना, जिन्दगी को ही तराश कर ईश्वर बना लेना। यह अत्यंत कठिन है। जैसे हर मनुष्य पत्थर को तराश कर भगवान नहीं बना सकता, वैसे भी प्रत्येक मनुष्य जीवन को तराश कर परमात्मा नहीं बना सकता। हम जिनको कहते हैं यह तो रब्ब जैसे हैं, यह तो परमात्मा जैसे हैं। सिर्फ इसलिए कि जिन्दगी तराशी गई है और जिनको हम कहते हैं कि यह तो दैत्य हैं, यह तो पशु हैं, तो समझ लो अन–तराशे हैं। बिना–तराशा पत्थर देखने के लायक नहीं और इस्तेमाल के लायक भी नहीं। जब पत्थर तराश लें तो सीढ़ियों के काम आ जाता है और सीढ़ी ऊपर छत पर चढ़ने के काम आती है। मगर अन–तराशा पत्थर सीढ़ी में नहीं लग सकता, अन–तराशा पत्थर तो मार्ग की रुकावट बन सकता है, अन–तराशा पत्थर साधन नहीं बन सकता। अन–तराशी जिन्दगी अनेकों के लिए रुकावट बनेगी, तबाही का कारण बनेगी, मगर तराशी हुई जिन्दगी कई जिन्दगियों को सँवारेगी और ऊपर चढ़ने का साधन बनेगी। जैसे तराशा हुआ पत्थर सीढ़ी बन कर अनेकों को ऊपर चढ़ाने का साधन बनता है, तराशी हुई जिन्दगी अनेकों को आगे ले जाने का साधन बनती है, माध्यम बनती है, तो सबसे मुश्किल काम है अपने मन को तराशना। तराशे हुए मन की यह पहचान है कि उसमें गलत विचारों का प्रवाह कभी नहीं चलेगा और अन–तराशे मन की पहचान है कि उसमें अच्छे विचारों के साथ बुरे विचार भी चलेंगे। अन–तराशे मन का मतलब है दुविधा में जी रहा है, नेकियाँ भी है बदियाँ भी है, परोपकार की भावना भी है पर दुराचार का रस भी है। दया भावना भी है पर कठोरता भी है। कुर्बान

होने का जज़्बा भी है, मगर कुर्बानी लेने का जज़्बा भी उसके अंदर मौजूद है। यह दो तरह के भाव जिस मन में होते हैं, उसको कहते हैं कि इसके मन में दुविधा है और लगभग मन का स्वभाव भी है, दुविधा में जीना। मगर जिस मन को तराशा गया है, वह एक रस हो गया, उसमें अब दुविधा नहीं, उसमें नेक विचार ही हैं। बुरे विचार नहीं हो सकते और परमात्मा की तलाश भी इसी ही मन में से करनी है। ईरान के प्रसिद्ध संत जनाब हाफिज़ का कहना है कि हे खुदा को ढूँढने वालो ! उसको तो तूने मन की लहरों में ही डुबो कर रख दिया है, कहाँ ढूँढ रहे हो ? मस्जिद में, मन्दिर में, किसी धार्मिक स्थान पर ? नहीं। मन की लहरों में उसको ढूँढो। मन की गहराई में उतरो। उसको तो तुमने डुबो कर रख दिया है, मन के वेग में, मन के विचारों में। मन एक दरिया है और इसकी लहरों में ही तूने परमात्मा को डुबो कर रख दिया है। परमात्मा को डुबोने से मुराद जिन्दगी को डुबो कर रख दिया है। सुख को डुबो कर रख दिया है, शांति को डुबो कर रख दिया है। आनंद को हमने डुबो कर रख दिया है और यहाँ डुबोया है, अब वहीं से ढूँढना पड़ेगा। यहाँ आनंद को खोया है, वहीं ढूँढना पड़ेगा। इसलिए परमात्मा का रस अपने मन में ही ढूँढना पड़ेगा। सतिगुरु जी कहते हैं कि :

**इसु मन कउ कोई खोजहु भाई ।।**
**मनु खोजत नामु नउ निधि पाई ।।** *(अंग ११२८)*

मन को खोजते खोजते नउनिधि नाम की प्राप्ति हो जाती है तो तराशे हुए मन की यह पहचान कि उसमें गलत विचारों का वेग बिल्कुल नहीं चलेगा। जितने विचार चलेंगे नेक चलेंगे, अच्छे चलेंगे। सुरति तराशी गई, विचार शक्ति तराशी गई। भाउ यह विचारेगा। अब सही विचार करेगा और इतनी बात स्पष्ट है कि मनुष्य है भी एक विचार, कई बार व्यक्ति शारीरिक चोट तो सहन कर लेता है, मगर अपने विचारों की चोट को नहीं सहन करता भाई इसने मेरे विचारों को चोट पहुँचाई है, इसने मेरे ख्याल का खंडन किया है, इसने मेरे विचार का खंडन किया है। और किसी के विचारों का खंडन करें, चोट पहुँचा कर, यह ना-काबिले बर्दाशत हो जाता है। इससे भी बात स्पष्ट हो जाती है कि आदमी है बेचारा। मनुष्य सारे का सारा बदल जाता है। जब

उसके विचार बदल जाते हैं और पूरी जिन्दगी विचारों पर खड़ी है। दूर क्यों जाएं ? हिन्दू होना एक विचार है, मुस्लिम होना एक विचार है, ईसाई होना एक विचार है, जैन, बौद्ध होना एक विचार है, सिख होना एक विचार है। सतिगुरु खुद कहते हैं :

**सिखी सिखिआ गुर वीचारि ॥** *(अंग ४६५)*

सिखी क्या है ? गुरु की विचार के अनुसार जीना। आज एक कहता है कि मैंने अपना धर्म बदल लिया है। हिन्दू था मुस्लिम हो गया, मुस्लिम था ईसाई हो गया। ईसाई था हिन्दू हो गया तो क्या बदल गया ? क्या हाथ पैर बदले, मुँह-माथा बदल गया, कुछ भी नहीं बदला, सिर्फ विचार बदल गए हैं। हिन्दू होना एक विचार है, मुस्लिम होना एक विचार है और ऐसे कह दें कि शैतान होना एक विचार है, भगवान होना एक विचार है, दैत्य होना एक विचार है, देवता होना एक विचार है, मनुष्य की सारी जिन्दगी का प्रवाह विचारों और प्रवाह पर ही आधारित है। किसी मनुष्य को पढ़ना हो कि यह क्या है ? तो फिर उसके विचार ही पढ़ने पड़ेंगे, उसके रंग-रूप को देखकर, उसकी जाति को देखकर, उसके महलों को देखकर, उसके तन की पोशाक को देखकर, उसकी हकीकत का अंदाज़ा नहीं लगा सकते। यह तो तभी पता चलेगा कि उसके विचार क्या हैं और विचार प्रगट होते हैं :

**बोलत ही पहिचानीऐ साध असाध ॥**
**कुठात अंतर की करनी सभे निकसे मुख की बाट ॥**

जो मनुष्य के मन में है, वह बोलों द्वारा अवश्य प्रगट होता है। चाहे बहुत अवस्था में चाहे सुचेत अवस्था में, जो कुछ मन में है, उसको छुपाया नहीं जा सकता।

**जो जीइ होइ सु उगवै मुह का कहिआ वाउ ॥** *(अंग ४७४)*

महाराज कहते हैं जो कुछ मन में था, वही जुबान बयान कर देती है। अगर कोई मनुष्य यह कहे कि हे मित्र ! यह जो मैंने बात कही है यह मैंने मुँह से कही है, मेरे दिल में नहीं थी, मेरे मन में नहीं थी। पर सतिगुरु नहीं मानते। कम से कम उस वक्त तो ज़रूर मन में थी यदि न होती तो जुबान बयान भी नहीं कर सकती थी, कह भी नहीं

सकती थी। यह बात अलग है कि अब न हो मन में, पर उस वक्त ज़रूर थी मन में। तभी तो ज़ुबान ने ऐसा कहा है। तो ज़ुबान मन के भाव को तो पाँच दस दिन किसी की संगत करें तो उसके विचार पढ़ने में व्यक्ति समर्थ हो जाता है, क्योंकि उसकी बोल-चाल उसकी भाषा के द्वारा, उसकी कथनी के द्वारा बार-बार बाहर प्रगट होते हैं। जो व्यक्ति सौ गालियाँ निकाले और एक बात करे तो एक बात तो स्पष्ट है कि उसके मन में जितने भी विचार हैं, वे गालियों से भरे हुए हैं। तहज़ीब से गिरी हुई जिसकी आंतरिक जिन्दगी चार कड़वे वचन बोल कर एक मीठा वाक्य बोले। इससे उसके मन की अवस्था का पता चलेगा। सो मन की अवस्था और विचारों के वेग छुपाए नहीं जा सकते। यह बोलने से अवश्य प्रगट हो जाते हैं। महाराज कहते हैं :

**बाबा बोलना किआ कहीऐ ॥ जैसे राम नाम रवि रहीऐ ॥**

*(अंग ८७०)*

बोलना है तो राम ही बोल बोलना है और राम के लिए ही बोल बोलना है। उस ईश्वर के अस्तित्व के बारे में बोल। यदि तू कुछ और बोलता रहा, और बोलने के संस्कार बढ़ाता गया तो विकार बढ़ेंगे :

**बोलत बोलत बढहि बिकारा ॥**
**बिनु बोले किआ करहि बीचारा ॥** *(अंग ८७०)*

आखिर जितना मनुष्य बोलता है, उतना ही मन खिन्न हो जाता है। उतनी शक्ति बिखर जाती है और जितना बोलता है, दूसरा उतना ही उसके मन को पढ़ लेता है। उसके विचारों को पढ़ लेता है। कई बार खामोश तबीयत के व्यक्ति इसलिए खामोश नहीं होते कि उनकी तबीयत में खामोशी है, उनके स्वभाव में खामोशी है, इसलिए चुप होते हैं कि बोलते ही हमारे विचारों को दूसरा पढ़ लेगा। हम बोलेंगे तो हमारे स्वभाव को पढ़ लेगा, हम बोलेंगे तो हमारी हस्ती को दूसरा पढ़ लेगा, इसलिए राजनीतिज्ञ कम बोलते हैं, सिर्फ इसलिए कि हमारा कोई स्वभाव न पढ़ ले, हमारी कोई हस्ती को न पढ़ ले और मैं यह भी अर्ज़ करूँ कि संत ज्यादा बोलते हैं, भक्त ज़्यादा बोलते हैं ताकि कोई हमें पढ़े। हमें पढ़ कर दूसरा भी प्रेरणा ले ले। एक-एक भक्त ने इतनी शायरी लिखी है, इतने ग्रंथ लिखें हैं और इतनी सभाओं में वे बोले हैं, जितना

कि पूरी दुनिया भी कोशिश करे तो इतना नहीं बोल सकती। इतना वे बोले हैं, इतना वे लिख गए हैं, इतना वे कथन कर गए हैं। कारण मन में जो कुछ था कंचन ही कंचन था, सुगंध ही सुगंध थी। मन में जो कुछ था प्रकाश ही प्रकाश था, अब चंदन को कह दे कि तू अपनी महक अपने अंदर रख और अगर वह अंदर रखे तो चंदन चंदन ही नहीं। उसकी तो हस्ती ही खत्म हो गई। चंदन चंदन इसलिए है कि जो शीतलता और सुगंध उसके पास है, उसको वे लुटा रहा है, लुटा रहा है। कमाल की बात है कि लुटाते भी खत्म नहीं होती। सूर्य को कह दें कि तू किरणें, यह रोशनी अपने अंदर रख। अगर यह रोशनी और किरणों को अपने अंदर समेट ले तो सूर्य तो सूर्य ही नहीं। ईश्वर से प्राप्त किया हुआ ज्ञान और रस भक्त छुपा कर रख ले, संत छुपा कर रख लें तो संत संत ही नहीं हैं। भक्त भक्त ही नहीं हैं। इसलिए भक्त कहीं बोले हैं, उपनिषदों के द्वारा, गीतों के द्वारा। कहीं बोले हैं भक्त अपनी वाणी के द्वारा, अपने कलाम के द्वारा। कहीं बोले हैं मोहम्मद साहिब अपनी आयतों के द्वारा और कहीं बोले हैं गुरु नानक, गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज अपने महान शब्दों के द्वारा और बहुत बोले हैं, बोलते ही गए हैं, बोलते ही गए हैं ताकि यह महक जितनी दूर तक बिखर सके, लोग लाभ प्राप्त कर सकें और जगत् को सही अर्थों में धार्मिक जीवन उपलब्ध हो सके। यह बोलना, यह विचारों का पढ़ना और जो व्यकित हर वक्त राजनीतिक समस्या उठाए, समाज के दुख की बात करे, बार-बार रोए तो बार-बार रोने का मतलब इतना है कि उसकी जिन्दगी में सिवाए रोने के और कुछ भी नहीं। उसके विचार पढ़ लिए गए, उसका मन पढ़ लिया गया है। दुख में जी रहा है, बेबसी में जी रहा है। परेशानियों में जी रहा है। अनेकों समस्याओं में जी रहा है और बार-बार आनंद की बात करे या दूसरों के हित की बात करे तो मालूम होता है कि यह परोपकारी है या यह भक्त है। तीसरे पड़ाव पर पहुँच कर भक्त अपने मन को तराश लेता है। तराशने की साधना, ध्यान की साधना क्या है ? चतुष्टा अंत:करण को तराशने की साधना। मन ऐसा तराश गया कि कोई गलत विचार नहीं निकलता और सुरति तराशी गई कि कोई गलत फैसला यह करता ही नहीं। जो फैसला है

इसका अटूल है और सही है । इसी तरीके से बुद्धि तराशी गई, विचारों का वेग पूरा तराशा गया और यह रचना, साहिब कहते हैं कि अत्यंत सुन्दर है । खूबसूरत वह नहीं जिसके मुँह, मस्तक और नयन-नक्श सुन्दर तराशे हुए हैं । दरअसल खूबसूरत वह है, जिसका मन तराशा हुआ है-'हज़ार अराइशें सदके हैं उसकी सादावाजी पर । नहीं मोहताज यह ज़ेवर इल्मो अक्ल ने है जिसको सँवारा है ।' जिसको परमात्मा ने इस ढंग के गुण दिए हैं, जिस ढंग का श्रृंगार इसने अपने मन का किया हुआ है, उसको बाहरी किसी बनावटी श्रृंगार की आवश्यकता नहीं । किसी साज़ो-सामान की आवश्यकता नहीं । साहिब कहते हैं :

**तिथै घड़ीऐ सुरति मति मनि बुधि ।।**

उस तीसरे पड़ाव में तराशा गया मन, तराशी गई मत, तराशी गई सुरति और तराशा गया मनुष्य का विचार का ढांचा चतुष्टा अतःकरण । अब यह गलत बातें याद नहीं करता । गलत विचारों का प्रवाह इस के मन में नहीं चलता । अब यह गलत सोचें नहीं सोचता । अब यह गलत फैसले भी नहीं करता । जो व्यक्ति गलत सोचें सोच रहा है, समझ लो बुद्धि गलत है । जो गलत बातों को याद कर रहा है समझ लो चित तराशा हुआ नहीं है और जिसके मन में विचारों का वेग बड़ा ही गलत चल रहा है । समझ लो मन तराशा हुआ नहीं है । दुनिया इतनी बदसूरत क्यों हो गई और इसको कल्युग क्यो कहना पड़ा ? दरअसल इतनी अन-तराशी जिन्दगी क्यों ? इतनी अन-तराशी हुई बुद्धि, मन और बुद्धि क्या है ? स्वाभाविक इस दुनिया ने दोज़ख बनना ही था । अन-तराशे पत्थरों का ढेर हो और वहाँ से कोई गुज़रना चाहे तो रास्ता नहीं मिलेगा । अतः वह पत्थरों से टकरा कर परेशान ही होगा और पत्थर जब पत्थर से टकराते हैं तो आग पैदा होती है और यह टकराना बताता है कि तराशे हुए हैं या नहीं । दुनिया इसलिए कुरूप हो गई है । तीसरे पड़ाव पर पहुँच कर मनुष्य अपने मन को तराश लेता है, बुद्धि को तराश लेता है, सुरति को तराश लेता है । भाव उसकी स्मरण शक्ति पवित्र हो जाती है । अच्छी बातें याद करता है और उसका मन पवित्र हो जाता है । अच्छे विचारों का प्रवाह मन में चल रहा है, उसकी बुद्धि तराशी गई तो उसकी स्मरण शक्ति बड़ी अच्छी हो जाती

है, निर्मल हो जाती है, स्वच्छ हो जाती है पवित्र हो जाती है। तो साहिब कहते हैं :

**तिथै घड़ीऐ सुरा सिधा की सुधि ।।**

इस पड़ाव पर पहुँचे हुए मनुष्य की बुद्धि इस तरह तराशी जाती है, जिस तरह सिद्धों की बुद्धि है, देवताओं की बुद्धि है :

**सुरा सिधा की सुधि ।।**

जो सुधि देवताओं के पास है, जो सुधि सिद्धों के पास है ,यह सुधि और यह सिद्धि उस पुरुष के पास आ जाती है, जिसने अपना मन तराश लिया है, बुद्धि तराश ली है, चित तराश लिया है तो अहंग भाउ तराशा गया। इस तरह के व्यक्ति को कहते हैं यह सिद्ध पुरुष है और इस तरह के मनुष्य को भी कहते हैं यह सुर है, देवता हो गया है, महान हो गया है। इसलिए साहिब कहते हैं कि यह रचना अत्यंत सुंदर है। इस संसार का सारा सौन्दर्य ऐसे मनुष्य पर कुर्बान किया जा सकता है। जब कोई अपना मन तराश ले तो सचमुच ही सुन्दर हो जाता है। यही कारण है कि इस तरह के पुरुषों ने परमात्मा को भी कहा है—बहुत सुन्दर है, बहुत सुन्दर है, सत्यम शिवम सुन्दरम या :

**सति सुहाणु सदा मनि चाउ ।।**

तू बहुत सुन्दर है, बहुत सुन्दर है। तो साहिब कहते हैं कि यह रचना अत्यंत खूबसूरत है :

**सरम खंड की बाणी रूपु ।।**
**तिथै घाड़ति घड़ीऐ बहुतु अनूपु ।।**

अत्यंत अनुपम और बहुत खूबसूरत यह घाढ़त तीसरी अवस्था में भाव श्रम खंड में रची जाती है।

—o—

## पउड़ी सैंतीसवीं

करम खंड की बाणी जोरु ।। तिथै होरु न कोई होरु ।।
तिथै जोध महाबल सूर ।। तिन महि रामु रहिआ भरपूर ।।
तिथै सीतो सीता महिमा माहि ।। ता के रूप न कथने जाहि ।।
ना ओहि मरहि न ठागे जाहि ।। जिन कै रामु वसै मन माहि ।।
तिथै भगत वसहि के लोअ ।। करहि अनंदु सचा मनि सोइ ।।
सच खंडि वसै निरंकारु ।। करि करि वेखै नदरि निहाल ।।
तिथै खंड मंडल वरभंड ।। जे को कथै त अंत न अंत ।।
तिथै लोअ लोअ आकार ।। जिव जिव हुकमु तिवै तिव कार ।।
वेखै विगसै करि वीचारु ।। नानक कथना करड़ा सारु ।। ३७ ।।

कर्म खंड बख्शिश का खंड है, रहमत का खंड है :

**करउ जतन जे होइ मिहरवाना ।।** *(अंग ५६२)*

साहिब कहते हैं कि यत्न कर, कोशिश कर, तुझ पर मेहरबानियों की वर्षा हो जाए, रहमत की बारिश हो जाए। यह ठीक है कि उल-रहमान, उल रहिनी रहीम इस्लाम ने कह दिया। वह तो बड़ा ही रहमदिल है, रहमत का सागर है। इस ढंग से गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज कहते हैं :

**दोखन देखत है पर देत न हारै ।।**

इतनी महान उसकी बख्शिश और दया है। कमज़ोरियाँ और दोष देखते हुए भी सब कुछ दे रहा है, झोलियों में डाल रहा है, भरपूर किए जाता है। साहिब कहते हैं कि स्वभाव है उसका रहमत, बख्शिश पर कोई मनुष्य अपनी आँखें मूंद ले तो सूर्य की रोशनी से संबंध टूट जाता है। इस तरह कोई पीठ कर ले, कोई चिंतन ही न करे तो परमात्मा की बख्शिश से वंचित रह जाता है, उसकी रहमत से जो बहुत प्रबल

रहमत है, उससे वंचित रह जाता है। यह तो ठीक है कि सूर्य की किरणें और रोशनी उस मनुष्य पर पड़ रही है जिसने अपनी आँखें मूँद रखी हैं। ताकि रोशनी से लाभ प्राप्त कर सके। यह अब कठिन है, क्योंकि आँखें इसने मूँद रखी हैं। नास्तिक से नास्तिक दुष्ट पर भी प्रभु की बख्शिश हो रही है। रहमत हो रही है। चोर और मित्र पर भी हो रही है, दुष्ट पर भी हो रही है, ज़ालिम पर भी हो रही है। पर उसकी रहमत से पूर्ण रूप से प्रफुल्लित हुआ जा सके। इसके पास नज़र नहीं है, नज़र क्या हैं? आँखें खोलना। धार्मिक साधना और सत्संग है ही इसलिए कि मनुष्य स्वयं को इस योग्य बना ले। इतनी नज़र प्राप्त कर ले कि परमात्मा की बख्शिश से इसकी झोली भर जाए। इसका बर्तन भर जाए। महाराज कहते हैं कि वह कर्म खंड, वह जो बख्शिश खंड है। यह शब्द है कर्म :

**करम खंड की बाणी जोरु ॥**

बख्शिश का जो खंड है, रहमत का जो खंड है, यहाँ की बनावट, यहाँ की अवस्था ज़ोर वाली है। यहाँ तीसरे खंड की अवस्था बहुत सुन्दर कही है, वहाँ चौथे खंड की अवस्था के लिए साहिब कहते हैं कि यह ज़ोर वाली है। बल जहाँ पहुँचा हुआ है। मनुष्य ताकतवर हो जाता है। जहाँ पहुँचे हुए मनुष्य के पास बहुत अधिक शक्ति आ जाती है। साहिब ऐसे फुरमान करते हैं :

**करम खंड की बाणी जोरु ॥ तिथै होरु न कोई होरु ॥**

कर्म खंड में पहुँचा हुआ मनुष्य परमात्मा में इस तरह से लीन हो जाता है कि अब वहाँ और कोई नहीं। वह परमात्मा में हैं, परमात्मा उसमें हैं, इस तरह की अवस्था बन गई है। अब परमात्मा के गुण उसके अपने गुण हो गए। अब परमात्मा का स्वभाव उसका अपना स्वभाव हो गया। अब परमात्मा की शक्ति इस ब्रह्मज्ञानी की शक्ति हो गई :

**ब्रहम गिआनी सभ स्रिसटि का करता ॥**

सुखमनी साहिब की इस अगम्य रचना के द्वारा सतिगुरु अर्जुन देव जी ने सिद्ध करने की कोशिश की है कि जो परमात्मा कर रहा

है, वही ब्रह्मज्ञानी कर रहा है। जो परमात्मा का कृत्य है, वहीं ब्रह्मज्ञानी का कृत्य है। ब्रह्मज्ञानी को ऐसा महसूस हो जाता है क्योंकि वह परमात्मा में है और परमात्मा उसमें है। अब जो कुछ भी हो रहा है, दूसरा कोई है नहीं। तीसरा तो कोई है नहीं। इतनी अगम्य लीनता से साहिब कहते हैं :

**तिथै होरु न कोई होरु ॥**

अब वहाँ कोई और नहीं है, मगर इस अवस्था में कौन पहुँचते हैं :

**तिथै जोध महाबल सूर ॥ तिन महि रामु रहिआ भरपूर ॥**

इस कर्म खंड में कोई पहुँचते हैं महाबली योद्धे :

**तिथै जोध महाबल सूर ॥**

धर्मोपदेशक, कर्मयोगी, साधक। इस तरह के महा-बलवान व्यक्ति, जिनका दिन रात अपने मन से झगड़ा है और यह हकीकत है कि जो मन से झगड़ा नहीं करेगा, अपनी सोच शक्ति से झगड़ा नहीं करेगा, जगत् से भी झगड़ा नहीं करेगा और जो खुद से नहीं झगड़ा, अपनी शक्ति को किसी तरफ खत्म करेगा या जगत् से झगड़ कर शक्ति को व्यर्थ गँवाएगा, मगर एक अद्वितीय घटना घटती है जब व्यक्ति खुद से झगड़ता है तो भरपूर शक्तियों की प्राप्ति हो जाती है और जब व्यक्ति जगत् से झगड़ता है तो अपनी शक्ति गँवा बैठता है, अपनी ताकत गँवा बैठता है। लड़ते भक्त भी हैं, राजनीतिज्ञ भी हैं। राजनीतिज्ञ जगत् से लड़ते हैं, भक्त स्वयं से लड़ते हैं। बड़ी कीमती पंक्ति है, सरब लोह ग्रंथ की :

**खालसा सो जो करे नित जंग ॥ खालसा सो जो चड़े तुरंग ॥**

खालसा तो वह है जो विचारों के घोड़े पर सवार हो, पर खालसा वह है जो प्रतिदिन अपने आप से युद्ध करे, अपने आप से लड़े। इसलिए भक्त कबीर ने कह दिया :

**गगन दमामा बाजिओ परिओ नीसानै घाउ ॥**
**खेतु जु मांडिओ सूरमा अब जूझन को दाउ ॥**

मनुष्य जन्म तुझे मिला है जूझने के लिए, लड़ने के लिए, झगड़ने के लिए और नहीं लड़ोगे, नहीं झगड़ोगे तो हार जाओगे। रह जाओगे पीछे। जो बाहर नहीं लड़ता, झगड़ता नहीं, संघर्ष नहीं करता समाज से, जगत् से, संसार से तो देखने में आया है कि पीछे रह जाता है। राजनीतिज्ञ जो संसार को जीत कर राजा बनता है, संत जो अपने मन को जीत कर राजा बनता है और सही मायनों में संत ही राजा है। जिससे मुराद है भरा हुआ, तृप्त। जिसने मन को जीता, वह ही तृप्त है, और तो सभी भूखे हैं। और तो सभी कंगाल हैं। इसलिए जगत् को जीत कर सत्ताधारी होना, यह तो बहुत बड़ी हिंसा करके ही हो सकेगा। मगर खुद को जीत कर और राम के सिंहासन पर विराजमान हो जाना इसमें कोई हिंसा नहीं। इसमें तो जगत् की तामील है, जगत् का विकास है, जगत् का कल्याण है, जगत् की सुख शांति है। मगर हकीकत में खुद को जीतना इतना कठिन है कि पूरी दुनिया को जीतने वाला मनुष्य खुद के हाथों हार जाता है। पूरी दुनिया पर हुक्म चलाने वाला मनुष्य अपने मन पर हुक्म नहीं चला सकता। मन के दास हैं। जगत् में बादशाह हैं, बाहर हुक्मरान हैं, मगर मन से गुलाम हैं। भक्त मन से भी बादशाह है, बाहर से भी बादशाह है। इसलिए कहते हैं कि भक्त पर हुक्म नहीं किया जा सकता।



फकीरों को बाबर ने हुक्म दिया है कि मेरा पुत्र हुमायूँ ठीक हो। पकड़ कर गुरु नानक को भी लाया गया क्योंकि हुमायूँ ठीक नहीं हुआ और बाबर हुक्म करता है गुरु नानक को कि हे हिन्दी फकीर! हे गुरु नानक! मेरे पुत्र के लिए दुआ करो। तो सतिगुरु कहने लगे कि दुआ किसी बादशाह के हुक्म से नहीं निकलती और जिसने दुआ तेरे हुक्म से की है, वह दुआ दुआ नहीं है, वह अरदास अरदास ही नहीं है, वह फलीभूत नहीं होगी। सभी फकीरों ने दुआ की मगर तेरा हुमायूँ स्वस्थ नहीं हुआ, क्योंकि यह दुआ तेरे हुक्म से निकली है और बाबर सुन ले, जब तक तुम्हारा हुक्म है, मेरे हृदय से दुआ नहीं निकलेगी। तू अपने हुक्म को एक ओर कर, मेरी दुआ प्रत्येक के लिए है, सभी के लिए हैं। मगर बाबर कहता है नहीं, मैं जेल में डाल दूँगा। प्रकृतिक बात अत्याचार किया, तश्दद किया, जेल में गुरु नानक

देव जी महाराज को डाल दिया। गुरु जी ने कहा दुआ नहीं निकलेगी, हुक्म से दुआ नहीं निकलती, रज़ा में दुआ निकलती है। बाबर जब पैरों पर पड़ा, कदमों पर गिरा और अगम्य करिश्मे गुरु नानक के देख कर प्रार्थना की और कहा हे फकीर ! हे गुरु बाबा ! अब तो बख्शिश कर। साहिब कहने लगे हो गई बख्शिश क्योंकि अब तो तूने खुद ही दुआ कर ली। पहले तू हुक्म में जी रहा था अब दुआ में जी रहा है। अब तेरे मन से दुआ निकली है, जितनी गहराई से यह तेरे मन से दुआ निकली है, याद रख बाबर ! यह व्यर्थ नहीं जाएगी। यह काम करेगी। यह अपना असर करेगी। सो जो अपने आप को जीत लेते हैं, बस वही सूरमें हैं वह महाबली हैं। इसलिए साहिब कहते हैं कि इस अवस्था में जो पहुँचे हैं, वह तो महाबली हैं :

**तिथै जोध महाबल सूर ।। तिन महि रामु रहिआ भरपूर ।।**

उनके रोम–रोम में राम भरपूर है, समाया हुआ है। उन्होंने राम में स्वयं को इस ढंग से तल्लीन किया भाव जोड़ लिया। महाराज़ कहते हैं कि अब उनके रूप बयान नहीं किए जा सकते, एक रूप हो गए हैं :



**ता के रूप न कथने जाहि ।।**

परमात्मा में ऐसे समाए हुए हैं, परमात्मा से उन्होंने अपने आप को ऐसा जोड़ लिया है, एक कर लिया है कि जितना परमात्मा सुन्दर है, उतने सुन्दर हो गए हैं। जितना परमात्मा महान है, वह उतने ही महान हो गए हैं। इसलिए अब उनकी महिमा और उनके रूप बयान से परे हो गए हैं। साहिब कहते हैं :

**ना ओहि मरहि न ठागे जाहि ।।**

इस तरह के योद्धे और महाबली सूरमें हैं, वह अमर तत्व को प्राप्त हो गए हैं। अब दोबारा नहीं मरेंगे। यहाँ मुराद यह है कि अब नहीं मरेंगे भाव आम जगत् पैदा होता, मरता है, पैदा होता, मरता है :

**जमि जमि मरै मरै फिरि जंमै ।।**<br>
**बहुतु सजाइ पइआ देसि लंमै ।।**

यह अब नहीं मरेंगे, क्योंकि इनको परम जिन्दगी की प्राप्ति हो गई है :

**नानक बधा घरु तहां जिथै मिरतु न जनमु जरा ।।**

इनकी मृत्यु नहीं होगी। इनको आध्यात्मिक जिन्दगी की प्राप्ति हो गई है। महाराज कहते हैं कि अब इस तरह के पूर्ण हैं कि यह अब विकारों के हाथों, यह मन के हाथों अब ठगे नहीं जाते। देखने में आया है कि सारी दुनिया को ठगने वाला आदमी मन के हाथों ठगा जाता है और यह कितनी बड़ी लापरवाही है। साहिब कहते हैं कि इस अवस्था में पहुँचे हुए मनुष्य ठगे जाते हैं। इनको क्रोध नहीं ठग सकता, इनको लोभ नहीं ठग सकता, इनको तृष्णा नहीं ठग सकती, इनको मृत्यु नहीं ठग सकती। अहंकार और काम नहीं ठग सकते। इनको झूठ और निंदा नहीं ठग सकती जब कि साधारण आदमी कदम कदम पर ठगा जाता है। भक्त कदम कदम पर इनको ही ठग लेता है। यह अलग बात है कि भक्त जगत् में ठगे जाते हैं। मगर भक्त विकारों से कभी अपने आप को नहीं ठगाता और लोभ पर उसकी फतह होती है। अहंकार पर उसकी फतह होती है। वह इनको ठग लेते हैं। यह विकार भक्त को नहीं ठग सकते। तो साहिब कहते हैं :

**ना ओहि मरहि न ठागे जाहि ।।**
**जिन कै रामु वसै मन माहि ।।**

जिनके मन में राम बसता है न वो कभी मरते हैं और न ही वे कभी ठगे जाते हैं :

**तिथै भगत वसहि के लोअ ।।**

इस अवस्था में कई लोकों में भक्त बसते हैं भाव कर्म खंड में यह नहीं और सिर्फ एक वर्ग, एक मज़हब या एक शहर या एक प्राँत या एक मुल्क के आदमी पहुँचते हैं, नहीं। साहिब कहते हैं कि इस अवस्था में कई लोकों के भक्त पहुँचते हैं। गुलाब का पौधा अगर हिन्दुस्तान में लगाएँ तो गुलाब देता है, पर यदि वो ईरान में भी लगा दें तो आक के फूल नहीं उगते, वहाँ भी गुलाब का फूल ही होता है। उसी पौधे को किसी यूरोप के देश में लगा दें तो उसमें से कारतूस

पैदा नहीं होता, उसमें से भी गुलाब का फूल पैदा होगा। तो साहिब कहते है कि जिस धरती में, जिस मुल्क में, जिस कौम में जहाँ भी कोई परमात्मा का नाम लेता है, गुलाब की तरह खिल जाता है। इस लिए भक्त अनेकों प्राँतों के होते हैं, कई देशों के होते हैं और कई लोकों के होते हैं। साहिब कहते हैं कि इस कर्म खंड में कई पुरियों के, कई लोकों के भक्त हैं :

**तिथै भगत वसहि के लोअ ॥**

अगर इस अवस्था में देखना हो, सारे देश को तो हर देश के अनेक भक्त आएँगे। हर देश के अनेकों ब्रह्मज्ञानी खुदा-प्रस्त और खुदा-शनास फकीर पैदा होते हैं। हर देश ने संत और भक्त पैदा किए हैं। अगर एक मुल्क इस ढंग का दावा करे कि हमारे देश में संत पैदा हुए हैं, भक्त पैदा हुए हैं तो इसका यह मतलब नहीं कि किसी और देश में संत पैदा नहीं हुए। भक्त पैदा नहीं हुए। हर देश में, हर युग में भक्त पैदा होते हैं :

**हरि जुगु जुगु भगत उपाइआ पैज रखदा आइआ राम राजे ॥**

*(अंग ४५१)*



अगर कोई यह कहे कि सतयुग में भक्त पैदा हुए हैं, अब नहीं तो साहिब कहते हैं कि हर युग में भक्त होते हैं, हर समय में भक्त होते हैं, जैसे हर समय में सूर्य हुआ, हर समय में चंद्रमा हुआ, हर समय में फूल खिलते हैं। आज से हज़ारों वर्ष पहले फूल खिलते थे तो अब भी फूल ख़िलते हैं। ठीक है आज से हज़ारों वर्ष पहले भी काँटे थे, आज भी काँटे हैं। भक्त आज से हज़ारों वर्ष पहले थे और अब भी हैं। अगर शैतान आज स़े हज़ारों वर्ष पहले थे तो अब भी हैं। हिरण्यकशिपु पहले भी था, अब भी है। राम पहले भी था अब भी है। रावण पहले भी थे अब भी हैं। अनेकों की इज्जत लूटने वाले, अनेकों को तबाह और बर्बाद करने वाले आज भी मौजूद हैं। यह तो प्रत्येक युग में होते हैं, हर समय में होते हैं, हर जगह पर होते हैं। तो साहिब कहते हैं :

**तिथै भगत वसहि के लोअ ॥**

इस अवस्था में कई लोकों के भक्त आकर बसते हैं भाव कर्म खंड में पहुँचते हैं। कई देशों के भक्त, कई प्राँतों के भक्त :

**करहि अनंदु सचा मनि सोइ ॥**

उनके मन में परमात्मा की सच्ची शोभा बसी होती है, इसलिए परमानंद को प्राप्त होकर रस मानते हैं, उल्लास मानते हैं :

**सच खंडि वसै निरंकारु ॥**

आध्यात्मिक मंडल की पाँचवीं अवस्था सचखंड है। परमात्मा क्या सत्य है ? जो सत्य है वह परमात्मा है, जो परमात्मा है वह सत्य है। इस अवस्था में पहुँच कर साहिब कहते हैं कि मनुष्य सत्य में लीन हो जाता है और वह सत्य क्या है ? महाराज कहते हैं कि निरंकार आकार से रहित है, वजूद से रहित है :

**चक्क्र चिहन अरु बरन जाति अरु पाति नहिन जिह ॥**
**रूप रंग अरु रेख भेख कोऊ कहि न सकति किह ॥**

ऐसा जो निरंकार है, ऐसा जो सत्य है, उसमें भक्त जब लीन होते हैं, इस तरह के भक्त को कहते हैं कि सचखंड वासी हो गया। बड़ा मूल्यवान शब्द है। हमने जो मुर्दों से जोड़ कर रख दिया है। कोई मर जाए तो हम कह देते हैं अमुक सचखंड वासी हो गया। जो जीते जी परमात्मा में लीन हुआ, सत्य में लीन हुआ, वहीं सचखंड वासी है। साधना करते करते जिसकी सुरति पाँचवें खंड तक पहुँची है, पाँचवें खंड को ही साहिब कहते हैं, सचखंड :

**सच खंडि वसै निरंकारु ॥ करि करि वेखै नदरि निहाल ॥**

वहाँ उसको ऐसा महसूस होता है कि परिपूर्ण परमात्मा सभी पर निगाह कर रहा है, सभी पर दृष्टि कर रहा है और अपनी दृष्टि के द्वारा सभी को निहाल कर रहा है। सभी को महान बना रहा है :

**तिथै खंड मंडल वरभंड ॥**

वहाँ उसको ऐसा अनुभव होता है कि अनेकों ही खंड हैं, अनेकों ब्रह्माण्ड हैं, भाव खंड और ब्रह्माण्ड के छोटे-छोटे टुकड़े हैं और उन

सभी में भक्त है और भक्तों में परमात्मा है। परमात्मा की कृपा दृष्टि सभी ओर व्यापक होकर फैल रही है :

**जे को कथै त अंत न अंत ॥**

अब इस सचखंडमयी अवस्था का कोई कथन करे तो आखिरी शब्द उसकी रसना से यह निकलेगा—कोई अंत नहीं, कोई अंत नहीं। बेअंत है, बेअंत है, बेअंत है :

**तिथै लोअ लोअ आकार ॥**

वहाँ कई लोकों के आकार दिखाई देते हैं भाव सचखंड में पहुँच कर मनुष्य को अनेकों खंडों ब्रह्माण्डों का बोध होता है और उसको पता चलता है कि जीवन कई तरह का है, जिन्दगी कई तरह की है और कई जीव अनेकों आकार के हैं, अनेकों ही उनके जीने के जो ढंग हैं यह सिर्फ उसकी सोच मंडल में ही उसको दिखाई नहीं दे रहा, मगर सचखंड में उसको सभी कुछ दिखाई दे रहा है। उसको सभी कुछ महसूस हो रहा है :



**जिव जिव हुकमु तिवै तिव कार ॥**

फिर उसको ऐसा महसूस होता है कि जैसे जैसे सभी पर परमात्मा हुक्म कर रहा है। वैसे वैसे जीव वह काम कर रहे हैं, वैसे वैसे उनके जीने का ढंग है। सभी कुछ परमात्मा में है। परमात्मा सभी जीवों में है और उसकी सत्ता से सभी कुछ हो रहा है। इसी तरह सचखंड में पहुँचे हुए महात्मा का बोध होता है, उसको महसूस होता है :

**वेखै विगसै करि वीचारु ॥**

सबको देखकर, सबकी विचार करके परिपूर्ण परमात्मा प्रसन्न होता है, उल्लास में आता है, खुश होता है। सभी कुछ उसके हुक्म में है, और सभी कुछ उसकी दृष्टि में है और जैसे अपनी दृष्टि से सभी कुछ देखता है, साहिब कहते हैं कि वह प्रसन्न होता है, वह उल्लास में आता है, क्योंकि खुशी उसका स्वभाव है, प्रसन्नता उसकी जिन्दगी है। अब इस सभी कुछ का वर्णन करना ऐसे है :

**नानक कथना करड़ा सारु ॥**

इसको कथन करना ऐसा है जैसे लोहा चबाना हो। अब कौन इन दाँतों से लोहा चबाए :

**नानक कथना करड़ा सारु ॥**

यह कथन करना अत्यंत मुश्किल है, अत्यंत कठिन है। कितना कठिन है सारु ? जितना लोहा सख्त है और जैसे लोहे को मुँह में डालना और चबाना कठिन है, बहुत कठिन है, इसी तरह की मुश्किल अवस्था को, इस मुश्किल बात को, इस महान बात को बयान करना अपनी जुबान के द्वारा कठिन है। जब भी कोई सचखंड में पहुँचा है, उसने यही कह दिया है :

**कहु कबीर गूंगै गुड़ु खाइआ पूछे ते किआ कहीऐ ॥**

*(अंग ३३४)*

**बिसम बिसम बिसम ही भई है लाल गुलाल रंगारै ॥**
**कहु नानक संतन रसु आई है जिउ चाखि गूंगा मुसकारै ॥**

*(अंग १३०२)*

भाई साहिब नंद लाल कहते है कि नंद लाल के पागल दिल को लैला का किस्सा न सुनाओ। संसार का किस्सा न सुनाओ। मैं तो मजनू का ही किस्सा सुनकर, मैं तो परमात्मा का ही किस्सा सुनकर पागल हो गया हूँ। अब मेरे मन में ख्वाहिश नहीं रही कि कोई मुझे लैला की दास्तान सुनाए। मैं तो मजनू की बात सुनकर की जुड़ गया हूँ, मैं तो रब्ब की बात सुनकर ही रब्ब से जुड़ गया हूँ। संसार की बात सुनने की मुझ में ताकत नहीं रही, अब मेरे में हिम्मत नहीं रही। इस दीवानगी में उस दीवानी अवस्था को, उस पागलपन की अवस्था को, उस समाधि लीन अवस्था को बयान करना ऐसे है, साहिब कहते हैं जैसे दाँतों से लोहे को चबाना है, जैसे लोहा चबाना कठिन है, वैसे सचखंड की पूर्ण अवस्था को जुबान से बयान करना अत्यंत कठिन है। सत्य में लीन होना मनुष्य की जिन्दगी का निशाना है और सत्य की प्राप्ति कर लेना, मनुष्य की अंतिम मंज़िल है। सत्य-स्वरूप हो जाना, समझ लो लक्ष्य की प्राप्ति हो गई और सत्य में लीन हुए मनुष्य की यह पहचान मिट जाए :

**सफल सफल भई सफल जात्रा ।।**
**आवण जाण रहे मिले साधा ।।** (अंग ६८७)

जो सत्य में लीन हुआ है, संसार में आना उसका सफल हो गया, जीवन यात्रा सफल हो गई क्योंकि सत्य व्यापक है, सत्य त्रिगुण अतीत है और सत्य सर्व-शक्तिमान है । सत्य में सत्यशील ही लीन हो सकता है । सत्यशील ही करतार का रूप होता है, निरंकार का रूप होता है तो पहली पउड़ी में गुरु बाबा ने मनुष्य की इस मूल समस्या का ज़िक्र किया है :

**किव सचिआरा होईऐ किव कूड़ै तुटै पालि ।।**

कैसे झूठ की दीवार टूटे और कैसे सत्यवान हुआ मनुष्य सत्य में लीन होकर निरंकार का रूप हो । सत्यवान का रूप हो, आनंद का स्त्रोत बने अन्य बाकी पउड़ियों में आहिस्ता-आहिस्ता मनुष्य की सुरति को ऊँचा करके वहाँ ले जाया गया, जिसको कहा गया है :

**सच खंडि वसै निरंकारु ।। करि करि वेखै नदरि निहाल ।।**



दरअसल जपुजी साहिब में मूल बातें भी यह तीन हैं कि कैसे मनुष्य सत्यशील हो और सत्यशील की मूल साधना क्या है और साधना के पश्चात उपलब्धि क्या है ? जप सत्य का ही करना है :

**आदि सचु जुगादि सचु ।।**
**है भी सचु नानक होसी भी सचु ।।**

सत्यशील होने के लिए, सत्यशील में लीन होने के लिए जप जुबान से करना :

**इक दू जीभौ लख होहि लख होवहि लख वीस ।।**
**लखु लखु गेड़ा आखीअहि एकु नामु जगदीस ।।**

जो जगदीश का एक नाम इस तरह जुबान से उच्चारण करता जाता, जपता जाता, जपता जाता, आहिस्ता-आहिस्ता सुरति एक दिन उस टिकाने पर पहुँचती है, जिसको कहते हैं सचखंड और जिसमें पहुँच कर ही परमानंद की प्राप्ति हो जाती है । मनुष्य को अपना टिकाना मिल जाता है । जपुजी साहिब जी की मूल व्याख्या और प्रेरणा यही

है कि किसी तरीके से मनुष्य सत्य में लीन हो सके। सत्य ही परमात्मा है, सत्य ही आनंद है, सत्य ही खुशी है, सत्य ही मस्ती है, और झूठ दुख है, झूठ अंधकार है झूठ कलह है। जितना झूठा मनुष्य होगा, उतना कलह में होगा और जितनी मात्रा में उसके पास सत्य होगा, उतनी मात्रा में उसके पास सुख होगा। अगर वह पूर्ण तौर पर सत्यशील हो गया तो फिर पूर्ण कर्म उसके हृदय में विराजमान होकर वह पूर्ण का रूप हो जाएगा। निरंकार का रूप हो जाएगा। इसलिए :

**सच खंडि वसै निरंकारु ।।**

सचखंडमयी अवस्था में उसके रोम रोम के अंदर निरंकार बसता है। वह निरंकार में है, निरंकार उसमें है और इस तरह की आनंदमयी अवस्था को मान कर उसको महसूस होता है कि उस सत्य में ही सब कुछ है, अनंत दुनिया है, बहुत बड़ी रचना है।

—o—

# पउड़ी अड़तीसवीं

जतु पाहारा धीरजु सुनिआरु ।।
अहरणि मति वेदु हथीआरु ।।
भउ खला अगनि तप ताउ ।।
भांडा भाउ अंम्रितु तितु ढालि ।।
घड़ीऐ सबदु सची टकसाल ।।
जिन कउ नदरि करमु तिन कार ।।
नानक नदरी नदरि निहाल ।। ३८ ।।

जपुजी साहिब की अड़तीसवीं पउड़ी, जो पउड़ियों का उप-शृंगार है । पउड़ियों के रूप में, जिसमें जपुजी साहिब का मूल सार साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज इस पउड़ी में कथन करते हैं । सभी पउड़ियों में मूल शिक्षा और दीक्षा यह थी कि किसी तरीके से मन को तराशा जाए, मति को तराशा जाए, बुद्धि को तराशा जाए । अब उसी का ही विस्तार इस एक ही पउड़ी में दिया है । जो बात आपने सैंतीस पउड़ियों में कही है, उसका सारांश, उसका तत्त अड़तीसवीं पउड़ी में गुरु नानक देव जी महाराज इस ढंग से वर्णन करते हैं कि अगर तराशना है मन को तो कौन ही टकसाल में तराशें ? कहाँ तराशें ?



**घड़ीऐ सबदु सची टकसाल ।।**

शब्द की टकसाल सत्य की जो टकसाल है, वहाँ तराशना है जहाँ शब्द का उच्चारण है, शब्द का जाप है, शब्द की व्याख्या है, शब्द का विस्तार है, शब्द ही शब्द है, जहाँ उस टकसाल में इस मन को तराशना है भाव शब्द की टकसाल सत्संग में इस मन को तराशना है । दुकान कौन सी ? हथियार कौन से ? अहरणि कौन सा ? अग्नि के बिना ढालना और काम बहुत कठिन है तो अग्नि कौन सी ? इन सभी का विस्तार गुरु बाबा जी ऐसे करते हैं :

**जतु पाहारा**

सुनार की दुकान जहाँ अनेकों ज़ेवर बनाए जाते हैं। साहिब कहते हैं कि तू जतु की पहारा बना भाव तू अपनी पाँचों इन्द्रियों को काबू में रख। जतु क्या है ? सही देखना, सही बोलना और सत्य सूँघना और सत्य ही स्पर्श करना और सत्य को ही सोचना। बस यह जतु है और कोई जती नहीं जगत् में :

**बिंदु राखि जौ तरीऐ भाई ।। खुसरै किउ न परम गति पाई ।।**

*(अंग ३२४)*

अगर बिंदु को शरीर में धारण करके और यत्न से उसको ठहराया जाए तो भक्त कबीर जी कहते हैं कि हिजड़ा भी फिर जती है क्योंकि वह भी बिंदु को शरीर में रख लेता है और गुरु नानक देव जी का फैसला कि इस तल पर बिंदु को शरीर में रखा ही नहीं जा सकता। साहिब श्री गुरु नानक देव जी की दृष्टि में वह जती-सती नहीं, जो जगत् की दृष्टि में जती माना गया है। गृहस्थ का त्याग कर देना और त्याग का मार्ग गुरु नानक का मार्ग नहीं है। त्यागी भ्रष्ट हो सकता है, जिसने ग्रहण किया हुआ है। उसको क्या भ्रष्ट करोगे। इसलिए योग भ्रष्ट शब्द हमारे देश में बहुत प्रचल्लित है। फलाँ योगी भ्रष्ट हो गया, फलाँ त्यागी भ्रष्ट हो गया, मगर जो परिश्रम करता है और जिसके पास धन है उसको धन देकर कैसे भ्रष्ट करोगे। जो गृहस्थी है, जिसके पास नारी है, उसको नारी का रूप दिखा कर किस तरह भ्रष्ट करोगे ? इसलिए गुरु नानक का मार्ग, वह मार्ग है, जिसको सही तरीके से अपनाने वाला मनुष्य भ्रष्ट नहीं होगा, भ्रष्ट तो वह होगा जिसने त्याग किया तो त्याग जिस वस्तु का किया, उसका लोभ देकर उसका रूप सँवार कर मनुष्य भ्रष्ट किया जा सकता है। आज तक इस तरह के कई त्यागी भ्रष्ट होते आए हैं और होते रहेंगे। क्योंकि यह प्रकृति के विपरीत है। साहिब कहते हैं जतु की तू पहारा बन तो जतु से मुराद :

**मिथिआ नाही रसना परस ।। मन महि प्रीति निरंजन दरस ।।**

जुबान से मिथ्या वाक्य नहीं बोलने। जुबान को काबू में रखना शेख सायदी साहिब कहते हैं कि जहाँ मेरे बोलने के बिना काम चलता

हो, वहाँ मुझे हरगिज़ नहीं बोलना चाहिए। वहाँ मेरा बोलना समझो जत का त्याग है, क्योंकि आवश्यकता नहीं। जहाँ मेरे बोलने की आवश्यकता नहीं, वहाँ मुझे नहीं बोलना चाहिए, मगर जहाँ मैं देखूँ कि एक अंधा है, उसके आगे कूँआ है, फिर भी मैं चुप रह जाऊँ, मेरा चुप रह जाना एक गुनाह होगा, पाप होगा। वहाँ मुझे बोलना चाहिए कि आगे कूँआ है। हे मनुष्य! रुक जा। पर आदमी नेत्रवान है, उसको सभी कुछ दिखाई दे रहा है, फिर मैं शोर मचाऊँ कि आगे कूँआ है, आगे कूँआ है। यह मिथ्या बोलना और जती व्यक्ति उतना ही बोलता है जितनी ज़रूरत है, वही सुनता है जो जीवन के लिए लाभकारी है वही कुछ देखता है जिसके साथ जिन्दगी की तामीर हो और वही कुछ स्पष्ट करता है जिसके साथ अपवित्रता न हो और वही कुछ सोचता है, जिसके साथ सोच बुलंदियों को छूए। सुरति ऊँची हो, जती के यह लक्ष्ण हैं तो साहिब कहते हैं कि जतु ही पहारा बनाई जाए सुनार की दुकान, सुनार कौन हो :



**धीरजु सुनिआरु ॥**

धीरज को सुनार बनाया जाए। जल्दबाज़ी और चुस्त तबीयत रखने वाले मनुष्यों से अनेकों भूलें होती हैं। जल्दबाज़ी में ज्ञान और ध्यान मनुष्य का गहरा नहीं जाता। जल्दी-जल्दी में अक्सर देखा गया है कि मनुष्य काफी कुछ भूल जाता है। बहुत जल्दी में हो तो ज़रूरी से ज़रूरी कागज़ात या वस्तुएँ मनुष्य अक्सर भूल जाते हैं। कारण कि जल्दी में ध्यान मनुष्य का गहराई में नहीं जाता। इसलिए दुनिया के सभी धर्म ग्रंथों ने और महापुरुषों ने धीरज को, ठहराव को बहुत बड़ा सम्मान दिया और जल्दबाज़ी को चुस्त तबीयत वाले को अक्सर कहा जाता है कि यह दैत्यों के लक्ष्ण हैं। श्री गुरु गोबिंद सिंघ जी महाराज का बड़ा स्पष्ट रूप में फुरमान है कि जल्दबाज़ी करना शैतानों का काम है, क्योंकि जल्दबाज़ी में काम की गहराई में मनुष्य नहीं जा सकेगा। सो उल्टा ही होगा, गलत होगा, अनर्थ होगा और धीरज को सुनार बना। प्रत्येक बात को ठहराव से, ध्यान की एकाग्रता से, गहराई से, दूर-दृष्टि से करे। महाराज कहते हैं :

**मंदा मूलि न कीचई दे लंमी नदरि निहालीऐ ।।**

आसा दी वार की बड़ी सुन्दर पंक्ति है, हे मनुष्य ! कदम एक चल और दृष्टि सौ कदमों पर रख । भाई तेरा एक कदम खुद पहुँचाएगा । तू मंज़िल की तरफ भी ध्यान रख और यह ध्यान रखा जा सकता है कि जब मनुष्य के मन में धीरज हो । महाराज कहते हैं कि जतु की हो पहारा और धीरज सुनार हो । तराशना तो मन हुआ । कैसे तराशें ?

**अहरणि मति वेदु हथीआरु ।।**

अहरणि जिसके ऊपर रखकर और हथौड़ों की चोट से सुनार सोने को घढ़ता है और कंचन यह सोना हमारा हृदय, हमारा मन है, मगर है बिन-घढ़ा और बिन-घढ़ा देखने के लायक नहीं होता । अन-घढ़ा खूबसूरत नहीं होता । साहिब कहते हैं कि घढ़ा हुआ मन तो परमात्मा का रूप हो जाता है :

**मन तूं जोति सरूप है आपणा मूल पछाणु ।।**

घढ़ा हुआ मन भगवान है, अन-घढ़ा मन शैतान है । बस यह हकीकत है तो **अहरणि मति** सोचने की शक्ति, विचार की शक्ति इसको अहरणि बना और **वेदु हथीयारु** । वेद यहाँ एक-वचन है, बहु वचन नहीं । तो वेद के अर्थ होते हैं चार वेद, पर क्योंकि द के नीचे औंकड़ है और यह एक वचन है और क्योंकि एक वचन है, इसलिए इसका अर्थ है ज्ञान ।

**अहरणि मति वेदु हथीआरु ।।**

ज्ञान को हथौड़ा बना और मति को अहरणि बना, धीरज को सुनार बना और सत्य जप को पहारा बना, सुनार की दुकान बना और अग्नि कौन सी हो ? कुठाली कौन हो और ढालना किस तरह है ? घढ़ना किस तरह है ? तो सतिगुरु आगे बताते हैं :

**भउ खला अगनि तप ताउ ।।**

पुरानी कुठाली जिसमें कोयले डालकर और धौंकनी से हवा देकर कोयलों में अग्नि को प्रज्जवलित किया जाता है, भड़काया जाता है, तो वह धौंकनी कौन सी बनाई जाए ? साहिब कहते हैं :

भउ खला

धौंकनी बना तू भाऊ की। दरअसल जहाँ परमात्मा का भय नहीं, वहाँ जगत् का भय होगा। जहाँ परमात्मा का भय नहीं, हकीकत है वहाँ धीरज नहीं हो सकता और जहाँ परमात्मा का भय नहीं, वहाँ भाउ नहीं हो सकता। जहाँ भय नहीं वहाँ भक्ति तो बहुत ही दूर है :

**भै बिनु भगति न होवई नामि न लगै पिआरु ॥**

(अंग ७८८)

पर एक हकीकत है कि जगत् मैला है। जगत् का भय भी मैला है। परमात्मा निर्मल है, स्वच्छ है। उसका भय भी निर्मल है, स्वच्छ है :

**निरमलु भउ पाइआ हरि गुण गाइआ हरि वेखै रामु हदूरे ॥**

(अंग ७७४)

गुरु रामदास जी महाराज का फुरमान है—हम राम के गुण गाते-गाते निर्मल भाऊ को प्राप्त हो गए हैं और जिस दिन का निर्मल भाउ प्राप्त हुआ, हृदय शुद्ध हो गया, पवित्र हो गया। जगत् का भय हृदय को मैला रखता है, परमात्मा का भय हृदय को निर्मल कर देता है। सिर्फ निर्मल ही नहीं करता, बल्कि जगत् के सारे भय भी मिट जाते हैं :

**निरभउ जपै सगल भउ मिटै ॥**

जगत् के सारे डर दूर हो जाते हैं। ऐसा मनुष्य निरभउ होकर भ्रमण करता है, क्योंकि सभी में उसको फिर अपना ही अंश दिखाई देता है तो साहिब कहते हैं—धौंकनी बनाए भाउ की। भाव परमात्मा के भय की, कानून की नीति की, पुलिस की और यह बड़ी बड़ी तोपों और तलवारों की, इसलिए आवश्यकता पड़ गई। परमात्मा के भय में जीने लग पड़ा तो उस दिन ज़मीन पर कारागार नहीं रहेंगे। पुलिस नहीं रहेगी। अदालतें नहीं रहेंगी। हथियार नहीं रहेंगे, तोपें नहीं रहेंगी क्योंकि परमात्मा के भय ने हृदय इतना स्वच्छ कर देना है कि वह अपना हक किसी को देगा नहीं और किसी का हक उसने छीनना भी नहीं। तो अदालतों की क्या आवश्यकता, कानून की क्या आवश्यकता क्योंकि परमात्मा का भय है नहीं और सिर्फ भय है जगत्

का और जगत् मैला है और जगत् का भय भी मैला है। वह अपना हक तो छीनता है, पराया हक भी छीनता है। अपने हक को तो दबा कर रखता है, मगर दूसरे का हक भी छीन लेता है। मगर पुलिस की आवश्यकता पड़ गई, तोपों की आवश्यकता पड़ गई, सेना की आवश्यकता पड़ गई, अदालतों की आवश्यकता पड़ गई और इन सभी के वजूद ने यकीन मानो मनुष्यों की दुनिया को नरक बना कर रख दिया है। धरती उस दिन स्वर्ग बनेगी जिस दिन यह सब कुछ खत्म होगा। यह सब कुछ तभी खत्म होगा अगर मनुष्य परमात्मा के भय में जीना शुरु करे और परमात्मा को ही राजा मान ले, जैसे कि भक्त कबीर कहते हैं :

**कोऊ हरि समानि नही राजा ॥**
**ए भूपति सभ दिवस चारि के झूठे करत दिवाजा ॥**

*(अंग ८५६)*

सिर्फ परमात्मा ही राजा है एक ही वह राजा है और उस एक राजा का भय अपने अंदर धारण किया है। पावन हो गया हूँ, पवित्र हो गया हूँ, अब मैं किसी का हक नहीं छीनता और अपने हक पर ही कायम हूँ। साहिब कहते हैं कि परमात्मा का जो भय है यह बनाए धौंकनी और आग कौन सी हो ? कोयले कौन से हों ? अग्नि कौन सी हो ?

**अगनि तप ताउ ॥**

तप की अग्नि। अमृत समय का उठना तप है। वाहिगुरु-वाहिगुरु का जाप तप है, सेवा तप है, गुरु सेवा तपों में श्रेष्ठ तप है। सारांश है कि जितनी भी धार्मिक साधना है, इसको कहते हैं तप और तप की जो अग्नि है वास्तविक वह ब्रह्माग्नि है। असल में वही परमात्मा की अग्नि है, जिसका ज़िक्र भक्त कबीर ने किया है :

**ब्रहम अगनि सहजे परजाली एकहि चोट सिझाइआ ॥**

*(अंग ११६१)*

जिसको योगियों ने योगाग्नि कहा है, यह हकीकत है, यह बहुत बड़ी सच्चाई है कि जगत् में जो शक्ति है वह अग्नि है। अगर सूर्य

ठण्डा हो जाए तो सभी कुछ ठण्डा हो जाएगा। ब्रह्माग्नि दरअसल वह अग्नि है जो निर्मल है, स्वच्छ है, शीतल है और परम प्रकाश और परमानंद देने वाली है। साहिब कहते हैं कि भय की बनाए यह धौंकनी और तप भाव तप की अग्नि पैदा करे। अमृत समय उठे, जप करे, तप करे, नितनेम करे, सेवा करे, दान करे, पुण्य करे। यह सारी की सारी साधना को तप कहते हैं और इसके साथ अग्नि बढ़ती है ब्रह्माग्नि बढ़ती है तो :

**भउ खला अगनि तप ताउ ॥**
**भांडा भाउ अंम्रितु तितु ढालि ॥**

कुठानी कौन सी हो, जिसमें इस मन को ढालना है और बर्तन कौन सा है ? कुठाली कौन सी है ? सुनार की एक कुठाली जिसमें वह आग जलाता है और उसमें सोने के टुकड़े को रखकर फिर ढालता है। साहिब कहते हैं कि बर्तन भाउ का हो, धौंकनी भाउ की हो और भाउ प्रेम का हो। साहिब कहते हैं :

**साधसंगति बिना भाउ नही ऊपजै**
**भाव बिनु भगति नही होइ तेरी ॥** *(अंग ६९४)*



भाउ धार्मिक दुनिया का मूल गुण है बुनियादी गुण है। ऐसे कह लें फल है। भाउ तक पहुँचा हुआ मनुष्य ही भगवान तक पहुँचता है, हो सकता है ज्ञान तक पहुँचा हुआ, जत तक पहुँचा हुआ, भय तक पहुँचा हुआ भी व्यक्ति इस पार नहीं रहता, पर भाउ तक पहुँचा हुआ व्यक्ति इस पार नहीं रहता। वह तो भगवान के द्वार पर पहुँच जाता है। मगर भाउ तभी पैदा होगा जब वेद विद्या हो, ज्ञान हो और ज्ञान तभी पैदा होगा यदि धीरज हो, क्योंकि जल्दी करने वाले व्यक्ति के पास ज्ञान नहीं हो सकेगा। चुस्त तबीयत का जो मनुष्य है, उसके पास विचार नहीं होगा, उसके पास सूझ-बूझ नहीं होगी। उसके पास ज्ञान नहीं होगा तो यह बात स्पष्ट है। जहाँ भाउ है वहाँ ज्ञान है और जहाँ ज्ञान है वहाँ धीरज है और जहाँ धीरज है वहाँ ही जत है। जत से धीरज का जन्म हुआ। धीरज से ज्ञान का जन्म हुआ। ज्ञान और भाउ ने यथावत भाउ को जन्म दिया और भाउ ने मनुष्य की सुरति

को एक दम भगवान के द्वार पर पहुँचा दिया, परमात्मा के द्वार पर पहुँचा दिया।

**भांडा भाउ अंम्रितु तितु ढालि ॥**

इसमें ही अमृतमयी अपने मन को ढाल। तू भावना का बर्तन बना और भावना की कुठाली बना।

**घड़ीऐ सबदु सची टकसाल ॥**

इस तरह सत्य की टकसाल शब्द की टकसाल में अपने मन को तू तराश। ऐसा तराश कि मन ही ज्योत स्वरूप हो जाए। मन ही परमात्मा हो जाए :

**मन तूं जोति सरूपु है आपणा मूलु पछाणु ॥**

धर्म की सारी साधना मन की साधना है :

**ममा मन सिउ काजु है मन साधे सिधि होइ ॥**
**मन ही मन सिउ कहै कबीरा मन सा मिलिआ न कोइ ॥**

*(अंग ३४२)*



पर महाराज कहते हैं कि यह काम कौन करते हैं ? इस तरह ही सत्य शब्द की टकसाल में आपने मन को कौन तराशते हैं :

**जिन कउ नदरि करमु तिन कार ॥**

यह कार्य, यह काम वे करते हैं जिनके ऊपर परमात्मा की दृष्टि है, जिनके ऊपर परमात्मा की नज़र है। कोई मनुष्य किसी बहुत बड़े की नज़र के नीचे आ जाए तो बड़े मनुष्य की नज़र में आते ही बड़ा हो जाएगा जो परमात्मा की निगाह के नीचे आ जाए, वह तो इतना बड़ा हो जाएगा कि उसका कोई मुकाबला ही नहीं। इसलिए अक्सर प्रार्थना में यह कहा जाता है कि हे प्रभु, तू कृपा कर। तू अपनी मेहर की नज़र कर। मेहर की नज़र से मुराद है कि तू अपनी नज़र के नीचे रख। उसकी नज़र में तो मेहर ही मेहर है। उसकी निगाह में तो अमृत ही अमृत है। उसकी निगाह में तो प्रकाश ही प्रकाश है। मगर सिर्फ इतना कि उसकी निगाह में आ जाएं। जो उसकी निगाह में आ गया, तो पहचान क्या है ? गुरु नानक देव जी

महाराज कहते हैं कि उसका यह काम होगा कि अपना मन घढ़ने लग जाएगा।

**जिन कउ नदरि करमु तिन कार ।।**

और जिस पर उसकी बख्शिश हो गई, जिसके ऊपर उसकी निगाह हो गई, उसने यह काम आरम्भ कर दिया और फिर फल क्या होगा ? अंदाज़ा क्या होगा ? तो साहिब कहते हैं :

**नानक नदरी नदरि निहाल ।।**

फिर यह कार्य करते हुए इस ढंग की उसके ऊपर कृपा हो जाएगी कि निहाल हो जाएगा। महान हो जाएगा और यह निहाल होना व्याख्या से परे है। यह निहाल होना कथन से परे है। जो परमात्मा की नज़र में आ गया, परमात्मा जैसा हो गया, ईश्वर जैसा हो गया, अकाल पुरुष जैसा हो गया तो धर्म की पूरी साधना इसलिए है कि किसी तरीके से मनुष्य परमात्मा की निगाह का पात्र बन जाए तो इसलिए देखा गया है कि परमात्मा सिर्फ दृष्टि ही करता है। वह दृष्टि से ही बोलता है। यह तो ठीक है कि अभी हम ज़ुबान की भाषा ही समझते हैं। आँखों की भाषा नहीं समझते। मगर कुछ ऐसा भी है जो ज़ुबान बयान नहीं कर सकती, आँखें कह देती हैं। आँख बहुत कुछ कह देती है। कहते हैं प्रेम को रसना बयान नहीं कर सकती मगर आँखें बयान कर देती हैं। आँखें बता देती हैं। वह जो परिपूर्ण परमात्मा है, बस उसकी निगाह में अमृत ही अमृत है, उसकी निगाह में मेहरबानी ही मेहरबानी है, रोशनी ही रोशनी है और उसकी निगाह में सभी हैं। फर्क सिर्फ इतना है कि उसकी निगाह हम पर न पड़े। अक्सर मनुष्य एक बुर्का पहन लेता है, पर्दे में चला जाता है। धर्म की पूरी साधना इसलिए है और मनुष्य तू अपना पर्दा एक तरफ रख तो तू पूर्ण रूप में परमात्मा की निगाह का पात्र बन जाएगा, उसकी दृष्टि में आया तू निहाल निहाल निहाल हो जाएगा। जपुजी साहिब का यह सारांश है अड़तीसवीं पउड़ी। जिसमें सतिगुरु नानक देव जी महाराज ने मूल बात कह दी भाई जहाँ जत होगा, वहाँ धैर्य होगा और जहाँ धैर्य होगा वहाँ ज्ञान होगा। जहाँ ज्ञान होगा, वहाँ परमात्मा का भय होगा। जहाँ भय होगा वहाँ भाउ

होगा। जहाँ भाउ होगा वहाँ भगवान खुद होगा। जपुजी अकाल पुरुष की ओर से हुआ गुरु नानक देव जी महाराज के ऊपर पहला उद्घोश है जिसको कहते हैं इल्हाम, जिसको कहते हैं आकाशवाणी। वेईं नदी में डुबकी लगा कर जब मेरे पातशाह तीसरे दिन कब्रिस्तान में प्रगट हुए तो आप की ज़ुबान से जो बोल निकले है वह जपुजी। यह ही अलम कलाम है और यही जगत् के लिए सीढ़ी है, जिसके ऊपर चढ़ कर मनुष्य ने पहुँचना है :

**सच खंडि वसै निरंकारु ॥**

इसकी इतनी महान् महिमा है कि गुरु अमरदास जी फुरमान करते हैं कि जो जपुजी साहिब का पाठ प्रतिदिन करता है, दुख, दरिद्र, कलह, भूत-प्रेत उससे हमेशा दूर रहेंगे।

गुरु अमरदास जी महाराज का फुरमान है कि जिसको जपुजी कण्ठ है, उसके मन में भूत-प्रेत नहीं, जिसको जपुजी कण्ठ है उसके नज़दीक दुख तकलीफ नहीं। जिसको जपुजी कण्ठ है, उसके पास ही परमानंद है, उसके पास ही परम रस है।



फुरमान रहतनामे का कि बिना जपुजी साहिब के पाठ के जो अन्न जल ग्रहण कर लेता है, ऐसा सिख मर कर विष्ठा का कीड़ा ही बनता है और जिन्दगी को सफल करती है जपुजी साहिब। मनुष्य को साहिब बना देती है, मालिक बना देती है जपुजी साहिब। साहिब से जोड़ देती है, सचमुच ही इस वाणी से जो सिख जगत् ने साहिब शब्द जोड़ा है बड़ा मूल्यवान है—जपुजी साहिब। क्योंकि जपुजी ही साहिब तक मिलने का साधन है, जपुजी की साहिब से जुड़ने का साधन है। जपुजी साहिब में जुड़ कर मनुष्य साहिब बन जाता है, मालिक बन जाता है। फिर मनुष्य गुलाम नहीं रहता। फिर तो बादशाह हो जाता है :

**जिस नो बखसे सिफति सालाह ॥**
**नानक पातिसाही पातिसाहु ॥**

और बादशाहों का बादशाह कौन होता है ? यह गुण मेरे पातशाह ने इस जपुजी साहिब की अंतिम पउड़ी में वर्णन कर दिए हैं। इससे

आगे श्लोक है । अंतिम पउड़ी में जो गुण वर्णन कर दिए है। । जपते-जपते यह गुण जिसके पास आ गए, जो जती है, जो धैर्यवान है, जो परमात्मा का भय अपने मन में रखता है, जिसके मन में परमात्मा का भाउ है और ज़िसके पास परमात्मा का ज्ञान है तो समझ ले वह बादशाहों का बादशाह बन गया । बादशाह भी उसकी गुलामी करेंगे । जिसके पास यह रब्बी गुण हैं, जिसके पास यह दैवी संपति है वह साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने जो अकाल पुरुष से एक होकर पहली सौगात का नाम जपुजी उच्चारण की है, इसको पढ़ कर साहिब हो जाता है और महान हो जाता है । महिमा से रहतनामें भरें पड़े हैं । सिख इतिहास भरा पड़ा है । पुराने सिख जब वाणी का कोई अधिक बोध नहीं रखते थे तो सिर्फ जपुजी ही पढ़ कर ब्रह्मज्ञानी हो जाते थे । सिर्फ जपुजी ही पढ़ कर साहिब हो जाते थे । आनंदमयी अवस्था को प्राप्त कर लेते थे । सो जपुजी साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज से आई हुई परमात्मा की ओर से पहली सौगात है, पहला इल्हाम है, पहला उपदेश है । इसको पढ़ने और सुनने से मनुष्य उस प्रथम अवस्था में पहुँच जाता है । कौन सी प्रथम अवस्था में?



**किथहु उपजै कह रहै कह माहि समावै ।।**
**जीअ जंत सभि खसम के कउणु कीमति पावै ।।**

*(अंग ११९३)*

कहाँ से हमारी उत्पत्ति हुई, उस पहली अवस्था में वह मनुष्य लीन हो जाता है, जो पहले पातशाह का पहला कलाम, पहला वचन जपुजी साहिब प्रतिदिन सुबह अमृत समय बैठ कर दोहराता है, जपता है । इस वाणी का नाम जपुजी इसको जपने की विधि रसना से एक-एक पंक्ति उच्चारण करता है या कानों से सुनता है या और किसी ढंग से जपते जपते जपुजी का रूप हो जाता है । साहिब का रूप हो जाता है ।

—o—

## सलोकु

**पवणु गुरू पाणी पिता माता धरति महतु ॥**
**दिवसु राति दुइ दाई दाइआ खेलै सगल जगतु ॥**
**चंगिआईआ बुरिआईआ वाचै धरमु हदूरि ॥**
**करमी आपो आपणी के नेड़ै के दूरि ॥**
**जिनी नामु धिआइआ गए मसकति घालि ॥**
**नानक ते मुख उजले केती छुटी नालि ॥ १ ॥**

गुरु नानक देव जी महाराज की पहली रचना जपुजी साहिब श्लोक से आरम्भ हुई और श्लोक पर ही समाप्त हुई। जपुजी साहिब का प्रथम श्लोक :

**आदि सचु जुगादि सचु ॥**
**है भी सचु नानक होसी भी सचु ॥**



यह उप-कर्म था। जपुजी साहिब का अंतिम श्लोक :

**पवणु गुरू पाणी पिता माता धरति महतु ॥**

यह उप-श्रृंगार बन गया। समाप्ति की उपमा, वह आरम्भ की उपमा। गुरु के घर में सिख जगत् में लगभग हर दीवान की समाप्ति के बाद इस श्लोक को पढ़ने की भी मर्यादा लागू हुई और हर जगह पर यह पढ़ा जाता है। इस पावन पवित्र श्लोक में ज्ञान का, ध्यान का, धर्म का, मानवता का, समस्त सार गुरु नानक देव जी महाराज ने वर्णन कर दिया है। आप पहले यहाँ से आरम्भ करते हैं :

**पवणु गुरू पाणी पिता माता धरति महतु ॥**

तीन ही रिश्ते जगत् में मुख्य हैं और इन रिश्तों के बाद ही बाकी के रिश्ते चलते हैं। गुरु का रिश्ता, माता का रिश्ता और पिता का रिश्ता। यदि माँ बाप नहीं तो फिर बाकी रिश्तों का जन्म नहीं होता।

फिर पुत्र कहाँ ? बहनें कहाँ। भाई कहाँ ? पौत्र कहाँ ? मूल तो माता पिता है। इसी तरीके से आध्यात्मिक दुनिया मैं प्रमुख है गुरु। अगर गुरु नहीं तो और रब्बी गुण कहाँ हैं ? आनंद कहाँ ? सहज कहाँ ? शीतलता कहाँ ? अगर माता पिता नहीं तो शरीर कहाँ ? अथवा पुत्र, पौत्र और परिवार कहाँ ? तो पूरे परिवार का, सांसारिक परिवार का यह जैसे मूल है, माता पिता, वैसे आध्यात्मिक परिवार का प्रमुख है गुरु। जिसके माता पिता का कोई अस्तित्व नहीं बन सका, दरअसल अभी उसकी हस्ती नहीं बनी और जिसके गुरु की हस्ती नहीं बनी, अभी जिसने गुरु धारण नहीं किया तो मुश्किल है आध्यात्मिक गुण उसकी झोली में हों। मगर अब यहाँ प्रश्न पैदा होता है कि क्या माता पिता की देन प्राकृतिक है ? माता पिता जन्म से मिलते हैं। गुरु जन्म से नहीं मिलता। गुरु की प्राप्ति जीवन से होती है, संघर्ष से होती है। खोज से होती है। ढूँढने से होती है। जिसको गुरु उपलब्ध हो गया, उसको आध्यात्मिक मंडल का मूल मिल गया और जिसके पास माता पिता हैं, उसके पास शरीर का मूल है। जिसके पास गुरु है, उसके पास मन का मूल है, चेतना का मूल है। ऐसे कह लें कि सभी आध्यात्मिक तत्वों का मूल है।

हमारे देश में यह पुरानी प्रथा रही है कि मूल से बड़ा कुछ भी नहीं है। मूल पहले हैं, मूल महान है तो शरीर का मूल क्योंकि माता पिता हैं तो शुरु से ही लोग हमारे देश में माता पिता के कदमों पर सिर रखते रहे है, माता को माथा टेकते रहे है, पिता को सिजदा करते रहे है, क्योंकि मूल से बड़ा कुछ भी नहीं। अगर जड़ें ही नहीं तो शाखाएँ कहाँ ? अगर जड़ें ही नहीं तो फूल और फल कहाँ ? मूल बड़ा है, मूल महान है और धार्मिक दुनिया में गुरु पूज्य है, गुरु महान है, गुरु समर्थ है क्योंकि गुरु ही नहीं तो फिर परम रस कहाँ ? नाम का रस कहाँ ? परमात्मा का अनुभव कहाँ ? इसलिए जैसे संसार की सारी सृजना माता पिता से आरम्भ होती है तो धार्मिक दुनिया का सारा आनंद गुरु से चलता है, गुरु से मिलता है। मगर अब यहाँ प्रश्न पैदा होता है कि गुरु कौन है ? माता पिता परमात्मा ने दिए हैं तो क्या गुरु भी परमात्मा ने दिया है ? सतिगुरु का श्लोक तो कुछ ऐसा ही कह

रहा है कि गुरु परमात्मा की देन है, जैसे कि माता पिता परमात्मा की देन है। इस जीवन में पवन जो है गुरु है, पानी पिता है, धरती माता है। इसको अलग इस तरीके से करना पड़ेगा कि बोलने से संबंध जुड़ते हैं और पवन की वजह से हम बोलते हैं। पवन ही नहीं तो बोलना भी नहीं। बोलना ही नहीं तो फिर कोई संबंध ही नहीं। बोल कर संबंध जुड़ते हैं। संसार से, निरंकार से, परमात्मा से बोल कर ही संबंध जुड़ते हैं। जो जिस व्यक्ति से जितनी लंबी चौड़ी बातचीत रखता है तो उस बातचीत से अंदाज़ा हो जाता है कि यहाँ उतना ही गहरा और लंबा संबंध है। जो जितना ज़्यादा जप किए जा रहा है, जो जितना ज़्यादा वाणी बोले जा रहा है, जो जितना ज़्यादा भजन गायन किए जा रहा है, शब्द गायन किए जा रहा है, बोले जा रहा है, उसके बोलने से उतना ही परमात्मा से गहरा संबंध जुड़ता जा रहा है, गहरा रिश्ता जुड़ता जा रहा है। मगर क्योंकि बोलना पवन की वजह से है, इसलिए गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं यह पवन गुरु है और

**बोलनहारु परम गुरु एही ॥**



परम गुरु यह ही बोलने वाला है और कौन बोलता है?

**देही माटी बोलै पउणु ॥**

तत्वों में से यह तत्व प्रमुख है :

**मात पिता की रकतु निपंने मछी मासु न खांही ॥**
**इसत्री पुरखै जां निसि मेला ओथै मंधु कमाही ॥**

*(अंग १२८९)*

पिता का पानी माता की मिट्टी :

**पानी मैला माटी गोरी ॥ इस माटी की पुतरी जोरी ॥ १ ॥**

*(अंग ३३६)*

गेरु मिट्टी खून भाव माता का खून और मज्जा और पिता का पानी और इस ढंग से पवन का सुमेल, इस शरीर की बनावट, शरीर में पवन गुरु शरीर में पानी पिता और शरीर में जो धरती का हिस्सा है, यह माँ है। वैसे भी आदि काल से हमारे देश में धरती को माता ही कहते आए हैं और देश को मातृ भूमि। यह माँ है, यह धरती माता है, जहाँ मनुष्य

का जन्म हुआ वहाँ की धरती माँ है। ऐसा क्यों कहा गया ? दरअसल मनुष्य का जो यह ढाँचा है, यदि इसको पूर्ण तौर पर देखा जाए तो जो बूढ़ा है, कुछ दिन पहले जवान था। जो जवान है, कुछ दिन पहले बच्चा था। जो बच्चा है, कुछ दिन पहले माँस को लोथड़ा था। जो माँस का लोथड़ा है, कुछ दिन पहले बिंद था। जो बिंद है, कुछ दिन पहले खून था। जो खून है, कुछ दिन पहले खुराक था। जो खुराक है, कुछ दिन पहले मिट्टी थी। मिट्टी मूल है शरीर का तो मिट्टी यात्रा पर चली गई। मिट्टी से निकली खुराक, खुराक से बना खून, खून से बना बिंद, बिंद से बना माँस का लोथड़ा, और माँस के लोथड़े से बना बच्चा, फिर जवान, फिर बूढ़ा और फिर बूढ़ा मिट्टी में मिट्टी।

**कबीरा धूरि सकेलि कै पुरीआ बांधी देह ॥**
**दिवस चारि को पेखना अंति खेह की खेह ॥** *(अंग १३७४)*

तो शरीर का मूल तत्व है धरती। और इस धरती में, इस मिट्टी में पानी है तो इस मिट्टी का संबंध जोड़ कर रखा है पवन ने और जो संबंध जोड़े वह तो गुरु है। शरीर में प्राणों ने, श्वासों ने, पवन ने यथावत संबंध जोड़ कर रखा है सभी तत्वों का। इसलिए तत्वों में यह गुरु है। बाहर की दुनिया में गुरु परमात्मा से संबंध जोड़ कर रखता है। आत्मा को परमात्मा से जोड़ कर रख देता है। इसलिए वह शब्द जिसके बोलते-बोलते परमात्मा से जुड़ जाए तो गुरु है। शब्द चाहे वे बोलें जिसके साथ संसार से संबंध जुड़ते हैं अथवा वे बोलें जिसके साथ निरंकार से संबंध जुड़ते हैं। आखिर शब्द की उत्पत्ति पवन से ही होगी। फर्क सिर्फ इतना है कि एक वह शब्द है जिस से जगत् के साथ जुड़ते हैं और जिसके कारण परमात्मा के साथ जुड़ते हैं। जिस शब्द को उच्चारण करके उसको कहते हैं गुरु तो शब्द प्रमुख है, शब्द महान है जिसका सदका प्रभु से संबंध जुड़ गया तो महाराज कहते हैं क्योंकि बोलना पवन की वजह से है, पवन गुरु है और यह पानी पिता है। यह धरती माता है। इस संसार में गुरु विराजमान है, माता विराजमान है, पिता विराजमान है और इस ढंग से इस शरीर की सृजना हुई, रचना हुई तो महाराज कहते हैं :

**दिवसु राति दुइ दाई दाइआ खेलै सगल जगतु ।।**

इस दिन और रात खेल खिलाने वाले हैं, दाई है, सेवक है । आखिर जो कुछ भी हम करते हैं दिन में ही करते हैं, रात में ही करते हैं और दिन रात में ही यह जगत् के जीव खेलते हैं । रात को आराम करते हैं । दिन में काम धंधा करते हैं । चोगा चुगते है, रिज़क ढूँढते हैं, भाव कि दिन और रात मनुष्य को अपने में व्यस्त रखते हैं । खेल खिलाने वाले का काम क्या है, बच्चे का मन खुश रखना । बच्चे को व्यस्त रखना, बच्चे को खेल में लीन रखना, यह दिन और रात दोनों खेल खिलाने वाले हैं । दाई बच्चे को लोरी देकर सुला देती है, सेवक खेल खिलाने वाला दिन भर बच्चे को खिलौनों से खिलाता है । तो दिन सेवक है, खेल खिलाने वाला है, और रात दाई है । यह मीठी लोरी देकर जीवों का सुला देती है । पशु, पक्षी, मनुष्य, कायनात का ज़र्रा ज़र्रा सो जाता है और दिन खेल खिलाने वाला हर तरफ मनुष्य भागता दौड़ता है । जीव भागते हैं, जीव भागते दौड़ते हैं और मनुष्य पूरा दिन अपनी इसी हरकत में रहता है । कभी एक तरफ, कभी दूसरी तरफ अथवा कभी कुछ कर, कभी कुछ कर । साहिब कहते हैं कि दिन खेल खिलाने वाला है और विश्राम रात को है । इसलिए रात दाई है । यह तो नींद की मीठी लोरी ही ऐसी देती है कि जो पूरी कायनात नींद की गोद में चली जाती है । इसलिए साहिब कहते हैं कि दिन और रात दाई और सेवक हैं :

**खेलै सगल जगतु ।।**

इसमें ही सभी जीव खेल रहे हैं, भ्रमण कर रहे हैं :

**चंगिआईआ बुरिआईआ वाचै धरमु हदूरि ।।**

अब जीवों की जो अच्छाईयाँ और बुराईयाँ हैं, यह धर्मराज के सम्मुख पढ़ी जाती हैं । ऐसा नहीं कि जो बुरा किया है, करके छोड़ नहीं, करके पास है । अच्छाई की है, करके छोड़ी नहीं पास है । उसका सूक्ष्म हिस्सा पास है । उसके संस्कार पास हैं और यह धर्म के द्वार पर पढ़े जाएंगे । धर्म परमात्मा अकाल पुरुष के द्वार पर पढ़े जाएंगे । भाव उस अकाल पुरुष का एक ऐसा नियम है कि जो कोई कुछ करता

है उसको पढ़ा जाता है और उसके मुताबिक ही जीवन रेखा आगे चलाई जाती है। तो साहिब लिखते हैं :

**चंगिआईआ बुरिआईआ वाचै धरमु हदूरि ॥**
**करमी आपो आपणी के नेड़ै के दूरि ॥**

अब ऐसे कर्म जिन पर बुराई की मोहर लगी हुई है, वह मनुष्य दूर चला गया। ऐसे कर्म जिन पर नेकी की मोहर लगी हुई है, परमात्मा के नज़दीक चला गया। मनुष्य को देखकर हम अंदाज़ा लगा सकते हैं कि यदि इसके कर्म शुभ हैं तो यह मनुष्य परमात्मा के नज़दीक है। यह मनुष्य अकाल पुरुष के नज़दीक है। हमें कई बार उसके साथ मित्रता करनी पड़ती है, जो बादशाह के नज़दीक हो, हुक्मरान के नज़दीक हो और हम उसका मान-सम्मान करते हैं, हाँ भाई यह राजा के नज़दीक है, यह तो हुक्मरान के नज़दीक है। जगत् उसका भी सम्मान करता है, जो हुक्मरानों के महान हुक्मरान परमात्मा के नज़दीक हो। राजाओं के महाराजा परिपूर्ण परमात्मा के नज़दीक जो चला जाए, उसका भी सम्मान होता हैं उसकी मान-प्रतिष्ठा होती है। साहिब कहते हैं कि कौन नज़दीक है ? जिसके पास अच्छाईयाँ हैं और कौन दूर है ? जिसके पास बुराईयाँ हैं। दूरी दुख है, नज़दीकी सुख है। दूरी नरक है, नज़दीकी स्वर्ग है। दूरी अंधकार है, नज़दीकी प्रकाश है। कोई मनुष्य जितना भी परमात्मा से दूर चला जाएगा, उतना ही घोर-अंधकार में चला जाएगा और अंधेरे में सिवाए भटकना के और कुछ भी नहीं। हाथ मलने के अलावा कुछ भी नहीं। जो मनुष्य जितना नज़दीक-नज़दीक परमात्मा के होता जाएगा, प्रकाश की दुनिया में प्रवेश करता जाएगा या ऐसे कहो कोई जितना आग के नज़दीक होता जाएगा, आग उतना ही उसको झुलसाती जाएगी, तपाती जाएगी। जो जितना हिमालय पर्वत के नज़दीक होता जाएगा, शीतल होता जाएगा, ठंडा होता जाएगा। जो जितना बगीचे के नज़दीक होता जाएगा, मुअतर होता जाएगा और जो जितना गंदगी के ढेर के नज़दीक होता जाएगा, आखिर वहाँ की बदबू से अपने दिल दिमाग को खराब कर बैठेगा। एक गंदे वातावरण में फँसेगा और ज़ोर से चिल्लाएगा, मुश्किल में

होगा। परमात्मा के नज़दीक होना सुन्दर बगीचे के नज़दीक होना है। परमात्मा के नज़दीक होना सुख और आनंद के नज़दीक होना है और दूर होना अंधकार में भटकना, दूर होना नरक है। दरअसल ऐसा भी देखा गया है कि जो परमात्मा से दूर है, किसी हद्द तक सबसे दूर हो जाता है। उसकी नज़दीकी माँ से भी नहीं होगी, उसकी नज़दीकी पिता से भी नहीं होगी, उसकी नज़दीकी पुत्रों से भी नहीं होगी, उसकी नज़दीकी भाईयों से भी नहीं होगी। उसकी नज़दीकी पड़ोसियों से भी नहीं होगी। प्राँत वासियों से नहीं होगी। देश वासियों से नहीं होगी, क्योंकि मूल केंद्र से दूर है। वह सबसे दूर हो जाता है। जो पेड़ की जड़ से दूर है, वह पेड़ से भी दूर है। जो मूल केंद्र परमात्मा से दूर है, सबसे दूर है। इस तरह के पिता का कोई भरोसा नहीं किया जा सकता कि बच्चों से इंसाफ करेगा क्योंकि वह परमात्मा से दूर है और इस तरह के भाई का क्या भरोसा जो परमात्मा से दूर है। यकीन मानो वह भाई भाई के नज़दीक भी नहीं, वह पिता पुत्रों के भी नज़दीक नहीं, वह पति पत्नी के नज़दीक नहीं और वह पत्नी पति के नज़दीक नहीं है। नास्तिकता के घोर अंधकार में डूबकर यूरोप ने और देशों पर तजुर्बा करके देख लिया है कि परिवार बिखर गए हैं, भाई भाई से दूर हो गए हैं, बच्चे माता पिता से दूर हो गए हैं। माता पिता बच्चों से दूर हो गए हैं और इतनी दूर कि नज़दीकी दिखाई नहीं देती। कारण क्या है? दरअसल जो मूल से दूर हो गया, वह डालियों से भी दूर हो गया, जो जड़ों से दूर हो गया, वह पत्तों से भी दूर हो गया। जो परमात्मा से दूर हो गया, वह जगत् से भी दूर हो जाता है। जो निरंकार से दूर हो गया, वह संसार से भी दूर हो जाता है। कौन नज़दीक है? और किसकी नज़दीकी पर भरोसा किया जाता है? दरअसल जो परमात्मा के नज़दीक है। शेख सायदी ईरान के प्रसिद्ध सूफी संत का कहना है कि जिसके पास धन की, इज्जत की, परिवार की, मुल्क की अथवा कौम की अमानत रखनी है, देख लेना उसका खुदा-तरस होना अति अनिवार्य है। अगर वह खुदा के नज़दीक नहीं तो अमानत में ख्यानत कर देगा। जो अमानत उसको सौंपी है वह सही सलामत नहीं वापिस होने वाली। जो दौलत उसको सौंपी है उसमें ख्यानत होगी।

वह राष्ट्रीय स्तर पर ख्यानत करेगा, वह देश स्तर पर ख्यानत करेगा। दरअसल अमानत उसको सौंपनी चाहिए जो परमात्मा के नज़दीक है। जो खुदा तरस नहीं, खुदा के नज़दीक नहीं, परमात्मा के नज़दीक नहीं दरअसल वह नाम के नज़दीक नहीं। जो ईमान के नज़दीक नहीं, वह बेईमान है। जो प्रकाश के नज़दीक नहीं, वह अंधकार में है। क्या इस तरह के मनुष्य का भरोसा किया जा सकता है ? श्री गुरु नानक देव जी महाराज कहते हैं :

**करमी आपो आपणी के नेड़ै के दूरि ॥**

जैसे जैसे मानवता परमात्मा से दूर होती है वैसे वैसे सुख से दूर होती है। जगत् की कलह, जगत् का दुख, संसार की विपदा इस बात का सबूत है कि परमात्मा से दूरी है, बहुत दूरी है तो सतिगुरु जी का फुरमान है :

**करमी आपो आपणी के नेड़ै के दूरि ॥**

किए हुए कर्मों के मुताबिक कोई नज़दीक है, कोई दूर है। जिसको बारहमाह में गुरु अर्जुन देव जी महाराज इस ढंग से फुरमान करते हैं :

**किरति करम के वीछुड़े करि किरपा मेलहु राम ॥**

हे राम ! किए हुए कर्मों की वजह से बिछुड़ गए हैं तुझ से। किए हुए कर्मों ने बहुत दूर कर दिया है, बहुत दूर कर दिया है। कृपा कर, मेहर कर, रहमत कर, तेरी नज़दीकी नसीब हो। क्यों ? क्योंकि तुम्हारी नज़दीकी में ही सुख है, आनंद है, चैन है, रस है। अगर कोई दूर है तो साहिब कहते हैं कि यह कृत्य कर्म है। यह किए हुए कर्म हैं तो :

**करमी आपो आपणी के नेड़ै के दूरि ॥**

जो दूर हैं वे पापी हैं, जो पापी हैं वे दूर हैं। दुष्ट, ज़ालिम, चोर, यार, बदमाश, गुण्डे सभी इसी श्रेणी में आते हैं कि सभी से दूर, परमात्मा से दूर, शील-संयमी, दयालु, कृपालु विशाल हृदय के मालिक, सम-भावना रखने वाले सम-दृष्टि रखने वाले इस तरह के जितने मनुष्य हैं, वे नज़दीक हैं। आज के संसार को देखकर कहना पड़ता है कि

यह संसार कल्युग बन गया। यह संसार जो नरक बन गया सिर्फ सत्य की दूरी की वजह से, केवल परमात्मा की दूरी की वजह से। तो साहिब कहते हैं कि किए हुए कर्मों की वजह से कोई नज़दीक है, कोई दूर है।

**करमी आपो आपणी के नेड़ै के दूरि ।।**
**जिनी नामु धिआइआ गए मसकति घालि ।।**

जिन्होंने नाम जपा, नाम में ध्यान जोड़ा, उन्होंने अपनी मेहनत सफल कर ली। उन्होंने अपनी मेहनत की और परिश्रम में सबसे बड़ा श्रम है कि यदि कोई सांसारिक स्तर पर सफल भी हो गया तो साहिब कहते हैं कि उसकी मेहनत सफल नहीं हुई। दरअसल जो आध्यात्मिक स्तर पर सफल हो गया और कौन सफल हुआ ? जिसने नाम में ध्यान जोड़ लिया। जिसने शब्द में सुरति जोड़ ली और जिसने जोड़ ली है, महाराज कहते हैं कि मेहनत कर ली है। मेहनत सफल हो गई है। मेहनत का फल उसको मिल गया है। किसको ? जिसने भी नाम जपा है भाव जिसने भी शब्द में सुरति जोड़ी है, जिसने भी नाम में ध्यान जोड़ा है। आखिर धर्म पुण्य और ध्यान की साधना है, शब्द और सुरति की साधना है, सुरति शब्द में जुड़ गई, मानो जगत् के सभी परिश्रम उसने कर लिए। सफलता उसकी झोली में आ गई :

**जिनी नामु धिआइआ गए मसकति घालि ।।**

इसको सशक्कत क्यों कहा ? मेहनत क्यों कहा ? दरअसल जितने भी कार्य जगत् के करें, उसमें भी करोड़ गुणा कठिन है यह कार्य कि कोई मनुष्य अपनी सुरति को शब्द से जोड़े। बहुत बड़ा कार्य वाहिगुरु-वाहिगुरु की धुन कोई आलाप कर, उसी धुन में कोई ध्यान जोड़े। इससे बड़ी और कोई साधना नहीं। इससे बड़ी और कोई मेहनत नहीं और यह बहुत बड़ी मेहनत है, सबसे बड़ी मेहनत है और इसका फल भी सबसे बड़ा है क्योंकि यह मेहनत महान है। इसका फल भी महान है। तो प्रश्न पैदा होगा कि यह जो नाम जपना इतनी बड़ी साधना है, मेहनत है, इसका फल क्या है ? इसका फल है परमात्मा और परमात्मा कैसा है ? परम आनंद, परम रस, परम सुख, परम शांति, परम नम्रता और समस्त गुणों का साथ। तो साहिब कहते हैं :

**जिनी नामु धिआइआ गए मसकति घालि ॥**
**नानक ते मुख उजले केती छुटी नालि ॥**

जिन्होंने सुरति नाम में जोड़ी, जिन्होंने नाम जपा, जिनकी मेहनत सफल हुई, दरअसल मुख उनके ही पवित्र हैं। पानी से मुख पवित्र नहीं होता, साबुन पाउडर इत्यादि मलने से मुखड़ा पवित्र नहीं होता। मन का क्रोध मुख पर प्रगट होता है, मन की नफरत मुख पर प्रगट होती है, मन की वासना मुख पर प्रगट होती है, मन का झूठ मुख पर प्रगट होता है। पानी से मुख धोते हैं, पर मुख पर झूठ प्रगट हो रहा है, मुख पर क्रोध प्रगट हो रहा है, मुख पर काम प्रगट हो रहा है, मोह प्रगट हो रहा है, अहंकार का प्रदर्शन हो रह है। मुख द्वारा, आँखों में से, माथे के तेवरों द्वारा, इसका मस्तक बता रहा है कि यह अहंकारी है, यह क्रोधी है, यह वासना में लीन हुआ है और इस तरह का जो अपवित्र मुख है और अपवित्र भाव जो मुख पर प्रगट हो रहे हैं, यह पानी से धोकर नहीं दूर किए जा सकते। महाराज कहते हैं कि यह तो नाम जपने से ही मुख पवित्र होता है। तो जैसे ही कोई नाम से सुरति जोड़ता है, शब्द से सुरति जोड़ता है, उसका मुख इतना पावन हो जाता है कि मुख पर नम्रता प्रगट होती है, मुख पर सत्य प्रगट होता है, मुख पर सम-दृष्टि प्रगट होती है, मुख पर ही संतोष प्रगट होता है। जिसको मेरे पातशाह कहते हैं :

**गुझड़ा लधमु लालु मथै ही परगटु थिआ ॥** *(अंग १०९६)*

यह गुप्त लाल मिला जो माथे पर ही प्रगट हो गया। तो साहिब कहते हैं :

**जिनी नामु धिआइआ गए मसकति घालि ॥**
**नानक ते मुख उजले केती छुटी नालि ॥**

जिन्होंने नाम जपा, उनके मुख उज्जवल हुए पर उनका सदका और भी अनेकों के झूठ के बंधन टूट गए। और

**केती छुटी नालि ॥**

और भी अनेकों की मुक्ति हुई। जैसे किसी ने अपने कपड़ों को सैंट लगाया और ठीक है उसको तो खुशबू आ रही है, मगर उसके

पास जो बैठ जाता है, उसको भी खुशबू मिल जाती है। जिसने नाम जपा उसको आनंद मिला मगर उसके पास जो भी बैठ जाता है, उसको भी कोई मस्ती मिल जाती है। उसको भी कोई सरूर मिल जाता है। यह हकीकत है, बहुत बड़ी सच्चाई है। इसलिए नाम रसियों की संगत में बैठने की हमें ताकीद की गई है और नाम-रसियों में बैठ कर मनुष्य को नाम जपने की प्रेरणा मिल जाती है कि इसने सैंट लगाया है और यह मुअतर हुआ है, मैं भी इत्र लगाऊँगा, मुझ में से भी खुशबू प्रगट हो। इस तरह की प्रेरणा भक्तों से मिल जाती है, संतों से मिल जाती है। तो साहिब कहते हैं कि उनके मुख उज्जवल हैं, जिन्होंने नाम जपा। वे पवित्र और पावन हैं, मगर इन पवित्र मुखड़ों के कारण और भी बहुत सारे मुखड़े पवित्र हो गए और भी अनेकों के झूठ के बंधन टूट गए। उनकी झोली सुखों से भर गई। यह जपुजी साहिब का अंतिम श्लोक है, जिसमें धर्म, गुरुवाणी, सभ्यता और इंसानियत का सारांश साहिब श्री गुरु नानक देव जी महाराज ने वर्णन कर दिया। सतिगुरु रहमत करें और प्रत्येक मनुष्य की जपुजी साहिब को सुनकर, अर्थ विचार को सुन कर नाम जपने की भावना पैदा हो और हर मनुष्य की मेहनत गुरु नानक देव जी महाराज सफल करें।

—o—